कर देना ही सम्यक् निग्रह है। अतः जो वादी समीचीन युक्ति के बल से अपने पक्ष को सभ्यों के चित्त मे अंकित कर देता है उसी की विजय माननी चाहिये और जो चुप हो जाता है या यद्वा तद्वा बोलता है उसे पराजित मानना चाहिये। अकलंक देव ने यही कहा है :—

प्रकृताशेषतत्त्वार्थप्रकाशपटुवादिनः ।
विब्रुवाणोऽब्रुवाणो वा विपरीतो निगृह्यते ॥

—न्यायविनिश्चय २।२०८.

इस तरह वाद में जो अन्यायमूलक हिंसा होती थी उसे भी दूर करने का प्रयत्न जैन नैयायिको ने किया। अत जैनन्याय के चिन्तन में भी अहिंसा का दर्शन होता है।

●

# सर्वज्ञता

डा० मोहनलाल मेहता

जिसका ज्ञान अमुक पदार्थों तक ही सीमित नहीं होता अपितु जिसे समस्त पदार्थों का ज्ञान होता है उसे सर्वज्ञ कहते हैं। समस्त पदार्थों का ज्ञान भी केवल वर्तमान काल तक सीमित नही रहता अपितु सम्पूर्ण भूत एवं भविष्यत्काल तक भी जाता है। इसी बात को जैन पारिभाषिक पदावली में यो कहा गया है कि सर्वज्ञ समस्त द्रव्यों एवं उनके समस्त पर्यायो को जानता है।

असर्वज्ञ अर्थात् सामान्य प्राणी का ज्ञान इन्द्रियो एवं मन पर आधृत होता है। सर्वज्ञ के ज्ञान का सम्बन्ध सीधा आत्मा से होता है अर्थात् वह इन्द्रियो एव मन से निरपेक्ष आत्मा से ही ज्ञान प्राप्त करता है। जब तक वह सशरीर होता है तब तक इन्द्रियाँ उसके साथ रहती अवश्य हैं किन्तु ज्ञान की प्राप्ति के लिए वे निरर्थक ही होती है। ऐसा होते हुए भी उसे रूपी और अरूपी दोनों प्रकार के पदार्थों का साक्षात् ज्ञान होता है।

सर्वज्ञता का विचार करते समय हमारे सन्मुख दो महत्त्वपूर्ण प्रश्न उपस्थित होते है : १. क्या समस्त पदार्थों अर्थात् सब द्रव्यो और उनके सब पर्यायो का ज्ञान सम्भव है? २. क्या रूपी पदार्थों का ज्ञान सीधा आत्मा से हो सकता है?

जहाँ तक सब द्रव्यों के ज्ञान का प्रश्न है, यह माना जा सकता है कि लोक मे स्थित समस्त तत्त्व अर्थात् द्रव्य सर्वज्ञ के ज्ञान के विषय हो सकते हैं क्योंकि लोक सीमित है अतः उसमे स्थित तत्त्व भी क्षेत्र की दृष्टि से सीमित ही है। यदि सर्वज्ञ के ज्ञान मे सामान्यरूप से सम्पूर्ण लोक प्रतिभासित होता है तो यह स्वतः सिद्ध है कि लोकस्थित समस्त तत्त्व उसके ज्ञान मे प्रतिभासित होंगे ही, क्योंकि उन तत्त्वो के संगठन अथवा समुच्चय का नाम ही लोक है। लोक के बाहर अर्थात् अलोक में आकाश के अतिरिक्त अन्य कोई तत्त्व नही है। यह अलोकाकाश असीमित है अर्थात् अनन्त है। असीमित वस्तु किसी के ज्ञान मे किस प्रकार एवं कितनी प्रतिभासित होगी, यह समझना कठिन है। यदि वह अपूर्ण प्रतिभासित होगी तो ज्ञान मे भी अपूर्णता आ जाएगी। यदि वह सम्पूर्ण प्रतिभासित होगी तो उसकी अनन्तता लुप्त हो जाएगी अर्थात् वह सीमित हो जाएगी क्योंकि ज्ञान में उसका एक सामान्य रूप निश्चित हो जाएगा जिससे अधिक वह नहीं हो सकती अर्थात् वह सारी-की-सारी जान ली जाएगी जिससे अधिक उसका अस्तित्व नही हो सकता। ऐसी स्थिति में वह सीमित हो जाएगी, असीमित कैसे रहेगी? जो वस्तु अनन्त होती है उसका अन्तिम छोर तो जाना ही नहीं जा सकता अन्यथा उसकी अनन्तता का कोई अर्थ ही नहीं होगा। यह नही हो सकता कि कोई वस्तु अनन्त भी हो

और उसका अन्तिम छोर भी जाना जा सके अर्थात् वह सम्पूर्ण किसी के ज्ञान में प्रतिभासित हो सके। ऐसी स्थिति मे सर्वज्ञ के ज्ञान में सम्पूर्ण अलोकाकाश का प्रतिभासित होना तर्कसगत प्रतीत नहीं होता। अथवा अलोकाकाश की अनन्तता की समाप्ति का प्रसंग उपस्थित होता है। तब यह कैसे कहा जा सकता है कि सर्वज्ञ सब द्रव्यों का साक्षात् ज्ञान करता है ? अलोक मे स्थित अनन्त आकाश के ज्ञान के अभाव में उसका ज्ञान पूर्ण कैसे हो सकता है ?

पर्याय अर्थात् द्रव्य की विशेष अथवा विविध अवस्थायें। पर्यायों का कोई अन्त नही है अर्थात् पर्याय अनन्त हैं। किसी भी द्रव्य के पर्यायो को काल की दृष्टि से तीन भागों में विभाजित कर सकते है—वर्तमानकालीन, भूतकालीन और भविष्यत्कालीन। जहाँ तक वर्तमानकालीन पर्यायो का प्रश्न है, वे काल की दृष्टि से सीमित है अतः उनका सर्वज्ञ के ज्ञान मे प्रतिभास संभव हो सकता है। भूतकाल और भविष्यत्काल असीमित है अर्थात् भूतकाल अनादि है तथा भविष्यत्काल अनन्त है। ऐसी स्थिति मे आदिरहित भूतकालीन एव अन्तरहित भविष्यत्कालीन समस्त पर्यायों का ज्ञान कैसे सम्भव हो सकता है ? यदि इस प्रकार का ज्ञान संभव माना जाएगा तो अनादि की आदि और अनन्त का अन्त मानना पड़ेगा क्योकि आदि और अन्त तक पहुँचे बिना 'समस्त' पूर्ण नही हो सकेगा। अतः सर्वज्ञ द्रव्यो के सब पर्यायो का ज्ञान करने मे कैसे समर्थ हो सकेगा, यह समझना कठिन है। इतना ही नहीं, भूतकालीन पर्याय, जो कि नष्ट हो चुके है तथा भविष्यत्कालीन पर्याय, जो कि उत्पन्न ही नही हुए हैं, उन सबका प्रतिभास सर्वज्ञ के ज्ञान मे कैसे हो सकेगा ? हम असर्वज्ञों की तरह सर्वज्ञ मे स्मृति, कल्पना, अनुमान आदि की विद्यमानता नही होती है अर्थात् उसका सम्पूर्ण ज्ञान इन्द्रियों व मन पर आधृत न होकर सीधा आत्मा से सम्बद्ध होता है तथा प्रत्यक्ष एवं साक्षात् होता है। ऐसी स्थिति में अविद्यमान पर्याय सर्वज्ञ-ज्ञान मे कैसे प्रत्यक्ष हो सकेंगे, सर्वज्ञ उनका साक्षात्कार कैसे कर सकेगा ?

जिन पर्यायो अथवा पदार्थों का सर्वज्ञ को प्रत्यक्ष अर्थात् साक्षात्कार होता है उनकी लम्बाई, चौड़ाई, ऊँचाई, वजन आदि का भी क्या वह सीधा आत्मा से ज्ञान कर सकता है ? दूसरे शब्दो मे, क्या सर्वज्ञ बिना किन्ही साधनो की सहायता के केवल आत्मज्ञान से विश्व के समस्त पदार्थों का, जिनमे पर्वत, समुद्र, सूर्य, चन्द्र आदि भी समाविष्ट है, नाप-तौल जान सकता है ? बता सकता है ? पदार्थों की लम्बाई-चौड़ाई आदि का बिना नाप-तौल के हीनाधिक रूप से अर्थात् अनुमानत. तो कई बार ज्ञान होता दिखाई देता है किन्तु ठीक-ठीक ज्ञान के लिए तो बाह्य साधनो की सहायता अपेक्षित रहती ही है। भौतिक वस्तुओं का नाप-तौल केवल आध्यात्मिक एकाग्रता से सही-सही रूप मे कैसे हो सकता है, इसे समझना-समझाना असर्वज्ञ के लिए अशक्य है। हाँ, सामान्य तौर से किसी वस्तु का नाप-तौल अनुमानतः जाना जा सकता है और वह कभी-कभी पूरा सही भी हो सकता है किन्तु इस प्रकार का ज्ञान असंदिग्धरूप से यथार्थ ही होगा, यह निश्चित नहीं है। यह हो सकता है कि कोई पदार्थ या क्षेत्र साधारण व्यक्ति को

उतना स्पष्ट एवं प्रत्यक्ष नही होता जितना कि सर्वज्ञ को हो सकता है किन्तु उसका ठीक-ठीक नाप-तौल बिना तत्सम्बद्ध साधनो की सहायता के असंदिग्ध-रूप से होना शक्य प्रतीत नही होता। सर्वज्ञ के कहे जाने वाले भूगोल-खगोल-सम्बन्धी वचनों की अप्रामाणिकता से भी यही निष्कर्ष निकलता है।

रूप, रस, गन्ध, स्पर्श एवं शब्द का ज्ञान इन्द्रिय-सापेक्ष है अर्थात् अमुक इन्द्रिय से रूप का ज्ञान होता है, अमुक से रस का, अमुक से गन्ध का इत्यादि। ससार में ऐसा कोई भी प्राणी दृष्टिगोचर नही होता जिसे चक्षु आदि इन्द्रियो के अभाव में रूप आदि विषयो का ज्ञान होता हो। मन की प्रवृत्ति भी इन्द्रियगृहीत पदार्थों में ही देखी जाती है। जन्मान्ध व्यक्ति का मन कितना ही बलवान् क्यों न हो, उसका ज्ञान कितना हो महान् एव विशाल क्यो न हो, वह रूप-रंग की कल्पना कथमपि नही कर सकता। क्या सर्वज्ञ इन्द्रियो की उपस्थिति में भी इन्द्रिय सापेक्ष रूप, रस आदि का ज्ञान इन्द्रियों द्वारा न करते हुए सीधा आत्मा से करता है? यदि हाँ तो कैसे? वह ससार के सभी रूपी पदार्थों के रूप, रस, गन्ध एव स्पर्श का युगपत् साक्षात् ज्ञान करता है अथवा क्रमशः? क्रमशः होने वाला ज्ञान तो असर्वज्ञता एवं अपूर्णता का द्योतक है अतः वैसा ज्ञान सर्वज्ञ को नही हो सकता। युगपत् रूप-रस-गन्ध-स्पर्श का ज्ञान होने पर इनमें पारस्परिक भेद-रेखा खींचना कैसे संभव होगा? किस आधार से रूप को रस से, रस को गन्ध से, गन्ध को स्पर्श से एवं अन्य प्रकार से इन्हे एक-दूसरे से पृथक् किया जा सकेगा? केवल आत्मा मे रूप रस-गन्ध-स्पर्श का अलग-अलग करने की क्षमता नही है क्योंकि चक्षु आदि इन्द्रियो के अभाव मे रूप आदि की कल्पना ही नही की जा सकती। आत्मा मे ऐसे कोई विभाग नही हैं जो इन्द्रियों के विषयों का उसी प्रकार भिन्न-भिन्न गुणो के रूप मे ज्ञान कर सकें। रूपी पदार्थों का हमारे ज्ञान (इन्द्रियज्ञान) से सर्वथा भिन्न प्रकार का कोई विशिष्ट ज्ञान सर्वज्ञ को होता हो जिसमे रूपादि की भिन्न-भिन्न गुणो के रूप मे प्रतीति न होकर उनका एक समन्वित प्रतिभास होता हो तो भी समस्या हल नही होती है क्योकि इस प्रकार के ज्ञान मे रूपादि की स्पष्टता नही होगी। रूप-रस-गन्ध-स्पर्श की स्पष्टता के अभाव मे सर्वज्ञ यह कैसे कह सकेगा कि प्रत्येक रूपी पदार्थ मे रूपादि चारों गुण रहते हैं अर्थात् पद्गल (रूपी तत्त्व) स्पर्श-रस-गन्ध-वर्णयुक्त है? सर्वज्ञ में समस्त रूपी पदार्थो एवं उनके समस्त गुणो का साक्षात् ज्ञान मानने पर एक भयंकर दोष आता है। संसार मे जितने भी रस-गन्ध-स्पर्श-शब्द-वर्ण होगे उन सबका सर्वज्ञ को साक्षात् अनुभव होगा। उस समय उसकी क्या स्थिति होगी, इसका अनुमान ही लगाया जा सकता है। हम यह नही कह सकते कि वह जिसे चाहेगा उसका ज्ञान अथवा अनुभव करेगा और अन्य को योंही छोड़ देगा। इस प्रकार की इच्छा का कोई युक्तिसंगत कारण नहीं है। जब समस्त पदार्थ यथार्थ हैं, उनके समस्त गुण यथार्थ है, सर्वज्ञ की आत्मा समस्त आवरक कर्मों से मुक्त है तो कोई कारण नही कि वह अमुक समय में अमुक पदार्थ अथवा गुण का ज्ञान (अनुभव) तो करे और अमुक का न करे। वास्तव मे उसे समस्त वस्तुओं का

सदैव साक्षात् अनुभव होना चाहिए क्योंकि उसके लिए समीप-दूर, प्राप्त-अप्राप्त, सामर्थ्य-असामर्थ्य, इच्छा-अनिच्छा आदि का कोई व्यवधान नहीं है। यदि ऐसा है तो सर्वज्ञ की प्राप्यकारी इन्द्रियाँ और अप्राप्यकारी इन्द्रियाँ समान हो जाएंगी। तब उसके शरीर से अग्नि का स्पर्श हो या न हो, कोई अन्तर नहीं पड़ेगा; उसकी जीभ पर विष रखा जाय अथवा नहीं, कोई विशेषता उत्पन्न नहीं होगी; भयंकर दुर्गन्ध उसकी नाक के पास हो अथवा कोसों दूर, कोई भेद दृष्टिगोचर नहीं होगा, नगाडे उसके कान के पास बजाये जायं अथवा दूर, उसे उतना ही सुनाई देगा। दूसरे शब्दों में, उसकी समस्त इन्द्रियाँ एक प्रकार से संज्ञाविहीन हो जाएंगी। ऐसी स्थिति में उसे सुख-दुःख का अनुभव (जैन कर्म-सिद्धान्त सर्वज्ञ मे वेदनीय कर्म का अस्तित्व मानता है) कैसे होगा, यह समझ मे नही आता।

सर्वज्ञ का अर्थ यदि तत्त्वज्ञ माना जाए तो अनेक असगतियाँ दूर हो सकती है। तत्वज्ञ अर्थात् विश्व के मूलभूल तत्त्वो को साक्षात् जाननेवाला—प्रत्यक्ष अनुभव करने वाला। जो तत्त्व को साक्षात् जान लेता है वह सब कुछ जान लेता है। तत्त्वज्ञान हो जाने के वाद और जानने योग्य रहता ही क्या है? जिसे सम्यक् तत्त्वज्ञान हो जाता है और वह भी प्रत्यक्षतः उसका आचार स्वतः सम्यक् हो जाता है। नैश्चयिक सम्यक् ज्ञानाचारसम्पन्न व्यक्ति ही तत्त्वज्ञ है और वही एक प्रकार से सर्वज्ञ कहा जा सकता है।

●

# आचार्य कुन्दकुन्द और अद्वैतवाद

डा० देवनारायण शर्मा,

यद्यपि आचार्य कुन्दकुन्द अपने दार्शनिक ग्रन्थों मे अद्वैत वेदान्तियों की तरह अद्वैत का स्पष्ट प्रतिपादन तो नही करते, किन्तु, उनकी दार्शनिक मान्यताओं के विवेचन से यह मत स्थिर होता है कि वाचक उमास्वाति से भी प्राचीन उपनिषदो की अद्वैत विचारधारा के समानान्तर चलनेवाली श्रमण-विचारधारा से वे प्रभावित हैं। क्योकि भेदाभेद दार्शनिक परम्परा के होते हुए भी इन्होने अभेद पर अधिक बल दिया है। द्वैत से अद्वैत की ओर ये अधिक आकृष्ट हैं, ऐसा स्पष्ट प्रतीत होता है। उदाहरणस्वरूप हम इनकी कुछ मान्यताओं पर विचार करें, जैसे—उपनिषद् का ब्रह्म, शुद्ध, बुद्ध, चैतन्य, निराकार और निर्विकार है [गीता २।२३-२५]। ठीक आचार्य कुन्दकुन्द का जीवतत्त्व भी वैसा ही है। वे अपने दार्शनिक ग्रन्थ समयसार आदि मे जीवतत्त्व का लक्षण निम्न प्रकार प्रस्तुत करते है :—

अरसमरूवमगंधं अव्वत्तं चेदणागुणमसद्दं।
जाण अलिंगग्गहण जीवमणिद्दिट्ठं सठाणं ।।

प्रव० ज्ञे० ८०, समय० जी० ४९.

बल्कि वे तो जीवतत्त्व और परमातमतत्त्व में कोई मौलिक भेद ही स्वीकार नहीं करते। "जीवो ब्रह्मैव नापरः" का प्रतिपादन करनेवाले शाङ्कर वेदान्त की एक पृष्ठभूमि प्रस्तुत करते देखे जाते है। वे ससारी जीव और शुद्ध-बुद्ध-निर्मल स्वभाव वाले मुक्तजीव अर्थात् जीवतत्त्व और परमात्मतत्त्व में निश्चय दृष्टि से भेद नहीं मानते। उनकी दृष्टि में सभी जीवतत्त्व परमात्मस्वभाव वाले हैं। वस्तुतः इनमें एकत्व है, अभेद है, भेद का कथन तो व्यवहारदृष्टि से किया जाता है :—

"असरीरा अविणासा अणिंदिया णिम्मलो विसुद्धप्पा।
जह लोयग्गे सिद्धा तह जीवा ससिदी णेया ।।
एदे सव्वे भावा ववहारणयं पडुच्च भणिदाहु।
सव्वं सिद्ध सहावा सुद्धणया ससिदी जीवा ।।

इतना ही नहीं आचार्य का यह जीवतत्त्व वेदान्त के ब्रह्म की तरह लोकालोक सर्वत्र व्याप्त है, क्योंकि वह जीव ज्ञानप्रमाण है और वह ज्ञान ज्ञेयप्रमाण है तथा ज्ञेय तो लोकालोक सभी है। इस प्रकार वह ज्ञानरूप मुक्तजीव संसार में सर्वत्र व्याप्त है। भले ही, वह जीव ब्रह्म की तरह एक नहीं, अनेक है :—

आदा णाणपमाणं णाणं णेयप्पमाणमुद्दिट्ठं।
णेयं लोयालोयं तम्हा णाणं तु सव्वगयं ।।

—प्रव० १,२३.

वास्तव में आचार्य कुन्दकुन्द जीव और ज्ञान मे एकत्वभाव स्वीकार करते है। उनकी दृष्टि मे जो ज्ञान है, वही जीव है। जो जीव है वही ज्ञान है, ज्ञान और ज्ञानी में वास्तविक अभेद है :—

णाणं अप्पत्तिमदं वट्टदि णाणं विणा ण अप्पाणं।
तम्हा णाणं अप्पा अप्पा णाणं व अण्णं वा ।।
—प्रव० १,२७.

णहि सो समवायादो अत्थंतरिदो दु णाणदो णाणी।
अण्णाणीति च वयणं एगत्तप्प साधगं होदि ।।
—पंच० ४९.

इसी तथ्य का आचार्य अन्यत्र इसी प्रकार प्रतिपादन करते हैं—"व्यवहार-दृष्टि से यद्यपि आत्मा और उसके ज्ञानादि गुणों मे पारस्परिक भेद का प्रतिपादन किया जाता है, किन्तु निश्चयदृष्टि से वे एक हैं, उनमें भेद नही। उनकी अद्वैतोन्मुखदृष्टि ने सभी गुणो का एकत्वज्ञान गुण मे कर दिया है। वे स्पष्टतया कहते हैं—"सम्पूर्ण ज्ञान ही एकान्तिक सुख है :—

जादं सय समत्त णाणमणं तत्थ वित्थडं विमलं।
रहियं तु ओग्गहादिहि सुहं ति एगंतियं भणियं ।।
—प्रव० १।५७.

जं केवलं ति णाणं तं सोक्खं परिणमं च सो चेव।
खेदो तस्स ण भणिदो जम्हा धादी खय जादा ।।
—प्रव० १।६०.

आचार्य इसी ज्ञान और जीव के एकत्व को आगे और सबल तर्क द्वारा प्रमाणित करते है। उनका कथन है कि आत्मा कर्त्ता हो, ज्ञान करण हो यह बात भी नही, किन्तु, "जो जाण जाणदि सो णाण णहवदि णाणेण णाणगो आदा" अर्थात् जो आत्मा जानता है, वह ज्ञान है। ज्ञान गुण के योग से आत्मा जानने वाला नहीं होता। अर्थात् आत्मा और ज्ञान अभिन्न है। फिर, आगे चलकर वे आत्मा को ही उपनिषद् की भाषा मे परमार्थ वस्तु बताते हैं और उसके अवलम्बन को ही मोक्ष स्वीकारते हैं। सम्यग् दर्शन-ज्ञान-चारित्र तीनो को आचार्य एकात्मरूप ही मानते है :—

दंसण णाण चरित्ताणि सेविदव्वाणि साहुणा णिच्चं।
ताणि पुण जाण तिण्णिवि अप्पाणं चेव णिच्छयदो ।।
—सम० १६.

मोत्तूण सयल जप्पमणा गय सुहमसुहवारणं किच्चा।
अप्पाणं जो झायदि पच्चक्खाणं हवे तस्स ।।
—निय० ९५.

वे आत्मा के अतिरिक्त सभी पदार्थों को पर स्वीकार करते है और उनके प्रत्याख्यान का विधान करते हैं तथा यह प्रत्याख्यान ही ज्ञान है :—

णाणं सव्वे भावे पच्चक्खादि य परेत्ति णादूण।
तम्हा पच्चक्खाणं णाणं णियमा मुणेदव्वं॥
—सम० ३४.

आचार्य कुन्दकुन्द के इस अद्वैतवादी दर्शन के लिए इतना ही पर्याप्त नहीं था। वे तत्कालीन विज्ञानाद्वैत तथा आत्माद्वैतवादियों की उपेक्षा नहीं कर सकते थे। विज्ञानाद्वैत का सिद्धान्त है कि ज्ञान मे ज्ञानातिरिक्त बाह्यपदार्थों का प्रतिभास नहीं होता, स्व का ही प्रतिभास होता है। ब्रह्मद्वैत भी ब्रह्मातिरिक्त कुछ नहीं स्वीकार करता। इस प्रकार उसके सभी प्रतिभासो में एकमात्र ब्रह्म ही प्रतिभासित होता है। यहाँ आचार्य कुन्दकुन्द ने मध्यम मार्ग का अवलम्बन लेकर तत्त्वो का प्रतिपादन इस प्रकार किया है—कि निश्चय दृष्टि से केवलज्ञानी आत्मा को ही जानता है, पर पदार्थों को नही .—

केवलणाणी जाणदि पस्सदि णियमेण अप्पाण।
—नियम० १५९

इन उपर्युक्त प्रकार के सभी प्रतिपादनो के मूल में आचार्य कुन्दकुन्द का वह सिद्धान्त है, जिस मे वे आत्मतत्त्व को ही स्वसमय और आत्मभिन्न सभी पौद्गलिक तत्त्वो को परसमय अर्थात् मिथ्या तत्त्व कह कर अलग कर देते हैं [सम० २]। वस्तुत जब केवली अवस्था मे जो तत्त्व ज्ञान का विषय नही हो सकता, वह मिथ्या नही तो और क्या हो सकता है? इस प्रकार हम देखते है आचार्य कुन्दकुन्द जैन दर्शन को "ब्रह्मसत्य जगन्मिथ्या, जीवो ब्रह्मैव नापर." के अद्वैतवाद के समीप लाकर रख देते है।

# जैन दर्शन का उद्भव एवं विकास : एक ऐतिहासिक मूल्यांकन

डा० भागचन्द्र जैन भास्कर

भारतीय दर्शनों की शृङ्खला में जैन दर्शन एक अन्यतम प्रशस्त कडी है। विचार और चिन्तन के क्षेत्र मे उसका योगदान अविस्मरणीय है। जैन दर्शन के उद्भव और विकास की सीमाओ को देखने से स्पष्ट है कि उसने जैनेत्तर दर्शनो के समक्ष अनेक नये तथ्य प्रस्तुत किये हैं। यह विषय वस्तुत: एक प्रबन्ध का विषय है अत: समग्र रूप से उसे इस लघुकाय निबन्ध मे निबद्ध करना सम्भव नहीं। इसलिए संक्षिप्त रूप में हम उसे देख सकेंगे।

जैन दर्शन के विकास को हम साधारणत. चार कालो मे विभाजित कर सकते हैं :—

१. आगम काल (भ० पार्श्वनाथ से लेकर छठी शताब्दी ई० तक)
२. अनेकान्त काल (तृतीय शताब्दी से आठवी शताब्दी तक)
३. प्रमाण काल (आठवी शताब्दी से १७ वी शताब्दी तक)
४. नव्य न्याय काल (१८ वी शताब्दी से)

इन चारो कालो मे जैनधर्म और दर्शन का पूरा क्षेत्र समहित हो सकता है परन्तु हम यहाँ मात्र विचार को अपना अभिधेय बनावेगे। विचार क्षेत्र मे सप्ततत्त्व, अनेकान्त, द्रव्य, ज्ञान और प्रमाण पर हम विचार करेगे।

**सप्त तत्त्व :**

जैन दर्शन मे जीव, अजीव (कर्म), आश्रव, बन्ध, संवर, निर्जरा और मोक्ष ये सात तत्त्व माने जाते है। पुण्य और पाप को मिलाकर इन्ही को नव पदार्थ कहा जाता है। त्रिपिटक मे बुद्ध शाक्य महानाम से निगण्ठ नातपुत्त के सिद्धान्त का उल्लेख करते है जिसमे आत्मा और कर्म का सम्बन्ध तथा उस सम्बन्ध को दूर करने का उपाय बताया गया है।[1] इस उद्धरण मे यद्यपि सप्त तत्त्वों के नाम स्पष्ट रूप से नही मिलते पर उनके कार्य की रूपरेखा अवश्य मिल जाती है। इस उद्धरण को हम सप्त तत्त्वों के बीज रूप में स्वीकार कर सकते हैं। संभव है, यह सिद्धान्त पार्श्वनाथ-परम्परा से सम्बद्ध रहा हो।

दीघनिकाय और उदान में तत्कालीन प्रचलित वाद-विवाद के विषयो का उल्लेख है। उसमें उडम्नज्ञानका सञ्जीवाद जैन तत्त्व से सम्बन्धित होना चाहिए। आचार्य बुद्धघोष भी इसका समर्थन करते हैं।[2] पोट्ठपाद के द्वारा

---

१. मज्झिम १ पृ० ९, २ पृ० ३१, २१४, अंगुत्तर १. पृ० २२०.
२. सुमंगलविलासिनी, पृ० ११०.

व्यक्त आत्मा का तृतीय सिद्धान्त भी जैन दर्शन के आत्मा के स्वरूप से मिलता जुलता है।[1]

सूत्रकृतांग, भगवतीसूत्र आदि आगम ग्रन्थों में इन्हीं बीजों को कुछ और पुष्पित किया गया है। कुन्दकुन्द आचार्य के प्रवचनसार, समयसार आदि ग्रन्थों में उसे और अधिक स्पष्टता मिल सकी है। पश्चात् उमास्वामी ने तत्त्वार्थसूत्र में उक्त तत्त्वों को सुव्यवस्थित कर दिया।[2] उत्तरवर्ती आचार्यों ने उमास्वामी के विभाजन का ही अनुकरण किया।

जैन कर्म के विषय में पाली साहित्य में त्रिदण्डकर्म का उल्लेख मिलता है। वहाँ कर्म के भेद-प्रभेद का कोई उल्लेख नही सम्भव है, पार्श्वनाथ और महावीर के समय तक कर्म के भेद प्रभेदों का निर्धारण नहीं हुआ हो। बाद में आगम ग्रन्थो में उनके भेद-प्रभेद मिलने लगते हैं। आचार्य पुष्पदन्त और भूतवलि ने कर्मों का और भी अधिक विश्लेषण किया। उसी के आधार पर उमास्वामी ने भी कर्मों का वर्गीकरण किया है। उमास्वामी के बाद कर्म की व्याख्या आदि मे विशेष अन्तर नहीं आया। शेष तत्त्वों की भी लगभग यही स्थिति रही।

**अनेकान्तवाद :**

अनेकान्तवाद सिद्धान्त भी विकास के अनेक सोपानों को पार करने के बाद वर्तमान रूप में स्थिर हुआ है। पालि त्रिपिटक में बुद्ध निगण्ठनाथ पुत्त के शिष्य सच्चक के बीच हुए सवाद से तत्कालीन प्रचलित अनेकान्तवाद का प्राथमिक रूप हमारे सामने आता है। उसमें बुद्ध ने सच्चक पर परस्पर विरोध कथन का दोषारोपण किया है।[4] इसी प्रकार निगण्ठनाथ पुत्र और बुद्ध के शिष्य चित्तगहपति के बीच हुआ संवाद भी उसी दोषारोपण को दुहराता है। मज्झिमनिकाय में दीघनख-परिवाजक का उल्लेख मिलता है जो महावीरकालीन स्याद्वाद के प्रकार पर प्रकाश डालता है। उसमें निम्नलिखित तीन भंग दर्शाये गये हैं :—

१. सब्बं मे खमति।
२. सब्बं मे न खमति।
३. एकच्च मे खमति, एकच्च मे न खमति।

इन तीनों भगो को हम क्रमश: स्यादस्ति, स्यान्नास्ति और स्यादस्तिनास्ति का रूप मान सकते है। संभव है इन्ही विचारो का पल्लवन उत्तरकालीन आगम-ग्रन्थों में हुआ हो। सूत्रकृतांग में जैन भिक्षु के लिए विभज्यवादी होने का सकेत

---

१. दीघनिकाय १, पृ० १८६-७.
२. तत्त्वार्थसूत्र. १.४
३. मज्झिम. १, पृ० ३७२.
४. मज्झिमनिकाय १, पृ० ४९८.

किया गया है ।[1] बुद्ध ने भी अपने आपको विभज्यवादी होने का दावा किया था। साथ ही उन्होंने अपने आपको अनेकांशवादी भी बताया था।[2] यहाँ विभज्यवाद और अनेकांशवाद अनेकान्तवाद के पर्यायवाची समझे जा सकते है। भगवान् बुद्ध अव्याकृत प्रश्नों का उत्तर चार प्रकार से दिया करते थे जिन्हें हम स्याद्वाद के प्रथम चार भग कह सकते हैं। सूत्रकृतांग, भगवती सूत्र आदि आगम-ग्रंथो में भी इन चारों अंगों को देखा जा सकता है। शेष तीन अगों का उल्लेख भी आगम-ग्रन्थों में उपलब्ध होता है जो उत्तरकालीन विकास का सूचक है। अनेकान्त-स्थापन में हरिभद्र और अकलक जैसे अनेक आचार्यों ने इस अनेकान्तवाद के चिंतन और विकास मे अपना महनीय योगदान दिया। मात्र अनेकान्तवाद पर ही जैन दार्शनिक साहित्य प्रचुर मात्रा में लिखा गया है।

अनेकान्तवाद के उद्भव और विकास से यह स्पष्ट है कि यद्यपि अनेकान्त का सिद्धान्त जैन, बौद्ध और वैदिक तीनो दार्शनिक सम्प्रदायो मे प्रचलित था, परन्तु जैनाचार्यों ने उत्तरकाल में उसे अपना विशिष्ट सिद्धान्त माना और उसके आधार पर अन्य सिद्धान्तो का विकास किया। पालि साहित्य से लेकर प्राकृत और संस्कृत के लगभग ७ वी, ८ वी शताब्दी ई० तक के ग्रन्थो मे अनेकान्त पर पर्याप्त चिन्तन और मनन किया गया है।

इसी सन्दर्भ मे हम निश्चय नय और व्यवहार नय के विकास को भी देख सकते हैं। प्राचीनकाल से ही दार्शनिको के बीच निश्चय और व्यवहार का आधार लेकर तथ्य को प्रस्तुत करने की प्रथा रही है। पालि साहित्य में, विशेष रूप से मिलिन्दप्रश्न की रचना के समय तक (लगभग प्रथम-द्वितीय शता० ई० पूर्व) परमत्थ सच्च (निश्चय नय) और सम्मुति सच्च (व्यवहार नय) का उपयोग मिलने लगता है। स्याद्वाद के बीजो के रूप में भी इसे हम स्वीकार कर सकते हैं। पालि साहित्य में इन दोनो नयो का उल्लेख जैन दर्शन की दृष्टि से नही मिलता। इसलिए हम यह कह सकते है कि जैन दर्शन मे उक्त नयो का प्रयोग संभवतया बौद्ध ग्रन्थों से आया होगा। आगम ग्रथों मे इससे सम्बन्धित जो भी सामग्री मिलती है वह इसके बाद की है। इस दोनो नयो पर अनेकान्तयुगीन जैन साहित्य में कुन्दकुन्द आदि आचार्यों के आध्यात्मिक ग्रन्थो के आधार पर काफी लिखा गया है।

**ज्ञान और प्रमाण :**

जैन दर्शन के अनुसार आत्मा और ज्ञान का गुण-गुणीभाव-सम्बन्ध है। इन दोनों को एक दूसरे से पृथक् नहीं किया जा सकता। यह जैनधर्म का मूल सिद्धान्त है। पालि साहित्य में भी इस सिद्धान्त का दर्शन होता है। सर्वज्ञत्व सिद्धि का आधार भी यही सिद्धान्त है। सुत्तपिटक में निगण्ठनाथ पुत्त को 'सब्बञ्ञू च सब्ब पस्सावी' कहा गया है। यद्यपि यह उद्धरण निगण्ठनाथ पुत्त की

१. सूत्रकृतांग १.१४ २२
२. मज्झिमनिकाय सुत्त ९९

आलोचना के सम्बन्ध में उल्लिखित है फिर भी यह तो निश्चित ही स्वयं सिद्ध है कि निगण्ठनाथ पुत्त उस समय सर्वज्ञ और सर्वदर्शी माने जाते रहे होंगे। उत्तरकालीन जैन साहित्य इसी परम्परा पर आधारित है।

जैनधर्म में ज्ञान के पाँच भेद बताये गये हैं:—मति, श्रुति, अवधि, मनःपर्यय और केवलज्ञान। इनमें प्रथम दो ज्ञान परोक्ष में और शेष अन्तिम तीन ज्ञान प्रत्यक्ष मे समाविष्ट किए गये हैं। जैन दर्शन में प्रत्यक्ष और परोक्ष दर्शन की परिभाषा अन्य दर्शनो की अपेक्षा भिन्न है। यहाँ अक्ष का अर्थ आत्मा लिया गया है। इसलिए प्रत्यक्ष का अर्थ है जो बिना किसी के सहयोग के आत्मा के द्वारा स्वय जाना जाये और परोक्ष वह है जो इन्द्रियो के माध्यम से ज्ञान कराये। इसी दृष्टि से केवलज्ञान को प्रत्यक्ष के अन्तर्गत रखा गया है। केवलज्ञानी को ही सर्वज्ञ कहा गया है।

पालि साहित्य मे ज्ञान के भेदो की चर्चा नही मिलती। जैन अगोपांगो के आधार पर पं० दलसुख मालवणिया ने ज्ञान के विकासक्रम को तीन भूमिकाओं में बाँधा है।[1]

१. प्रथम भूमिका वह है जिसमें ज्ञानों को पाँच भेदों मे ही विभक्त किया गया है (भगवतीसूत्र ८८ २.३१७)।

२. द्वितीय भूमिका में ज्ञानो को प्रत्यक्ष और परोक्ष इन दो भेदों में विभक्त किया गया है (ठाणांग सूत्र, ७१)।

३ तृतीय भूमिका में इन्द्रियजन्य ज्ञानो को प्रत्यक्ष और परोक्ष उभय मे स्थान दिया गया है (नन्दी सूत्र)।

श्रीमालवणियाजी ने इस वर्गीकरण को अनुमान के आधार पर सजोया प्रतीत होता है। अभी जब आगम-ग्रन्थों की पूर्वापरता निर्विवाद रूप से सिद्ध नही हुई तब मात्र आगमिक ग्रन्थो के आधार पर ही समूचा वर्गीकरण असंदिग्ध रूप मे नही माना जा सकता। इसके बावजूद उक्त वर्गीकरण तथ्यहीन नहीं है। उत्तरकालीन जैन दार्शनिक साहित्य मे ज्ञान के तीनो विकास यथा-तथा देखे जाते है।

उक्त पाँचों ज्ञानों को दो प्रमाणों में अन्तर्भूत किया गया—प्रत्यक्ष और परोक्ष। अनुयोगद्वार, भगवती और ठागांग मे परोक्षप्रमाण के अन्तर्गत अनुमान, उपमान और आगमप्रमाणो का भी उल्लेख आया है। अनुयोगद्वार मे अनुमान के तीन भेद भी मिलते हैं—पूर्ववत्, शेषवत् और दृष्टसाधर्म्यवत्। पूर्ववत् में पूर्वपरिचित वस्तु का प्रत्यभिज्ञान होता है। शेषवत् अनुमान के पाँच भेद हैं—कार्य, कारण, गुण, अवयव और आश्रय। दृष्टसाधर्म्य के दो भेद हैं—सामान्यदृष्ट और विशेषदृष्ट। जहाँ तक अनुमान के अवयवो का प्रश्न है, आगमों में उनके विषय में कुछ भी नहीं मिलता। भद्रबाहुकी दशवैकालिक

1. न्यायावतार-वार्तिकवृत्ति, भूमिका, पृष्ठ ५८.

निर्युक्ति में अवश्य दो, तीन, पांच, दश अवयवों की बात कही गयी है।[1] अनुयोग में उपमान के दो भेद हैं—साधर्म्य और वैधर्म्य। इसी तरह आगम के भी दो भेद दिये गये हैं—लौकिक और लोकोत्तर। प्रमाण को हेतु और व्यवसायात्मक कहा गया है।

दार्शनिक युग में प्रमाण के लक्षण और भेदों में विकास हुआ। कुन्दकुन्द ने नियमसार में ज्ञान को स्वपर प्रकाशक बताया है।[2] समन्तभद्र ने स्वपरावभासी बाधा रहित ज्ञान को प्रमाण कहा।[3] सिद्धसेन ने बाधविवर्जित विशेषण और जोड़ दिया—'प्रमाणं स्वपरावभासिज्ञानं बाधविवर्जितं।[4] अकलंक ने "व्यवसायात्मक ज्ञानमात्मार्थग्राहकं मतम्" तथा "प्रमाणविसवादिज्ञानमनधिगतार्थलक्षणत्वात् ये दो लक्षण किये हैं।[5] यहाँ अविसवादि विशेषण महत्त्वपूर्ण है। विद्यानन्द ने "स्वापूर्वार्थ व्यवसायात्मकं ज्ञानं प्रमाणम्" कहकर 'अनधिगत' पद नही रखा। माणिक्यनन्दी ने समन्तभद्र और अकलक के प्रमाण लक्षणों को सूत्रित कर "सम्यग्ज्ञानं प्रमाणं—स्वार्थ व्यवसायात्मक सम्यग्ज्ञान" कहा है।[7] उत्तरकालीन आचार्यों ने इसी परिभाषा का अनुकरण किया है।

दार्शनिक काल में प्रमाण भेदो को भी व्यवस्थित किया गया। जैन दर्शन के प्रत्यक्ष के स्वरूप मे व्यावहारिक कठिनाई को दूर करने के लिए अकलंक ने सांव्यावहारिकप्रत्यक्ष और मुख्य प्रत्यक्ष ये दो भेद किये। परोक्ष माना जाने वाला मतिज्ञान अब प्रत्यक्ष बन गया। स्मृति आदि प्रमाणो का अन्तर्भाव करने के लिए सांव्यावहारिक प्रत्यक्ष के दो भेद हुए:—इन्द्रियप्रत्यक्ष और अनिन्द्रियप्रत्यक्ष। मति को इन्द्रियप्रत्यक्ष में और स्मृति आदि को अनिन्द्रियप्रत्यक्ष मे समाविष्ट किया गया। परन्तु उत्तरकालीन आचार्यों ने स्मृति आदि को किसी भी तरह अनिन्द्रियप्रत्यक्ष प्रमाण नही माना। उन्होने स्मृति, प्रत्यभिज्ञान, तर्क, अनुमान और आगम को परोक्षप्रमाण के ही भेद स्वीकार किये।

**वादविवाद व्यवस्था :**

जैन संस्कृति अहिंसा और अनेकान्त प्रधान संस्कृति रही है। इसलिए वादविवाद अथवा जय-पराजय के क्षेत्र में भी अहिंसा का प्रमुख स्थान रहा है। जैन आचार्यों में वादविवाद बहुत अधिक प्रचलित था। सुत्तनिपात मे उन्हें शायद इसीलिए वादशील कहा गया है।[8] सच्चक, अभय, असिबन्धकपुत्त गामिणी

१ न्यायावतारवृत्ति, प्रस्तावना, ५ ७६-७.
२. नियमसार, १६०.
३. स्वपरावभासकं यथा प्रमाणं भुवि बुद्धिलक्षणम्, बृहत् स्वयंभू, ६३.
४. न्यायावतार, १
५. लघीयस्त्रय, ६०, अष्टशती अष्टसहस्री, पृ० १७४
६ परीक्षामुख १.१.
७. प्रमाण परीक्षा ५३.
८. सुत्तनिपात ३८१.

आदि जैसे वादशील श्रावक निगण्ठनाथपुत्त के शिष्य थे।[1] निश्चित ही इन शिष्यों में कुछ शिष्य पार्श्वनाथ-परम्परा के रहे होंगे। वे किसी के कथन में वास्तविक दोष ही देखते थे। जय-पराजय की भावना उनमें नहीं थी। इसीलिए वितण्डा को जैन दर्शन में वितण्डाभास कहा गया है।[2]

पालि साहित्य के समान जैनागम में भी वादविवाद के अनेक उल्लेख मिलते हैं। गोशालक के शिष्य सद्दालपुत्त और महावीर के बीच,[3] आर्य अद्दका विविध मतानुयायियों के साथ[4] तथा महावीर का अन्य तीर्थकों के साथ[5] हुए शास्त्रार्थ उल्लेखनीय हैं।

प्राचीनकाल में धर्म प्रचार का माध्यम शास्त्रार्थ हुआ करता था। ठाणांग में शायद इसीलिए वादविद्याविशारद को दक्ष पुरुषों की गणना में रखा गया है।[6] यहीं कथा के भेदोपभेद, विवाद के भेद, वाददोष, विशेषदोष, प्रश्नप्रकार, छल-जाति आदि के विषय में भी सामग्री मिलती है।[7]

दार्शनिक युग में वादविवाद के अंग-प्रत्यंगों पर और अधिक सूक्ष्मतापूर्वक विचार किया गया। तत्त्वजिज्ञासुओं की कथा को वाद और विजिगीषियों की कथा को जल्प और वितण्डा कहा है। वाद में न्यून, अधिक, अपसिद्धान्त और पाँच हेत्वाभास इन आठ निग्रहस्थानो का प्रयोग विधेय माना गया है। छल, जाति आदि के प्रयोग को जैनाचार्यों ने सदैव निषिद्ध किया है।[8] इसकी पृष्ठभूमि में अहिंसा की भावना ही कार्यकारी रही है।

इस प्रकार संक्षेप में हमने जैनदर्शन के कुछेक विषयों के उद्भव एवं विकास पर ऐतिहासिक दृष्टि से पर्यालोचन किया। इस विषय पर अभी समग्र रूप से विचार करने की आवश्यकता है। जैनेतर दर्शनो के प्रकाश मे भी इस पर चिन्तन किया जाना अपेक्षित है।

●

---

१. देखिये मेरा प्रबन्ध, जैनिजम इन बुद्धिस्ट लिटरेचर, अध्याय ४.

२ न्यायावतार २-३८४.

३. उपासकदशांग, अध्ययन ७.

४. सूत्रकृतांग, २.६

५. भगवतीसूत्र १.९.२.५

६. ठाणांग, सूत्र ६७९.

७. न्यायावतार-वार्तिकवृत्ति, प्रस्तावना, पृ० ८६-१०२.

८. विशेष देखिये, सिद्धिविनिश्चय, जल्पसिद्धि परि० ५.

# मूलाचार में प्रतिपादित मुनि-आहार-चर्या

**फूलचन्द जैन 'प्रेमी'**

आचार्य बट्टकेर कृत "मूलाचार" दिगम्बर जैन-मुनियो के आचार-धर्म का प्रतिपादन करनेवाला सबसे प्राचीन और प्रामाणिक ग्रन्थ है । इसमे बारह अधिकार है । विभिन्न अधिकारों के माध्यम से रचयिता ने श्रमणों के आचार-विचार से सम्बन्धित प्रत्येक पक्ष पर विस्तृत विवेचन प्रस्तुत किया है । साथ ही साथ जैन-धर्म-दर्शन के प्रमुख सिद्धान्तो का भी अच्छा प्रतिपादन किया है ।

"मूलाचार" जिसे कि कुछ लोग आचार्य कुन्दकुन्द द्वारा रचित भी मानते हैं, उसके षष्ठ पिण्डशुद्धि नामक अधिकार मे मुनि-आहार-शुद्धि के विषय मे स्वतंत्र विवेचन है । फिर भी इसके रचयिता प्रसगानुसार अन्य अधिकारो मे भी आहार-शुद्धि की चर्चा किए बिना चके नही हैं । मुनि-आचार मे भिक्षाशुद्धि की प्रधानता बतलाते हुए कहा है—"आगम मे मूलगुणो और उत्तरगुणो के बीच "भिक्षाचर्या" ही मूलयोग (प्रधानव्रत) है । जो मुनि इस तरह की भिक्षाशुद्धि को त्यागकर (भूलकर) त्रिकाल योगादि करते हैं, उन्हे विज्ञान एवं चारित्र रहित ही समझना चाहिए[1] । क्योकि जो मुनि स्वय आहार (पिण्ड), उपधि और शय्या इनका बिना शोधन किये प्रयोग करते है, उनका चारित्र और आवश्यक क्रियाएँ शुद्ध नहीं हो सकती । वे तप, सयमादि तथा अन्य श्रमण-गुणो से रहित ही समझे जायेंगे, चाहे वे चिरकाल से ही क्यो न दीक्षित हो ।[2]

सामान्यत: "आहार" शब्द का अर्थ "भोजन" है । आ० पूज्यपाद ने लिखा है—"तीन शरीर और छ: पर्याप्तियो के योग्य पुद्गलो का ग्रहण ही "आहार" है ।[3] राजवार्तिककार भी कहते है—"उपभोग्य शरीर के योग्य पुद्गलो का ग्रहण आहार है, वह आहार शरीरनामकर्म तथा विग्रहगतिनामकर्म के उदय के अभाव मे होता है ।[4]

**आहार के भेद :**

ससार में नाना प्रकार के प्राणी है, उन सब के प्राणों का आधार आहार है । वह आहार विभिन्न प्राणियो की अपनी शरीरप्रकृति के अनुसार विभिन्न

---

१ मूलाचार, वसुनन्दिकृत टीकासहित, १०. ४६.

२. मूलाचार, १०. २६, ३९.

३. त्रयाणा शरीराणा षण्णा पर्याप्तीना योग्यपुद्गलग्रहणमाहारः ।
सर्वार्थसिद्धि, २.३०.

४. तत्त्वार्थराजवार्तिक, ९.७.

प्रकार का होता है। सूत्रकृताङ्ग[1] में एषणीय आहार ग्रहण (के मार्गों) की चर्चा-प्रसंग में तीन प्रकार के आहार बताये है :—

१. ओज-आहार—जो केवल शरीर पिण्ड द्वारा ग्रहण किया जाता है।

२. रोम-आहार—जो रोम कूप द्वारा ग्रहण किया जाता है।

३. प्रक्षेपाहार—जो जिह्वादि द्वारा ग्रहण किया जाता है।

"मूलाचार" में अशन, पान, खाद्य और स्वाद्य इस तरह आहार के चार प्रकार बतलाये हैं।[2] पानाहार अर्थात् जिसके दश प्रकार के प्राणों का अनुग्रह किया जाए, जैसे जल, दूधादि। अशनाहार—जिससे क्षुधा की शान्ति होती है। जैसे चावल, दाल, गेहूँ आदि। रुचिपूर्वक जिसका रसास्वादन लिया जाए वह खाद्याहार, जैसे लड्डू आदि पकवान तथा जिनका आस्वादन किया जाए वे स्वाद्य वस्तुएँ है, जैसे इलायची, लवंगादि। किन्तु मूलाचार का यह विभाजन पर्यायार्थिक नय की अपेक्षा से है, द्रव्यार्थिक नय की अपेक्षा से तो सब में वहाँ ऐक्य माना है। अर्थात् सभी आहार अशन है, सभी पान, सभी खाद्य और सभी स्वाद्य हैं।[3]

विभिन्न ग्रन्थो के आधार पर आगमानुसार सभी आहारो के चार भेद हैं :— १. कर्माहारादि, २. खाद्यादि, ३. काजी आदि, ४ पानकादि। इन चारो के अन्तर्गत कौन-कौन आहार आते है, उन्हे निम्नलिखित विभाजन से देखा जा सकता है।[4]

आहार

| १. कर्माहारादि | २. खाद्यादि | ३. कांजी आदि | ४. पानकादि |
|---|---|---|---|
| कर्माहार | अशन | काजी | स्वच्छ |
| नोकर्माहार | पान | आचाम्ल | बहल |
| कवलाहार | खाद्य (भक्ष्य) | बेलड़ी | लेवड़ |
| लेप्याहार | लेह्य | एकलटाना | अलेबड़ |
| ओजाहार | स्वाद्य | | ससिक्थ |
| मानसाहार | | | असिक्थ |

**मुनियों के आहार ग्रहण का उद्देश्य :**

श्रमण इस संसार मे रहते हुए सासारिकता से दूर रहकर आत्म एवं पर का कल्याण करते हैं। और इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए शरीर का जीवित रखना

१. सूत्रकृताङ्ग, २.३.१.२०

२. मूलाचार, ७.१४७

३. वही, ७.१४८.

४. जैनेन्द्र सिद्धान्त कोश, भाग १, पृष्ठ २९९.

भी आवश्यक है, जोकि विना आहार के सम्भव नहीं है। अतः मुनि संयम, ध्यान, तपादि के आचरणार्थ ही आहार ग्रहण करते हैं, न कि बल, आयु और शरीरवृद्धि के लिए। सम्यक् दर्शन, ज्ञान तथा चारित्र रूप रत्नत्रय धर्म का आद्य साधन शरीर है। जिसे भोजन, पान, शयनादि के द्वारा स्थिर रखना पड़ता है। किन्तु इस ओर उतनी ही प्रवृत्ति रखनी चाहिए जिससे कि इन्द्रियाँ अपने आधीन बनीं रहें। पं० आशाधरजी ने मुनि आहार-ग्रहण के उद्देश्य बतलाते हुए कहा है कि "मुनि को क्षुधा बाधा के उपशमन, संयम की सिद्धि, स्व-पर की वैयावृत्त्य करने, प्राणो की स्थिति बनाए रखने, आवश्यकों और ध्यान-अध्ययनादि के निर्विघ्न पालन के लिए मुनि को आहार ग्रहण करना चाहिए।[1]

मूलाचार में भी इसके छः कारण बताये है। वेदना, वैयावृत्त्य, क्रियार्थ, संयमार्थ, प्राणचिन्ता, और धर्मचिन्ता। इन छः कारणों के लिए जो यति भोज्य, खाद्य, लेह्य और पेय इन चार प्रकार के आहारो को ग्रहण करता है, वह आहार ग्रहण करता हुआ भी चारित्र-धर्म का पालक है। फिर भी इन्ही वैयावृत्त्यादि छः प्रयोजनो के लिए यदि वह मुनि आहार त्याग करता है, तो भी वह धर्मोपार्जन ही करता है।[2] रयणसार में भी कहा है—"यह शरीर दुःखों का पात्र, कर्मागमन का कारण और आत्मा से सर्वथा भिन्न है। अतः ऐसे शरीर को धर्मानुष्ठान का कारण समझ मुनि इससे धर्म सेवन के लिए थोड़ा-बहुत आहार लेते हैं न कि शरीर पोषणार्थ।[3] अतः जो मुनि केवल संयम ज्ञान-ध्यान और अध्ययन की अभिवृद्धि की इच्छा से जैसा मिला वैसा विशुद्ध आहार ग्रहण कर लेते हैं, उन्हें अवश्य ही मोक्ष मार्ग मे तत्पर समझना चाहिए।[4]

**मुनियों की भिक्षावृत्ति के प्रकार :**

तत्त्वार्थराजवार्तिक मे साधुओ को स्पष्ट रूप से कहा है कि "गुणरत्नो को देनेवाली शरीररूपी गाड़ी को समाधिनगर तक ले जाने की इच्छा रखने वाले साधु को जठराग्नि के दाह शमनार्थ औषधि की तरह, गाड़ी में ओंगन (तेल) की तरह, विना स्वाद के आहार ग्रहण करना चाहिए।[5] क्योंकि मुनियों के आहार-ग्रहण का उद्देश्य धर्म-ध्यानादि करने के लिए शरीर चलाना मात्र है। अतः मुनियो को आहार ग्रहण किस तरह करना चाहिए, उन चार-पाँच प्रकार की भिक्षावृत्तियो का उल्लेख मिलता है।[6]

१. **उदराग्नि प्रशमन** :—तपश्चरणादि के योग्य शरीर को बनाये रखने के लिए पेट की भूख रूप अग्नि को मात्र शान्त करने के उद्देश्य से आहार लेना।

१. अनगारधर्मामृत, ५.६१.
२. मूलाचार, ६ ६०.५९.
३. रयणसार ११६
४. वही, ११३.
५. तत्त्वार्थराजवार्तिक, ९, ५.
६. जैनेन्द्र सिद्धान्त कोश, भाग ३, पृष्ठ २४१.

२. **अक्षम्रक्षण** :—जैसे गाड़ी को अपने गन्तव्य स्थल तक सुगमता से ले जाने के लिए ओंगन (तेलादि स्निग्ध पदार्थ) की आवश्यकता होती है वैसे ही मुनि भी शरीर रूपी गाड़ी को धर्म साधनार्थ विशुद्ध भिक्षा द्वारा समाधिनगर तक पहुँचा देते हैं। आचार्य वट्टकेर ने लिखा है[1] "आत्मसिद्धि का साधन-मात्र बनाये रखने के लिए मुनि अक्षम्रक्षण की तरह आहार लेते है। क्योंकि धर्म साधनार्थ प्राणो को और मोक्ष प्राप्ति के लिए ही धर्म को धारण किया जाता है।

३. **गोचरी** :—जिस प्रकार गाय घास को ऊपर-ऊपर से थोड़ा बहुत खाकर अपना निर्वाह करती है वैसे ही भिक्षुक को भी दाता को कष्ट न हो ऐसा ध्यान रखकर अपनी आहारादि आवश्यकताओ की पूर्ति करना चाहिए। राजवार्तिक में भी इस वृत्ति के विषय मे कहा है[2]:—जैसे भूखी गाय की दृष्टि विभिन्न आभूषणो से सुसज्जित सुन्दर युवती द्वारा लायी गई घास पर ही रहती है। उसे युवती के सौन्दर्यादि से कोई सरोकार नही रहता, उसी तरह भिक्षु को भी भिक्षादाता तथा भिक्षास्थलादि की सजावट के प्रति उत्सुकता नहीं रखनी चाहिए। और न ये सोचना चाहिए कि "आहार सूखा है या गीला ?

४ **श्वभ्र पूरण** .—इसे गर्तपूरणवृत्ति भी कहते है। अर्थात् जिस किसी तरह मात्र पेटरूपी गड्ढे को भरने के उद्देश्य से सुस्वादु-अस्वादु आदि तरह का ख्याल किए बिना आहार लेना।

५. **भ्रामरी वृत्ति** :—दातारों पर भार रूप बाधा पहुँचाए बिना कुशलता से भ्रमरवत् आहार लेना। इस भिक्षावृत्ति को "भ्रामरीवृत्ति" और इस तरह के आहार को "भ्रमराहार" कहते है। अत मात्रा से अधिक, पौष्टिक व गृद्धतापूर्वक, गृहस्थ पर भार डालकर मुनि को आहार नही लेना चाहिए।

**आहार ग्रहण का समय** —सामान्य लोगो की भाँति मुनि जब चाहे तब भूख लगने पर आहार नही लेते, अपितु दिन मे एक बार निश्चित समय पर ही आहार के लिए निकलते है। भगवती आराधना मे कहा है—"भिक्षा और क्षुधा का समय जानकर कुछ वृत्तिपरिसख्यानादि नियम ग्रहणकर ग्राम या नगर मे ईर्या समिति से प्रवेश करे।[3] अत: सूर्योदय और सूर्यास्तकाल की तीन घड़ी (नाली त्रिक्) को छोड़कर मध्य के एक, दो और तीन मुहूर्त काल में एक बार भोजन करना मुनियो का अट्ठाइसवाँ एकभक्त मूलगुण है।[4] अतः सूर्योदय के बाद तीन घड़ी काल बीतने पर तथा सूर्यास्त के तीन घडी काल शेष रहने पर बीच का समय मुनियो का आहार ग्रहण काल निर्धारित माना जाता है। इस बीच वाले

१. मूलाचार, ९, ४९.
२. राजवार्तिक ९. ६.
३. भगवती आराधना, १५०.
४. मूलाचार १.३५.

काल में से तीन मुहूर्तों में भोजन करना जघन्याचरण, दो मुहूर्तों में मध्यमाचरण तथा एक मुहूर्त मे भोजन करना उत्कृष्टाचरण माना है।[1]

**भिक्षार्थ गमन के लिए निषिद्ध काल.**—जब वर्षा हो रही हो, कोहरा फैला हो, आंधी चल रही हो, मक्खी-मच्छर आदि सूक्ष्म जीव उड रहे हो, तब मुनि को भिक्षा के लिए नही निकलना चाहिए।[2] इसी प्रकार विकाल अर्थात् भिक्षा-गमन के योग्य काल को छोड़ कर अन्य समयो में आहार के लिए निकलना निषिद्ध है। जैन आगमों के अनुसार भिक्षुक दिन के प्रथम प्रहर में ध्यान करे, दूसरे प्रहर में स्वाध्याय और तीसरे प्रहर भिक्षा हेतु नगर अथवा गाँव में प्रवेश करे। इस प्रकार भिक्षा का काल मध्याह्न १२ से ३ बजे तक माना है। शेष समय भिक्षा के लिए विकाल माना गया है।[3]

प्रश्न उठता है रात्रिभोजन का निषेध तो सामान्य लोगो तक के लिए माना है, तब मुनियो को तो अपने आप रात्रिभोजन का निषेध हो जाता है, तब यहाँ इसकी चर्चा क्यो की ? इसलिए कि यदि इस विषय की चर्चा छोड देते तो कुछ लोग आशका मे ही रहते। मुनि आचार-विचार मूलतः अहिंसा प्रधान है। मुनि के पाँचो महाव्रतो के मूल मे अहिसा ही है। श्वेताम्बर-परम्परा मे तो पाँच महाव्रतो के अलावा "रात्रि-भोजनविरमण" नामक छठवाँ व्रत भी मान लिया है।[4] यहां तक कहा है कि जो भिक्षु सूर्योदय और सूर्यास्त के प्रति शकाशील होकर आहार लेते है, उनके रात्रि-भोजनविरति व्रत का खण्डन होता है, तथा उसे चातुर्मासिक प्रायश्चित्त का दोष लगता है।[5] आ० वट्टकेर ने लिखा है "अहिंसा महाव्रतो की रक्षा के लिए रात्रिभोजन त्याग प्रथम कर्त्तव्य है। क्योकि रात्रिभोजन से महाव्रतो के पालन और अष्ट प्रवचनमाताओं के पालन मे मलिनता उत्पन्न होती है तथा रात्रिभोजन के लिए निकले मुनि के प्रति गृहस्थो के मन मे शका उत्पन्न होती है कि कही ये मुनिवेशधारी कोई चोर, उचक्का तो नही है ? अतः इससे आत्मविपत्ति, लोकनिन्दा आदि बाधाएँ उपस्थित हो सकती हैं[6]। इन सब कारणो से मुनियों को रात्रिभोजन के निषेध की चर्चा मूलाचार मे थी।

**भिक्षा के लिए निषिद्ध स्थान :**

श्रमण पक्षपात से रहित होते है। अत. उन्हे निर्धन, मध्यम और उच्च परिस्थिति के श्रावको मे बिना भेद माने प्रासुक-आहार लेना चाहिए।

१. वही, ६.७३.
२. दशवैकालिक, ५. १. ८.
३ सागरमल जैन, जैन आचार दर्शन का तुलनात्मक और समालोचनात्मक अध्ययन, (अप्रकाशित शोध-प्रबन्ध) भाग २, पृष्ठ १०३९.
४. सूत्रकृताङ्ग १. २. ३. ३.
५. दशाश्रुतस्कन्ध, उद्देश २, अध्याय २.
६ मूलाचार ५ ९८, ९९

फिर भी कुछ ऐसे स्थान हैं जहाँ श्रमणों को आहार लेने से श्रमणपने में क्षीणता आती है।[1] जैसे राजा का निवास स्थान, गृहपति का निवास स्थान, गुप्तचरो के मंत्रणास्थल, तथा वेश्याओ के निवास स्थान वा सम्पूर्ण समीपवर्ती क्षेत्र। इन स्थानों पर आहार करने से लोकापवाद के अलावा गुप्तचरो से पकड़े जाने आदि तथा आत्मनिन्दा के प्रसंग आते है। भगवती अराधना में कहा है[2] जहाँ या जिस घर में मनुष्य किसी कार्य मे तत्पर हो, उनका मुख दीनतायुक्त दिखे या खिन्न हो तो मुनि के लिए वहाँ ठहरना निषिद्ध है। शोकयुक्त घर मे, विवाह व यज्ञशाला, उद्यान, मण्डपादि मे, बहुजन संसक्त तथा पशुओ से युक्त प्रदेश में प्रवेश निषिद्ध है। अतिसय दरिद्री तथा आचार विरुद्ध श्रीमन्तो के घर का त्याग कर बडे-छोटे एव मध्यम गृहो मे प्रवेश करे। राजवार्तिक में तो यहाँ तक कह दिया है कि दीन-अनाथो के घर का त्याग करना तथा दीनवृत्ति से रहित होकर प्रासुक-आहार खोजना भिक्षाशुद्धि है।[3]

**मुनियो को आहार त्याग के छः प्रसङ्ग :**

मुनियो के आहार-ग्रहण का उद्देश्य अपने आचार धर्म का अच्छी तरह पालन है। किन्तु यदि उसी आचार धर्म मे आहार के कारण बाधा उपस्थित होने की आशका हो तो उन्हे आहार का त्याग कर देना चाहिए। मुनियो के जीवन मे प्रायः छ ऐसे प्रसङ्ग आ सकते है[4], जिसमें उन्हे आहार-ग्रहण वर्जित माना है :—

१. आतक अर्थात् भयंकर रोग उत्पन्न होने पर या आकस्मिक व्याधि के समय।

२. उपसर्ग अर्थात् आकस्मिक सकट आने पर।

३. ब्रह्मचर्य अर्थात् शील की रक्षा के लिए।

४ प्राणिदया अर्थात् जीवरक्षार्थ।

५. तप के लिए।

६. सल्लेखना या शरीर-परिहार के लिए।

आहार त्याग के उपरोक्त छ. कारणो को देखने से लगता है जैन आचार दर्शन में मुनि का आहार ग्रहण और आहार त्याग दोनो के पीछे संयमात्मक जीवन की रक्षा ही है। क्योकि मुनि सयम के पालनार्थ ही आहार ग्रहण करते हैं और उसी के लिए आहार का त्याग भी करते हैं।

---

१. दशवैकालिक ५ १.९.१६

२. भगवती आराधना १२०६.

३. राजवार्तिक ९.६

४. मूलाचार, ६.६१ तथा उत्तराध्ययन २६.३५

**आहार के लिए गमनविधि:**

मुनि-आश्रम की व्यवस्था का कार्य गृहस्थाश्रम पर ही निर्भर रहता है। भारत में प्राचीन काल से ही यह परम्परा रही है कि गृहस्थ लोग भोजन करने के पूर्व साधु आदि किसी अतिथि को भोजन कराते थे। अतः भिक्षादान की भावना से वे कुछ देर स्वयं खाने के पहले घर के बाहर खड़े होकर अतिथि की प्रतीक्षा करते थे। जिस किसी दिन उसे मुनिराज जैसे अतिथि को आहार कराने का सौभाग्य मिल जाता था, तो अपना जीवन ही धन्य समझते थे। मुनि भी अज्ञात, अनुज्ञात आहार के लिए, जघन्य, मध्यम और उच्च कुलों में गृह की पंक्ति से आहारार्थ निकलते थे। मुनि आहार-गमन के समय पाँच बातो पर अपना ध्यान केन्द्रित रखते थे[1].—१. जिनशासन की रक्षा, २. स्वेच्छा-वृत्ति का त्याग, ३. सम्यक्त्वानुकूल आचरण, ४. रत्नत्रयरूप आत्मा की रक्षा तथा ५. संयम की रक्षा। यदि इनमे से किसी भी कार्य में किञ्चित् भी बाधा उपस्थित होती देखते है, तो मुनियो का यह कर्त्तव्य हो जाता है कि वे सद्य. आहार का त्याग करे। कहा भी है—"भिक्षार्थ गमन करनेवाले जो साधु भिक्षा के लिए मन, वचन, कायरूप गुप्तियो, मूलगुणो, शील और संयमादि का रक्षण करता हुआ गांव में प्रवेश करते है, वे साधु शरीर वैराग्य, परिग्रह-वैराग्य और ससार-वैराग्य रूप निर्वेदत्रिक की रक्षा करते हुए ही प्रवेश करते है।[2] अतः मुनि को भिक्षा और क्षुधा का समय जानकर कुछ वृत्तिपरिसख्यानादि नियम ग्रहण कर ग्राम या नगर मे ईर्या समिति से प्रवेश करना चाहिए। वृत्तिपरिसंख्यान के स्वरूप मे कहा है कि मुनि को मन मे कुछ सकल्प लेकर ही आहार के लिये गमन करना चाहिये। मुनि प्राय. आहार के पहले जिनालय जाते हैं, वहाँ जिनेन्द्रदेव के दर्शन कर और वही से आहार करने के लिए किसी विधि विशेष से गृहस्थ के पड़गाहने का संकल्प लेते है। इस मूलाचार में इस तरह के चार संकल्पो का उल्लेख आया है।[3] जैसे—

१ **गोचर प्रमाण संकल्प** :—[घरों के प्रमाण का सकल्प] अर्थात् इतने घरो तक आहारार्थ जाऊँगा, उतने मे मिला तो ग्रहण करूँगा, नही तो वापस आ जाऊँगा।

२. **दाता संकल्प** :—अर्थात् यदि वृद्ध, युवा आदि दाता विशेष ही मेरा प्रतिग्रह करेगा तो आहारार्थ मै उनके घर प्रवेश करूँगा, अन्यथा नहीं।

३. **भाजन संकल्प** :—चाँदी, पीतल, कासादि के पात्र या कलश या उस पर कोई विशेष फल-पुष्पादि रखकर पड़गाहेगा, तभी मैं उनके घर मे प्रवेश करूँगा, अन्यथा नहीं।

---

१. मूलाचार, ६.७५
२. वही, ६. ७४
३. वही, ५.१५८

४. **अशन संकल्प**:—आज चावल, सक्तु आदि प्रकार विशेष का आहार मिलेगा तो ग्रहण करूँगा, अन्यथा नहीं।

इस तरह इनमे से एक या कुछ संकल्प लेकर ही मुनि बायें हाथ में पिच्छी, कमण्डलु लेकर तथा दाहिने हाथ को दक्षिण कन्धे पर पंचांगुलिमुकुलित पाणि रखकर निकलते है। नगर या गाँव में पहुँचकर वे अपना आगमन सूचित करने के लिए अस्पष्ट बोलकर संकेत नही करते और न कभी वे याचना ही करते हैं। अपितु केवल बिजली की चमक के सदृश अपना शरीर दिखा देना ही पर्याप्त है। यदि श्रावक पड़गाहें तथा संकल्पानुसार विधि मिल जाए, तो परोपरोध रहित घर में आने-जाने का मार्ग छोड़कर श्रावकों द्वारा प्रार्थना करने पर वहीं खड़े हो, जहाँ से कि दूसरे साधु भी खड़े होकर भिक्षा प्राप्त करते हैं। खड़े होने का स्थान समान और छिद्र रहित देखकर अपने दोनो पैरों में चार अंगुल का अन्तर रखकर निश्चल रखे रहें। जिस श्रावक के यहाँ मुनि को आहारविधि मिलती है, वे पिच्छि और कमण्डलु को वामहस्त मे एक साथ धारण करते हैं और दक्षिण कन्धे पर पचांगुलि मुकुलित दाहिना हाथ रखकर आहार-स्वीकृति व्यक्त करते है।[1] श्रावक जब देखता है कि मुनिराज के संकल्पानुसार आहार-विधि हमारे यहाँ मिल गई है, तब वही खड़े मुनिराज की तीन बार परिक्रमा करता है, तत मनशुद्धि, वचनशुद्धि, कायशुद्धि, आहार-शुद्धि को मुनिराज के समक्ष कहकर उन्हे भोजनशाला मे प्रवेश के लिए प्रार्थना करता है। तब मुनि चारों ओर सावधानीपूर्वक चौके में प्रवेश करते हैं। सचित्त, गन्दे, तग व अन्धकार युक्त प्रदेश में प्रवेश नही करते, अन्यथा संयम को विराधना की आशंका रहती है। चौके में मुनि को अपने चरण की भूमि, जूठन पडने की भूमि और आहार-दाता के खड़े होने की भूमि -इन तीन भूमियो की शुद्धि का विशेष ध्यान रखना चाहिए।

**आहार-दाता के गुण**

दाता के सात गुण माने जाते है। भक्ति, श्रद्धा, शक्ति, विज्ञान, अक्षुब्धता, क्षमा तथा त्याग। जो इन सात गुणो से युक्त निदानादि दोषो से रहित होकर सुपात्र को दान देता है वह मोक्ष प्राप्त करने के लिए तत्पर होता है।[2] सागार-धर्मामृत मे भी कहा है:—भक्ति, श्रद्धा, सत्त्व, तुष्टि, ज्ञान, अलोल्य और क्षमा इन गुणो से युक्त, मन, वचन काय और कृत, कारित तथा अनुमोदना इन नौ कोटियो के द्वारा विशुद्ध दान का स्वामी दाता होता है।[3] अतः पात्र मे ईर्ष्या न होना, त्याग मे विषाद न होना, देने की इच्छा करनेवाले मे तथा देनेवालो

---

१. पिच्छं कमण्डलु वामहस्ते स्कन्धे तु दक्षिणम्।
हस्तं निधाय संदृष्ट्या स व्रजेत् श्रावकालयम्॥—धर्मरसिक.

२. महापुराण, २०, ८२ एवं ८५

३. सागरधर्मामृत, ५.४७.

में या जिसने दान दिया है सबमें प्रीति होना, कुशल अभिप्राय, प्रत्यक्ष फल की आकांक्षा न करना, निदान नही करना, किसी से विसंवाद नहीं करना आदि दाता की विशेषताएँ हैं।[1]

**खड़े होकर हस्तपात्र में आहार-ग्रहण का विधान:**

मुनियों के अट्ठाईस मूलगुणों में सत्ताईसवाँ मूलगुण स्थिति भोजन है। अनगारधर्मामृत में इस विषय में कहा है "जब तक खड़े होकर अपने हाथ को ही पात्र बनाकर उन्हीं के द्वारा भोजन ग्रहण की सामर्थ्य रखता हूँ, तभी तक भोजन करने में प्रवृत्ति करूँगा, अन्यथा नही।" मुनि की इस प्रतिज्ञा के निर्वहणार्थ इन्द्रियसंयम और प्राणिसंयम साधन के लिए मुनियो को खड़े होकर आहार लेने का विधान किया है।[2] अत: अपने हस्तरूपी पात्र (करपुट) बनाकर दीवार आदि के आश्रय रहित चार अंगुल के अन्तर मे समपाद खड़े रहकर तीन प्रकार की भूमियो की शुद्धता का ध्यान रखना—स्थिति भोजन मूलगुण है।[3]

जो साधक श्रमण अपने उपयोग के लिए कोई भी पात्र नही रखते अपितु आहारादि का ग्रहण अपने हाथो मे ही रख कर करते है ऐसे श्रमण "करपात्री" कहे जाते हैं। पात्र त्याग से जहाँ उनके अधिक से अधिक परिग्रह का त्याग होता है, वही प्राणातिपातविरमण व्रत की भी रक्षा होती है। क्योंकि पात्रो के अभाव मे सूक्ष्म जीवों की हिंसा की सम्भावना नही रह जाती।[4] अत: अशन, पान, खाद्य, भोज्य, लेह्य, पेय इत्यादि पदार्थो का अच्छी तरह शोधन करते हुए, शुद्ध रूप से हस्तपात्र मे मुनि भोजन करे।[5] जो आहार अविवर्ण, प्रशस्त और एषणा समिति से विशुद्ध हो उसे मुनि भोजन बेला मे प्राप्त करके पाणिपात्र मे ग्रहण करे।[6]

**मौनपूर्वक आहार-ग्रहण का विधान :**

श्रमण आहार-प्राप्ति के लिए न दाता की स्तुति करते है और न उनसे कुछ याचना ही करते हैं। अपितु मौनपूर्वक आहाराथ भ्रमण करते है। वे ताली बजाने आदि अनेक तरह की चेष्टाओं से अपना अभिप्राय भी व्यक्त नहीं करते। "मुझे भिक्षा दो" इस तरह की दीन, कलुष, वचन बोलने की इच्छा से रहित होकर, नष्ट किये बिना—भिक्षालाभ या अलाभ दोनो अवस्थाओं मे अपनी वसतिका लौट आते हैं। अर्थात् भिक्षा-प्राप्ति होने पर वे खुश तथा अप्राप्ति में

---

१. राजवार्तिक ७.३९.
२. अनगारधर्मामृत, ९. ९३.
३. मूलाचार, १.३४.
४. आगम साहित्य में जैन आचार, शोध-प्रबन्ध पृष्ठ, २८७, २८८.
५. मूलचार, ९.५४.
६. वही, ९.५५

खिन्न न होकर दोनों ही अवस्थाओं में समभाव (समता) धारण करते हैं।[1] पद्मपुराण में भी कहा है कि "मुनि परगृह में प्राप्त भिक्षा को निर्दोषता सहित मौनपूर्वक खड़े होकर ग्रहण करते हैं।[2]

**आहार-ग्रहण की मात्रा :**

आहार उदरस्थ होकर पाचन-क्रिया द्वारा शरीर में प्राण धारणादि शक्ति पैदा करता है। यदि आहार की मात्रा बहुत अधिक हो जाती है तो वही अन्न शरीर में विकार पैदा न रता है। अतः मनुष्य को इतना भोजन लेना चाहिए जिससे उसकी पाचन-क्रिया पर अधिक बोझ न पड़े। सामान्यतः स्वास्थ्य विज्ञान के अनुसार पेट के चार भाग माने हैं और स्वस्थ रहने के लिए यह भी बताया है कि पेट के चार भागो मे से दो भागो को अन्न से, तीसरे को जल से पूरित करना चाहिए तथा चतुर्थ भाग को वायुसंचरण के लिए खाली छोड़ देना चाहिये। और यही बात आ० वट्टकेर ने मूलाचार में मुनियो के लिए कही है।[3] वैसे भी प्राय पुरुष के पेट भरने का आहार प्रमाण बत्तीस ग्रास तथा स्त्रियों के आहार का प्रमाण अट्ठाईस ग्रास हैं।[4] अतः गृद्धतापूर्वक मात्रा से अधिक तथा गृहस्थ पर भार डालकर, पौष्टिक भोजनादि ग्रहण करने का निषेध है। क्योंकि कहा है—"मुनिजन ठण्डा-गरम, रूखा-सूखा, नमक सहित या रहित, स्निग्धता रहित भोजन को अनास्वादपूर्वक ग्रहण करते है।[5] प्रतिदिन परिमित और प्रशस्त आहार लेना श्रेष्ठ है, किन्तु अनेक बार आहार लेना या अनेक प्रकार के उपवास करना ठीक नही।[6] अतः साधु को भूलकर के भी मात्रा से अधिक एवं गरिष्ठ भोजन नही लेना चाहिए।

**मुनि के लिए ग्रहणीय विशुद्ध आहार :**

दूसरो की दृष्टि साधु के साधुपने को आहार-क्रिया के समय परखती रहती है। क्योकि व्रत, शील, गुणो की प्रतिष्ठा ये सब कुछ भिक्षाचर्या पर ही निर्भर है। अतः भिक्षाचर्या का शोधन करके साधु सदा विहार करे।[7] जो मुनि खड़े होकर, मौनपूर्वक, वीरासन से तप, ध्यानादि करता है, किन्तु यदि वह अधःकर्म युक्त आहार ले लेता है तो उसके सभी योग, वन, शून्यचर, पर्वत की गुहा अथवा वृक्षमूल में निवास करना ये सब निरर्थक रहते है[8] तथा जिनकी प्रवृत्ति अधः-

१. वही, ९. ५१, ५२, ५०.
२. पद्मपुराण, ४.९७.
३. मूलाचार ६.७२.
४. भगवती आरा० २११.
५. मूलाचार ९.४८.
६. वही, १०.४७.
७. वही १०.११२.
८. वही १०.३१.३२.

कर्म की ओर है उसका द्रव्यग्रहण भी बंधक ही है। यदि मुनि शुद्ध वस्तु में भी अशुद्ध भाव करता है तो भी उस विषय में उसे प्रायश्चित्त करना पड़ता है। क्योंकि यदि शुद्ध आहार ग्रहण के भाव से कदाचित् अशुद्ध आहार भी ग्रहण कर लेता है तो वह भी शुद्ध आहार ग्रहण के सदृश है। अतः जिन कर्मों के करने से जीवहिंसा होती है, ऐसे अध कर्मयुक्त किसी भी पदार्थ की वे न मन-वचन-काय से अनुमोदना ही करते हैं और न ऐसे आहार व वसति आदि को ग्रहण ही करते हैं।[1] मुनि जानते हैं कि जब सिंह, व्याघ्रादि भी एक, दो या तीन मृगों को खाने से "नीच" कहे जाते हैं, तब अध.कर्म से युक्त आहार में जो मुनि जीवराशि खा जाते हैं वे मुनि भी "नीच" क्यो नही कहे जायेंगे ?[2] और फिर यह जीव सदा से ही अर्थ, जीवन, जिह्वास्वाद और कामसुख, इनके कारण अनन्तवार स्वयं मरता है और दूसरों को भी मारता है। इन सब मे जिह्वास्वाद और काम सुख तो इस अनादि संसार मे ही अनन्त दु खों को प्राप्त करानेवाले है।[3] अतः विचारपूर्वक आचरण करनेवाले साधुओ को आरोग्य और आत्मस्वरूप में सुस्थित रहने के लिए द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव, बल और वीर्य इन छ. बातो का पर्यालोचनपूर्वक सर्वाशन, विद्धाशन और शुद्धाशन के द्वारा आहार में प्रवृत्ति करनी चाहिए[4], क्योंकि प्रासुक अन्न और उपधि इन दोनों को जो गृहस्थ आत्मशुद्धिपूर्वक मुनियो को देता है, तथा जो मुनि ग्रहण करता है, उन दोनों को महाफल प्राप्त होता है।[5]

सामान्य रूप से भोजन शुद्धि के प्रमुख चार अंग है[6] :—१. मनशुद्धि, २ वचनशुद्धि, ३. कायशुद्धि और आहारशुद्धि। इन चार शुद्धियो मे आहार-शुद्धि के भी चार अंग है.—१ द्रव्यशुद्धि, २ क्षेत्र शुद्धि, ३. कालशुद्धि, ४. भाव-शुद्धि। इनमे से भावशुद्धि मनशुद्धि मे गर्भित हो जाती है। अतः भोजन-शुद्धि प्रकरण मे छह शुद्धियों पर विशेष ध्यान रखना आवश्यक है:—१. मनशुद्धि, २. वचनशुद्धि, ३ कायशुद्धि, ४. द्रव्यशुद्धि, ५. क्षेत्रशुद्धि और ६. कालशुद्धि। इन्हीं शुद्धियो को प्रगट करने के लिए ही मुनि को पडगाहते समय श्रावक मन-शुद्धि, वचनशुद्धि, कायशुद्धि, आहार-जलशुद्धि कहते हुए मुनि से भोजन-शाला में प्रवेश के लिए प्रार्थना करते हैं। मूलाचार में इसीलिए तो कहा है[7]:— "भिक्षा, वाक्य, हृदयादि शुद्धि पूर्वक जो साधु सदा आचरण करता है, उसे जिनेन्द्रदेव के शासन में "सुस्थित" अर्थात् सद्‌गुणो से युक्त मुनि कहा जाता है।

१. जैनेन्द्र सिद्धान्त कोश, भाग १. पृष्ठ ४८.
२. मूलाचार १०.२९.
३. वही, १०.९६.
४. अनगारधर्मामृत, ५.६५.
५. मूलाचार, १० ४५.
६. जैनेन्द्र सिद्धान्तकोश, भाग १, पृष्ठ २९.
७. मूलाचार १०, ११३.

श्रमणो के विशुद्ध आहार प्रसंग में कहा है "मन, वचन, काय, कृत, कारित, अनुमोदनादि नव कोटियो से शुद्ध, शंकाकाक्षादि दश दोषों से रहित, नख-रोमादि चौदह मलों से रहित, हस्तरूपी पात्र (करपुट) में श्रावक द्वारा दिया गया आहार ही ग्रहण करें।[1] शुद्ध, जन्तुओ से रहित, खाद्य, भोज्य, लेह्य तथा पेय इन आहारों मे जो शास्त्र विरुद्ध नही है ऐसा बीज रहित, मध्य (सार) भाग रहित, प्रासुक किया हुआ आहार मुनि के ग्रहण योग्य है। जो कि अच्छे दाता द्वारा दिया गया हो उसे शरीर के योग्य, द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव और प्रमाणानुसार आकांक्षा रहित भाव से रत्नत्रय के पालन एवं क्षुधा शमन के उद्देश्य से मुनि को आहार ग्रहण करना चाहिए।

**मुनि को त्याज्य आहार :**

अधःकर्म युक्त अर्थात् जिन कार्यों के करने से जीवहिंसा होती है ऐसे प्रत्येक पदार्थ का मुनि त्याग करते है। क्योकि पृथ्वीकाय आदि छः कायों के जीवों को दु.ख देना, मारना इससे उत्पन्न आहारादि वस्तु अधःकर्म है।[2] अतः फल, कंद, मूल, बीज, बिना अग्नि मे पकाये एवं अन्य निषिद्ध वस्तुओ की मुनि को इच्छा तक नही करनी चाहिए। जो आहार दो तीन दिन का विवर्ण, जीव-जन्तुओ से युक्त हो या जिस आहार में नीले, काले रग से (पुष्पित) फफूंद लग गया हो, क्लिन्न (बासी या सड़ा) एवं पापड़ादि अप्रासुक आहार को त्याज्य समझते हैं तथा ऐसा आहार प्राप्त होने पर उसका त्याग करते है। एवं शुद्ध, जन्तुओ से रहित, खाद्य, भोज्य, लेह्य या पेय इनमे जो शास्त्र विरुद्ध नही है ऐसे प्रासुक आहार को मुनिराज ग्रहण करते है। यदि प्रासुक आहार के विषय मे भी मुनि सोचते है कि यह आहार आत्मार्थ (मेरे निमित्त) बनाया गया है तो भी भावतः वह आहार अप्रासुक ही है। क्योंकि मुनि भोजन न स्वयं पकाते है और न दूसरो से पकाने को कहते हैं, क्योकि भोजन निर्माण में होनेवाले आरम्भ से तो वे सदा निवृत्त रहते हैं। औद्देशिक, क्रीत, शंकित और अभिघट अन्न जो कि आगम निषिद्ध तथा प्रतिकूल है। अन्य स्थान से आये हुए आहार को मुनिजन त्याज्य समझते है। यहाँ यह भी जान लेना चाहिए[3] कि अभिघट दोष के देशाभिघट और सर्वाभिघट इन दो भेदों मे प्रथम भेद के भी दो भेद है। आचिन्न तथा अनाचिन्न। इनमें पक्तिबद्ध सीधे तीन या सात घरो से लाया हुआ अन्न आचिन्न अर्थात् ग्रहण के योग्य है, तथा इससे विपरीत अर्थात् यत्र-तत्र बिना पंक्ति के किन्हीं भी सात घरों से या पक्तिबद्ध आठवें घर का अन्न अनाचिन्न अर्थात् ग्रहण के अयोग्य है। अतः कुत्सित दोषों से रहित, एषणा समिति से परिशुद्ध दश दोष और चौदह मलो से रहित, विशुद्ध आहार मुनिजनो को ग्रहण करना चाहिए।

---

१. मूलाचार, ९ ४५.
२. वही, ६.५.
३. वही, ६, १९, २०, २१.

**आहार-सम्बन्धी दोष :**

मुनियों के आहार प्रकरण में सामान्यतया आठ दोषो को गिनाया है। उद्गम, उत्पादन, अशन, सयोजन, प्रमाण, अंगार, धूम, और कारणदोष। इन आठ दोषों से रहित आहार ग्रहण करना ही आठ प्रकार की पिण्डशुद्धि मानी जाती है। इन आठो दोषो मे उद्गम दोष के सोलह भेद, उत्पादन दोष के सोलह, अशन के दस भेद, तथा सयोजनादि चार दोष, इस तरह आहार के कुल छियालीस दोष माने जाते हैं।

**उद्गम दोष के सोलह भेद :**

१. **औद्देशिक दोष** :—सामान्य साधुओ के उद्देश्य से वनाया आहार। पात्रानुसार इसके चार भेद है—यावानुद्देश, पाखण्डीसमुद्देश, श्रमणादेस, निर्ग्रन्थ-समादेश।

२. **अध्यधि दोष** :—मुनि को आया देख गृहस्थ अपने निमित्त बनाये जा रहे चावलादि मे संयमी को भी देने के लिये उसी मे और भी चावल-पानी आदि मिलाना। अथवा जब तक भोजन तैयार न हो जाए तब तक उन्हे रोक न रखना।

३. **पूतिकर्म** :—शुद्ध आहार को अशुद्ध आहार से मिश्रित करना।

४. **मिश्र दोष** :—पाखण्डियो, गृहस्थो के साथ सयमी को भी प्रासुक आहार देने का संकल्प करना।

५. **स्थापित दोष** :—जिस वर्तन मे भोजन पकाया था, उससे दूसरे वर्तन या स्थान मे रखना।

६. **बलिदोष** :—यक्ष, नागादि देवताओ की पूजनादि से अवशिष्ट भोजन को मुनि के आहार मे देना।

७. **प्राभृत दोष** :—काल की हानि-वृद्धि के अनुसार इसके दो भेद हैं:—बादर और सूक्ष्म। इनमे आहार देने के दिन, पक्ष, महीना, वर्ष इनको बदलकर या आगा-पीछा करके आहार देना बादर प्राभृत दोष है। तथा पूर्वाह्न व अपराह्न समय को बदलकर आगे-पीछे आहार देना सूक्ष्म प्रावर्तित दोष है।

८. **प्रादुष्कर दोष** :—इसके भी दो भेद हैं — साधु के आ जाने पर भोजन एवं वर्तनादि का यहाँ-वहाँ ले जाना संक्रमण दोष तथा आहार के बर्तनो का माफ करने लगना या दीपक से प्रकाश करना।

९ **क्रीत दोष** :—साधुओ को आहार देने के लिए गायादि बदलकर या विद्या-मंत्रादि के बदले अन्नादि लेकर आहार देना।

१०. **प्रामृस्य (ऋण) दोष** :—भोजन सामग्री उधार लेकर आहार देना।

११. **परिवर्त दोष** :—मुनि आहार के लिए एक अनाज के बदले दूसरा लेकर मुनि को आहार देना।

१२. **अभिघट** :—इसके दो भेदों में प्रथम देशाभिघट के दो भेद हैं। उनमें घर की सीधी पंक्ति के सातवें घर तक का आहार आचिन्न अर्थात् ग्रहण योग्य तथा यत्र-तत्र के सात घरों का या आठवें घर का आहार अनाचिन्न अर्थात् त्याज्य है। द्वितीय सर्वाभिघट दोष के भी चार भेद हैं—स्वग्राम, परग्राम, स्वदेश, परदेश।

१३. **उद्भिन्न दोष** :—क्षिप्त पात्र या लाखादि मुद्रा (मुहर) से मुद्रित पात्र का मुख खोलकर घृतादि आहार में देना।

१४. **मालारोहण दोष** :—सीढ़ि आदि के द्वारा ऊपर की मंजिल पर चढ़ कर या छींके आदि में रखे भोज्य पदार्थ को आहार में देना।

१५. **अछेद्य दोष** :—भय दिखाकर आहार दान कराना।

१६. **अनीशार्थदोष** :—साझे की वस्तु को दूसरे साझेदार से पूछे बिना आहार में देना।

**उत्पादन दोष के सोलह भेद :**

१. **धात्री दोष** :—धाय का कार्य करके या वैसा उपदेश करके आहार लेना।
२. **दूत दोष** :—पत्र या संदेश बाहक का कार्य करके आहार लेना।
३. **निमित्त दोष** :—शरीर आदि के लक्षणों का शुभाशुभ फल बताकर आहार लेना।
४. **आजीव दोष** :—अपनी जाति, कुल, वैभवादि को बताकर आहार लेना।
५. **वनीपक दोष** :—दाता के अनुकूल बात कहकर आहार लेना।
६. **चिकित्सा दोष**:—किसी तरह की औषधि बता कर आहार लेना।
७. **क्रोध दोष** :—क्रोध या शापादि का भय दिखकर आहार लेना।
८. **मान दोष** :—अपना प्रभुत्व जमाकर आहार लेना।
९. **माया दोष** :—छलकपट पूर्वक आहार लेना।
१०. **लोभ दोष** :—सरस भिक्षा के लिए अधिक घूमना।
११. **पूर्वस्तुति दोष** :—दाता के माता-पिता आदि से अपना परिचय बताकर या उनके पूर्व दान की प्रशंसा करके आहार ग्रहण करना।
१२. **पश्चात् स्तुति दोष** :—आहार ग्रहण के पश्चात् दाता की स्तुति करना।

१३. **विद्या दोष** :—विद्या सिद्ध करा देने का आश्वासन देकर आहार लेना ।

**मंत्र दोष** :—मंत्र प्रयोगपूर्वक या उसे सिखा देने की आशा देकर आहार लेना ।

**चूर्ण दोष** :—नेत्र, सौन्दर्य आदि के लिए चूर्ण बताकर आहार ग्रहण करना ।

**मूल कर्म** :—वशीकरण, गर्भ-स्तम्भनादि के मंत्र-तंत्र बताकर आहार लेना ।

**ग्रहणैषणा (अशन) के दश दोष :**

१. **शंकित दोष** :—अधःकर्मादि युक्त आहार की शंकापूर्वक आहार करते रहना ।

२. **म्रक्षित दोष** :—चिकने हाथ या पात्र से आहार देना ।

३. **निक्षिप्त दोषः**—अप्रासुक सचित्त पृथ्वी आदि पर रखा आहार देना ।

४. **पिहित दोष** :—सचित्त वस्तु से ढका आहार देना ।

५. **संव्यवहरण दोष** :—शीघ्रतावश बिना देखे-भाले आहार देना ।

६. **दायक दोष** :—उन्मत्त, गर्भिणी, रोगी आदि द्वारा दिया आहार लेना ।

७. **उन्मिश्र दोष** :—सचित्त अप्रासुक वस्तुओ से मिश्रित आहार लेना ।

८. **अपरिणत दोष** :—अग्न्यादि से अपक्व जल, पान, आदि लेना ।

९. **लिप्त दोष** :—गेरू, अपक्वतदुलादि शाकादि से लिप्त पात्र या हाथ के द्वारा आहार देना ।

१०. **छोटित (त्यक्त) दोष** —करपुट में ज्यादा अन्न लेकर कुछ नीचे गिराते हुए या इष्ट पदार्थों को खाते हुए तथा अनिष्ट पदार्थो को गिराते हुए अथवा अंजुलि छोड़कर आहार ग्रहण करना ।

**ग्रासैषणा के संयोजनादि चार दोष :**

१. **संयोजन दोष** :—अभीष्ट तथा विरुद्ध पदार्थों को परस्पर मिश्रित करना ।

२. **प्रमाण दोष**.—मात्रा से अधिक भोजन करना ।

३. **अङ्गार दोष**.—आसक्तिपूर्वक अतितृष्णा से आहार करना । यह दोष चरित को जलाकर कोयला स्वरूप निस्तेज कर देता है अतः इसका नाम अङ्गार दोष पड़ा ।

४. **धूमदोषः**—नीरस या अपक्व आहार को ग्लानि या निन्दापूर्वक ग्रहण करना ।

इस तरह उद्गम दोष के सोलह, उत्पादन दोष के सोलह, अशनादिक दश दोष तथा संयोजनादि चार दोष कुल मिलकर आहार-संबंधी छियालीस दोष हैं।

**चौदह मलदोष :**

नख, रोम, जन्तु, अस्थि, गेहूँ, जवादि का कण या छिलका, कुण्ड अर्थात् शाल्यादि का भीतरी भाग, पूय, चर्म, रक्त, मास, अंकुर योग्य बीज, फल, कंद तथा मूल ये चौदह मलदोष हैं। जिनको आहार में आया हुआ जानकर उसी समय आहार त्याग करना अभीष्ट रहता है।

श्रमणधर्म की क्लिष्टता को तलवार की धार पर चलने के सदृश बताया है। उन्हें पग-पग पर बहुत सतर्कता की आवश्यकता होती है। इन सब दोषों से बचकर ही मुनि को आहार करना चाहिए। यदि आहार के पूर्व या मध्य इन दोषों की आशंका दिखलाई दे या इन दोषों का प्रसंग आये तो मुनि को चाहिए कि अन्तराय समझकर सद्यः आहार का त्याग कर दे। इस तरह मुनि आहारचर्यानुसार भोजन कर पुनः दोषों के नाशार्थ प्रतिक्रमण करते हैं तथा एक बार आहार लेने के बाद पुनः उसी दिन आहार नहीं लेते। इसीलिए मुनि का जीवन महाव्रती जीवन कहलाता है। क्योंकि मूलगुणों का पालन करने वाला मुनि ही अपने अशेष कर्मों का क्षय करके अनन्त आत्म-सुख प्राप्त करता है।

●

# संतकम्मपाहुड और छक्खंडागम

सिद्धान्ताचार्य कैलाशचन्द्र शास्त्री

आज साढ़े चार दशक पूर्व जब षट्खण्डागम का प्रथम भाग प्रकाशित हुआ था, तब धवला, जयधवला और महाबन्ध, जो महाधवल कहा जाता था, अप्रकाशित थे। फिर भी उसके सम्पादक डा० हीरालालजी ने अपनी प्रस्तावना में षट्खण्डागम का जो परिचय दिया था वह बहुत ही श्लाघनीय था और उनकी कुशल अनुसन्धानपरता का परिचायक था। किन्तु सिद्धान्त-ग्रन्थों के प्रकाश में आने से उसमें कुछ संशोधन आवश्यक प्रतीत होता है। उसका दूसरा संस्करण शोलापुर से प्रकाशित हुआ है। उसमें भी प्रस्तावना तदवस्थ ही है। अतः इस लेख द्वारा कुछ प्रयत्न किया जाता है।

**षट्खण्डागम नाम तथा उसके रचयिता :**

आचार्य वीरसेन ने अपनी जयधवला टीका के आरम्भ में जो षट्खण्डागम की उत्पत्ति कथा दी है उसमें उसका नाम 'खंड सिद्धान्त' दिया है। यद्यपि उससे पूर्व मंगल आदि का वर्णन करते हुए जीवट्ठाण नाम दिया है, जो कि षट्खण्डागम के छः खण्डों में से प्रथम खण्ड का नाम है। उसी के कर्ता का विचार करते हुए लिखा है कि 'धरसेन के आदेश से महाकर्मप्रकृतिप्राभृत का अध्ययन पूर्ण होने के दिन ही भूतवलि और पुष्पदन्त अंकलेश्वर आ गये और वहीं चातुर्मास किया। चातुर्मास पूर्ण होने पर आचार्य पुष्पदन्त तो जिनपालित को देखने के लिये वनवास देश को चले गये और भूतवलि द्रमिल देश को चले गये। आचार्य पुष्पदन्त ने जिनपालित को दीक्षा देकर विंशतिसूत्रों की रचना की और जिनपालित को पढ़ाकर भूतवलि के पास भेज दिया। भूतवलि ने जिनपालित के पास से विंशतिसूत्रों को देखकर और जिनपालित से यह जानकर कि पुष्पदन्त अल्पायु हैं, महाकर्मप्रकृति प्राभृत के नष्ट होने के भय से द्रव्यप्रमाणानुगम का आदि लेकर ग्रन्थ रचना की। इससे इस खण्डसिद्धान्त की अपेक्षा भूतवलि और पुष्पदन्ताचार्य भी कर्ता कहे जाते हैं'।

हमारे मत से यहाँ 'खण्डसिद्धान्त' नाम जीवट्ठाण के लिये आया है, क्योकि प्रथम तो उसी के प्रसंग से कर्ता की चर्चा चली है। अतः 'एयं' पद उसी की ओर संकेत करता है। दूसरे 'जीवट्ठाण' के केवल सत्प्ररूपणासूत्रों की रचना पुष्पदन्त ने की थी। द्रव्यप्रमाणानुगम का आदि लेकर शेष रचना भूतवलि ने की है अतः जीवट्ठाण की अपेक्षा दोनों ही उसके कर्ता हुए।

किन्तु पूर्ण षट्खण्डागम के कर्ता दोनों आचार्य नहीं हैं यह इससे ध्वनित होता है तथा कृति अनुयोगद्वार के प्रारम्भ में जो ग्रन्थकर्ता का विवेचन

किया है उससे इसका स्पष्ट समर्थन होता है। उसमें (पु० ९, पृ० १३३) कहा है कि आचार्य धरसेन भूतबलि पुष्पदन्त को समस्त कर्मप्रकृतिप्राभृत सौंप दिया।

'तदो भूदबलिभडारयेण सुदणई पवाह वोच्छेद भीएण भवियलोगाणुग्गहट्ठं महाकम्मपयडिपाहुडभुवसंहरिऊण छखंडाणि कयाणि।'

अर्थात् उसके पश्चात् भूतवलि भट्टारक ने श्रुतनदी के प्रवाह के विच्छेद के भय से भव्य लोगों का अनुग्रह करने के लिये महाकर्म प्रकृति प्राभृत का उपसंहार करके छः खण्ड किये।'

यहाँ पुष्पदन्त का नाम नहीं है क्योंकि पुष्पदन्त ने तो केवल विंशतिसूत्रों की रचना की थी जो प्रथम खण्ड जीवट्ठाण का आदि अंश है। शेष सब रचना तो भूतवलि की ही है। उन्होंने ही महाकर्मप्रकृतिप्राभृत का उपसंहार करके छः खण्ड किये थे। अतः केवल जीवट्ठाण की अपेक्षा दोनों कर्ता हैं। किन्तु पूर्ण षट्खण्डागम के कर्ता भूतवलि ही हैं।

अतः धवला के प्रारम्भ में जो 'खंडसिद्धान्त' नाम आया है वह समस्त षट्खण्डागम के लिये नहीं है किन्तु जीवट्ठाण के लिये है, क्योंकि जीवट्ठाण उसका एक खण्ड है। इसी तरह प्रत्येक खण्ड 'खंडसिद्धान्त' है और इन सब खण्डों के लिये षट्खण्डागम नाम सर्वप्रथम इन्द्रनन्दि के श्रुतावतार में ही मिलता है। यथा—'षट्खण्डागमरचनाभिप्रायं पुष्पदन्तगुरोः। एवं 'षट्खण्डागम रचनां प्रविधाय भूतवल्यार्यः।'

वीरसेन स्वामी ने धवला जयधवला में उन उन खण्डो के नाम से ही उनका उल्लेख किया है। यथा—

'कथमेतदवगम्यते ? वर्गणासूत्रात्'—(धवला पु० १, पृ० २९०)।

'एदम्हादो खुद्दबंधसुत्तादो जाणिज्जदो'—(पु० ३, पृ० २३१, २४६, २०६ आदि)।

'एत्थति जीवट्ठाणे वुत्ताओ'—पु० ३, पृ० २७६.

'एदेण वेयणासुत्तेण सह विरोहो'—पु० ३, पृ० ३७.

'महाबन्धे जहण्णट्ठिदिबन्धाच्छेदे'—पु० ७, पृ० १६५.

जीवस्थान की तरह खुद्दाबंध, वेदना, वर्गणा, महाबन्ध ये सब पृथक्-पृथक खण्डों के नाम हैं। प्रत्येक खण्ड मे अन्य खण्डों का निर्देश उन-उन खण्डों के नामों से ही किया है जैसा ऊपर के उद्धरणो से स्पष्ट है।

**संतकम्मपाहुड :**

धवला में एक अन्य ग्रन्थ का भी नामोल्लेख मिलता है वह है संतकम्मपाहुड। प्रथम भाग के पृष्ठ २१७ पर कहा है कि यह सन्तकम्मपाहुड का उपदेश है। कसायपाहुड का उपदेश इससे भिन्न है और इन दोनों को आचार्य-रचित

कहा है। इस पर से यह जिज्ञासा होना स्वाभाविक है कि यह संतकम्मपाहुड नामक ग्रन्थ कौन है?

डा० हीरालाल जी का विचार है कि यहाँ स्पष्टतः, कषायपहुड के साथ सत्कर्मपाहुड से प्रस्तुत समस्त षट्खण्डागम से ही प्रयोजन हो सकता है क्योंकि पूर्वों की रचना में चौवीस अनुयोगद्वारो का नाम महाकर्मप्रकृतिपाहुड है। महाकर्मप्रकृति और सत्कर्मसज्ञाये एक ही अर्थ की द्योतक हैं। अतः सिद्ध होता है कि इस समस्त षट्खण्डागम का नाम सत्कर्मप्राभृत है। और चूंकि इसका बहुभाग धवला टीका में ग्रथित है अतः समस्त धवला टीका को भी सत्कर्मप्राभृत कहना अनुचित नहीं, इत्यादि।

हम ऊपर लिख आये हैं कि षट्खण्डागम के प्रथम भाग की प्रस्तावना लिखते समय महाबन्ध प्रकाश में नही आया था। डा० साहब ने स्वयं लिखा है—'दुर्भाग्यतः महावन्ध (महाधवल) हमें उपलब्ध नही है। इस कारण महाबन्ध और सत्कर्म नाम की उलझन को सुलझाना कठिन प्रतीत होता है।

डा० सा० को उस समय मूडविद्री से एक परिचय प्राप्त हुआ जिसे महाबन्ध का परिचय समझ लिया गया और इस तरह महावन्ध को भी सत्कर्म मान लिया गया।

इस समस्या पर प्रकाश डालने के लिये हमें इन्द्रनन्दि के श्रुतावतार को भी देखना होगा। उन्होने ही सर्वप्रथम अपने श्रुतावतार मे षट्खण्डागम नाम दिया है तथा उस पर रची गई व्याख्याओ का कालक्रम से विवरण दिया है।

इन्द्रनन्दि ने लिखा है कि भूतवलि ने पाँच खण्डों की रचना के पश्चात् तीस हजार ग्रन्थ प्रमाण महावन्ध नामक छठा खण्ड रचा। उन पाँच खण्डों के नाम है—जीव स्थान, क्षुल्लक वन्ध, बन्ध स्वामित्व, वेदना और वर्गणा। इन पर अनेक आचार्यों ने टीकाएँ रची। वीरसेनाचार्य से पहले अन्तिम टीकाकार वप्पदेव गुरु हुए। उन्होने छः खण्डो मे से महावन्ध को तो अलग कर दिया और उसके स्थान पर पाँच खण्डो में व्याख्या प्रज्ञप्ति नामक छठे खण्ड को मिलाकर छह खण्ड निष्पन्न किये। इस तरह निष्पन्न हुए छः खण्डों पर तथा कषाय प्राभृत पर साठ हजार ग्रन्थ प्रमाण पुरातन व्याख्या लिखी तथा महाबन्ध पर पाँच अधिक आठ हजार ग्रन्थ प्रमाण व्याख्या लिखी। यथा—

अपनीय महाबन्धं षट् खण्डाच्छेष पञ्च खण्डे तु।
व्याख्याप्रज्ञप्ति च षष्ठं खण्डं ततः संक्षिप्य ॥१७४॥
षण्णां खण्डानामिति निष्पन्नानां तथा कषायाख्य।
प्राभृतकस्य च षष्टिसहस्रग्रन्थप्रमाणयुताम् ॥१७५॥
व्यलिखत् प्राकृतभाषारूपां सम्यक् पुरातनव्याख्याम्।
अष्ट सहस्रग्रन्थां व्याख्यां पञ्चाधिकां महावन्धे ॥१७६॥

इसके पश्चात् आचार्य वीरसेन ने चित्रकूटवासी एलाचार्य से सकल सिद्धान्त का अध्ययन करके उपरितम निबन्धन आदि आठ अधिकारों को लिख लिया और चित्रकूट से आकर वाट ग्राम में आनतेन्द्र-कृत जिनालय में ठहरे और व्याख्याप्रज्ञप्ति को प्राप्त करके उपरितम निबन्धनादि अट्ठारह अधिकारो से सतकर्म नामक छठे खण्ड की रचना करके और उसे पूर्व पाँच खण्डों में मिलाकर छः खण्ड किये फिर उस पर ७२ हजार श्लोक प्रमाण धवला टीका रची। यथा—

> काले गते कियत्यपि ततः पुनश्चित्रकूटपुरवासी।
> श्रीमानेलाचार्यो बभूव सिद्धान्ततत्त्वज्ञः ॥१७७॥
> तस्य समीपे सकलं सिद्धान्तमधीत्य वीरसेनगुरुः।
> उपरितमनिबंधनाद्यधिकारानष्ट च लिलेख ॥१७८॥
> आगत्य चित्रकूटात्ततः स भगवान् गुरोरनुज्ञानात्।
> वाटग्रामे चात्राऽऽनतेन्द्रकृतजिनगृहे स्थित्वा ॥१७९॥
> व्याख्याप्रज्ञप्तिमवाप्य पूर्व षट्खण्डतस्ततस्तस्मिन्।
> उपरितमबंधनाद्यधिकारै रष्टादशविकल्पैः ॥१८०॥
> सत्कर्मनामधेयं षष्ठं खण्डं विधाय संक्षिप्य।
> इति षण्णां खण्डाना ग्रंथसहस्रैर्द्विसप्तत्या ॥१८१॥
> प्राकृत-संस्कृतमिश्रा टीका विलिख्य धवलाख्याम्।

इन्द्रनंदि के उक्त कथन से प्रकट होता है कि वप्पदेव ने छः खण्डों मे से महाबन्ध को पृथक् करके शेष पांच खण्डो में व्याख्याप्रज्ञप्ति नामक छठे खण्ड को मिलाकर छः खण्ड बनाये थे और फिर उन पर टीका रची थी। इसी तरह वीरसेन स्वामी ने व्याख्या प्रज्ञप्ति को प्राप्त करके उपरितम निबन्धनादि अठारह अधिकारों को लेकर सत्कर्म नामक छठा खण्ड मिलाकर उन पर धवला टीका रची। यह व्याख्याप्रज्ञप्ति वही ज्ञात होता है जिसे वप्पदेव गुरु ने महाबन्ध के स्थान में शेप पाँच खण्डो मे सम्मिलित किया था। मगर उस व्याख्या प्रज्ञप्ति नामक छठे खण्ड को कब किसने रचा इसका कोई स्पष्टीकरण श्रुतावतार से नही होता। उसमे क्या था यह भी अस्पष्ट है। उसे स्पष्ट करने के लिये हमे महाकर्मप्रकृतिप्राभृत के चौबीस अनुयोगद्वारो पर दृष्टि डालनी होगी।

चौबीस अनुयोगद्वारो मे से आदि के छः अनुयोग द्वारो से ही छः खण्ड निष्पन्न हुए है। इससे आगे के निबन्धन आदि अट्ठारह अनुयोगद्वार शेष रहते हैं। इन्द्रनंदि ने उपरितम निबन्ध आदि से उन्हीं का निर्देश किया है। वीरसेन स्वामी ने अपने गुरु एलाचार्य से सकल सिद्धान्त का अध्ययन तो किया ही, ऊपर के इन अधिकारो को भी लिख लिया किन्तु आठ अधिकार ही लिखे। पीछे व्याख्याप्रज्ञप्ति को प्राप्त करके शेष अठारह अधिकारो मे सत्कर्म नामक छठे खण्ड की रचना करके उसे पाँच खंडों में मिला दिया।

इससे यह ज्ञात होता है कि व्याख्या प्रज्ञप्ति शेष अठारह अनुयोगद्वारों से सम्बद्ध ग्रन्थ था और षट्खण्डागम में उन अठारह अनुयोगद्वारों की कोई चर्चा नहीं थी। इसीसे बप्पदेव ने महाबन्ध को पृथक् करके उसके स्थान में छठे खण्ड के रूप में व्याख्याप्रज्ञप्ति को मिला दिया और उसी के आधार पर वीरसेन स्वामी ने सत्कर्म की रचना करके उसे छठे खण्ड के रूप में मिला दिया। इससे यह भी प्रकट होता है कि व्याख्याप्रज्ञप्ति का विषय बहुत दुरूह होना चाहिये। इसी से उसके स्थान में उसी के आधार पर सत्कर्म नामक छठे खण्ड की रचना की गई।

अब देखना चाहिये कि इन्द्रनन्दि का उक्त कथन कहाँ तक सत्य है।

पाँचवें वर्गणा खण्ड का अन्तिम सूत्र इस प्रकार है :—

'जं तं बंध विहाणं तं चउव्विहं-पयडिबंधो ट्ठिदिबंधो अणुभागबंधो पदेस-बंधो चेदि।'

इसकी धवला टीका में वीरसेन स्वामी ने लिखा है कि इन चारों बन्धों का विधान भूतबलि भट्टारक ने महाबन्ध में विस्तार से लिखा है इसलिये हमने यहाँ नहीं लिखा। अतः समस्त महाबन्ध का यहाँ कथन करने पर बन्ध विधान समाप्त होता है।

इसके बाद वीरसेन स्वामी ने निबन्धन आदि अठारह अनुयोगद्वार लिखे हैं। उन्हें प्रारम्भ करते हुए लिखा है यतः भूतबली भट्टारक ने उक्त सूत्र देशामर्षक रूप से लिखा है अतः उक्त सूत्र से सूचित अठारह अनुयोगद्वारों की किञ्चित् संक्षेप से प्ररूपणा करते हैं।

ये अनुयोग द्वार प्रकाशित षट् खण्डागम के १५ और १६ वीं पुस्तकों मे मुद्रित हैं। पन्द्रहवीं पुस्तक में केवल चार अनुयोगद्वार हैं और उनके बाद उसी पुस्तक में परिशिष्ट रूप से 'सन्तकम्मपंजिया' अर्थात् सत्कर्मपंजिका मुद्रित है।

यह पंजिका भी केवल चार ही अनुयोगद्वारो पर है। इसके प्रारम्भ में लिखा है—

'महाकम्मपयडिपाहुडस्स कदि वेदणाओ (—इ) चउव्वीसमणिओगद्दारेसु तत्थ कदि वेदणात्ति जाणि अणियोगद्दाराणि वेदणाखंडम्मि, पुणो प-[पस्स-कम्म-पयडि-बंधणात्ति] चत्तारि अणिओगद्दारेसु तत्थ बंध-बंधणिज्जणामाणि-योगेहि सह वग्गणाखंडम्मि, पुणो बंधविधाणणामाणियोगद्दारो महाबंधम्मि, पुणो बंधम्माणिओगो खुद्दाबंधम्मि च सप्पवंचेण परूविदाणि। पुणो तेहिंतो सेसट्ठार-साणियोगद्दाराणि संतकम्मे सव्वाणि परूविदाणि।'

अर्थात् महाकर्मप्रकृतिप्राभृत के कृति वेदना आदि चौबीस अनियोगद्वारों में से कृति और वेदना अनुयोगद्वारों का वेदना खण्ड में, स्पर्श कर्मप्रकृति

और बन्धन अनुयोग के अन्तर्गत बन्ध और बन्धनीय अनुयोगद्वारों का वर्गणा खण्ड में, बन्ध विधान नामक अनुयोगद्वार का महाबन्ध में, बन्धक अनुयोग का खुद्दाबन्ध में विस्तार से कथन किया है। इन छः अनुयोग द्वारों से शेष बचे अठारह अनुयोगों का कथन संतकम्म में किया है।'

डा० हीरालाल जी को मूडविद्री से जो परिचय प्राप्त हुआ था जिसे महाबन्ध का समझ लिया गया था वह इस सत्कर्मपंजिका से ही सम्बद्ध था किन्तु उसमें जो उद्धरण उद्धृत है उसमें अन्तिम वाक्य कि 'शेष' अठारह अनुयोगों का कथन संतकम्म में है छूट गया है। इसी से डा० सा० ने लिखा है–'इससे जान पड़ता है कि महाधवल का मूल ग्रन्थ संतकम्म है' और उसमें महाकर्म-प्रकृतिपाहुड के चौबीस अनुयोग द्वारो मे से वेदना और वर्गणा खण्ड में वर्णित प्रथम छः को छोड़कर शेष निबन्धनादि अठारह अनुयोग द्वारों का कथन है'।

यह तो ठीक है कि सन्तकम्म में शेष अठारह अनुयोगद्वारों का कथन है किन्तु वह महाधवल या महाबन्ध का मूल नहीं है। अस्तु,

उक्त कथन से इन्द्रनन्दि के इस कथन की पुष्टि होती है कि वीरसेन स्वामी ने व्याख्या प्रज्ञप्ति को प्राप्त करके शेष अठारह अनुयोगों को लिखकर सत्कर्म नाम के छठे खण्ड को प्रथम पाँच खण्डों में मिलाकर उसपर धवला टीका रची। इससे यह भी स्पष्ट होता है कि व्याख्याप्रज्ञप्ति में भी उक्त अठारह अनुयोगद्वार संगृहीत थे और वप्पदेव ने छः खण्डों में से महाबन्ध को पृथक् करके उसके स्थान में व्याख्याप्रज्ञप्ति को सम्मिलित किया और उन्ही का अनुकरण वीरसेन स्वामी ने किया।

धवला टीका में अन्यत्र भी कई स्थलों पर 'सन्तकम्मपाहुड' के मतों का निर्देश मिलता है और उससे ऐसा प्रतीत होता है कि षट्खण्डागम से यह भिन्न है। यथा—

१. षट्खण्डागम पु० ११, पृष्ठ २१ मे, जो वेदनाखण्ड से सम्बद्ध है ज्ञानावरण की उत्कृष्ट वेदना उस महामत्स्य के बतलाई है जो मारणान्तिक समुद्घात करके अनन्तर समय मे सातवी पृथिवी में उत्पन्न होगा। इस पर धवला में शङ्का की गई है कि उसे सातवीं पृथिवी के नीचे निगोद जीवों में उत्पन्न क्यों नहीं कराया। इसके समाधान में कहा है कि संतकम्मपाहुड में निगोद जीवों में उत्पन्न कराया है। किन्तु वह योग्य नही है।

इस कथन से स्पष्ट है कि संतकम्मपाहुड षट्खण्डागम से भिन्न है क्योंकि उसके वेदनाखण्ड से संतकम्मपाहुड का उपदेश भिन्न है और धवलाकार यहाँ उसको ठीक नही मानते किन्तु वेदनाखण्ड के कथन को ठीक मानते हैं।

२. षट्खण्डागम पु० १५, पृ० ४३ में उपक्रम अनुयोगद्वार का कथन करते हुए कहा है कि चारों उपक्रमों का कथन जैसा संतकम्मपयडिपाहुड में किया है, वैसा करना। इस पर शङ्का की गई कि जैसा महाबन्ध में कथन है वैसा

क्यों नही करना ? इसका समाधान किया है कि महाबन्ध का व्यापार तो प्रथम-समय-सम्बन्धी बन्ध में है। अर्थात् सतकम्मपाहुड मे बन्ध के दूसरे समय से लेकर जब तक कर्म पुद्गल सत्ता रूप में रहते है तब तक का कथन है। इसी से उसका नाम सन्तकम्मपाहुड है।

उक्त कथन से यह स्पष्ट है कि संतकम्मपाहुड महाबन्ध से भिन्न है। अतः डा० हीरालालजी का यह लिखना ठीक नही है कि महाधवल का मूल ग्रन्थ संतकम्म है।

सत्कर्मपंजिका मे ही यह प्रश्न करके उसका समाधान किया गया है कि तब फिर संतकम्मपाहुड क्या है ? लिखा है.—

संतकम्मपाहुडं णाम कदम ? महाकम्मपयडिपाहुडस्स चउवीसमणिओग-द्दारेसु विदिणाहियारो वेयणा णाम। तस्स सोलस अणिओगद्दारेसु चउत्थ-छट्ठम-सत्तमाणियोगद्दाराणि दव्वकालभावविहाणणामधेयाणि। पुणो तहा महाकम्म-पयडीपाहुडस्स पंचमो पयडीणामहियारो। तत्थ चत्तारि अणिओगद्दाराणि अट्ठ-कम्माणं पयडि-ट्ठिदि-अणुभागपदेससत्ताणि परूविय सूचिदुत्तरपयडिट्ठिदि अणु-भागप्पदेसत्तादो। एदाणि सतकम्मपाहुड णाम। मोहणीयं पडुच्च कसायपाहुडं पि होदि।' (पु० १५, सत्कर्म, पृ० १८) अर्थात् सतकम्मपाहुड नाम किसका है ? महाकर्मप्रकृतिप्राभृत के चौबीस अणियोगद्वारो में से दूसरे अधिकार का नाम वेदना है। उसके सोलह अणियोगद्वारों मे से चौथे, छठे और सातवे अणियोग-द्वारों का नाम द्रव्यविधान, कालविधान, और भावविधान है। पुनः उसी महा-कर्मप्रकृतिप्राभृत का पाँचवा प्रकृति नामक अधिकार है। उसमे चार अनुयोग-द्वार हैं जो आठो कर्मों के प्रकृति स्थिति, अनुभाग और प्रदेश सत्त्व का कथन करके उत्तर प्रकृति स्थिति अनुभाग और प्रदेश सत्त्व को सूचित करते हैं। इनका सतकम्मपाहुड नाम है। मोहनीय को लेकर कसायपाहुड होता है।'

इस कथन के अनुसार वेदना कुछ भाग तथा प्रकृति अनुयोगद्वार का नाम संतकम्मपाहुड हुआ। षट्खण्डागम के चतुर्थ खण्ड वेदना मे उसके चौथे, छठे और सातवें अणियोगद्वार आते है। यहाँ यह उल्लेखनीय है कि वेदनाक्षेत्र-विधान को सतकम्मपाहुड मे नही लिया है। इसी मे महामत्स्य को सातवे नरक में उत्पन्न कराया है और लिखा है कि संतकम्मपाहुड मे निगोद मे उत्पन्न कराया है तथा पाँचवा प्रकृति नामक अनुयोगद्वार पाँचवें वर्गणा खण्ड मे आया है किन्तु उसमें केवक प्रकृतिसत्त्व का विवेचन है, स्थिति आदि का नही है।

इस तथा धवला पु० १५ के उद्धरण से इतना तो स्पष्ट है कि संतकम्म-पाहुड में केवल कर्मो की सत्ता का विवेचन है, बन्ध और उदय का नहीं। अतः इतना तो स्पष्ट है कि प्रस्तुत षट्खण्डागम तथा महाबन्ध से संतकम्मपाहुड भिन्न है। यद्यपि ये सब महाकर्मप्रकृतिप्राभृत की ही उपज हैं। उसी के अमुक-अमुक अनुयोगों को लेकर इनकी रचना की गई है।

यहाँ ऊपर उद्धृत सत्कर्मपंजिका के प्रथम वाक्य को भी दृष्टि में लेना चाहिये, जिसमें कहा है कि महाकर्मप्रकृतिप्राभृत के चौबीस अनुयोगद्वारों में से कृति वेदना का वेदनाखण्ड में, चार अनुयोगों में से बन्ध बधनीय का वर्गणा खण्ड में, बंधविधान का महाबन्ध में और बन्धक का खुद्दाबन्ध में विवेचन किया। शेष अठारह अनियोगद्वारों का विवेचन संतकम्म में है।

जयधवला के १५वें अधिकार में कहा है:—

'एत्थ एदाओ भवपच्चइयाओ एदाओ च परिणामपच्चश्राओ त्ति एसो अत्थ-विसेसो संतकम्मपाहुडे वित्थारेण भणिदो।'

अर्थात् ये प्रकृतियाँ भवप्रत्यया हैं और ये प्रकृतियाँ परिणामप्रत्यया है यह अर्थविशेष संतकम्मपाहुड में विस्तार से है।

संतकम्म के उपक्रम अनियोगद्वार में अनुभाग उदीरणा का कथन करते हुए भवप्रत्यया और परिणामप्रत्यया का कथन पृ० १७२ से १७४ तक किया है तथा इसके अन्तिम अनुयोगद्वार में, जिसका नाम, अल्पबहुत्व है, सत्कर्म को लेकर ही अल्पवहुत्व का विवेचन है। इससे भी ज्ञात होता है कि निबन्धन आदि १८ अनुयोगद्वार प्रधान रूप से सत्कर्म से ही सम्बद्ध थे, इसी से उनके संकलन को संतकम्म नाम दिया है।

इसके साथ ही जयधवला भाग ७ (पृ० २६०) में संतकम्ममहाधिकार को कृति वेदना आदि चौवीस अनुयोगद्वारो मे प्रतिबद्ध बतलाया है। यथा—

'संतकम्ममहाधियारे कदि वेदणादि चउवीसमणियोगद्दारेसु पडिवद्धो'

शायद इसी से विबुध श्रीधर ने अपने श्रुतावतार में धवलाटीका को सत्कर्मटीका कहा है। यथा—

'सत्कर्मनामटीका द्वासप्ततिसहस्र प्रमिता धवलानामाङ्किता'

किन्तु संतकम्ममहाधिकार यद्यपि महाकर्मप्रकृतिप्रभृत के चौबीस अनुयोगद्वारो मे प्रतिवद्ध है किन्तु वह एक महाधिकार है, इसे नहीं भूलना चाहिये और चौवीस मे से अठारह अधिकारो को समेटे हुए हो वह महाधिकार तो कहलायेगा ही। किन्तु छः खण्डो की रचना करनेवाले भूतवलि ने जैसे पृथक्-पृथक् खण्डो को पृथक्-पृथक् नाम दिया उस तरह छहो को कोई एक नाम नहीं दिया यह स्पष्ट है। अतः सन्तकम्मपाहुड नाम का व्यवहार षट्खण्डागम के लिए तो व्यवहृत नही ही हुआ है, वह उससे पृथक् ही था। ऐसा ऊपर के विवेचन से स्पष्ट होता है।

●

# सिद्ध साहित्य का मूल स्रोत

**डा० नागेन्द्र प्रसाद**

सिद्ध साहित्य का स्वर विद्रोहात्मक है। सरहपा, कण्हपा, लुइपा आदि सिद्ध साधको ने अपने दोहों, पदों और चर्यागीतियों में नियम-व्रत, पूजा-पाठ, उपासना, कर्मकाण्ड आदि की भरपूर आलोचना और निर्मम भर्त्सना की है। पाखण्ड और आडम्बर पर उन्होने निर्मम प्रहार किया है। परम्परा की बेड़ियों में जकड़ें और वेश-भूषा मात्र के सन्तो और तपस्वियों पर उनकी चोट इतनी करारी बैठी है कि वे तिलमिला उठते हैं। सिद्धो का तर्क इतना अकाट्य होता है कि वे सहम उठते है। अपने प्रतिपक्षियों को चुटकी में निरुत्तर कर देना तो जैसे सिद्धों की सहज कला है। सिद्ध मूलतः साधक और विचारक है और इस कारण अपने विचारो को व्यक्त करने के लिए उन्होने रहस्यमय उक्तियो का सहारा लिया है। कभी-कभी तो वे विरोधात्मक कथन की प्रणाली का भी उपयोग करते हैं। उलट-वासियो और प्रतीको के कारण उनकी उक्तियो मे एक सहज चमत्कार आ गया है।

कोई भी साहित्य अपने युग और परिस्थिति की उपज हुआ करता है। वह अपने आप में अकेला और परम्परा से अलग नही रह कर अपने पूर्व के युग, परिस्थिति और साहित्य से प्रभावित होता है। यही कारण है कि सिद्ध साहित्य की पृष्ठभूमि की छान-बीन करने पर पता चलता है कि सिद्धो को सिद्धान्तों और विचारों की एक जीवंत परम्परा विरासत में मिली, जिसका सफल निर्वाह उन्होने किया। सिद्धो ने अपने पूर्व के युग से परम्परा और प्रेरणा ग्रहण की और वे स्वयं अपने पीछे एक परम्परा छोड़ गए जिसका अनुसरण गोरख, कबीर, जायसी आदि संतो ने किया। उनके सहजयान की यही परम्परा आगे चलकर वैष्णव सहजिया संतों, बंगाल के बाउलों और मरमिया संतो के उद्‌गारों में व्यक्त हुई।

जिस समय वज्रयानी सिद्ध अपने विचार व्यक्त कर रहे थे वह समय अपभ्रंश साहित्य का मध्याह्न काल था। अपभ्रंश साहित्य की रचना पश्चिमी प्रदेशों में पूरे जोरशोर से की जा रही थी। जैन मुनि अपनी साधना के प्रसंग में धार्मिक और आध्यात्मिक विचार व्यक्त किया करते थे। यह विचित्र संयोग है कि वज्रयानी सिद्धों और रामसिंह, देवसेन, जोगीन्दु देव आदि जैन मुनियों का समय प्रायः एक ही है।[1] इधर सिद्ध परंपरा, रूढ़ियों, बाह्याचारो और बाह्या-

---

१. ओब्सक्योर रेलिजस कल्ट्स—डा० शशिभूषण दास गुप्त, पृ० ५८.

डम्बरों के ऊपर निर्मम प्रहार कर रहे थे और उधर 'सावयधम्म दोहा',[1] 'पाहुड़-दोहा',[2] 'परमात्म-प्रकाश'[3] और 'योगसार'[4] जैसे ग्रंथों की रचना हो रही थी। मुनि रामसिंह आदि जैन साधु अनेक सिद्धों के लिए पथ-प्रदर्शन का काम करते हैं। इन अपभ्रंश ग्रंथों ने सिद्ध साहित्य के लिए पृष्ठभूमि का काम किया है।

सिद्धों और जैन मुनियों के विचारों में तो अद्‌भुत साम्य है ही, उनकी रचनाओं के आकार-प्रकार तथा उद्देश्य भी प्रायः एक ही हैं। दो भिन्न धर्मों के अनुयायी होने पर भी उनके उद्‌गारों और रचना की इस आश्चर्यजनक समानता को देखने पर लगता है कि दोनों एक ही मूल स्रोत: से प्रेरणा ग्रहण कर रहे हैं। पाहुड़दोहा में मुनि रामसिंह कहते हैं कि –"हे पडितों में श्रेष्ठ पंडित ! तूने कण (सार पदार्थ) को छोड़ कर तुष को कूटा है। तू ग्रंथ और उसके अर्थ में संतुष्ट है, किन्तु परमार्थ को नही जानता, इसलिए तू मूर्ख है। जो शब्दाडंबर का ही गर्व करते हैं वे कारण को नहीं जानते। वे वंश विहीन डोम के समान दूसरों के हाथ मलते हैं (सेवा करते हैं)। हे मूर्ख ! बहुत पढ़ने से क्या ? ज्ञान तिलिंग (अग्निकण) को सीख, जो प्रज्वलित होने पर पुण्य और पाप को क्षण मात्र में जला डालती है। सभी सिद्धत्व के लिए तड़फड़ाते हैं पर सिद्धत्व चित्त के निर्मल होने से ही मिल सकता है।"[5] रामसिंह ने पंडित को इसलिए फटकारा कि वह कण को ग्रहण करने की अपेक्षा जीवन भर तुष कूटता ही रह गया। उधर सिद्धों के सिरमौर सरहपा को इस बात के लिए दुःख है कि मूर्ख मनुष्य आत्मा से परमात्मा का मिलन न करा सका और न आवागमन की जंजीर को ही वह तोड़ सका। उसका सारा जीवन तुष कूटते बीत गया, चावल कभी हाथ

---

१. डा० हीरालाल जैन द्वारा संपादित, अम्बादास बावरे दिगम्बर जैन ग्रंथमाला, सं०, २, १९३२.

२. वही, सन् १९३३.

३. रायचंद्र शास्त्रमाला, बंबई से प्रकाशित, सन् १९१६.

४. माणिकचंद्र ग्रंथमाला, संख्या — २१, बंबई से प्रकाशित, १९२२.

५. पंडिय पंडिय पंडिया कणु छाडिवि तुस कंडिया।
अत्थे गंथे तुट्ठो सि परमत्थु ण जाणहि मूढो सि ॥
अक्खरडेहिं जि गव्विया कारणु ते ण मुणंति।
वंस विहूत्था डोम जिमं परहत्थडा घुणंति ॥
णाण तिडिक्की सिक्खि बढकिं पढियइं बहुएण।
जा संधुक्को णिड्डहइ पुण्णु वि पाउ खणेण ॥
सयलु वि कोवि तडप्फडइ सिद्धत्तणहु तणेण।
सिद्धत्तणु परि पावियइ चित्तहं णिम्मलएण ॥
—पाहुड़ दोहा—८५—८८; पृ० २६.

लगा ही नहीं।[१] शब्द और अभिव्यक्ति की प्रणाली के अन्तर के बावजूद भी दो भिन्न धर्मावलंवियों के विचारों का यह साम्य आश्चर्य में डालनेवाला है। रामसिंह कहते हैं कि 'हे पंडित! तुमने इतना पढा कि तुम्हारा तालू सूख गया, पर फिर भी मूर्ख ही रहा। इससे तो अच्छा है कि तुम उस एक ही अक्षर को पढ़, जिससे शिवपुरी गमन हो।'[२] यहाँ रामसिंह ने शिवपुर जाने की सलाह दी है और उधर गुरु गोरखनाथ को शिवलोक बड़ा प्रिय है। बार-बार वे शिवपुरी की चर्चा करते हैं। यही नहीं, नाथपंथ में शिवत्व को प्राप्त कर लेने वाले योगी को अत्यधिक सम्मान की दृष्टि से देखा जाता है। सच तो यह है कि जो साधक सिद्धि पा लेता है स्वयं महादेव उसकी सेवा करते हैं।[३] जिसने धन, यौवन की आशा जीत ली है तथा कामिनी की लालसा से जो दूर है उसकी सेवा पार्वती करती है।[४] भिन्न दर्शनो के जाल मे फँसे लोगों की आलोचना करते हुए रामसिंह कहते हैं कि षट् दर्शन के धंधे में पड़कर उनके मन की भ्रांति न मिटी। एक देव के छ भेद उन्होंने किये, फिर भी मोक्ष न मिला।[५] उन बहुत से अक्षरो के अध्ययन से क्या लाभ जो कुछ समय में क्षय को प्राप्त होते हैं। जिसके अध्ययन से मुनि अनक्षर (अक्षय) हो जाते है उसे मोक्ष कहा जाता है।[६] ठीक इसकी प्रतिध्वनि सरहपा के उस उद्गार मे मिलती है जहाँ वे अक्षर को तब तक घोलते जाने की बात कहते हैं जब तक कि साधक अनक्षर न हो जाय। उन्हे इस बात के लिए दु ख है कि सारे ससार में अक्षर (मथ्या-ज्ञान) की बाढ़ आई हुई है और निरक्षर कोई नही है।[७] मुनि रामसिंह और सरह के इन उद्गारो का तुलनात्मक अध्ययन करने पर पता चलता है कि 'पाहुड

---

१. अणापरहिं ण मेलविउ, गमणागमण ण भाग्ग।
तुस कुट्टंते काल गउ, चउल हत्थ ण लाग्ग॥
—दोहा कोश—सं०—राहुल साकृत्यायन—५४; पृ० १४.

२. बहुयइं पढियइं मूढ पर तालू सुक्कइ जेण।
एक्कु जि अक्खरु तं पढहु सिवपुरि गम्मइ जेण॥
—पाहुडदोहा—९७, पृ० ३०
साथ ही—सावयधम्म दोहा—८, पृ० ४.

३. गोरखबानी—सबद संख्या—१८, पृ० ७.

४. वही— ,, —१९; पृ० ७.

५. छह दंसणधंधइ पडिय भणहं ण फिट्टिय भंति।
एक्कु देउ छह भेउ किउ तेण ण मोक्खहं जंति॥
—पाहुड दोहा—११६; पृ० ३४.

६. किं किज्जइ बहु अक्खरह जे कालि खउ जंति।
जेम अणक्खरु संतु मुणि तव वढ मोक्खु कहंति॥
—पाहुड़ दोहा—१२४, पृ० ३६.

७. दोहा कोश—सं०—राहुल साकृत्यायन—२६, पृ० ६.

दोहा' की स्पष्ट प्रतिध्वनि 'दोहाकोश' में सुनाई देती है। भाषा के कलेवर में थोड़ा अन्तर होते हुए भी भाव का स्वरूप एक ही है। रामसिंह कहते हैं कि जिसका जीते जी पंचेन्द्रियों सहित मन भर गया उसको मुक्त जानना चाहिए। उसने निर्वाण के पद को पा लिया।[1] ठीक इसीकी प्रतिध्वनि कबीर के उस पद में मिलती है जहाँ वे वास्तविक शाहंशाह को परिभाषा देते हुए कहते हैं कि जिसकी चाह चली गई, चिंता मिट गई और जिसका मन बेपरवाह हो गया तथा जिसको ससार में अब कुछ नहीं चाहिए, वही शाहंशाह है।[2] रामसिंह कहते हैं कि न तोषकर, न रोषकर, न क्रोधकर। क्रोध से धर्म का नाश होता है। धर्म नष्ट होने से नरकगति होती है। इस प्रकार मनुष्य जन्म ही गया।[3] कबीर का विचार भी कुछ ऐसा ही है। वे कहते है कि मनुष्य करोड़ों कर्म जीवन में करे पर क्रोध की लार मे वे सारे कर्म बह जाते है। जीवन में किया कराया सब कुछ अहंकार की आँधी में लुप्त हो जाता है।[4] मुनि रामसिंह का विचार है कि संत निरंजन उस छोटे से देवालय मे बसता है जहाँ बालका भी प्रवेश नहीं हो सकता। अत साधक निर्मल होकर उसे वहीं ढूँढे।[5] सरह भी तो अपने मन को वहीं विश्राम करने की सलाह देते हैं जहाँ न तो पवन का संचार हो और न रवि-शशि का प्रवेश।[6] दोनो संतो के उद्देश्य की समानता को देखकर लगता है कि सरह ने रामसिंह से प्रेरणा ली है। मुनि रामसिंह उपदेश देते हैं कि जिस प्रकार नमक पानी मे मिलकर एक हो जाता है उसी प्रकार चित्त को विलीन हो जाना चाहिये। तभी समरस की प्राप्ति होती है। यही सर्वोत्तम समाधि है।[7] लवण और पानी वाला यह दृष्टान्त बाद के साहित्य में काफी प्रचलित हुआ। सरहपा कहते है कि जिस प्रकार नमक पानी मे विलीन हो जाता है उसी प्रकार यदि साधक का चित्त विलीन हो जाय तो अपने पराये का भेदभाव जाता रहता है। इसके बाद और कौन-सी समाधि होगी?[8] दोनों उक्तियो को एक साथ रखकर देखने पर स्पष्ट हो जाता है कि

---

१. पाहुड़दोहा—१२३; पृ० ३६.

२ कबीर-वचनावली—५७९, पृ० १४३.

३. पाहुड़दोहा—९३, पृ० २८.

४. कबीर-वचनावली—४९१, पृ० १३५.

५. हत्थ अहुट्ठहं देवली बालहं णाहि पवेसु ॥
संतु णिरंजणु तहिं वसइ णिम्मलु होइ गवेसु ॥
—पाहुडदोहा ९४; पृ० २८

६. दोहाकोश—सं०—राहुल सांकृत्यायन—४९, पृ० १२.

७. जिम लोणु विलिज्जइ पाणियहं तिम जइ चित्तु विलिज्ज।
समरसि हुवइ जीवडा काइं समाहि करिज्ज ॥
—पाहुड़दोहा—१७६; पृ० ५४

८. दोहाकोश—सं०—राहुल सांकृत्यायन—४६; पृ० १२.

रामसिंह के विचारों की पुनरावृत्ति मात्र सरह कर रहे हैं। हाँ, सही है कि उनके कहने का ढंग अपना है। नमक और पानी के उदाहरण का सहारा लेते हुए सरहपा एक दूसरी जगह कहते हैं कि साधक के चित्त को महासुख में उसी प्रकार प्रविष्ट हो जाना चाहिये जिस प्रकार नमक पानी में बिलीन हो जाता है।[1] कुछ ऐसे उदाहरण, उपमान और प्रतीक हैं जो साधकों को बड़े प्रिय रहे हैं। प्रत्येक युग में संतों और विचारकों ने कुछ ऐसे उदाहरण, उपमान और प्रतीक अपनाये हैं जिनकी एक परंपरा-सी बन गई और बाद के विचारकों ने भी उन्हें अपना लिया। लवण और पानी का उदाहरण भी कुछ ऐसा ही है। इसी उदाहरण के द्वारा काह्नपा लोगों को सहजसाधना का उपदेश देते हैं। उनका कहना है कि जिस प्रकार लवण पानी में घुलमिलकर एक हो जाता है उसी प्रकार साधक अपने चित्त को अपने चित्त को अपनी प्रेयसी के साथ मिला-कर एक कर ले। इसी से तत्क्षण समरसता की प्राप्ति होती है।[2] काह्नपा का यह विचार मुनि रामसिंह के विचार (पाहुड़—१७६) से हूबहू मिलता है। रामसिंह निश्चित रूप से काह्नपा के पूर्ववर्ती थे और इस प्रकार काह्नपा अपने पूर्व की इस परंपरा से प्रेरणा लेते दीख पड़ते हैं।

साधक तीर्थ, व्रत आदि के चक्कर में तभी तक रहता है जब तक उसे वास्तविक ज्ञान की प्राप्ति नही हो जाती है। सच्चा ज्ञान मिल जाने पर वह यह जान लेता है कि परमात्म-तत्त्व उसके शरीर के भीतर ही है और उसकी प्राप्ति के लिए कहीं भटकने की आवश्यकता नही है। किन्तु यह ज्ञान विरले लोगों को ही मिल पाता है और यही कारण है कि साधारणतया लोग तीर्थ और देवालयों की खाक छानते रहते हैं। मुनि रामसिंह ने भी लोगो के मिथ्याज्ञान को पहचाना था। तभी तो वे कहते हैं कि मूर्ख मनुष्य उन देवालयों को तो देखता है जो लोगों के द्वारा बनाए गए हैं, किन्तु अपनी देह नहीं देखता जहाँ संत शिव स्थित है।[3] देहरूपी देवालय में जो शिव निवास करता है उसे न देखकर लोग देवालय में ढूढते फिरते हैं। उन्हें हँसी इस बात के लिये आती है कि साधक सिद्ध से भीख मँगवाता है तभी तो देह को इधर-उधर नचाता फिरता है।[4] साधक परमतत्त्व को खोजने के लिए वन, देवालय, तीर्थ और आकाश मे चक्कर लगाता है पर उसे मिला क्या? इस भ्रमण में उसे केवल भेड़िये और पशुओं से मुलाकात हुई।[5] इतना ही नहीं, अक्षरारूढ और स्याहीमिश्रित ग्रन्थो

---

१. दोहाकोश--सं०—डॉ० बागची—२, पृ० ५.

२. वही—३२, पृ० २७.

३. मूढा जो वइ देवलइं लोयहिं जाइं कियाइं।
देह ण पिच्छइ अप्पणिय जहिं सिउ संतु ठियाइं॥
—पाहुड दोहा—१८०, पृ० ५४.

४. वही—१८६, पृ० ५६.

५. वही—१८७, पृ० ५६.

को पढ़ते-पढ़ते साधक क्षीण हो गए किन्तु उन्होंने वह परमकला न जानी कि यह जीव कहाँ उगा और कहा बिलीन हुआ।[1] कबीर ने भी तो उस संसार को धिक्कारा है। जहाँ लोग पोथी पढ़ते-पढ़ते हार जाते हैं मगर पंडित नही हो पाते (वास्तविक ज्ञान नहीं मिलता है)। इससे तो कहीं अच्छा है कि प्रेम का एक अक्षर पढा जाय जिससे ज्ञान की आँखें खुल जायँ।[2] पोथी पढ़ने से मोक्ष कहाँ मिलता है ? इसके लिए चित्त को निष्कलंक रखना होगा। यों तो वध करनेवाला शिकारी भी नीचे खड़ा होकर हिरण के सामने झुकता है। मगर क्या उसका हृदय पवित्र है ?[3] पढ़नेवाले ने तो इतना पढ़ लिया कि उसका तालू सूख गया पर फिर भी वह मूर्ख ही रहा। इससे तो कही अच्छा है कि वह उस एक अक्षर को पढ़े जिससे शिवपुरी का गमन हो।[4] जब भीतरो चित्त मैला है तब बाहर तप करने से क्या लाभ ? चित्त मे उस विचित्र निरजन को धारण करना चाहिये जिससे मैल से मुक्ति मिले।[5] कबीर ने भी मैले मन की ओर संकेत करते हुए कहा है कि सतो ! मन बड़ा जालिम है। यह मन लोगो को तरह-तरह से नचाता फिरता है। निर्गुण-सगुण तथा चौदह लोकों का फेरा मन के कारण हो है। अतः सबके ऊपर जो परमतत्त्व है उसी मे मन को लगाना चाहिए।[6] रामसिंह के विचार का अनुसरण करते हुए कबीर कहते हैं कि संत ईश्वर का नाम भजे, लेकिन अपने मन को वश मे रखे। यदि यह नही हुआ तो करोड़ो ग्रन्थों को पढ-पढकर मर जाने से क्या लाभ ?[7] रामसिंह कहते हैं कि वास्तविक ज्ञान मिल जाने पर साधक जिधर नजर दौड़ाता है उधर परमतत्त्व ही दिखाई देता है। अब उसे किसी से पूछना नहीं है क्योकि उसकी भ्राति मिट गई है।[8] आगे चलकर कबीर ने भी इसी विचार सरणी का अनुसरण करते हुए कहा कि मैं परमात्मा की लाली देखने के लिए चली तो जिस किसी तरफ मेरी दृष्टि गई उसी की लालो दीख पड़ी। और इस क्रम में जब स्वयं अपने भीतर मैंने देखा तो पाया कि मैं स्वयं उस लाली में रंग कर लाल हो गई हूँ अर्थात् मैं स्वय परमात्मा का एक अंग हूँ।[9] अपने विचार

---

१ वही—२७३, पृ० ५२.

२. कबीर-वचनावली—४७४, पृ० १३४.

३. पाहुड़ दोहा—१४६—,,—४४.

४. वही—९७—,,—३०.

५. वही—६१—,,—१८.

६. कबीर-वचनावली—५९—,,—१९६.

७. वही—४६७—,,—१३३.

८. अग्गई पच्छइं दहदिहहिं जहिं जोवउं तहिं सोइ।
   तामहु फिट्टिय भंतडी अवसु ण पुच्छइ कोइ॥
   —पाहुड दोहा० —१७५, पृ० ५२.

९. लाली मेरे लाल की जित देखौं तित लाल।
   लाली देखन मैं गई मैं भी हो गई लाल॥
   —कबीर-वचनावली—४८—पृ०९८.

को और भी स्पष्ट करते हुए वे कहते हैं कि जिस प्रकार पुष्प में सुगंध होती है उसी प्रकार साधक के शरीर में ही उसका साईं बसता है। लेकिन अज्ञान में पड़ा वह साधक परमात्मा को बाहर इधर-उधर उसी प्रकार ढूंढता फिरता है जैसे मृग अपनी नाभि मे कस्तूरी को रखते हुए भी उसे घास में खोजता फिरता है।[1]

बहुधा लोग मंत्र-तंत्र तथा श्वास पर संयम को ही महत्त्वपूर्ण मान बैठते हैं और इनके ताने-बाने में पड़कर अपने वास्तविक स्वरूप को भूल जाते हैं। किन्तु मुनि रामसिंह का स्पष्ट विचार है कि जब साधक मत्र, तंत्र, ध्येय, धारण तथा उच्छ्वासो से ऊपर उठ जाता है तब वह परमसुख से सोता है। पर यह गड़बड किसी को नहीं रुचती अर्थात् लोग इस परमसुख को पसंद नहीं करते और व्यर्थ के मंत्र-तत्रादिक विधि-विधानो में पड़े रहते हैं।[2] सरह का भी विचार है कि मंत्र, तंत्र, ध्यान, धारण आदि बिलकुल बेकार हैं। ये सब विभ्रम के कारण हैं। पवित्र चित्त को गदा नही करना चाहिए। सुख रहते हुए अपने आपसे झगड़ने से क्या लाभ ?[3] इसी भाव को आगे चलकर मध्ययुग के सत कवि कबीर ने ग्रहण किया। उनका भी यही विचार है कि साधक स्वयं को पहचाने। व्यर्थ के क्रिया कलाप से कोई लाभ नही होगा। सहज सहज में समाकर रहता है और कही आता-जाता नही। उस दशा मे न तो ध्यान रहता है, न जप-तप और न राम-रहीम का भेद भाव ही। तीर्थ-व्रत को भी साधक छोड देता है और शून्य की डोर मे वह बंधता भी नही। ससार के इस धोखे को जब वह समझ लेता है तब और किसी की पूजा करने को नही रह जाता।[4]

एक आम धारणा है कि दो नावो पर पाँव नही रखना चाहिए। इसी परंपरागत भाव के आधार पर साधको और विचारको ने भिन्न युगों में अपने विचार व्यक्त किए है। रामसिंह कहते है कि दो रास्तो से जाया नहीं जा सकता, दो मुख की सूई से कथरी नही सीई जा सकती। हे अजान ! दोनो बाते नही हो सकती, इन्द्रियसुख भी और मोक्ष भी।[5] इसी भाव को अपनाते हुए मध्ययुग के संत कवि कबीर ने कहा कि यदि कोई ईश्वर प्रेम का रस पीना

१. वही—१८—,,—९५

२. मंत ण ततु ण धेउ ण धारणु। ण वि उच्छासहु किज्जइ कारणु ॥
एमइ परमसुक्खु मुणि सुव्वइ। एही गलगल कासु ण रुच्चइ ॥
—पाहुड दोहा—२०६—प० ६२.

३. मन्त ण तन्त ण धेअ ण धारण। सव्ववि रे बढ़ विभण-कारण।
असमत चिअ म झाणें सरडह। सुह अच्छन्ते म अप्पण भगडह ॥
दोहाकोश—सं०—राहुल सांकृत्यायन—४३—पृ० १०.
तथा वही—१४५—पृ० ३०

४. कबीर-वचनावली—१८—पृ० ९५.

५. पाहुड़ दोहा—२१३—पृ० ६४.

चाहे और मान (अहंकार) भी रखना चाहे तो नहीं हो सकता, क्योंकि एक म्यान में दो तलवारें रखी गई हों, ऐसा न तो किसी ने देखा और न सुना है।[1] ईश्वर प्रेम में द्वैत की भावना के लिए कोई स्थान नहीं है। जब तक अद्वैत की भावना उत्पन्न नहीं होती तब तक गुरु के साथ साधक का ऐक्य नहीं हो पाता। सच तो यह है कि प्रेम की गली इतनी सँकरी है कि उसमे दो नहीं समा सकते।[2]

वज्रयानी सिद्धों और कबीर आदि सन्तों को हाथी का रूपक बड़ा प्रिय है। बार-बार वे मन को हाथी का रूपक देकर साधक को उपदेश देते हैं कि वह उस हाथी को सयम के अंकुश से वश में कर ले। यदि उसे वश में न किया गया तो साधना के जंगल को वह ध्वस्त कर देगा और तब साधक पछताता रह जायगा। किन्तु यदि ध्यानपूर्वक विचार किया जाय तो स्पष्ट हो जायगा कि सिद्धों और सन्तों को इस रूपक की प्रेरणा भी मुनि रामसिंह आदि जैन आचार्यों से मिली। रामसिंह कहते हैं कि अहो! इस मनरूपी हाथी को विंध्य पर्वत की ओर जाने से रोको। वह शीलरूपी वन को भंग कर देगा और फिर संसार में पडेगा।[3] पुन. उन्होंने कहा कि तप का दामन तथा शम और दम का पालना बनाया। इस प्रकार संयमरूपी गृह से उन्मद हुआ करहा (हाथी) निर्वाण को गया।[4] मन रूपी करभ को सम्बोधित करते हुए वे कहते हैं कि तू इन्द्रिय विषयो के सुख से रति मत कर। जिनसे निरन्तर सुख से नहीं मिल सकता उन सबको क्षणमात्र मे छोड़।[5] साधक को रामसिंह कहते हैं कि शीघ्र लक्ष्य देकर आज तुझे उस करभ को जीतना चाहिये जिस पर चढकर परममुनि सब गमनागमन से मुक्त हो जाते हैं।[6] साथ ही मनरूपी करभ को भी उनका आदेश है कि—हे करभ! जब तक तू विषय भव संसार की गति का उच्छेदन न कर डाले तब तक जिनगुणरूपी स्थली में चर। तेरा पैगाम छोड़ दिया है।[7] रामसिंह के पूर्ववर्ती आचार्य देवसेन ने भी मनरूपी हाथी को गुरुवचन-रूपी अंकुश से खींच कर वश मे करने का उपदेश दिया है जिससे यह हाथी संयम-

---

१ कबीर-वचनावली—११४—पृ० १०४

२ जब मैं था तब गुरू नही अब गुरू हैं हम नाहिं।
प्रेम गली अति साँकरी तामैं दो न समाहिं॥
—कबीर-वचनावली—१०६—पृ० १०३.

३. अम्मिय इहु मणु हत्थिया विंझह जंतउ वारि।
तं भंजेसइ सीलवणु पुणु पडिसइ संसारि॥
—पाहुड़ दोहा—१५५—पृ० ४६.

४. वही—११३—पृ० ३४.

५. वही—९२—पृ० २८.

६. वही—१११—पृ० ३४.

७. वही—११२—पृ० ३४.

रूपी हरे-भरे वृक्ष की ओर मुख मोडे ।[१] सिद्धो के सिरमौर सरहपा ने भी मन को हाथी का रूपक देते हुए उसकी मुक्ति की कामना की है। वे कहते हैं कि हाथी को बंधन में बाँध देने पर वह दसो दिशाओ में दौड़ता है, अर्थात् बंधन-मुक्त होने का प्रयास करता है। किन्तु यदि उसे बंधन से मुक्त कर स्वच्छन्द छोड़ दिया जाय तो वह स्थिर हो जाता है, अर्थात् निर्द्वन्द्व होकर विचरता है।[२] सरहपा सहज जीवन-यापन के हामी थे, वे सहजयान के महान् प्रवर्तक थे। अतः उन्हें किसी प्रकार का संयम और बंधन प्रिय नहीं था। वे तो "खाअन्ते, पोअन्ते, सूरअ रमन्ते। अलि—उल वहल हो चक्क फरन्ते" (दोहाकोश—४८; पृ० १२) के हामी थे। उनके अनुसार इसीविधि से साधक भूलोक के सिर पर पैर देकर परलोक जा सकता है। इसलिए मुनि रामसिंह और देवसेन के विचारों से सरह के विचार निश्चय ही भिन्न है क्योकि उद्देश्य एक होते हुए भी पथ भिन्न है। फिर भी तीनों ने मनको हाथी का रूपक दिया है। सहज जीवन के महत्त्व को बतलाते हुए सरह ने कहा है कि जड मनुष्य सहज जीवन को अपना कर बंधन में बँध जाता है पर पंडित (ज्ञानी) को चित्तवृत्तियों का उससे निरोध हो जाता है और इस प्रकार वह मुक्त हो जाता है। बँधा हुआ हाथी दसो दिशाओ में दौडता है और बंधन मुक्त होने पर निश्चल हो जाता है।[३] मनरूपी हाथी को देवसेन और रामसिंह ने जहाँ सयम और सदाचार का पाठ पढाया वहाँ सरह ने उसे सहज-उन्मुक्त भाव से विचरने को छोड दिया। इनकी परम्परा का पालन करते हुए कबीर ने भी मनरूपी करभ (हाथी) को वश मे करने का संकल्प किया है।

सिद्धो ने अपने उद्गारो में वार-वार पचेन्द्रियो की चर्चा कर उन्हे वश मे करने का परामर्श दिया है। तिल्लोपाद ने अपने प्रथम पद में ही स्कंध, भूत, आयतन और इन्द्रियो की चर्चा की है।[४] विषयो में लिप्त पचेन्द्रियाँ उनकी पैनी दृष्टि से छिपती नही है।[५] सरहपा कहते है कि जहाँ इन्द्रियाँ विलीन हो जाती है तथा आत्म-स्वभाव नष्ट हो जाता है वही सहजानन्द की अवस्था है।[६] आर्य देवपाद चाहते है कि मन मे इन्द्रिय पवन नष्ट हो जाय।[७] भूसुकपाद अहेरी बनकर 'पचजणा'

१. सावयधम्मदोहा—१३०—पृ० ४०.

२. बद्धो धावेइ दस दिसहि, मुक्को णिच्चल ठाअ।
एमइ करहा पेक्खसहि, विवरिअ महु पडिहाअ॥
—दोहाकोश—सं० राहुल सांकृत्यायन—२६—पृ० ६.

३. दोहा कोश—सं०—राहुल साकृत्यायन—९२-९३-पृ० २२.

४. दोदा कोश—सं०—डा० बागची—१—पृ० १.

५. वही—५—पृ० १.

६. दोहाकोश—सं०—राहुल सांकृत्यायन—२९—पृ० ८.

७. चर्यागीतिकोष—३१—पृ० १०२

का वध करते हैं जो बेधे जाने पर नलिणीवन मे प्रविष्ट होकर एक मन हो जाता है ।[1] किन्तु पंचेन्द्रियों के संबंध में भी संभवतः ये सिद्ध जैनाचार्यों के उद्‌गारों से प्रेरित हो रहे थे । रामसिंह ने लोगों को इन्द्रियों के सम्बन्ध मे कतई ढीला न होने की सलाह दी है ।[2] वे साधक को सम्बोधित कर कहते हैं कि तू ने न तो पाँच बैलों को रखाया और न नन्दनवन मे प्रवेश किया । न अपने को जाना और न पर को । यों ही परिव्राजक बन गया है ।[3] इतना ही नहीं, वे स्पष्ट रूप से कहते है कि हे सखि ! प्रियतम को बाहर पाँच का नेह लगा हुआ है । जो छल दूसरे से मिला हुआ है उसका आगमन भी नही दिखता ।[4] यही कारण है कि उन्होने मन को निश्चिंत होने का परामर्श दिया है । निश्चित मन ही उपदेश को समझ सकता है ।[5] उनके ये उद्‌गार वज्रयानी सिद्धो के लिए पृष्ठभूमि और प्रेरणा का काम कर रहे है । भूसुकपाद जिस 'पचजणा' का वध करते हैं वह नलिणीवन मे प्रवेश करता है और रामसिंह इसलिए दु.खी हैं कि साधक ने पाँच बैलो को वश मे नहीं किया जिसका परिणाम यह हुआ कि वह नन्दनवन मे प्रवेश न कर सका । नलिणीवन और नन्दनवन के साम्य तथा दोनो के उद्‌गारो की एकरूपता को कोई अस्वीकार नही कर सकता । हाँ, यह सही है कि सिद्धों ने पचेन्द्रियो का उल्लेख करते समय अपनी उक्तियो पर अपनी विशिष्ट साधना और दार्शनिक विचारो का रंग चढा दिया है, पर इन्द्रियों के सम्बन्ध में वे भी उतने ही सचेष्ट है जितने जैनाचार्य मुनि रामसिंह ।

जैनाचार्यो ने पंचेन्द्रियो पर जो विचार व्यक्त किये हैं उनकी परम्परा सिद्ध साहित्य से होती हुई सतो तक पहुँची । यही कारण है कि कबीर आदि सतो ने भी यत्र-तत्र अपने उद्‌गारो मे पाँच इन्द्रियो की चर्चा की है । कबीर अपने एक पद मे भक्ति के उस बादल की चर्चा करते है जो चारों ओर से घिर आया है और साधक को अपनी मेड़ सँभालना आवश्यक हो गया है । कुशल किसान वही है जो इस बरसात मे फसल काटकर घर लाये । पाँच सखियो ने मिलकर भोजन बनाया जिसे मुनि और ज्ञानी खाते हैं ।[6] वे अपने पिया की उस 'ऊँची अटरिया' को देखने जाते है जो 'पाँच-पचीस' से मिलकर बनी है और मन जिसमे चौधरी का काम करता है ।[7] गौना का दिन आने पर

---

१. चर्या गीतिकोष—२३— पृ० ७८.
२. पाहुड़ दोहा—४३—पृ० १४.
३. पंच बलद्द ण रक्खियहं णंदणवणु ण गओसि ।
अप्पु ण जाणिउ ण वि परु विएमइ पव्वइओ सि ॥
—पाहुड दोहा—४४—पृ० १४.
४. वही—४५—पृ० १४.
५. वही—४६—पृ० १४.
६ कबीरवचनावली—१६५ पृ० २३३.
७. वही—१६८, पृ० २३२

सजनी 'हुलास' से भर उठती है। उसे 'पाँच भीट के पोखरा' को पार करना है जिसमें दस द्वार हैं। मुसीबत तो यह है कि 'पाँच सखी' बैरिन हो गई हैं। अब वह पार उतरे तो कैसे ?[1] कबीर यह अच्छी तरह जानते हैं कि एक दिन राजा-रानी, योगी आदि सबको इस दुनिया से कूच करना है। उस परलोक में पाप-पुण्य की हाट लगी है। उस हाट को देखने के लिए पाँचों सखियाँ आई हैं जो एक से एक सयानी हैं।[2]

सिद्धो ने अपनी साधना के प्रसंग मे हठयोग का सहारा लिया है। यही कारण है कि वे इड़ा-पिंगला और सुषुम्ना की चर्चा यत्र-तत्र करते हैं। हठयोग के इन प्रमुख तीन अंगों को चंद्र, वाम-दाहिन; रवि-शशि आदि नामों से भी संबोधित किया गया है। शांतिपाद 'वाम-दाहिण' को छोड़कर चलना चाहते हैं[3]। अर्थात् वे इड़ा और पिंगला को वर्जित कर सुषुम्नारूपी वास्तविक मार्ग का अनुसरण कर सहस्रार तक पहुँचना चाहते है। सरहपा भी अपनी साधना के प्रसंग मे 'वाम-दाहिण' को नही भूलते हैं।[4] सरह कहते हैं कि जो साधक चंद्र-सूर्य को घोल देता है वह अनुत्तर में प्रविष्ट होता है। यही सकल निगूढ ज्ञान है। इस सहज स्वभाव को मूढ नहीं जानते।[5] भला जिसने चन्द्र-सूर्य को एक कर दिया उसे काल क्या कर सकता है ?[6] कान्हपा कहते हैं कि जिस साधक ने पवन-गमन के मार्ग अर्थात् सुषुम्ना मे ताला लगा दिया उसने अंधकार मे दीपक प्रकाश भर दिया।[7] ध्यानपूर्वक विचार करने पर ज्ञात होता है कि इस क्षेत्र मे भी जैनाचार्य मार्गदर्शन का काम कर रहे है। रामसिंह ने भी हठयोग के इन अंगों का उल्लेख अपने उद्‌गारो मे किया है। ये कहते हैं कि बायीं ओर ग्राम बसाया और दाहिनी ओर भी किन्तु मध्य को तू ने सूना रखा। हे योगी, वहाँ एक और ग्राम बसा।[8]

कबीर आदि संतो ने भी हठयोग की इस प्रक्रिया को अपनाया है। यत्र-तत्र अपने उद्‌गारो मे ये इडा-पिंगला; सुषुम्ना; सहस्रार; अष्टकमल आदि का उल्लेख करते है। सहस्रार मे पहुँचने पर जब वे कहते हैं कि आसमान गरज रहा

१. वही—१७५, पृ० २३४.
२. वही—२११, पृ० २४७.
३ चर्यागीतिकोष—१५, पृ० ५१.
४. वाम दाहिण जो खाल विखला।
सरह भणइ वापा उजुबाट भइला ॥—चर्या गीतिकोष—३२, पृ० १०५.
५ दोहाकोश– सं०—राहुल सांकृत्यायन—३५, पृ० १०
६ दोहाकोश– स०—डॉ० बागची—संकीर्ण दोहा संग्रह—१, पृ० ३२.
७ वही—२२—पृ० २६.
८. वामिय किय अरू दाहिणीय मज्झइं वहइ णिराम।
तहिं गामडा जु जो गवइ अवर वसावइ गाम ॥
—पाहुड़ दोहा—१८१, पृ० ५४.

है और भक्ति के बादल चारों ओर घुमड रहे हैं; चारों ओर बिजली चमक रही है और दास कबीर भीग रहे हैं तो लगता है मानो वे हठयोग की साधना के अभ्यासी हैं और उनके ये उद्‌गार सिद्धावस्था के है।[1] संत कबीर ने 'सुन्न-मंडल' में अपना घर बनाया है जहाँ मधुर वाद्य-ध्वनि हो रही है।[2] सिद्धावस्था मे पहुँचकर कबीर पुकार उठते हैं--रस गगन गुफा में अजर करे" (क. व.—पृ.—१७९)। फिर तो उस स्थिति में पहुँचने पर युग-युग की प्यास बुझ जाती है और कर्म, भ्रम आदि व्याधियाँ टल जाती हैं। वे अपने पिया की उस ऊँची अटारी को देखने जाते हैं जिसमें चाँद-सूर्य के समान दिया जल रहा है और बीच में 'डगरिया' है।[3] स्पष्ट ही यहाँ इडा पिंगला और सुषुम्ना की ओर संकेत किया गया है। कबीर उस स्थान पर पहुँचते हैं जहाँ ऋतुराज बसंत खेलता है और 'अनहद बाजा' बजता है। वहाँ चारों ओर ज्योति की धारा बहती है जिसे बिरले ही लोग पार कर पाते हैं।[4] कबीर उस 'झीनी झीनी' चादर की बात करते हैं जिसे सुर, नर, मुनि आदि सभी ओढ़ते है। इस चादर को बुनने में इगला और पिंगला ने ताना-भरनी का काम किया और सुषुम्ना रूपी तार से यह बुनी गई। अष्टकमल, पाँच तत्त्व और तीन गुणो से यह चादर युक्त है। शरीर रूपी इस चादर को सबने ओढा और गदा किया। तारीफ है कबीर की जिन्होने इस चादर को ज्यो का त्यों उतार कर रख दिया। यह चादर कुछ भी मैली न हुई।[5]

भक्तो ने भिन्न प्रकार से परमात्मा को प्राप्त करने की चेष्टा की है। साध्य एक ही है पर साधन अनेक हैं। भिन्न युगो में इस एक ही लक्ष्य तक पहुँचने के लिए तरह-तरह के साधनो का उपयोग किया गया है। जहाँ स्वामी तथा सखा के रूप में उस परमात्मा को साधकों ने देखा है वहाँ प्रेमी और प्रियतम के रूप में भी उसे देखा गया है। ऐसी स्थिति में आत्मा को प्रेयसी और परमात्मा को प्रेमी या नायक मानकर माधुर्य भाव को भक्ति प्रदर्शित की जाती है। प्रेमी और प्रेयसी का यह रूपक बड़ा प्यारा है और प्रारम्भ से ही इसकी धारा आती रही है। स्त्री और पुरुष का प्रेम चिरतन है और इसी प्रेम की आत्मा और परमात्मा के बीच स्थापित किया गया है। इस क्षेत्र में भी मुनि रामसिंह पथ प्रदर्शन का कार्य कर रहे है। हम जानते है कि रामसिंह जैन धर्मोपासक है। जैन साधू स्त्री-पुरुष के बीच प्रेम के रूपक को पसंद नही करते क्योकि अपनी साधना में वे किसी प्रकार की ढिलाई नहीं आने देना चाहते। चाहे वह स्त्री-पुरुष के प्रेम का ही रूपक क्यो न हो, पर जैन मुनियो को वह उतना ग्राह्य नही हो सकता क्योकि उनकी साधना पाँच महाव्रतो पर निर्भर है। फिर भी जब भक्ति के रंग मे वे रग गए थे तो इस ओर से एक बारगी हो आँख मूँद लेना उनके लिए सरल

1. कबीरवचनावली—६२, पृ० ९९.
2. वही—६६, पृ० ९९.
3. वही – १६८, पृ० २३२.
4. कबीर—डॉ० हजारीप्रसाद द्विवेदी—परिशिष्ट—१५, पृ० २४१.
5. कबीरवचनावली—२२३, पृ० २५१.

नहीं था। यही कारण है कि रामसिंह ने 'पाहुड़ दोहा' में माधुर्य भाव की भक्ति का संकेत किया है हालाँकि उनकी आवाज खुलकर नही निखरी है। देह और आत्मा का संयोग वे प्रेयसी और प्रेमी के रूप मे करते हैं और आगे जाकर यही रूपक आत्मा-परमात्मा के बीच माधुर्यभाव को भक्ति के रूप में विकसित हुआ। उनके उद्‌गारों मे भी आत्मा और परमात्मा के बीच प्रेयसी और प्रेमी के रूपक का आभास मिलता है। वे उस निर्लक्षण, स्त्री-वहिष्कृत और अकुलीन को अपने मन मे बसाते है। उस प्रियतम के कारण जो माहुर उन्हे मिली उससे उनका इन्द्रियांग सुशोभित हो गया।[1] पुनः वे कहते है—"में सगुण हूँ और प्रिय निर्गुण, निर्लक्षण और निःसंग है। एक ही अग-रूपी अग अर्थात् कोठं में बसने पर भी अग से अंग नही मिल पाया"।[2] रामसिंह के इन उद्‌गारो से पता चलता है कि आत्मा-परमात्मा के बीच दाम्पत्य प्रेम से भी वे अच्छी तरह परिचित थे। इस क्षेत्र मे वे सिद्धो और सतो को राह दिखाते दीख पड़ते है। इसी वात को स्पष्ट करते हुए डा० हीरालाल जैन का विचार है कि 'ग्रन्थकार ने कुछ दोहों मे देह और आत्मा के सयोग का प्रेयसी और प्रेमी के रूपक मे वर्णन किया है। यह शैली पीछे हिन्दी कविता मे वहुत लोकप्रिय हो गई और भक्त और आराध्य का प्रेयसी और प्रेमी के रूपक मे बहुत वर्णन हुआ है।[3]

जैनाचार्य का प्रेमी-प्रेयसी का भाव ही वज्रयान में सहज साधना के रूप मे फूटा। बौद्ध धर्म की कठोर और कष्टकर साधना वज्रयानी सिद्धों को सहज साधना मे अपने चरम विकास को प्राप्त हुई। इस प्रकार अन्यान्य क्षेत्रों की भाँति माधुर्यभाव के क्षेत्र मे भी सिद्ध जैनाचार्य से प्रभावित और अनुप्राणित दीख पड़ते हैं। रामसिंह ने देह और आत्मा का सयोग प्रेमी और प्रेयसी के रूप मे किया और सिद्धो ने अपनी महामुद्रा के साथ प्रणय-संबंध स्थापित किया तथा खुलकर केलि की। यह सही है कि सिद्धो का प्रेम भी आध्यात्मिक ही है तथा महाप्रज्ञा ही उनके लिए डोवी, चांडाली; 'नारामणी' आदि भिन्न प्रकार की नायिकाओं के रूप मे उपस्थित हुई है। महाप्रज्ञा और उपाय का सयोग ही उन्होने स्त्री और पुरुष के प्रणय-सबंध के रूप मे व्यक्त किया है। यहाँ यह कह देना आवश्यक है कि यद्यपि सिद्धो ने अपनी सहज साधना का आध्यात्मिक स्वरूप बनाये रखना चाहा है तथापि उनमें स्थान-स्थान पर भौतिक प्रेम और शारीरिक संबधो की गंध मिलती है। ऊँचे-ऊँचे पर्वत पर बैठी उस शबर वालिका के प्रति सरह प्रणय निवेदन करते हैं जिसके गले मे गुंजो की माला पड़ी है। इस गीत मे सरह उन्मत्त, पागल शवर के रूप में आते है जो शवरी के साथ

१ पाहुड दोहा—९९, पृ० ३०

२. हउं सगुणी पिउ णिग्गुणउ णिल्लक्खणु णीसंगु।
एकहिं अंगि वसंतयहं मिलिउ ण अंगहिं अंगु॥
—वही—१००, पृ० ३०

३. वही—भूमिका, पृ० १६.

केलि करने को विकल हैं; महासुख की सेज पर महासुख रूपी कपूर खाने को पागल है ।[1] इस गीत मे चाहे जो भी आध्यात्मिक भाव निहित हो पर शारीरिक संबंध की गंध प्रकट हो ही जाती है । कृष्णपाद बाजे-गाजे और पूरी सज-धज के साथ डोंबी को ब्याहने के लिए चलते है । वे डोबी का साथ क्षण भर के लिए नहीं छोड़ना चाहते ।[2] कृष्णवज्रपाद डोवी के लिए न केवल सब कुछ करने को तैयार हैं वरन् उसके लिए ये पूरे कापालिक बन जाते है ।[3] कान्हपाद उस डोंबी को संग करने के लिए बुलाते हैं जो नगर के बाहर अपनी कुटिया बनाकर रहती है और जिसे ब्राह्मण का लड़का छू-छूकर भाग जाता है ।[4] किन्तु वह डोवी कोई साधारण स्त्री न होकर महाप्रज्ञा है जो चौसठ दल वाले कमल पर नाचती है ।[5] गुडरीपाद अपनी योगिनी के बिना क्षण भर भी जीवित नही रह सकते । वे उसका मुख चूमकर कमलरस पीना चाहते है । पर यह योगिनी कोई सामान्य योगिनी नही है और न ही उसके साथ केलि करने पर कोई साधारण आनन्द मिलता है । वह अनुपम और अनुत्तर आनन्द देती है । वह वहाँ रहती है जहाँ सूर्य और चद्र पखा झलते है तथा सास को मार कर उसे प्राप्त किया जा सकता है ।[6] अत: यद्यपि सिद्धो ने खाने-पीने और केलि करने का उपदेश दिया है[7] तथापि उनका उद्देश्य किसी साधारण स्त्री के साथ काम-क्रीड़ा करना नही था । यह सही है कि प्राय. प्रत्येक सिद्ध ने किसी न किसी स्त्री को महामुद्रा के रूप मे अपनाया था पर वह उसकी आध्यात्मिक साधना मे हाथ बँटाती थी । सिद्ध और उनकी महामुद्रा मानो महाप्रज्ञा और उपाय की सासारिक अभिव्यक्ति मात्र हो । जो परमपद ध्यान से परे है उसकी प्राप्ति के लिए ध्यान करने से क्या लाभ ? जो अवाच्य है उसका वर्णन नही हो सकता । सारा संसार भवसमुद्र मे बहा जा रहा है मगर अपने सहज स्वभाव को वही नही पहचानता ।[8]

इस प्रकार हमने देखा कि मुनि रामसिह ने प्रेमी और प्रेयसी के जिस रूपक का आदर्श प्रस्तुत किया उसका अनुसरण और अनुकरण सिद्ध साहित्य मे किया गया । यद्यपि कही-कही सिद्धो का प्रेम निवेदन लौकिक प्रणय निवेदन की

---

१. चर्या गीतिकोष—२८, पृ० ९२.
२. वही—१९—पृ०—६४.
३. वही—१८—पृ०—६१.
४. वही—१०—पृ०—३३.
५. वही—१०—पृ०—३३.
६ जोइनि तँइ बिनु सणहिं न जीवमि । तो मुह चुम्बी कमलरस पीवमि ॥

× × × ×

सासु घरे घालि कोचाताल चान्द सुज्ज वेणि पंखा पाल ॥

—चर्या गीतिकोष—४—पृ० १२

७. दोहाकोश—सं० राहुल सांकृत्यायन—४८—पृ०—१२
८. वही—४२—पृ०—१०

गंध लिए है फिर भी उनका लक्ष्य आध्यात्मिक ही था, इससे इन्कार नहीं किया जा सकता। प्रेम तथा स्त्री-पुरुष के सम्बन्धो की बार-बार चर्चा सिद्धों के उद्गारो में हुई है। काह्लपा तो खुलकर कहते है कि मंत्र-तंत्र के पचड़े में न पड़ो। अपनी गृहणी के साथ केलि करो। भला जब तक तुम अपनी गृहणी के साथ केलि न करोगे तब तक क्या पंचवण मे बिहार कर सकोगे ?[1] सरहपा ने घर ही में रहकर अपनी योगिनी के साथ रमण करने की सलाह दी है।[2] अतः यह स्पष्ट है कि 'पाहुड़ दोहा' में व्यक्त प्रेमी और प्रेयसी के भाव को ही वज्रयानी सिद्धों ने विकसित और पल्लिवत किया हालाँकि इसका स्वरूप उनके साहित्य में काल, परिस्थिति और साधना के स्वरूप को विशिष्टता के कारण कुछ परिवर्तित हो गया। सिद्धों ने उसी भाव को अपने उद्देश्य के अनुसार अपने उद्गारों में एक नए रूप मे ढाला है। फिर भी प्रेमी-प्रेयसो तथा प्रेम का भाव (जो मूल है) बना रहा।

सिद्धों ने प्रेमी और प्रेयसी के जिस प्रेम-सम्बन्ध को सहज साधना तथा प्रज्ञा और उपाय के प्रणय-सम्बन्ध के रूप मे अपनाया उसे ही कबीर आदि संतो ने माधुर्यभाव की भक्ति के रूप मे स्वीकार किया। रामसिंह ने देह और आत्मा के बीच प्रेमी और प्रेयसी का सम्बन्ध देखा और कबीर ने आत्मा-परमात्मा के सम्बन्ध को पति-पत्नी तथा प्रेमी-प्रेयसी के बीच प्रणय-सम्बन्ध के रूप में प्रकट किया है। प्रेमी और प्रेयसी जब मिलते हैं तो सुख मे विभोर हो जाते हैं और जब बिछुड़ते है तो विकल होकर पुकार उठते हैं। यही हाल कबीर का है। आत्मा जब परमात्मा के साथ मिलकर एक हो जाती है तब कबीर अपनी सखियो को मगल गीत गाने को कहते है क्योंकि उनके घर 'राजाराम भरतार' आए हैं।[3] वे खुलकर कहते हैं कि हरि मेरा पिया है और मैं उसकी बहुरिया हूँ। प्रेयसी प्रेमी को पुकारती है—हे बालम ! मेरे घर आओ। तुम्हारे बिना मेरी देह दुःखी है। सब कोई मुझे तुम्हारी नारी (पत्नी) कहते है पर मुझे संदेह है क्योंकि जब तक एक सेज पर पति-पत्नी सोये नही तब तक दोनो मे स्नेह कैसा ?[4] किन्तु यह किसी साधारण स्त्री-पुरुष का प्रेम नही है। कबीर उस अभिनाशी दुलहा को खोजते है जो भक्तों का रखवाला है। उसी परमात्मा से यह जीव उत्पन्न हुआ और उसी के लिए वह प्यासा रट लगा रहा है।[5] कबीर उस

१. एक्कु ण किज्जइ मन्त ण तन्त। णिअ घरिणि लइ केलि करन्त ॥
णिअ घरे घरिणि जाव ण मज्जइ। ताव कि पंचवण विहरिज्जइ ॥
—दोहा कोश—सं०—डॉ० बागची—२८—पृ०—२७

२. दोहा०—सं०—डॉ० बागची—८५—पृ०—२०

३. कबीरवचनावली—९८—पृ०—२१०

४. वही—१००—पृ०—२१०

५. अबिनासी दुलहा कब मिलि हौं, भक्तन के रछपाल।
जल उपजी जल ही सो नेहा, रटत पियास पियास ॥
—वही—१०७—पृ०—२१२

नायिका का पार्ट अदा करते हैं जो अपने प्रियतम के साथ समागम के लिए विकल हो गई है तथा जो उससे 'फूलन सेज' पर चलने का आतुर आग्रह करती है।[1] ऐसी 'बलमासी' नायिका अपने पिया की 'ऊँची अटरिया' देखने चलती है जिस में 'जरद की किनरिया' तथा 'नामकी की डोरिया' लगी है। उसमें चाँद-सूर्य का दिया जलता है। यह ऐसी अटारी है जिसमें पंचेन्द्रियाँ चौधरी का काम करती हैं और जिसमें दस दरवाजे हैं।[2] समान्य जीवन में स्त्रियाँ गौने के दिन की बाट बड़ी बेसब्री से जोहती हैं। अन्त में जब गौने का दिन आता है तब वह खुशी के मारे फूली नहीं समाती है। आत्मा भी बड़ी बेताबी से परमात्मा से मिलने की प्रतीक्षा करती है। गौना का दिन आया है और कबीर 'हुलास' से भर गए हैं। यहाँ 'हुलास' में जो बेतकल्लुफी है वह 'उल्लास' मे नही मिल सकती। प्रेयसी के जीवन मे आखिर वह क्षण आ ही गया जब वह अपने प्रियतम से मिलेगी। किन्तु उसकी डोली को उस तालाव से होकर गुजरना है जिसमें पाँच भीट और दस दरवाजे है। पाँचो सखियाँ बैरिन हो गई है। उसके चदन की डोली में चार कहार लगे है। कबीर लोगो को आगाह करते हुए कहते है कि इस संसार मे जो 'नरम-गरम' सौदा उन्हे करना है वह कर लें क्योकि आगे फिर मौका नही मिलेगा।[3] और जव कठिन प्रतीक्षा के वाद पिया से उसकी प्रेयसी मिल जाती है तो मस्त होकर पुकार उठती है—'ये अँखियाँ अलसानी, पिया हो सेज चलो' (क०व०—१७३—पृ०—२३४)। 'वलमासी' नायिका की आँखो का अलसाना सहज स्वाभाविक है। वह उस पतग की ओर इशारा करती है जो खंभे से लग कर झूल रही है तथा फूलो की वह 'सेज' अपने पिया को दिखाती है जो उसके बिना कुम्हला रही है। मगर साथ ही 'ननद जिठानी' (माया) को भी नही भूलती जो सतत जागरुक है। मायके मे तो नायिका को चार दिन खेलना है। फिर तो ससुराल से बुलावा आयेगा ही।[4] इसलिए कबीर का परामर्श यही है कि 'साई मिलन' के लिए 'जतन' करना चाहिए। उसे पिया के उस महल में जाना होगा जहाँ फूलो की सेज लगी है। उस महल मे लगे ताले को खोलने की कुञ्जी कबीर ने निर्भय हो कर बता दी।[5]

किन्तु मनुष्य के जीवन मे सुख के साथ दुःख और मिलन के साथ विछोह भी हुआ है। अत आत्मा रूपी प्रेयसो के जीवन में वह घड़ी भी आती है जब वह परमात्मा रूपी प्रियतम से बिछुड़ जाती है और तब चकवी की तरह दाढ़ मारकर रो उठती है। विरहिणी नायिका को न रात में चैन है और न दिन में। वह तड़प-तड़प कर रात बिताती है। भला अकेली सेज पर सोना कोई

१. कबीरवचनावली —१७३—पृ०—२३४
२. वही—१६८—पृ०—२३२
३. वही—१७५—पृ०—२३४
४. वही—१७६—पृ०—२३५
५. कबीरवचनावली—१७८—पृ० -२३५

सोना है ? तनमन रहँट जैसा पिया मिलन की आशा में डोलता रहता है। प्रिय का पथ देखते-देखते आँख थक गई फिर भी उस बेरहमने सुधि न ली। विरहिणी की पीडा जब जोर मारती है तब वह अपने प्रिय को पुकार उठती है।[१] मैथिल कोकिल विद्यापति ने भी तो विरह की अवस्था में अपने उन नयनों की ओर संकेत किया है जो प्रिय का पथ निहारते-निहारते फेया (फेनिल) गई हैं मगर हरि अब भी नहीं आये[२] और उधर प्रेम दिवानी मीरा की आँखें प्रिय के दर्शन के विना दुखने लगी हैं। इस कारण वह उस 'दु.खमेटन' को पुकारती है।[३] यहाँ आँखो के दुखने में सहज स्वाभाविकता है। बहुत देर तक किसी की बाट जोहने पर ऐसा होता ही है। कबीर पिया मिलन की आशा में कब से खड़े हैं। आत्मा रूपी प्रेयसो के पॉव ठहरते नही है और वह रह-रहकर गिर पड़ती है।[४] बालम के बिना पगली नायिका की 'देह' दुखी है इसलिए वह अपने प्रियतम को पुकारती है[५]। विरहिणी अपने प्रिय के नाम की माला जपती रहती है। नाम रटते-रटते उसकी जोभ मे छाला पड़ गया है और प्रिय का पथ निहारते-निहारते उसके आँखो मे झाई पड गई है।[६] प्रियतम के बिना प्रेयसी रह ही कैसे सकती है ? भला कही पानी के बिना मछली रहती है।[७]

जैनाचार्यों से अधिकांश वज्रयानी सिद्धो ने जिस परम्परा को ग्रहण किया उसका अनुसरण और अनुकरण एक ओर जहाँ ज्ञानाश्रयी शाखा के संत कवि कबीर, दादू, रैदास आदि ने किया वहाँ प्रेममार्गी शाखा के प्रमुख सूफी सत कवि जायसी ने भी उसका सफल निर्वाह किया है। सूफी सत खडकाव्य और महाकाव्य के प्रेमी थे। भारतीय कथानक को फारसी ढग पर वे काव्यबद्ध करते थे। हिन्दू जीवन की लोककथाओ को जायसी आदि सतो ने फारसी मसनवी की शैली में रूपकात्मक ढग से लिखा है। यही कारण है कि वे लौकिक प्रेम कहानियाँ

१. तलफै बिन बालम मोर जिया।
दिन नहिं चैन रात नहिं निदिया तलफ-तलफ के भोर किया ॥
× × ×
नैन थकित भए पंथ न सूझै साईं बेदरदी सुध न लिया।
कहत कबीर सुनो भाई साधो हरो पीर दुख जोर किया ॥
—वही—१०९—पृ०—२१३

२. सौ गीत विद्यापति के—७८—पृ०—९१

३. मीर बाई की पदावली—१८३—पृ०—३९२

४. कबीरवचनावली—११०—पृ०—२१३

५. वही —१००—पृ०—२१०

६ अखियाँ तो झाँइ परी पंथ निहार निहार।
जीहडिया छाला परा नाम पुकार पुकार ॥
कबीरवचनावली—१५३, पृ० १०७.

७. वही, १५२, पृ० १०७.

दुहरा अर्थ रखती हैं। वस्तुतः लौकिक प्रेमकाव्य के माध्यम से उन्होंने अलौकिक प्रेम का प्रदर्शन किया है। ऊपर से देखने पर उनके काव्य लौकिक प्रेमकाव्य हैं जहाँ प्रेम और विरह की धाराएँ हिलोरें ले रही हैं किन्तु वस्तुतः उनमें आत्मा और परमात्मा के मिलन और विद्रोह की कहानी अंकित है। जायसी के "पदमावत" में चित्तौड़ के राजा रत्नसेन और सिहल की राजकुमारी पद्मावती के उद्दाम प्रेम और विरह की गाथा गाई गई है जहाँ हिरामन तोता माध्यम का काम करता है और नागमती एक आदर्श भारतीय गृहणी के रूप में उपस्थित होती है। इस महाकाव्य में महाकाव्य के सभी गुण, सर्गबद्धता, प्रकृति और दृश्यों का वर्णन; चरित्र-चित्रण आदि वर्तमान है। किन्तु काव्य के अंत में जायसी ने जो कुंजी दी है उससे भ्रम का निवारण हो जाता है। जायसी ने यह स्पष्ट कर दिया है कि राजा रत्नसेन आत्मा है, पद्मावती परमात्मा, तोता दूत, वादशाह अलाउद्दीन माया और रानी नागमती दुनिया-धंधा तथा राघव शैतान। चौदहो भुवन तो मनुष्य को इसी शरीर के भीतर हैं। चित्तौड तन है और सिहल उसमें बसने वाला हृदय।[1] कुतवन ने "मृगावती" में "चंद्रनगर के राजा—गणपति देव के राजकुमार और कंचन नगर के राजा—रूप मुरार की कन्या मृगावती के प्रेम की कथा" लिखी है।[2] इतना ही नहीं, जायसी ने अपने पूर्व की लिखी प्रेम कहानियों का स्पष्ट रूप से उल्लेख करते हुए प्रेमियो का दृष्टान्त दिया है।[3] इस प्रकार हमने देखा कि देह और आत्मा के बीच प्रेमी और प्रेयसी के जिस भाव की कल्पना मुनि रामसिंह ने की उस भाव की परम्परा वज्रयानी सिद्धों और कबीर, जायसी आदि सतो मे अवाध गति से चलती रही। हाँ, यह सही है कि सत साहित्य मे आकर उस परम्परा का पूर्ण विकास हुआ।

गुरु के महत्व को प्रत्येक साहित्य मे स्वीकार किया गया है। विशेषकर सतो और विचारको ने तो गुरु को सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण स्थान दिया है क्योकि बिना गुरु के ज्ञान हो ही नही सकता। जैनाचार्य मुनि देवसेन स्वय एक सत साधक थे अत उन्होने भी गुरु के महत्त्व को भली भाँति पहचाना था। उनके विचार में गुरु के द्वारा उपदिष्ट मार्ग पर चलकर मनुष्य शिवपुर को जाते है।

---

१. मैं एहि अरथ पंडितन्ह बूझा। कहा कि हम्ह किछु और न सूझा॥
चौदह भुवन जो तर उपराही। ते सब मानुष के घर माही॥
तन चितउर, मनराजा कीन्हा। हिय सिंघल, बुधि पदमिनि चीन्हा॥
गुरु सुआ जेइ पंथ देखावा। बिनु गुरु जगत को निरगुन पावा?॥
नागमती यह दुनिया-धंधा। बाँचा सोइ न एहि चित बंधा॥
राघव दूत सोई सैतानू। माया अलाउदीन सुलतानू॥
प्रेम-कथा एहि भाँति विचारहु। बूझि लेहु जौ बूझै पारहु॥
—पदमावत—पृ०—३४१

२. राजकुवर कंचनपुर गएऊ। मिरगावती कहँ जोगी भयऊ॥
—वही—भूमिका—पृ०—४.

३. —वही—,,पृ०—४.

गुरु के बिना ये वनचर और चोरों के पिंड में पड़ जाते हैं।[1] किन्तु इसके लिए गुरु भी योग्य होना चाहिए। सच्चा गुरु उनके विचार में वही है जिसमें संयम, शौच और तप है क्योंकि दाह, छेद और कशघात के योग्य ही उत्तम कंचन होता है।[2] सरहपा आदि वज्रयानी सिद्धों ने भी गुरु के महत्त्व को स्वीकार किया है। सरह का कहना है कि जिसने गुरु के वचनरूपी अमृत को न पिया वह शास्त्रों के मरुस्थल में प्यासा ही मर गया।[3] तिलोपा कहते हैं कि आवागमन के जिस सत्य को कोई नही जानता वह गुरु के उपदेश से हृदय में समा जाता है अर्थात् गुरु के उपदेश से साधक उसे जान सकता है।[4] सरह का तो स्पष्ट विचार है कि यदि गुरु बतला दे तो मनुष्य सब कुछ जान सकता है। स्वयं अपनी वाणी से मोक्ष नही पाया जा सकता।[5] कबीर आदि सत भी गुरु के महत्त्व से परिचित थे और वे भी इस परम्परा का पालन करते दीख पडते हैं। कबीर गुरु का गुण गाते गाते अघाते नही है। शिष्य यदि कपड़ा है तो गुरु वह धोबी है जो शिष्यरूपी वस्त्र को ध्यान की शिला पर धोकर इतना साफ कर देता है कि उसमें से "अपार जोति" निकलने लगती है।[6] शिष्य वह कुभ है जो गुरुरूपी कुम्हार के हाथों तैयार हुआ है। एक कुशल कुम्हार की भाँति गुरु उपदेशों की चोट दे देकर उसकी बुराई को दूर कर देता है।[7] तभी तो जो विधाता नही कर सकता उसे गुरु करके दिखा देता है।[8] यही कारण है कि कबीर की दृष्टि में गोविन्द से श्रेष्ठ गुरु ही है क्योंकि गुरु ही गोविन्द तक पहुँचाने का उपाय साधक को बतलाता है।[9] भला उस गुरु की बलिहारी क्यो न हो जिसने साधक को मनुष्य से देवता बना दिया।[10] तुलसीदास जब कहते है कि "बिन गुरु होहिं कि ग्यान"[11] तो गुरु के प्रति यही आस्था उनकी इस उक्ति मे ध्वनित होती है।

लोकोक्तियो और सूक्तियो के क्षेत्र मे भी विचारों की यही समानता जैनाचार्यों, सिद्धो और संतो मे पाई जाती है। एक साधारण कहावत है कि जो जैसा करता है वह वैसा फल पाता है। नीम का पौधा लगाने से नीम ही फलेगा, आम नहीं। आचार्य देवसेन कहते है कि मनुष्य पाप करता है और

---

१ सावयधम्म दोहा—८—पृ० ५.
२. वही—७—पृ० ५.
३ दोहाकोश—सं०—राहुल साकृत्यायन—४४—पृ० १२.
४. दोहाकोश - सं०—डॉ० बागची—३१—पृ० ४
५. दोहाकोश—सं०—राहुल सांकृत्यायन—७०, पृ० १६.
६ कबीरवचनावली—३०६—पृ० १२०
७. वही—३०७—पृ०—१२०
८. वही—३१२—पृ०—१२०
९. वही—३००—पृ०—११९
१०. वही—३०१—पृ०—११९
११. रामचरितमानस—उत्तरकांड—सोरठा—८९—पृ०—९५०

सुख चाहता है, पर यह स्वप्न में भी नहीं होता। माईफल और नीम बोने से क्या कोई आम चख सकता है ?[1] इसी भाव को अपनाते हुए कबीर का कहना है कि जो तुम्हारे लिए काँटा बुनता हो उसके लिए तू फूल का बीज लगा क्योंकि तब तुम्हें फूल प्राप्त होगा और काँटा बुननेवाले को काँटा।[2]

किन्तु जैनाचार्य मुनि रार्मसिह और दिवसेन की रचनाओं को सम्पूर्ण सिद्ध साहित्य की पृष्ठभूमि के रूप में देखना बहुत दूर तक सही नहीं होगा क्योंकि ये जैनाचार्य सिद्धो के प्रायः समकालीन थे। निश्चय ही कुछ सिद्धों से इन जैनाचार्यों का समय पहले है क्योकि सिद्धों की चौरासी संख्या आठवीं से बारहवी शती के बीच पूरी हुई। पर कुल मिलाकर उन्हें समसामयिक ही मानना अधिक उपयुक्त होगा। संभव है दोनो ने किसी समान स्रोत से प्रेरणा ग्रहण की हों। विचारों और उक्तियों के अद्भुत साम्य को देखते हुए यह धारणा और भी पुष्ट होती है। इतिहास इस बात का साक्षी है कि भिन्न विचारकों ने किसी समान स्रोत से प्रेरणा, विचार और सामग्री को ग्रहण कर उन्हे अपने ढंग से अभिव्यक्त किया है। अतः सिद्ध साहित्य में व्यक्त विचारो और उसके विद्रोहात्मक स्वरूप के मूल स्रोत को ढूँढते हुए हमें प्राचीन भारतीय धार्मिक साहित्य तक पहुँचना पडता है। इस मूल स्रोत या पृष्ठभूमि की खोज करते हुए जब हम संहिता और ब्राह्मण, आरण्यक और उपनिषद् को देखते हैं तो पता चलता है कि सहजयान की आत्मा और स्वरूप तथा उसकी आलोचनात्मक प्रवृत्ति एक प्राचीन परंपरा की देन है। भारतीय धर्म साहित्य में निहित विचार ही सहजिया सम्प्रदाय मे पाए जाते है और उन्ही विचारो को सहजिया सिद्धों ने एक नया आवरण और स्वर देकर उपस्थित किया है। आलोचना की यह प्रवृत्ति 'धम्मपद', 'सुत्तनिपात' आदि प्राचीन पालि ग्रंथों मे भी दीख पड़ती है। पुरातन काल के विभिन्न सम्प्रदायो मे निहित आलोचना और विद्रोह का स्वर इस प्रकार के हिन्दी साहित्य में घुल-मिलकर एक हो गया है।[3] अतः सिद्ध साहित्य के मूल स्रोत तक पहुँचने के लिए हमे प्राचीन धार्मिक साहित्य और दार्शनिक विचारों की ओर मुड़ना होगा।

भारतीय धर्म और दर्शन के इतिहास में आलोचना और विधर्मता (heterodoxy) का प्राचीनतम उदाहरण आरण्यक और उपनिषद् में मिलता है। इसके विपरीत संहिता और ब्राह्मण का धर्म व्यावहारिक रूप में मुख्यतया पूजा-पाठ, उत्सव-समारोह, क्रियाकांड और बलि (पशुबलि) आदि की भावना से ओतप्रोत था। यद्यपि ये सभी क्रियाकांड किसी देवता विशेष या भिन्न देवताओं के प्रति किए जाते थे तथापि ये उन देवताओं और अर्चना करनेवाले व्यक्ति के बीच कोई व्यक्तिगत सम्बन्ध नही स्थापित करते थे। इन क्रिया-कलापो में कर्मकांड और बलि के तरीको का हर प्रकार से सही होना अत्यावश्यक था।

---

१. सावयधम्मदोहा—सं०—डॉ० हीरालाल जैन—१६०—पृ०—४८.

२. कबीरवचनावली—४४७—पृ०—१३१.

३. ऑब्सक्योर रैलिजस कल्ट्स—डॉ० शशिभूषणदास गुप्त—पृ०—६१.

वस्तुतः कर्मकांड और बलि का परिणाम देवता की इच्छा पर निर्भर नहीं करता था। देवता की इच्छा अपने आप काम नहीं कर सकती थी। इसके लिए विविध-विधानों की सही पद्धति को अपनाना आवश्यक था। किन्तु संहिता और ब्राह्मण के युग से चलकर जब हम आरण्यक और उपनिषद् के युग मे पहुँचते हैं तो धर्म के मूलभूत सिद्धान्तों मे एक बड़ा परिवर्तन दीख पड़ता है।[1] यद्यपि संहिता और ब्राह्मणों में एकेश्वरवाद की झलक मिलने लगी थी। तथापि उनके मंत्रों और यान्त्रिक क्रिया-कलापों में सर्वप्रभुतासंपन्न ब्रह्म का दर्शन कहीं नहीं होता। कुछ ब्राह्मण ग्रन्थो मे छिटफुट रूप मे ब्रह्मा की जो कल्पना मिलती है उसे ठोस आधार आरण्यक और उपनिषद मे ही मिला। इनमें जब ब्रह्मा—एक सर्वशक्तिमान सत्ता की स्थापना हो गई तब यज्ञ और कर्मकांड धर्म के प्रधान अंग और लक्ष्य नही रह गए। जिज्ञासुओ का मुख्य उद्देश्य स्वप्राप्ति या ब्रह्म-प्राप्ति हो गया तथा यज्ञ और कर्मकांड उस सिद्धि के साधन मात्र बनकर रह गए। यही कारण है कि इस युग मे यज्ञ और कर्मकांड का स्थान साधना और ध्यान ने ले लिया। इतना ही नही याज्ञिक क्रिया-कलापो को उनके अभिधार्थ मे न लेकर अब उनका दार्शनिक अर्थ लगाया जाने लगा। सहिता और ब्राह्मण के युग मे यज्ञ, पूजा-अर्चना और कर्मकांडो की विधि के सूक्ष्माति सूक्ष्म भेद पर भी ध्यान दिया जाता था और किसी भी नियम या उपनियम का उल्लंघन घोर अपराध माना जाता था। कर्मकाडो को ठीक उसी अर्थ में ग्रहण किया जाता था। लेकिन आरण्यक और उपनिषद् के युग ने मानो एक नवीन युग की नीव रखी। अब उन याज्ञिक क्रिया-कलापो, पूजा-अर्चना और वलि की जगह-जगह दार्शनिक और आध्यात्मिक व्याख्या की जाने लगी। इसका वडा सुन्दर प्रमाण बृहदारण्यक उपनिषद् मे मिलता है। सहिता और ब्राह्मण के युग मे पशुवलि की बड़ी धूम थी। इन बलिदानो मे घोडो की भी वलि दी जाती थी। सहिता और ब्राह्मण ग्रंथो मे इन बलिदानो को इनके शाब्दिक अर्थ मे ही ग्रहण किया जाता था। पर बृहदारण्यक उपनिषद् मे अश्व वलि के अश्व की एक नई व्याख्या मिलती है जहाँ कहा गया है कि प्रभात ही उस अश्व का सिर है; सूर्य उसकी आँखे; वायु सास, स्वर्ग पीठ; स्वर्ग और पृथ्वी के बीच का स्थान उसका पेट; दिशाएँ उसके दोनों भाग, ऋतुएँ शारीरिक अवयव, सितारे हड्डियाँ; तथा आकाश उसका मास। साथ ही यहाँ यह भी कहा गया है कि इस अश्व की साधना करने और इसके वास्तविक स्वरूप को जान लेने पर ही अश्व बलि का सही मर्म जाना जा सकता है।[2] उपनिषद् के युग में ही प्रसिद्ध ऋषि याज्ञवलक्य की पत्नी मैत्रेयी ने कहा था कि मुझे उन बातों से कोई मतलब नही जो मुझे अमर न बनावे।[3] उपनिषदो के अध्ययन से पता चलता है कि उस युग में लोग न तो आध्यात्मिक मु · और समृद्धि चाहते थे और न स्वर्ग के सुखो

---

२. वही—पृ०—६२

१. औब्सक्योर रेलिजस कल्ट्स—डॉ० शशिभूषणदास गुप्त—पृ०—६२ की पाद-टिप्पणी में उद्धृत।

२. येनाहं नामृतस्यां तेनाहं किम् कुर्याम्।—बृहदारण्यक—२/४

का उपयोग करने को ही लालायित थे। वे आत्म-रहस्य को जानने के लिए लालायित रहते थे क्योंकि यही ब्रह्म का स्वरूप है। यह कहा गया है कि जो आत्म-रहस्य या ब्रह्म के स्वरूप को जान लेते हैं तथा सत्य का अन्वेषण करते हैं उन्हें ब्रह्मलोक की प्राप्ति होती है। ब्रह्मलोक में जानेवाला वहाँ से कभी लौटता नहीं। इसके विपरीत जो यज्ञ, बलि, दान और तपस्या आदि का अवलंबन लेते हैं वे भिन्न लोकों में भ्रमण करते रहते हैं तथा जन्म-मरण के रूप में पड़कर निरंतर कष्ट भोगते हैं। अपने ज्ञान और अहंकार में फूले हुए ऐसे मनुष्य अंधे के द्वारा पथ प्रदर्शित अंधे की भाँति घूमते रहते हैं।[1] बलि देने या वेदों को सुनने या उनको रट लेने से कोई ब्रह्म को या सार्वभौमिक सत्य को नहीं प्राप्त कर सकता है। हृदय को पवित्र रखकर तथा अज्ञान के आवरण को हटा देने पर ही इस लक्ष्य तक आदमी पहुँच सकता है। उपनिषदों में अध्ययन, रटना, बहस, बलि, क्रिया-कलाप तथा देवपूजन आदि की निन्दा की गई है। वस्तुतः उनमें हृदय की पवित्रता पर बल दिया गया है। पवित्र और दर्पण की भाँति स्वच्छ तथा पारदर्शी हृदय में सार्वभौमिक सत्य अपने सुन्दर रूप में प्रतिभासित होता है। इस प्रकार यह स्पष्ट हो जाता है कि उपनिषद् में धर्म के आंतरिक स्वरूप पर बल दिया गया है।[2] संहिता और ब्राह्मण से इसकी तुलना करने पर यह बात बिलकुल स्पष्ट हो जाती है।

उपनिषदोत्तर काल में धर्म के इस आंतरिक स्वरूप का विकास हुआ। भारत के प्राचीन महाकाव्यों मे यही प्रवृत्ति लक्षित होती है। "महाभारत" मे हमे इस बात का पक्का प्रमाण मिलता है कि वास्तविक धर्म और उसके तत्त्वो की शिक्षा निम्न जाति के लोगो को मिलती थी। अनुशासन पर्व में भीष्म ने युधिष्ठर को पवित्रता और शुद्धि का मर्म बतलाया। शरीर को केवल पानी से भिगो लेना ही स्नान नहीं कहलाता। सच्चा स्नान तो उसी ने किया जिसने मन-इन्द्रिय के सयमरूपी जल मे गोता लगाया है। वही बाहर और भीतर से भी पवित्र माना गया है। साथ ही भीष्म पितामह ने युधिष्ठिर को यह भी बताया कि शुद्धि चार प्रकार की मानी गई है'—आचारशुद्धि; मन शुद्धि, तीर्थशुद्धि और ज्ञानशुद्धि। इनमे ज्ञान से प्राप्त होनेवाली शुद्धि ही सबसे श्रेष्ठ मानी गई है।[3] जल से अपने शरीर को धोनेवाले व्यक्ति को कभी पवित्र नहीं माना जा सकता। जिसने अपनी इन्द्रियों पर नियंत्रण कर रखा है उसी का अन्तर और बाह्य पुनीत और स्वच्छ माना जा सकता है। पवित्र हृदय के झील में ब्रह्मज्ञान का अति स्वच्छ और पवित्र जल लहरा रहा है। जिसने इस जल में स्नान किया वह पवित्र तो है ही साथ ही ज्ञानी उसे सच्चा तीर्थयात्री मानते हैं।

---

१. मुंडकोपनिषद्—खंड—२; श्लोक—७-८;—पृ०—३१-३२.

२. ऑब्सक्योर रेलिजस कल्ट्स—डॉ० शशिभूषणदास गुप्त—पृ०—६३.

३. महाभारत—अनुशासन पर्व का दानपर्व—श्लोक—९,१२, पृ० ५८३९.

उपनिषदोत्तर काल में उपनिषदों की धर्मभावना वेदान्त और वैष्णव—इन दो भागों में विभक्त हो गई। शंकर और उनके बाद के वेदांतियों ने खुलकर पूर्वमीमांसा संप्रदाय का विरोध किया। वे वैदिक युग के यज्ञ प्रधान धर्म के कट्टर समर्थक थे। यहाँ तक कि वैष्णव धर्म के महान् व्याख्याता रामानुज ने भी धर्म-जिज्ञासा और ब्रह्म-जिज्ञासा के बीच समन्वय स्थापित करने का प्रयत्न किया और बताया कि धर्मजिज्ञासा के पथ पर चलकर ही ब्रह्म-जिज्ञासा को प्राप्त किया जा सकता है। किंतु शंकराचार्य ने रामानुज के इस विचार का घोर विरोध किया और कहा कि धर्म-जिज्ञासा और ब्रह्म-जिज्ञासा दोनों दो भिन्न वस्तुएँ हैं। धर्म-जिज्ञासा का लक्ष्य जीवन-काल में अभ्युदय और मृत्यु के पश्चात् स्वर्ग की प्राप्ति है। पर ब्रह्म-जिज्ञासा का उद्देश्य मुक्ति प्राप्त करना है। धर्म-जिज्ञासा लोगो को याज्ञिक क्रियाकलाप और विधि-विधानों के पालन में प्रेरित करती है और ब्रह्म-जिज्ञासा उन्हे ब्रह्म को पहचानने और स्वयं ब्रह्म-स्वरूप बनने की प्रेरणा देती है। ब्रह्म-जिज्ञासा के लिए किसी प्रकार के धार्मिक कर्तव्य का पालन करने की कोई आवश्यकता नही है। वस्तुत धर्म-जिज्ञासा और ब्रह्म-जिज्ञासा मे शाश्वत और क्षणभंगुर का अन्तर है जिसका ज्ञान नित्यानित्य वस्तुविवेक से हो सकता है। ब्रह्म-जिज्ञासा का साधक न केवल इस जीवन और इसके बाद के सुख-दुःख से विरक्त होता है वरन् वह आन्तरिक और बाह्य हर प्रकार से अपने ऊपर सयम करके जीवन के बंधनो से मुक्त हो जाता है।

मीमासको का कहना है कि धर्म मे विधि-विधान और कर्मकाण्ड की आवश्यकता है लेकिन वेदातो का विचार है कि इसमे किसी प्रकार के विधि-विधान और कर्मकाण्ड का स्थान नही है। इस प्रकार दोनो के विचार एक दूसरे के विपरीत है। वेदांतियो का सिद्धात है कि प्रत्येक कर्म का कुछ न कुछ परिणाम होता है पर ब्रह्मज्ञान किसी भी कर्म का परिणाम नही हो सकता क्योकि यह सदैव वर्तमान है और जो वर्तमान है वह परिणाम हो ही कैसे सकता है? ब्रह्मज्ञान शाश्वत है। हाँ, वह ससाररूपी माया के आवरण से ढँका है। अस्तु, शास्त्र का एकमात्र उद्देश्य उस अवगुठन को उठा देना है ताकि व्यवधान के हटते ही ब्रह्मज्ञान स्वतः और तुरत प्रकट हो जाय। वस्तुतः ब्रह्मज्ञान स्वतः प्रकाशित होता है। मानव अपनी शक्ति से उसे उत्पन्न नही कर सकता। साथ ही वह कोई मानसिक क्रिया भी नहीं है क्योंकि मानसिक क्रिया में कर्ता के करने या न करने की इच्छा निहित है। ब्रह्मज्ञान ऐसी किसी भी क्रिया से परे है। ब्रह्मज्ञान कर्म और क्रिया से रहित है। ब्रह्मज्ञान को प्राप्त करनेवाला ब्रह्ममय हो जाता है।

वैष्णवों का दृष्टिकोण वेदान्तियों से सर्वथा भिन्न है। वेदांती शुद्ध ज्ञान को ही सब कुछ समझते हैं पर वैष्णवों ने भक्ति और प्रेम पर बल दिया है। वैष्णव भक्त न तो स्वर्ग या स्वर्ग के सुखों का वर्णन करते हैं और न उसे श्रेयस्कर

मानते हैं। संसार से विरक्ति और मुक्ति को वे हेयदृष्टि से देखते हैं। ईश्वर के प्रति उद्दाम प्रेम का वर्णन उन्होंने किया है और उस प्रेम पर अपने को निछावर कर देना वे अपना सबसे बड़ा कर्तव्य समझते हैं। वैष्णवों के अतिरिक्त शैव और शाक्त भी प्रेम को महत्त्वपूर्ण मानते हैं। किन्तु वेदांती, वैष्णव और शाक्त सभी कर्म के सिद्धांत में विश्वास रखते हैं। कर्म के इसी सिद्धांत के कारण दैवी कृपा की भावना का विकास हुआ। आगे चलकर वैष्णवो की प्रेमसाधना में इस दैवी कृपा की भावना का पूर्ण परिपाक दीख पड़ता है। संहिता और ब्राह्मण में ईश्वर की कृपा की कोई गुंजाइश नहीं थी पर उपनिषद् में स्थान-स्थान पर ईश्वर की कृपा को सब कुछ मान लिया गया है। "कठोपनिषद्" में कहा गया है कि आत्मा का ज्ञान बड़ी-बड़ी उक्तियों से, शास्त्रों के श्रवण या उनको रटने से नहीं हो सकता। यह तो उसे ही मिल सकता है जिसके सामने यह अपने आपको प्रकट करे।[1] यहाँ दैवी इच्छा का बीज स्पष्ट रूप से दिखाई देता है। बाद में दैवी इच्छा की इस भावनां का इतना विकास हुआ कि भक्त साधको ने ईश्वर के हाथो मे आत्म-समर्पण करना अपना सबसे बड़ा कर्तव्य माना। आठवी-नौवी शताब्दी तक वैष्णवों की आत्मा समर्पण की इस भावना का आधिपत्य रहा। भोजन, वस्त्र, ध्यान, कर्मकाण्ड आदि का महत्त्व केवल इतना ही था कि वे साधक की मानसिक दशा को आत्म-समर्पण के योग्य बना देते थे। "भागवत पुराण" में शुद्ध प्रेम को सर्वोत्तम और सबसे महान् बताया गया है क्योकि इसके माध्यम से ईश्वर का सानिध्य बहुत शीघ्र और अवश्यमेव मिल सकता है। तभी तो श्री कृष्ण के प्रति उद्दाम प्रेम के कारण वृंदावन की गोपियो को सबसे अधिक धार्मिक प्राणी माना गया है। आगे चलकर भक्ति के दो रूपों—वैधी और रामानुगा भक्ति मे वैधी भक्ति को प्रथम की तुलना मे बड़ा ही निष्कृष्ट और हेय स्थान दिया गया है। यही कारण है कि प्रेम की तन्मयता और शुद्धता के कारण चांडाल को ब्राह्मण से कही श्रेष्ठ माना गया है।

वैष्णवो ने जहाँ प्रेम को सब कुछ मान लिया वहाँ योग-संप्रदाय ने योग और यौगिक क्रिया को ही सिद्धि का एकमात्र साधन माना है। योगी धर्म के आतरिक स्वरूप पर बल देता है और मानता है कि हठयोग का आश्रय लेकर साधक आवागमन के बंधन से मुक्त हो सकता है। मानसिक वृत्तियो का निरोध योगी का प्रधान लक्ष्य है इसीलिए साधको मे वह मनोवैज्ञानिक अनुशासन की भावना लाना चाहता है। इस योग संप्रदाय का भी अद्भुत विकास भारतीय धर्म-साधना के इतिहास में हुआ। यहाँ तक कि वैष्णव भी योग की इस भावना से न बच सके। आगे चलकर सिद्ध साहित्य में हम पाते हैं कि हठयोग प्रेम और भक्ति के साथ एक मणिकांचन सूत्र में आबद्ध है। तभी तो सरह, लुइ, कान्ह, कृष्णपाद आदि वज्रयानी साधक शबरी, डोम्बी और चांडाली आदि के प्रति

---

१. कठोपनिषद् १/२/२२

प्रणय-निवेदन करते हुए तथा भक्ति-भावना का प्रदर्शन करते हुए इड़ा-पिंगला तथा सुषुम्ना का भी उल्लेख करते हैं।

तंत्र-संप्रदाय के भी कुछ अपने क्रिया-कलाप है तथा वहाँ भी कुछ विधि-विधान की आवश्यकता बताई गई है पर हिन्दू और बौद्ध दोनो ही तंत्र-संप्रदायों ने कट्टर-संप्रदायों तथा पूजा-पाठ, कर्मकाड आदि का विरोध किया है। हिन्दू-तंत्र जहाँ ब्राह्मणों के जातिवाद और वर्णाश्रमधर्म पर कुठाराघात करता है वहाँ बौद्धतंत्र में हर प्रकार के दिखावे, ढोग, कर्मकाड आदि की खबर ली गई है। वस्तुतः तान्त्रिक धर्म के व्यावहारिक पक्ष पर जोर देते है तथा दार्शनिक और धार्मिक—हर प्रकार के शास्त्र के पठन-पाठन, व्यर्थ के पांडित्य और ढोंग को निन्दा करते हैं। तंत्र में योग पर भी बल दिया गया है जहाँ किताबी ज्ञान का कुछ भी महत्त्व नहीं हैं। तान्त्रिको की कुछ अपनी मान्यताएँ थी और उन मान्यताओ का समर्थन करने के साथ-साथ उन्होने ब्राह्मणो और बौद्धों के रीति-रिवाजो को खुलकर आलोचना की है। तान्त्रिको के सिद्धान्त शास्त्रविहित मान्यता और परम्परा से जरा भी मेल नही खाते थे। अत. उन्होने अन्य मतावलम्बियों और और उनके मतवादों की कसकर खबर ली है। तन्त्र-सम्प्रदाय की आलोचनात्मक और विद्रोही प्रवृत्ति इतनी प्रबल हुई कि बौद्ध सहजिया सिद्धो ने भी इस प्रवृत्ति को आगे बढकर अपनाया।

कट्टर ब्राह्मण और ब्राह्मणवाद की आलोचना आत्मवादी और अनात्मवादी दोनों ने की है। यद्यपि अधिकाश आलोचक आत्मवादी ही है तथापि सबसे बड़ी तीखी और झकझोर देनेवाली आलोचना अनात्मवादियो ने की। इन अनात्म-वादियो मे जैनो और बौद्धो की अपेक्षा चार्वाक का स्वर अधिक विद्रोही और परम्परामुक्त है। चार्वाक अनात्मवादी के साथ-साथ भौतिकवादी भी थे। वे भौतिक पदार्थ को ही सब कुछ मानते थे। उनका स्पष्ट विचार है कि इस शरीर के भस्म होने पर पुन. कोई लौटकर इस ससार मे नहीं आ सकता। अत. खाना-पीना और आनन्द मनाना चाहिये।[1] वे कहते है कि यदि ज्योतिष्टोम यज्ञ में बलि पानेवाला पशु स्वर्ग जाता है तो बलि देनेवाला अपने पिता की ही बलि क्यो नही दे देता ताकि बिना किसी कष्ट के वह स्वर्ग चला जाय? यदि मृतात्मा को भोजन, पानी, दान आदि देने से उसे संतुष्टि और तृप्ति मिलती है तो बुझे हुए दिए मे तेल डालने से प्रकाश फैलना चाहिये। यदि दान देने से अन्न मृतात्मा के पास पहुँचता है तो घर मे भोजन देने पर रास्ते मे पथिक की भूख मिट सकती है। यदि पृथ्वी पर दान देने से स्वर्ग में गए प्राणी को संतोष और सुख मिल सकता है तो मकान के निचले तल्ले पर रखी वस्तुएँ ऊपर के तल्ले पर रहनेवाले मनुष्य को आपसे आप मिल जानी चाहिये।[2] चार्वाक दर्शन के इस विचार से "विष्णुपुराण" के कुछ अंशों की आश्चर्यजनक समानता मिलती है।

---

१. सर्वदर्शन संग्रह—भाग—१—पृ०—१४.

२ वही—भाग—१—पृ० १३-१४.

विष्णुपुराण में कहा गया है—हिंसा से भी धर्म होता है—यह बात किसी प्रकार युक्तिसंगत नहीं है। अग्नि में हवि जलाने से फल होगा—यह भी बच्चों की-सी बात है। अनेक यज्ञों के द्वारा देवत्व लाभ करके यदि इन्द्र को शमी आदि काष्ठ का ही भोजन करना पड़ता है तो इससे तो पत्ता खानेवाला पशु ही अच्छा है। यदि यज्ञ में बलि किये गए पशु को स्वर्ग की प्राप्ति होती है तो यजमान अपने पिता को ही क्यो नही मार डालता ? यदि किसी अन्य पुरुष के भोजन करने से भी किसी पुरुष की तृप्ति हो सकती है तो विदेश यात्रा के समय खाद्य-पदार्थ ले जाने का परिश्रम करने की क्या आवश्यकता है ? पुत्रगण घर पर ही श्राद्ध कर दिया करें, अर्थात् दूसरो को खिला दिया करे।[1] इससे तो यही सिद्ध होता है कि एक ही प्रकार की विचारधारा भिन्न युगो और ग्रन्थो मे व्यक्त हुई है। वे ब्राह्मणो को काँइयाँ और ढोंगी बताते है और कहते हैं कि अपनी जीविका के साधन को जीवित रखने के लिए उन्होने श्राद्ध और पूजा के अनेक प्रकार के विधि-विधानों का आविष्कार किया है। अर्थहीन मन्त्रों का वे जप करते है और लोगो को मूर्ख बनाते है। भला इससे अधिक घृणास्पद और लज्जाजनक बात और क्या हो सकती है कि अश्वयज्ञ मे बलि देनेवाले की पत्नी घोड़े के लिंग को अपने हाथों मे पकडे। मांसभक्षी ब्राह्मणो ने स्वयं मांस खाना चाहा और इसीलिये वेदो मे मास की बात कही गई है। मांस खाने का विधान राक्षसो (मांस के प्रेमियो) का दिया हुआ है।[2]

ऊपर जो कुछ कहा गया उससे स्पष्ट हो जाता है कि चार्वाक अधार्मिक थे। पर बौद्ध और जैन इसके विपरीत अधार्मिक नही थे हालाकि वे भी अनीश्वरवादी थे। बौद्धो और जैनो के युग मे आकर विधि-विधान और कर्मकाण्ड की अपेक्षा धर्म मे मानवतावादी दृष्टिकोण प्रधान हो गया। अब नैतिकता के ऊपर अधिक बल दिया जाने लगा। दार्शनिक और आध्यात्मिक दृष्टिकोण से यद्यपि जैनधर्म और बौद्ध धर्म मे स्पष्ट अन्तर है तथापि वेद और ईश्वर की सत्ता को नही मानने में दोनों ही एकमत है। दोनो ने नैतिक गुणो—विशेषकर अहिंसा पर बल दिया है। जैनधर्म का स्वरूप उपनिषद् और ब्राह्मण मे निहित धर्म के स्वरूप

---

१ निहितस्य पशोर्यज्ञे स्वर्गप्राप्तिर्यदीष्यते।
स्वपिता यजमानेन किन्नु तस्मान्न हन्यते ॥
तृप्तये जायते पुंसो भुक्तमन्येन चेत्ततः।
कुर्याच्छ्राद्धं श्रमायान्नं न वहेयु. प्रवासिन ॥
नैतद्युक्ति सहं वाक्यं हिंसा धर्माय चेष्यते।
हवीष्यनलदग्धानि फलायेत्यर्भकोदितम् ॥
यज्ञैरनेकैर्देवत्वमवाप्येन्द्रेण भुज्यते।
शम्यादि यदि चेत्काष्ठं तद्वरं पत्रभुक्पशु. ॥
—विष्णुपुराण—३/१८/२५-२८.

२. सर्वदर्शन संग्रह—सं०—म०म० वासुदेव शास्त्री अभ्यंकर—भाग—१, पृ० १५.

से सर्वथा भिन्न है। महावीर ने मोक्ष को चरम लक्ष्य माना है और उसको प्राप्त करने का एकमात्र साधन कार्मों से छुटकारा पाना है। इसके लिए संकर और निर्जरा की बात वे बताते हैं तथा पाँच महाव्रतों का उपदेश देते हैं। अहिंसा बौद्ध और जैनधर्म का भूषण है। उधर बुद्ध के प्रतीत्यसमुत्पाद के सिद्धान्त ने दर्शन के क्षेत्र में एक नया अध्याय खोला। किन्तु इतना सब होते हुए भी बौद्धो और जैनो ने जो सबसे बड़ा काम किया वह वेदों, विधि-विधान और कर्मकाण्ड के विरुद्ध बगावत की आवाज को बुलंद करना है। यज्ञों में होने वाली अमानुसिक हिंसा की घोर निन्दा उन्होने की। उनके विचार में मोक्ष के लिए कुछ नैतिक आचरणो का पालन करने की आवश्यकता है। इसीलिए बुद्ध ने शीलाचार का उपदेश दिया। आगे चलकर तत्रयान में बौद्ध धर्म के इन कठोर सिद्धान्तो की घोर प्रतिक्रिया हुई और अनेकानेक देवी-देवताओ से इस धर्म का आँगन भर गया। फिर तो विधि-विधान और कर्मकाण्ड भी प्रारभ हो गये। किन्तु यह तो बौद्ध धर्म का विकृत रूप है। बुद्ध और महावीर ने इन बातो को कभी पसंद नही किया। तभी तो ब्रह्म में विश्वास रखनेवालो की तुलना बुद्ध ने उस मूर्ख मनुष्य से की है जो किसी परम सुन्दर स्त्री की कामना करता है पर वह उस स्त्री या उसके निवासस्थान आदि के बारे मे कुछ भी नही जानता है।[1] इस एक उदाहरण से बौद्ध धर्म के वास्तविक स्वरूप की जानकारी हो सकती है।

बौद्धो ने हिन्दुओ की वर्णव्यवस्था और जातिवाद का खुलकर विरोध किया। अश्वघोष ने तो मानो इनके विरुद्ध एक अभियान प्रारभ कर दिया। उन्होने "मनुसहिता" और महाभारत जैसे ग्रथो के आधार पर "वज्रसूची" मे वर्ण-व्यवस्था और जातिवाद का जबरदस्त खडन किया है। उन्होने यह प्रमाणित करना चाहा है कि ब्राह्मण कभी सबसे श्रेष्ठ नही हो सकते क्योकि जन्म के आधार पर कोई बडा-छोटा नही हो सकता। बुद्ध ने जहाँ कही भी श्रमण और ब्राह्मण की चर्चा की है वहाँ उनका लक्ष्य ऐसे श्रमण-ब्राह्मण से है जो धर्म के वास्तविक स्वरूप से अनभिज्ञ है और भ्रम-जाल मे पडे रहते है। इसीलिए ब्रह्मा, ब्राह्मण और तीर्थ—इन सबकी कटु आलोचना बुद्ध ने की है। लोग तीर्थों मे जाकर स्नान कर अपने को पवित्र हुआ मानते है पर वास्तविक तीर्थ स्नान तो तभी होता है जब साधक का हृदय पवित्र हो। यह तभी संभव है जब साधक शीलसंपन्न हो। बुद्ध की शिक्षा का आधार शील, समाधि और प्रज्ञा है। इनमें शील समाधि और प्रज्ञा के लिए आधारशिला का काम करता है। शील सबसे बडा तीर्थ है और इसके गुणो से युक्त व्यक्ति सबसे बड़ा तीर्थिक। गगा, यमुना, सरयु, सरस्वती, अचिरवती आदि नदियों के जल मे स्नान करने से कोई अपना पाप नही धो सकता। इसके लिए शील के जल से अपने आपको पवित्र करना

१ दीघनिकाय—सं०—भिक्षु जगदीश काश्यप—भाग—१—पोट्ठपादसुत्त, पृ० १६०.

होगा।[1] इतना ही नहीं, शीतल वायु, हरिचंदन, हार, मणि या चंद्रकिरण से किसी का परिताप शांत नही हो सकता। परिताप का शमन तो शीतल शील से ही संभव है।[2] स्वर्गारोहण के लिए शील के समान कोई दूसरा सोपान है ही कहाँ?[3]

एक बार बुद्ध की धर्मसभा में बैठे एक ब्राह्मण ने बुद्ध से पूछा कि भगवान कभी बाहुका नदी मे स्नान करने जाते है या नहीं? बुद्ध ने जब इस नदी और इसमें स्नान करने के परिणाम के संबंध में उस ब्राह्मण से जिज्ञासा की तो उसने बताया कि इस नदी में स्नान करने से पाप नष्ट हो जाते हैं और यह मोक्षदायिनी है। लोग इसके पवित्र जल में स्नान कर अपने पापो को धो डालते हैं। यह सुनकर भगवान ने कहा कि बाहुका, अधिकक्का, गया, सुन्दरिका, सरस्वती, प्रयाग और बाहुमती नाम की अनेक नदियाँ है जिन्हे पवित्र तीर्थस्थल माना जाता है। किन्तु मूर्ख और पापी ही इनमें स्नान करते हैं क्योकि ऐसा करने से कुछ होने को नहीं है। दूसरो को दुःख देनेवाला और पाप करनेवाला कभी इन नदियो के जल से पवित्र नही हो सकता। इसके लिए हृदय की पवित्रता अत्यावश्यक है। ठीक ऐसा ही उदाहरण "थेरी गाथा" मे भिक्षुणी पुण्णिका और ब्राह्मण के बीच हुए वार्तालाप मे मिलता है। श्रावस्ती की पूर्णिका सेठ अनाथ पिंडिक की दासी-पुत्री थी। भिक्षुणी होने के पश्चात् कड़ाके की सर्दी मे एक ब्राह्मण को प्रातःकाल ठडे जल से स्नान करते हुए देखकर उसने उससे कहा कि—"मै पनिहारिन थी। सदा पानी भरना ही मेरा काम था। स्वामिनियो के दंड के भय से, उनके क्रोध भरे कुवाच्यो से पीड़ित होकर मुझे कड़ी सर्दी में भी सदा पानी मे उतरना पडता था पर आप किसके भय से इस कड़ी सर्दी मे स्नान कर रहे है?" इस पर उस ब्राह्मण ने उत्तर दिया कि जल से मनुष्य के पाप धुल जाते है इस कारण मे स्नान कर अपने को पवित्र कर रहा हूँ। पूर्णिका को यह सुनकर हँसी आ गई और उसने उस ब्राह्मण से कहा कि—हे ब्राह्मण! किस मूर्ख ने आप को यह उपदेश दिया है? यदि पानी से मनुष्य के पाप धुल जाते और वह पवित्र हो जाता तो मेढक, सर्प आदि सभी जीव-जतु पवित्र होकर स्वर्ग चले जाते। भेड, मछली, शिकारी, चोर और हत्यारे—जितने भी पाप करनेवाले है सभी जल मे स्नान कर पवित्र हो जाते। और फिर पानी मे स्नान करने से यदि पूर्वजन्म के पाप धुल सकते है तो उससे पुण्य भी तो धुल सकता है। फिर भला बताओ तो सही कि शेष क्या रहेगा? जल मे स्नान करने से कभी पाप नही धुल सकते। यदि कोई अपने पापो से छुटकारा पाना चाहता है तो उसे सम्यक् आचार और चारित्र को अपनाना चाहिए।[4] इतना

१. विसुद्धिमग्ग—धर्मानंद कोसाम्बी—भाग—१—पृ०—६.

२. वही—,, ,,—पृ०—७.

३. वही—,, ,,—पृ०—७.

४. थेरी गाथा—सं०—भिक्षु जगदीश काश्यप—पृ०—४३६—३७.

ही नहीं, एक बौद्ध भिक्षुणी होने के नाते उसने उस ब्राह्मण को बुद्ध की शरण में जाने को कहा।

हर प्रकार के बाह्याचार और आंडबर के विरुद्ध आलोचना का यह स्वर "धम्मपद" और "सुत्तनिपात" जैसे प्राचीन पालिग्रन्थों में मुखर हो उठा है। ये दोनों ग्रन्थ सुत्तपिटक के पचम और अंतिम निकाय—खुद्दक निकाय के क्रमशः द्वितीय और पंचम ग्रंथ हैं। इससे इनकी प्राचीनता का आभास मिल सकता है क्योंकि त्रिपिटक बुद्ध द्वारा उपविष्ट प्रवचनो का संकलन है। "धम्मपद" मे स्पष्ट रूप से यह कहा गया है कि किसी ब्राह्मणी की योनि से उत्पन्न होनेवाले व्यक्ति को ब्राह्मण नही कहा जा सकता। यदि वह सम्पन्न है तो अन्य लोग उसे 'भो' कहकर भले ही सम्बोधित करे पर वास्तविक ब्राह्मण तो वही है जो अपरिग्रही और त्यागी है।[1] जो सारे बधनो को काटता है, भय नही खाता तथा जो संग और आसक्ति से विरत रहता है वही ब्राह्मण है।[2] जटा, गोत्र और जन्म से कोई ब्राह्मण नही हो सकता। सत्य और धर्म से समन्वित व्यक्ति ही पवित्र ब्राह्मण है।[3] जिसका अन्त करण राग और मल से युक्त है। ऐसा दुर्बुद्धि प्राणी यदि जटा धारण करे तथा मृगचर्म पहने तो इससे क्या लाभ? केवल बाहरी शरीर को धोने से कुछ होने को नही है।[4] क्षमाबल जिसकी सेना का सेनापति है वही सच्चा ब्राह्मण है।[5] ब्राहण तो वह है जिसकी इच्छाएँ मिट गई तथा जो आशा और आसक्ति से रहित हो गया।[6]

"धम्मपद" के इन उद्‌गारो की प्रतिध्वनि सरह और कबीर की उक्तियो मे मिलती है। ढोंगी ब्राह्मण का चित्र खीचकर वास्तविक ब्राह्मण की ओर जो सकेत सिद्धो और कबीर ने किया है वह धम्मपद' मे व्यक्त विचारो से आश्चर्य-जनक साम्य रखता है। विशेष कर "कबीर-ग्रथावली" मे दिए गए शाहंशाह के लक्षण "धम्मपद" की चार सौ दसवी गाथा मे दिए गए ब्राह्मण के लक्षण से हू-बहू मिलते हैं। पाप के भार से जीवन की यह नौका दबी जा रही है। जब उसे उलोचकर हल्का किया जायगा तथा जब राग और द्वेष छिन्न हो जायेंगे तभी

---

१. न चाहं ब्राह्मण ब्रूमि योनिजं मत्तिसम्भवं।
'भो वादि' नाम सो होति सचे होति सकिंचनो॥
अकिंचन अनादानं तमहं ब्रूमि ब्राह्मण॥—धम्पपद—३९६—पृ०—१६२.

२. सब्बसञ्ञोजनं छेत्वा यो वे न परितस्सति।
सङ्गातिगं विसञ्ञुत्तं तमहं ब्रूमि ब्राह्मणं॥—वही—३९७—पृ०—१६३.

३. न जटाहि न गोत्तेहि न जच्चा होति ब्राह्मणो।
यम्हि सच्चच धम्मो च सो सुची सो च ब्राह्मणो॥—वही—३९३—पृ०—१६१.

४. किं ते जटाहि दुम्मेध! किं ते अजिनसाटिया।
अब्भन्तर ते गहनं बाहिरं परिमज्जसि॥—वही—३९४—पृ०—१६१.

५. वही—३९९—पृ०—१६४.

६. वही—४१०—पृ०—१६७.

निर्वाण की प्राप्ति संभव है।[1] "सुत्तनिपात" में भी स्थान-स्थान पर हृदय की स्वच्छता, संयम, सत्य तथा जीवन की पवित्रता पर बल दिया गया है। एकबार हल जोतते हुए कसिभारद्वाज के प्रश्नोत्तर स्वरूप भगवान बुद्ध ने जब यह कहा कि—"ब्राह्मण! मैं भी जोताई, बोआई करता हूँ, जोताई बोआई करके खाता हूँ"। तब उस ब्राह्मण के आश्चर्य की सीमा न रही। जब उसने बुद्ध की कृषि और उसके योग्य उपकरणों को जानने की इच्छा व्यक्त की तब उन्होंने कहा—"श्रद्धा मेरा बीज है, तप वृष्टि है, प्रज्ञा मेरा युग और नङ्गल हैं, लज्जा नङ्गल दण्ड है, मन जोत है, स्मृति मेरी फाल और छकुनी है। काया से संयत हूँ, वचन से संयत हूँ, आहार के विषय में संयत हूँ, सत्य से निराई करता हूँ।

निर्वाण-रति मेरा प्रमोचन हैं। निर्वाण की ओर ले जानेवाला वीर्य मेरे जोते हुए बैल हैं। वह निरन्तर उस ओर जा रहा है जहाँ जाकर कोई शोक नहीं करता। यह मेरी खेती इस प्रकार की गई है। यह अमृतफल देनेवाली है, ऐसी खेती करके मनुष्य सब दुखो से मुक्त हो जाता है।"[2]

यज्ञ करनेवाले सुन्दरिक भारद्वाज ने जब बुद्ध से उनकी जाति पूछी, तब उन्होने कहा—"जाति के विषय में न पूछो, आचरण के विषय में पूछो। लकड़ी से आग पैदा होती है, इसी प्रकार नीच कुल में पैदा होकर भी मुनि

---

१. सिञ्च भिक्खु ! इम नाव सित्ता ते लहुमेस्सति।
छेत्वा रागच दोसच ततो निब्बानमेहिसि ॥—धम्मपद—३६९—पृ०—१५१.

२. अह पि खो ब्राह्मण ! कसामि च वपामि च, कसित्वा च वपित्वा च भुजामीति। न खो पन भय पस्साम भो तो गोतमस्स युग वा नागलं वा फालं वा पाचन वा बलिबद्दे वा अथ च पन भव गोतमो एव आह अहं पि खो ब्राह्मण। कसामि च वपामि च कसित्वा च वपित्वा च भुञ्जामीति।

अथ खो कसिभारद्वाजो ब्राह्मणो भगवन्त गाथाय अज्झभासि :—

कस्सको पटिजानासि न च पस्साम ते कसिं।
कसिं नो पुच्छितो ब्रूहि यथा जानेमु ते कसिं॥
सद्धा बीजं तपो वुट्ठि पञ्ञा मे युगनंगलं।
हिरि ईसा मनो योत्तं सति मे फालपाचनं॥
कायगुत्तो वचीगुत्तो आहारे उदरे यतो।
सच्चं करोमि निद्दानं सोरच्चं मे पमोचनं॥
विरियं मे धुरधोरय्हं योगक्खेमाधिवाहनं।
गच्छति अनिवत्तन्तं यत्थ गन्त्वा न सोचति॥
एवमेसा कसी कट्ठासा होति अमतप्फला।
एतं कसिं कसित्वान सब्बदुक्खा पमुच्चतीति।
—सुत्तनिपात—सं—डॉ०—यू० धम्मरतन—कसिभारद्वाज सुत्त—
पृ०—१४—१५.

धृतिमान, उत्तम और पाप-लज्जा से संयत होते है।"[1] कबीर ने भी किसी साधु की जाति की अपेक्षा उसके ज्ञान को अधिक महत्त्वपूर्ण माना है।

जाति की अपेक्षा आचरण और कर्म की श्रेष्ठता का प्रतिपादन जैन आगम-ग्रंथ "उत्तराज्झयण" में मिलता है। इसके बारहवें अध्याय में चांडाल कुल में उत्पन्न परम तपस्वी हरिकेशबल की कथा आई है। आहार की गवेषणा के प्रसंग में एक बार वे एक यज्ञशाला मे गए जहाँ ब्राह्मण समुदाय यज्ञकर्म में रत था। आहार देना तो दूर की बात है ब्राह्मणों ने हरिकेश का उनकी नीच जाति तथा रूक्ष और अर्धनग्न शरीर के कारण बड़ा अपमान किया। मुनि ने जब उन ब्राह्मणो को मर्म न जाननेवाला और वेद-वचनो का भार ढोनेवाला कहा[2] तब क्रोध में आकर उन्होने मुनि को पीटा। अंत मे यम के प्रहार और भद्रा के उपदेश से वे ब्राह्मण होश में आए और हरिकेश के चरणों पर गिरकर उन्होने वास्तविक यज्ञ और स्नान का मर्म पूछा। मुनि का आचरण इस बात का प्रमाण था कि तप का ही महात्म्य दीख पडता है, जाति की विशेषता कुछ भी नही।[3] हरिकेश ने यज्ञ और स्नान से बाह्यशुद्धि की खोज करनेवाले ब्राह्मणो की निंदा की और बताया कि कुश-डाभ, यज्ञस्तंभ, तृण, काष्ठ तथा अग्नि को ग्रहण कर प्रातः और संध्या जल का स्पर्श करने से पाप का संचय होता है।[4] सच्चा मुनि इन्द्रियो का दमनकर पडजीवनिकाय की हिंसा से विरत रहता है, असत्य और अदत्तादान का सेवन नही करता है तथा स्त्री, मान, माया, क्रोध और लोभ को त्याग देता है। पाँच सवरो से युक्त, आश्रवो का निरोध करनेवाला तथा परीषहो को सहते हुए शरीर पर से ममत्व हटा देनेवाला व्यक्ति महान् यज्ञ का अनुष्ठान करता है।[5] ब्राह्मण के पूछने पर हरिकेश मुनि ने वास्तविक यज्ञ और उसके उपकरणो का रहस्य बतलाते हुए कहा कि तप अग्नि है, जीव

---

१. मा जातिं पुच्छ चरणं च पुच्छ, कट्ठा हवे जायति जातवेदो।
नीचा कुलीनोपि मुनी धितीमा, आजानियो होति हिरीनि सेधो ॥
—सुत्तनिपात—सुन्दरिक भारद्वाज सुत्त—पृ०—९२

२. तुब्भेत्थ भो भारहरा गिराणं, अट्ठण याणाह अहिज्जवेए।
उच्चवयाइं गुणि णो चरंति, ताइ तु खित्ताइ सुपेसलाइ ॥
—उत्तराज्झयण—१५—पृ०—१४३.

३. सक्खं खु दीसइ तवो विसेसो, ण दीसई जाइ विसेस कोइ।
सोवाग पुत्त हरिएस, जस्सेरिसा इड्ढि महाणुभागा ॥
—वही—३७—पृ०—१५१.

४. कुसं च जूवं तण कट्ठ मग्गिं, सायं च पायं उदयं फुसंता।
पाणाइ भूयाइ विहेडयंत, भुज्जो विभंदा पगरेह पावं ॥
—वही—३९—पृ०—१५२.

५. सुसंवुडो पचहिं संवरेहिं, इह जीवियं अणवकंखमाणो।
वोसट्ठकाओ सुइ चत्त देहो, महाजयं जयइ जण्ण सिट्ठं ॥
—उत्तराज्झयण—४२—पृ०—१५३.

अग्नि-स्थान है, मन, वचन, काया के शुभ व्यापार कुड़छी हैं, अष्टकर्म उस अग्नि को उद्दीप्त करनेवाली लकड़ी है तथा संयम पाप-शमन के लिए शांति-पाठ है। सच्चा ऋषि सम्यक् चारित्र रूप हवन से तप और अग्नि को प्रसन्न करता है। धर्मरूप जलाशय में ब्रह्मचर्यरूप शांतितीर्थ है। कर्ममल को दूर करनेवाला यही श्रेष्ठ, महान् और मोक्षदायी तीर्थस्थान है।[1] इस प्रकार सिद्ध साहित्य में निहित बाह्याडंबर और बाह्याचार की आलोचना की प्रवृत्ति पालि त्रिपिटक और जैन आगम में स्पष्टतया दीख पडती है।

बुद्ध ने हर प्रकार के विधि-विधान और कर्मकाण्ड को हेय माना था, पर हम जानते हैं कि आगे चलकर बौद्ध धर्म मे नियम, आचरण, विनय, उपवास, भिक्षु-जीवन आदि के संबध में नियमो और उपनियमो का जाल बिछ गया। विनयपिटक—विशेषकर "पातिमोक्ख सुत्त" इसका ज्वलंत प्रमाण है। तत्रयान में आकर इस प्रवृत्ति का चरम विकास दीख पड़ता है जहाँ बौद्ध धर्म का वास्तविक और निश्छल रूप छिप-सा गया है। तंत्रयान में विधि-विधान और कर्मकांड ही प्रधान हो गये। अब भिक्षुओं में अनुशासन, स्नान, उपवास तथा नियमो की कठोरता का कोई महत्त्व नही रह गया। इनकी अपेक्षा पंचेन्द्रियों के सुखो का उपभोग करते हुए सिद्धि प्राप्त करने को अधिक श्रेयस्कर बताया गया है। शरीर को कष्ट देना अब भिक्षुओं को अभीष्ट न था।[2] वज्रयान में तो प्रज्ञा (स्त्री सहकर्मी) या महामुद्रा के साथ खुलकर रमण करते हुए और योग का अभ्यास करते हुए मोक्ष पाने का उपदेश दिया गया है। कठिन साधना और व्रत से मनुष्य केवल दुखी होता है, शरीर सूखता है और चेहरा विकृत हो जाता है। कष्ट सहने और शरीर को पीड़ित करने से कभी मुक्त नहीं हो सकता।[3] साधक को योग का आश्रय लेते हुए बोधि प्राप्त करना चाहिए।[4] आर्यदेव ने स्पष्ट रूप से कहा है कि गगा मे स्नान करने से कुछ होने को नहीं है। यदि गंगा के जल में पवित्र करने और पाप धोने की शक्ति होती तो कुत्ते का शरीर भी पवित्र हो जाता और ये भी मुक्ति के अधिकारी होते और फिर मछुआ तो बराबर गगा के जल पर ही रहता है। वह गंगा में गोता लगाता

---

१. तवो जोई जीवो जोइठाणं, जोगा सुया सरीरं कारिसंगं।
कम्मेहा संजम जोग संती, होमं हुणामि इसिण पसत्थं ।।
धम्मे हरए बंभे सते तित्थे, अणाविले अत्तपसण्णलेसे ।।
जहिं सिण्हाओ विमलो विसुद्धो, सुसीइभुओ पजहामि दोसं ।।
एय सिणाणं कुसलेहि दिट्ठ, महासिणाण इसिण पसत्थं।
जहिं सिण्हाया विमिला विसुद्धा, महारिसी उत्तम ठाणं पत्त ।।
—वही—४४, ४६—४७—पृ०—१५४-५५.

२. औब्सक्योर रेलिजस कल्ट्स—डॉ० शशिभूषणदास गुप्त—पृ०—७५—श्रीगुह्य समाज और अद्वयसिद्धि से दिए गए उद्धरण।

३. वही—पृ०—७५—वज्रडाक तंत्र से दिया गया उद्धरण।

४. वही—पृ०—७६ पंचक्रम से दिया गया उद्धरण।

है। फिर उसे मोक्ष क्यो नही मिलेगा ? मछली तो जल में ही रहती है। उसे मोक्ष क्यों नहीं मिलता ? आर्यदेव का कहना है कि तीर्थ करने या गंगा आदि नदियो में स्नान करने से मोक्ष संभव नही है। ये सभी स्नान निष्फल होते है। अन्तर और बाह्य के दुर्गुणों को दूर भगाने और मन की पवित्रता से ही मोक्ष को प्राप्त किया जा सकता है। तीर्थ-सेवा और स्नान से पाप का क्षय नहीं हो सकता। इसके लिए राग, द्वेष, मोह, ईर्ष्या आदि को, जो पाप की जड़ हैं, भगाना होगा।[1]

तो इस प्रकार हमने देखा कि स्थविरवादी बौद्ध धर्म की वह पवित्रता टिक न सकी और धीरे-धीरे उसमें अनेक प्रकार के विधि-विधान, तंत्र-मंत्र आदि का समावेश हो गया। महायान मे जिस प्रवृत्ति का प्रारंभ हुआ उसका चरम विकास सिद्ध साहित्य या वज्रयान में हुआ। वज्रयान मे उपर्युक्त तत्त्वो, रीति-रिवाज और हठयोग आदि को इस प्रकार बाढ आ गई कि इनके आगे भारत के अन्य प्राय. सभी कट्टर धार्मिक सम्प्रदाय मात हो गए। यद्यपि वजयान मे गुप्त यौगिक क्रियाओं को काफी महत्त्वपूर्ण माना गया है तथापि सत्य के ज्ञान के लिए पूजा के नियम, मन्त्रोचार और अनेकानेक रीति-रिवाजों का आश्रय लेना आवश्यक हो गया। वज्रयान मे ही कुछ साधको ने उसके बाहरी रग-रूप के प्रति विद्रोह किया तथा परम सत्य को जानने और सिद्धि प्राप्त करने के लिए कुछ खास यौगिक क्रियाओं को आवश्यक बताया। ये सहज जीवन पर बल देते थे। अतः इन्हे सहजिया साधक और इनके मार्ग को सहजयान कहा जाता है। इन वज्रयानी सिद्धान्तो ने व्यर्थ के अध्ययन मनन और ढोंग तथा बाह्याचार और बाह्याडम्बर के विरुद्ध आवाज उठाई। वस्तुत. उनके विचारों मे तन्त्र और योग की भावना साथ-साथ काम कर रही है। सरह, कान्ह, तिलोपा, आदि सहजिया सिद्धो ने स्व प्राप्ति या आत्म-ज्ञान को सबसे बडी सिद्धि माना है। यही उनका परम लक्ष्य (Summum donum) है। सत्य को कही बाहर नहीं, अपने भीतर ढूँढना चाहिए। उपनिषद् की यह ध्वनि सहजयान में सुनाई पड़ती है। वस्तुतः सहजयान में उपनिषद् की मूल भावना ही बौद्ध वेश में वर्तमान है।[2] भिन्न स्रोतों और युगो से लिए गए विचार बौद्ध सिद्धो के उद्गारो मे गुंफित हैं। "सावयधम्म दोहा" और "पाहुड़ दोहा" जैसे जैन ग्रंथों के सम्बन्ध मे भी यही बात कहीं जा सकती है। हाँ, देवसेन और मुनि रामसिंह के उद्गार जैनधर्म और दर्शन के आधार पर आधारित हैं।[3] चाहे जो हो, पर सहजिया सिद्ध सन्त और साधक थे। अत. साधना की आँच में प्रेम का स्वरूप टिक न सका और यही कारण है सिद्ध साहित्य में जहाँ उपनिषद् के अन्यान्य भाव निहित हैं वही प्रेम के उस उद्दाम रूप का अभाव है। फिर भी

---

१. चित्तविशुद्धि प्रकरण—सं०—प्रभुभाई भीखाभाई पटेल—५९—६८, पृ० ५.

२. औब्सक्योर रेलिजस कल्ट्स—डॉ० शशिभूषणदास गुप्त, पृ०—७७.

३. वही—पृ०—७७.

सरह, कान्हपा और शबरपाद आदि ने शबर बालिका तथा डोंबी, चांडाली आदि महामुद्राओं के प्रति जो प्रणय-निवेदन किया है वही इस बात को सिद्ध करने के लिए पर्याप्त है कि सिद्ध साहित्य ने अपने पूर्व के युग और साहित्य से प्रेरणा ग्रहण की है।

इस प्रकार हमने देखा कि सिद्ध साहित्य के पीछे एक लम्बी परम्परा काम कर रही है। वस्तुतः पृष्ठभूमि की यह परम्परा उपनिषद् और उनसे भी पूर्व वेदों तक पहुँच जाती है। हाँ, इस क्षेत्र में आरण्यक और उपनिषदों का विशेष हाथ है। यह तो कहा ही जा चुका है कि उपनिषद् की आत्मा ही बौद्ध वेश में सिद्ध साहित्य मे पाई जाती है। वज्रयान बौद्ध धर्म का परिणत रूप है और बौद्ध धर्म का मूल उपनिषदो मे निहित है। बौद्ध धर्म में उपनिषदों के सिद्धान्तों का ही चरम विकास एक नवीन सामाजिक व्यवस्था के आधार के रूप में पाया जाता है।[1]

---

1. The upanishads are to my mind the germs of Bhudhism, while Budhism is in many respects the doctrine of the upanishads carried out to its last consequences, and, what is important, employed as the foundation of a new social system.

—सैक्रेड बुक्स ऑफ दि इस्ट सिरीज—भाग—१५, भूमिका—पृ० ५२.

# जैनरामायण पउमचरिउ में चरित्र-चित्रण के मानदण्ड

**डा० देवनारायण शर्मा**

वस्तुतः किसी भी कथात्मक साहित्य का अन्यतम तत्त्व उसके चरित्र ही होते हैं। इन्ही के क्रियाकलापो द्वारा कथानक तथा कथावस्तु का निर्माण होता है एवं सत्य-शिव-सुन्दर की भावना साकार होती है। कथा की कल्पना मे ही चरित्रों की अनिवार्यता भी सन्निहित रहती है। किन्तु कथा के अन्तर्गत इन चरित्रों की स्थापना का मानदण्ड क्या हो ? यह निर्णय काव्य की परम्परा, उसके स्वरूप, कवि की रुचि तथा योग्यता और उसके काव्य-उद्देश्य पर निर्भर करता है। पर, प्रस्तुत सन्दर्भ मे जहाँ तक **पउमचरिउ** की चरित्र-स्थापना के वैशिष्ट्य का सम्बन्ध है, मुख्यतः इसकी विशिष्ट परम्परा का सर्वेक्षण कर लेना ही समीचीन होगा। इस काव्य के अन्तर्गत चरित्रभेद मूलत. ब्राह्मण-भिन्न श्रमण-परम्परा से इसके पोषित होने के कारण ही हुआ है, अन्यथा इसके कवि का व्यक्तिगत झुकाव अथवा उस पर कालप्रभाव इसमे यत्र-तत्र शृंगारिक वर्णन की अतिशयता मे ही दिखलायी पडता है, अन्यत्र नहीं। यों हम इस प्रसंग में प्रस्तुत काव्य के उद्देश्य को भी उक्त चरित्रभेद का एक कारण मान सकते हैं। इस प्रकार यहाँ **पउमचरिउ रामायण-काव्य** की परम्परा एवं उद्देश्य दोनो ही यथाक्रम प्रस्तुत किये जाते है, जिन्हे हम काव्य के अन्तर्गत चरित्र-चित्रण के मानदण्ड रूप मे स्वीकार कर सकते है।

**परम्परा :**

**पउमचरिउ** की परम्परा के अनुसार राम, लक्ष्मण और रावण न केवल जैन धर्मावलम्बी है, अपितु, वे **त्रिषष्टिशलाकापुरुषों** के बीच भी आते हैं। ये तीनो ही सदैव समकालीन माने गये है। राम, लक्ष्मण और रावण की मान्यता क्रमशः आठवे बलदेव, वासुदेव और प्रतिवासुदेव के रूप मे है। वासुदेव अपने बड़े भाई बलदेव के साथ **प्रतिवासुदेव का वध**[1] **करते हैं** और तदोपरान्त दिग्विजय करके भारत के तीन खण्डों पर अधिकार प्राप्त कर अर्ध-चक्रवर्ती बन जाते है। मरने पर वासुदेव को प्रतिवासुदेव-वध के कारण **नरक जाना पड़ता है**।[2] इस परम्परा में प्रतिवासुदेव की स्थिति ही कुछ भिन्न है। जहाँ वाल्मीकि-परम्परा का रावण अपने पूर्वजन्म में धार्मिक होते हुए भी वर्तमान मे उसके प्रतिकूल

---

१. पउम० ३८।७।६-८.

२. पउम० ३४।९।४-६, ९०।७।८, ८९।१०।४.

व्यवहार कर कृपा रहित, हिंसक एवं **घोरपापी सिद्ध**[1] **होता है,** वहाँ इस जैन परम्परा में वह अपने पूर्वजन्म से भी बढ़कर धार्मिक वर्तमान में बन जाता है, जब वह नारायण के द्वारा मारा जाता है। यहाँ इस प्रसंग में उपर्युक्त भेद के कारण को स्पष्ट कर देना अप्रासंगिक न होगा। वस्तुत. जैनपरम्परा में न कोई सर्वलोक महेश्वर सनातन परमात्मा है और न अवतारवाद का सिद्धान्त ही, जिस कारण वासुदेवादि को ईश्वरावतार के रूप में स्वीकृति मिल सके और न अधार्मिकता-अनैतिकताजन्य परिस्थितियों को धार्मिकता एवं नैतिकता मे परिवर्तित करना उन वासदेवादि पदो का उद्देश्य ही। यहाँ मात्र पुण्यात्मा जीव निदान के दोष से व सुदेवादि पदो को प्राप्त होते हैं और अपने प्रतिद्वन्दी का संहार कर **उन पदों को सार्थकता सिद्ध करते हैं।**[2] यही कारण है कि यहाँ प्रतिद्वन्दी का **मोह बस प्राण-व्यपरोपण**[3] हिसा की श्रेणी मे आ जाता है और इसी मूल हेतु से मर्माहत होने के कारण **पउमचरिउ** के रावणादि मे न स्पष्टतः खलता का आरोप हो पाता है और न रामादि मे **पूर्ण सज्जनता**[4] **का।** वस्तुतः वाल्मीकि-परम्परा मे जो अन्यतम स्थान राम को मिला है, वह जैन परम्परा में तीर्थंकरो को मिल सका है, वासुदेवादि को नही। यही कारण है कि **पउमचरिउ** का कवि तुलसी की तरह अपने राम के प्रति सेव्य-सेवक भाव तथा श्रद्धा-भक्ति का निर्वाह नही कर सका है। उसकी यह भक्ति-भावना तीर्थकरो के चरण-कमलो तक ही सिमट कर रह गयी है। इसी कारण **पउमचरिउ** मे पद्म (पउम) का चरित्र **मानस** के राम की तरह प्रकाशित नही हो सका है।

**पउमचरिउ**-परम्परा के चरित्र-चित्रण की एक दूसरी विशेषता यह है कि इसमें **वानर** और **राक्षस** दोनो ही विद्याधर वश की दो शाखाओ के रूप में माने गये है, जो मनुष्य ही है, देव नही। इनकी स्वीकृति ऋषभ-सतानो मे हुई है। ये कामरूपधारी तथा आकाशगामी होने के साथ ही अद्भुत विद्याओ के धारक हैं और इसी कारण इन्हे विद्याधर कहा भी गया है। वाल्मीकि-परम्परा इन्हे मानव अथवा विद्याधर तो नही कहती, किन्तु, इनमे देवत्व का आरोप कर इनके दिव्य गुणों को स्वीकार करती है। हनूमान आदि वानरवीरो के चरित्र में अतिशय श्रृङ्गारिकता का आरोप **पउमचरिउ-परम्परा** के अन्तर्गत इनके मानवीकरण के उपक्रम मे किया गया है।

**उद्देश्य :**

उद्देश्य के अन्तर्गत कवि का उद्देश्य और काव्य का दोनो ही समाविष्ट हैं। ये दोनों ही चरित्र-चित्रण को प्रभावित करते है। **पउमचरिउ** के कवि का

---

१. राम० मा० बाल० दो० १७६, १७६।८, १८३.
२. पद्मचरित, पर्व २।१८९, १९०.
३. पउम० ८९।१०।४.
४. वही, ९०।७।८.

उद्देश्य मानस के कवि की तरह आत्मसुख अथवा आत्मप्रबोध[1] की प्राप्ति नहीं अपितु आत्मविज्ञापन[2] है। इस उद्देश्य-भिन्नता के कारण भी चरित्र-चित्रण में भिन्नता आ गयी है।

इसी प्रकार इस जैनरामायण काव्य का उद्देश्य भी मानस की तरह मर्यादापुरुषोत्तम राम के आदर्श-चरित्रों के प्रति जन-जीवन को आकृष्ट करना नहीं, अपितु ब्राह्मण-परम्परा द्वारा स्वीकृत चारित्रिक मान्यताओं का खण्डन[3] करना है। यद्यपि यह खण्डन भी मात्र खण्डन के लिए ही किया गया है, इसके द्वारा किसी आदर्शचरित्र की स्थापना नही हो सकी है। हाँ, कुछ अलौकिक बातों को लोक के धरातल पर लाने की चेष्टा अवश्य हुई है।

इस प्रकार हम पाते है कि जैन परम्परा द्वारा स्वीकृत मान्यताएँ तथा कवि और काव्य के उद्देश्य ही प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष रूप से पउमचरिउ (पद्मचरित) में चरित्र-चित्रण के मानदण्ड बन गये हैं।

●

---

१. बाल० श्लोक ७, उत्तर० श्लोक अंतिम—१.

२. पउम० १।१।१९.

३. पउम० १।९।९, १।१०।१-९.

# सन्देशरासक की हिन्दी टीका[1] पर कुछ टिप्पणियाँ

**रा० प्र० पोद्दार**

(१) तंतीवायं णिसुयं जइ किरि करपल्लेवेहिं अइमहुरं ।
ता मद्दलकरडिरवं मा सुम्मउ रामरमणेसु ।।१०।।

इन पक्तियों मे 'रामरमणेसु' का अर्थ किया गया है, 'साधारण स्त्रियो के क्रीडा विनोद मे'। किन्तु इस अर्थ के लिए कोई शब्दकोश का प्रमाण अथवा व्युत्पत्तिपरक कोई आधार नही है। प्रसगानुकूल अनुमान पर ही यह आधारित जान पडता है। अवचूरी में इस पर कोई टिप्पणी नही की गई है। इस शब्द का सम्वन्ध 'राम-रवण' से स्थापित किया जा सकता है। (रवण ∠ रव = ध्वनि करना।) अपभ्रंश में 'म' और 'व' की अदला-बदली प्राय: देखी जाती है। इस तरह अर्थ होगा, 'राम-राम की धुन करने में अर्थात् हरि कीर्तन आदि जैसे प्रसग मे'।

(२) णयर णामु सामोरू सरोरुहदलनयणि,
णायरजणसपुन्न हरिस ससिहरवयणि ।
धवलतुगपायारिहि तिउरिहि मंडियउ,
णहु दीसइ कुइ मुक्खु सयलु जणु पडियउ ।।४२।।

इन पक्तियो मे 'तिउरिहि' का अर्थ किया गया है 'त्रिपुरो से'। किन्तु यहाँ पर 'त्रिपुर' से ठीक-ठीक क्या अभिप्राय है यह स्पष्ट नही किया गया है। सामान्यत 'त्रिपुर' का अर्थ होता है मय निर्मित प्रसिद्ध पौराणिक प्रासाद जो आकाश, भूलोक और पाताल व्यापी था और स्वर्ण, रजत एव त्रपु से बनाया गया था। किन्तु इस प्रसग मे अनुमानत. कवि का अभिप्राय तीन मजिलो वाली इमारतो से है।

(३) विविहविअक्खण सत्थिहि जइ पवसीइ नरु,
सुम्मइ छदु मणोहरू पायउ महुरयरु ।
........................................ (४३)

इन पक्तियो का अर्थ किया गया है, 'यदि चतुर व्यक्तियो के साथ नगर में प्रवेश किया जाय तो मधुरतर मनोहर प्राकृत छंद सुनाई देते है।' यह अर्थ अवचूरी के अर्थ से मेल खाता है। यहाँ कवि का भाव यह ज्ञात होता है कि नगर में प्राकृत के छन्द आदि बहुधा गाए जाते हैं। अत: भ्रमणार्थी सहज ही इन मधुर छन्दों को सुन सकते हैं। यह बात अलवत्ते स्पष्ट नही हो पाती है कि चतुर

---

१. टीकाकार : डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी तथा विश्वनाथ त्रिपाठी ।
प्रकाशक : हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर (प्राइवेट) लिमिटेड, बम्बई—४.

व्यक्तियों के साथ ही प्रवेश करने पर वे मीठे छन्द क्यों सुने जाते हैं। वे तो यों भी सुने जाने चाहिये। यहाँ पर यदि 'नरु' के स्थान पर 'नयरु' पढ़ा जाय[1] और 'सत्थिहि' का अर्थ सार्थों के द्वारा (सार्थैः) किया जाय तो अर्थ में अच्छी संगति बैठती है और सौन्दर्य भी कुछ बढ़ जाता है। 'यदि विविध विचक्षण व्यापारियो के काफिले के द्वारा नगर में प्रवेश किया जाता है तो उन्हे मधुर और मनोहर प्राकृत के छन्द सुनने को मिलते हैं।' यहाँ 'विचक्षण' पद की सार्थकता है—छन्द का पूरा आनन्द तो विचक्षण ही ले सकते हैं। किन्तु विचक्षणो के साथ हो लेने भर से जड काव्य और छन्द का रसास्वाद कैसे कर सकते हैं?

(४) मयणवहु मिअणाहिण कस्सव पंकियउ,
अन्नह भालु तुरक्कि तिलक आलकियउ ॥४८॥

यहाँ नीचे वाली पंक्ति का अर्थ किया गया गया है, 'किसी ने अपना भाल तिरछे तिलक से अलकृत कर रखा है।' अर्थात् यहाँ 'तुरक्कि पद का अर्थ 'तिरछा' किया गया है। किन्तु अवचूरी में इसका अर्थ 'तीक्ष्ण' लिखा है। इस शब्द का प्रयोग पद सख्या (१६८) मे भी हुआ है। पक्ति निम्नलिखित है :—

तिलु भालयलि तुरक्कि तिलक्किव,

अर्थ किया गया है, 'भालतल को चटकीले तिलक से तिलकित कर।' यहाँ पर हिन्दी टीका में अवचूरी मे दिए हुए 'तुरक्कि' 'तीक्ष्ण' अर्थ को अपनाया गया है। यह अर्थ पूर्व प्रसंग में भी चल सकता था। किन्तु वहाँ यह स्वीकृत नही किया गया। शायद टीकाकार ने वेश्याओ के प्रसग मे तिलक को तिरछा रखना ही अधिक समीचीन समझा—कथित पद (४८) मे वेश्याओ का वर्णन है।

'तुरक्कि' का अर्थ विशेषण रूप मे 'तुर्किस्तान का' भी हो सकता है। तब 'तुरक्कि तिलक' और 'तुरक्कि तिल' का भी, अर्थ होगा, उस द्रव्य विशेष का तिलक जो तुर्किस्तान से मँगाया गया है। सुगन्धित 'सिलारस' के लिए तुर्किस्तान प्राचीन काल से प्रसिद्ध है। सम्भव है तिलक के लिए भी तुर्किस्तान से मँगाया जानेवाला कोई सुगन्धित और चटकीला द्रव्य विशेष अपना वैशिष्टच रखता रहा हो।

(५) रमणभारु गुरुवियडउ का कट्ठहि धरइ,
अइ मल्हिरउ चमक्कउ तुरियउ णहु सरइ।
.......... .......................... (४०)

---

१ यदि 'नरु' शब्द को 'नगर' का वाचक माना जाय तो पाठपरिवर्तन की आवश्यकता नही होगी। किन्तु ऐसा प्रयोग प्रचलित नही है। खारवेल के हाथीगुम्फा अभिलेख मे अवश्य एक स्थान पर 'नगर्याम्' का अर्थ में 'नरि' शब्द का प्रयोग हुआ है—'कलिगनरि खबीर-इसि-ताल-तडाग-पाडियो च बन्धापयति।' किन्तु खारवेल के अभिलेख और सदेशरासक मे बहुत काल का अन्तर है और इस एक ही प्रयोग के आधार पर 'नरु' को 'नयरु' का संक्षिप्त रूप मान लेना समीचीन नहीं होगा।

यहाँ पर 'चमक्कउ' का अर्थ अवचूरी में जूते से होनेवाला 'चमचम शब्द' किया गया है। यह संतोषप्रद नहीं है। अतः हिन्दी टीकाकारों ने इसे अस्वीकृत कर दिया है और इस शब्द का सम्बन्ध चमत्कृत से स्थापित कर इसका अर्थ 'विस्मयकारक अथवा आश्चर्यजनक' किया है। एक सम्भावना और दीखती है। यह वर्णविपर्यय की प्रक्रिया से 'चङ्क्रमण' प्राकृतरूप चंकमण>चक्कमण से भी आया हुआ हो सकता है। इस हालत मे पूरी पक्ति का अर्थ होगा, 'वह (नितम्बभार को कष्टपूर्वक धारण करनेवाली) नायिका लीलापूर्वक धीरे-धीरे चली। वह शीघ्रता से (कभी) चल ही नही पाती है।

(६) सुन्नारह जिम मह हियउ पिय उक्किख करेइ।
विरह हुयासि दहेवि करि आसा जलि सिंचेइ ॥१०८॥

इन पंक्तियों के हिन्दी रूपान्तर में 'हियउ' को 'करेइ' क्रिया का कर्त्ता और 'पिय उक्किख' (प्रिय के प्रति उत्कंठा) को उसी क्रिया का कर्म माना गया है। अवचूरी में भी 'हियउ' को ही कर्त्ता माना गया है। किन्तु 'पिय उक्किख' की व्याख्या की गई है—'प्रिय के प्रति उत्कंठा से' (नायिका पक्ष मे) और लाभ (प्रिय) की लालसा से (स्वर्णकार पक्ष में)। यदि यहाँ 'प्रिय उक्किख' को कर्त्ता और 'मह हियउ' को कर्म माना जाय तो इन पंक्तियों का सौन्दर्य स्फुट हो जाता है। ऐसा मानने में कोई व्याकरण-सम्बन्धी व्यवधान नही दीखता है। इनसे सद्यः पूर्व की पत्तियो में नायिका ने कहाँ है कि विरहाग्नि से दग्ध और मिलनाशा जल से सिंचित वह न जीती है न मरती है केवल धूमायित हो रही है।[1] इसी को इन पंक्तियो मे वह एक रूपक के द्वारा स्पष्ट कर रही है। प्रिय के प्रति उसकी उत्कंठा (पिय उक्किख) उसके हृदय के प्रति (मइ हियउ) स्वर्णकार-सा व्यवहार कर रही है (सुन्नारह जिम करेइ)। वह (प्रिय के प्रति उत्कठा) उसके हृदय को विरहाग्नि मे तपाकर फिर आशा जल में सिक्त कर देती है (विरह हुयासि दहेवि करि आसा जलि सिंचेइ)। स्वर्णकार द्रव्य को तपाकर उसे सकुचित अथवा विस्तृत करते है और फिर जल में डालकर उसे ठंढा कर लेते है।

अंत मे यह सविनय निवेदन कर देना उचित है कि डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी जैसे विद्वान् के द्वारा जिस टीका पर विचार किया जा चुका उसपर फिर से टिप्पणी करने की आवश्यकता इसलिए पड़ी कि विद्या के क्षेत्र में जिज्ञासा को कभी रोकना नहीं चाहिए।

सभी विचारित पंक्तियों की अवचूरी एवं हिन्दी रूपान्तर में से सम्बन्धित अंश परिशिष्ट में उद्धृत कर दिए गए हैं।

---

१. आसाजलि संसित्त विरह अन्हुत्त जलंतिय,
णहु जीवउँ णहु मरउँ पहिय अच्छउँ धुक्खतिय।
.................................................. (१०७)

## परिशिष्ट

(१) यदि पल्लव जैसे कोमल करों द्वारा बजाई जानेवाली अति मधुर वीणा को लोग सुनते हैं तो क्या साधारण स्त्रियों के क्रीड़ा-विनोद मे बजनेवाले करट (ढोल) रव को न सुना जाए ?.... . ।१०।

(२) सामोर मूलस्थानं नाम नगरं वर्तते। धवलतुंग प्राकारैस्त्रिपुरैश्च मंडितं वर्तते ।..... ।४२।

(पथिक बोला) कमलदलनयने ! मेरे नगर का नाम साम्बपुर है। वह नगर सुखी (?) नगर जनों से भरा है और धवल तुग प्राकारो और त्रिपुरों से मंडित है ।.. ... ।४२।

(३) यदि विचक्षणै: सह पुरात परिभ्रम्यते तदा मनोहरछंदसा मधुरं प्राकृतं श्रूयते । ....।४३

यदि चतुर व्यक्तियो के साथ नगर मे प्रवेश किया जाय तो मधुरतर मनोहर प्राकृत छंद सुनाई देते है ।......।४३।

(४) मदनपट्ट' कुचस्थलं मृगनाभिपकाकितं वर्त्तते। अन्यस्या भाल तीक्ष्णेन तिलकेनालंकृतं वर्तते । ....।४८।

किसी का मदनपट्ट मृगनाभि से चर्चित है, किसी ने अपना भाल (या स्तन भार) तिरछे तिलक से अलंकृत कर रखा है। ...।४८।

(५) काचिद् रमणभार गुरुविकटमतिस्थूलत्वात् कष्टेन विभर्ति । तस्याश्चलंत्या उपानहाश्चमशब्दो अतिमंथरस्त्वरित न सरति ।......'५०।

कोई रमणी गुरुविकट रमण-भार (नितम्ब) को अत्यन्त कष्ट से धारण कर रही है, जिससे उसकी गति मे विस्मयकारक अथवा लीलायित गति आ गई है ।.... ..।५०।

(६) हे प्रिय ! मम हृदय स्वर्णकार इव वर्तते, यथा स्वर्णकार प्रियोत्कंठया अभीष्टलाभेच्छया स्वर्णमग्निना दग्ध्वा जलेन सिंचति तथा शरीर स्वर्ण प्रियविरहाग्निना दग्ध्वा पुन. संगमाशा जलेन सिंचति ।... ।१०८।

सुनार की तरह पहले मेरा हृदय प्रिय की उत्कंठा उत्पन्न करता है फिर विरह की अग्नि मे (मुझे) जलाकर आशा जल से सींचता है। . . ।१०८।

# भगवती आराधना और उसका समय

डॉ० भागचन्द्र जैन 'भास्कर'

प्राकृत जैन साहित्य में आचार-विषयक ग्रन्थों की एक लम्बी परम्परा है। उसमें आराधना-सम्बन्धी साहित्य का विशेष स्थान और उपयोगिता है। सोमसूरि का आराधनापर्यन्त, आराधनापञ्चक, अभयदेवसूरि का आराधना-कुलक, वीरभद्रसूरि की आराधनापताका, आराधनामाला आदि अनेक ग्रन्थ आराधना का विवेचन करनेवाले है। पर भगवती आराधना (भगवई आराहणा) ने जिस आकर्षक और सुलझे हुए ढंग से अपना विषय प्रस्तुत किया है वह निश्चय ही अद्वितीय है। यही कारण है कि आज भी यह ग्रन्थ अपने क्षेत्र में अपना विशेष महत्त्वपूर्ण स्थान बनाये हुए है।

प्रस्तुत ग्रन्थ दिगम्बर-श्वेताम्बर-परम्परा के बीच एक सेतु का काम करता रहा है। इसके रचयिता शिवार्य यापनीय सम्प्रदाय के मूलभूत आचार्यों में अग्रगण्य थे। यापनीय सम्प्रदाय में दिगम्बरत्व और श्वेताम्बरत्व का समन्वय था। पर उसका आचार दिगम्बरत्व की ओर अधिक झुका हुआ था। शायद इसीलिए श्वेताम्बर-परम्परा से वह सम्प्रदाय दूर होता गया। यद्यपि उसकी गाथायें आदि श्वेताम्बरीय आगम-ग्रन्थों में प्रभूत मात्रा में उपलब्ध होती है।

**विषय :**

इस ग्रन्थ में कवि ने सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र, और सम्यक्तप इन चार आराधनाओ का सांगोपाङ्ग वर्णन चालीस अधिकारों में किया है। इन्ही चार आराधनाओ को संक्षेपतः दो विभागों में विभक्त किया गया है :—सम्यक्त्व आराधना और चारित्र आराधना। दर्शन आराधना का आराधक ज्ञानाराधना करेगा ही, पर ज्ञानाराधना का आराधक दर्शनाराधना का आराधक रहे, यह कोई निश्चित नही। इसी प्रकार चारित्राराधना का आराधक तपाराधना करेगा ही, पर तपाराधना करनेवाला चारित्राराधना करेगा ही, यह आवश्यक नही है।[1]

**ग्रन्थ-नाम :**

शिवार्य ने ग्रन्थ के प्रारम्भ में 'आराहणा' (आराधना) लिखकर ग्रन्थ को 'आराहणा' शीर्षक देने का संकल्प किया है :—

सिद्धे जयप्पसिद्धे चउव्विहाराहणाफलं पत्ते।
वंदित्ता अरहंते, वुच्छं आराहणा कमसो ॥१॥

---

१. भगवती आराधना, २-६

पर ग्रन्थ के अन्तिम भाग में उन्होंने "आराहणा भगवदी" नामकी ओर विशेष अभिरुचि प्रदर्शित की है—

आराधणा भगवदी एवं भत्तीए वण्णिदा संती।
सघस्स सिवज्जस्स य, समाधिवरमुत्तमं देउ ।।[1]

ऐसा लगता है, विवेच्य विषय के आधार पर कवि ने उसे 'आराहणा' कहा है। ग्रन्थ का मूल नाम भी यही था--"आराहणा सिवज्जेण पाणिदल-भोजिणा रइदा।"[2] पर आराधना के महत्त्व का मूल्याङ्कन करने पर उन्होने आगे की गाथा में उसका विशेषण 'भगवदी' दे दिया। आराधना का ही विस्तार श्रुतज्ञान है। उसका वर्णन श्रुतकेवली भी नही कर सकता।[3] इसलिए दोनों शब्दों को जोड़कर ग्रन्थ का नाम "भगवई आराहणा" चल पडा।

आराधना पर अभी तक चार टीकायें उपलब्ध है :—

१. अपराजितसूरि का विनयोदया (लगभग ७-८ वी शती ई०),
२. अमितगति की संस्कृत आराधना (दशवी शती),
३. प्रभाचन्द्र (१) की आराधनापञ्जिका (लगभग ११ वी शती) और
४. पं० आशाधरजी की मूलाराधनादर्पण (१३ वीं शती ई०)।

इन टीकाओ के अतिरिक्त प० शिवलाल जी की हिन्दी 'आयार्थदीपिका' भी प्राप्य है। इनमें आशाधरजी ने शायद मूलाचार के आधार पर उसे मूलाराधना कह दिया होगा। आराधनापञ्जिका से भी यही बात सिद्ध होती है।

**ग्रन्थकर्ता** :

भगवती आराधना का कर्तृत्व भी विवादास्पद है। उसकी प्रशस्ति के अनुसार ग्रन्थ का कर्ता 'पाणितलभोजी' आचार्य शिवार्य है जिन्होने अपने गुरु आर्य जिननंदी गणी, सर्वगुप्त गणी और आर्य मित्रनदी के चरणों मे बैठकर पूर्वाचार्यों द्वारा रचित आराधना को सम्यक् समझकर यथाशक्ति भगवती आराधना की रचना की—

अज्जजिणणंदिगणिसव्वगुत्तगणि अज्जमित्तणंदीणं।
अवगमियपादमूले सम्म सुत्तं च अत्थं च ।।
पुव्वायरियणिबद्धा उवजीवित्ता इमा ससत्तीए।
आराधणा सिवज्जेण पाणिदलभोजिणा रइदा ।।[4]

इस प्रमाण के आधार पर सर्वप्रथम नाथूरामजी प्रेमी ने उक्त बात कही। उनका समर्थन साधारणतः सभी विद्वानो ने किया। प्रेमीजी ने यह भी कहा

१. वही, गाथा २१६४.
२. वही, गाथा २१६२.
३. वही, गाथा २१५९-६०.
४. वही, गाथा, २१६१-६२.

कि शिवार्य का संक्षिप्त रूप शिवं होगा और यह 'शिव' जिनसेन द्वारा उल्लिखित शिवकोटि होंगे—

शीतीभूतं जगद्यस्य वाचाराध्य चतुष्टयम् ।
मोक्षमार्गं स पायान्नः शिवकोटि मुनीश्वरः ।।[1]

श्रद्धेय स्व० डा० हीरालालजी ने भी प्रेमीजी के स्वर में स्वर मिलाकर कहा—"कल्पसूत्र की स्थविरावली में एक शिवभूति आचार्य का उल्लेख आया है, तथा आवश्यक मूल भाष्य मे शिवभूति को वीर-निर्वाण से ६०६ वर्ष पश्चात् बोडिक (दिगम्बर) सघ का संस्थापक कहा है। कुन्दकुन्दाचार्य ने भावपाहुड मे कहा है कि शिवभूति ने भवविशुद्धि द्वारा केवलज्ञान प्राप्त किया। जिनसेन ने अपने हरिवंशपुराण मे लोहार्य के पश्चाद्वर्ती आचार्यों मे शिवगुप्त मुनि का उल्लेख किया है, जिन्होने अपने गुणो से अर्हद्बलि पद को धारण किया था। आदिपुराण मे शिवकोटि मुनीश्वर और उसकी चतुष्टय मोक्षमार्ग की आराधना रूप हितकारी वाणी का उल्लेख किया है। प्रभाचन्द्र के आराधना कथा-कोश व देवचन्द्र-कृत 'राजावली कथे' मे शिवकोटि को स्वामी समन्तभद्र का शिष्य कहा गया है। आश्चर्य नही जो इन सब उल्लेखो का अभिप्राय इसी भगवती आराधना के कर्त्ता से हो।[2]

पर ये दोनो मत अधिक स्पष्ट और तर्कसंगत नहीं लगते। इसके निम्नलिखित कारण प्रस्तुत किये जा सकते हैं :—

१ उक्त गाथाओ से यह लगता है कि 'आर्य' शब्द विशेषण के रूप मे प्रयुक्त नही हुआ। अन्यथा या तो मित्रनंदी के साथ आर्य नहीं लगा रहता या फिर सर्वगुप्तगणी के साथ भी 'आर्य' लगा रहता। इससे यह स्पष्ट है कि ग्रन्थकर्ता का नाम शिवार्य रहा होगा। यह संभव है कि 'आर्य' पद किसी प्राचीन आचार्य के सक्षिप्त नाम का अनुकरण हो।

२. आदिपुराण के उक्त उल्लेख मे न शिवार्य का और न उनके किसी ग्रन्थ का उल्लेख है जिसके आधार पर शिवार्य और शिवकोटि को अभिन्न माना गया है। डॉ० नेमिचन्द्रजी शास्त्री ने शिवार्य और शिवकोटि को अभिन्न मानकर शिवार्य नाम को अपूर्ण बताया है पर इस सम्भावना में कोई प्रमाण उपस्थित नहीं किया।

३. "चतुष्ठयं मोक्षमार्गंआराध्य" से यह कल्पना करना कि शिवार्य द्वारा निर्दिष्ट चारो आराधनाओ के सम्मिलित रूप को ही यहाँ मोक्षमार्ग कहा गया है, सही नही लगता। क्योकि आराधना-सम्बन्धी विचार शिवार्य का अपना नहीं। उन्होंने उसे पूर्वाचार्यों के आधार पर ही लिखा है। कुन्दकुन्द

---

१. आदिपुराण, १, ४.

२ भारतीय संस्कृति मे जैनधर्म का योगदान, पृ० १०६.

आचार्य के "आराधना (सार) पाहुड़" का भी उल्लेख मिलता है।[1] उसके बाद और जिनसेन के पूर्व आराधना-विषयक और भी साहित्य लिखा गया है।[2]

४. यह अधिक सम्भव है कि शिवकोटि नाम का कोई दूसरा प्रभावक आचार्य हुआ हो जिसने कुन्दकुन्द और शिवार्य जैसे अन्य लेखको के ग्रन्थों का अध्ययन कर अपने उपदेश से जीवों का कल्याण किया हो अथवा किसी अन्य ग्रन्थ का निर्माण किया हो' जो आज उपलब्ध नहीं हो।

५. शिवार्य का उल्लेख शिवकोटि के नाम से नही किया जा सकता। स्वयं शिवार्य ने भी ऐसा कोई उल्लेख नही किया। शिवार्य और जिनसेन के मध्यवर्ती आचार्यों ने भी शिवार्य को शिवकोटि के नाम से कही भी स्मरण नहीं किया।

६. पं० आशाधरजी (१३ वी शती) ने भगवती आराधना की अपनी टीका 'मूलाराधनादर्पण' में ग्रन्थकार का नाम शिवकोटि अवश्य सूचित किया है। पर निश्चित ही जिनसेन के उक्त उल्लेख से भ्रमित होकर ही उन्होंने ऐसा लिखने का साहस किया है। वैसे अन्य कोई प्रमाण उपलब्ध नही है।

अतः हमारा यह अभिमत है कि जिनसेन द्वारा उल्लिखित शिवकोटि शिवार्य नही है। वे दोनो पृथक्-पृथक् व्यक्ति कहे जा सकते है।

७. शिवार्य के गुरु कौन थे, यह भी विवादग्रस्त है। शिवार्य ने अपनी प्रशस्ति मे जिन तीन आचार्यों का नामोल्लेख किया है उन्ही के पादमूल में बैठकर शिवार्य ने ज्ञानाराधना की है, यह स्पष्ट है। यह आश्चर्य का विषय है कि भगवती आराधना को छोड़कर एतद्विषयक उल्लेख अन्यत्र नही मिलते। सम्भव है, उनका कार्यकाल अत्यल्प रहा हो और कोई विशेष उपलब्धि उनकी न रही हो।

८. भट्टारक प्रभाचन्द्र के आराधना कथाकोश, ब्रह्मचारी नेमिदत्त के आराधनाकथाकोश तथा देवचन्द्रकृत कन्नड़ ग्रन्थ राजवलीकथे मे शिवकोटि को समन्तभद्र का शिष्य बताया है। पर आश्चर्य का विषय है कि स्वय शिवार्य ने समन्तभद्र का उल्लेख कही नही किया। यदि वे उनके शिष्य होते तो पूर्वोक्त तीनो आचार्यों के साथ वे उनका नामोल्लेख क्यों नहीं करते ?

अतः ऐसा प्रतीत होता है कि जिनसेन ने जिस शिवकोटि का नामोल्लेख किया है उसका सम्बन्ध उत्तरवर्ती आचार्यों ने शिवार्य से अकारण ही जोड़ दिया जो तथ्ययुक्त नहीं है। कथाकोशो को पूर्णतः ऐतिहासिक भी नहीं स्वीकार किया जा सकता। फिर शिवार्य समन्तभद्र के शिष्य थे, यह अन्य किसी प्रमाण से पुष्ट भी नही है।

---

१ प्रवचनसार, डॉ० ए० एन० उपाध्ये, भूमिका, पृ० २५, फुटनोट नं० १.

२. बृहत्कथाकोश, डॉ० एन० उपाध्ये, भूमिका, पृ० ४८-९.

९. शिवार्य के साक्षात् गुरुओं मे पूर्वोक्त तीन गुरुओं का ही नाम लिया जा सकता है। इसके साथ ही इसकी भी सम्भावना अधिक है कि शिवार्य ने प्रत्यक्ष अथवा परोक्षरूप में कुन्द-कुन्द के ग्रन्थों का अध्ययन किया हो। उन्होंने ग्रन्थ के प्रारम्भ में ही अनेक गाथाओ मे चरितसार (१३ वी गाथा), पवयणसार (१४, १८ वीं गाथा में) आदि ग्रन्थों का पूर्ण सम्मान के साथ उल्लेख किया है और उन्हीं को अपनी कृति का आधार बनाया है। हम जानते हैं कि ये ग्रन्थ आचार्य कुन्द-कुन्द के थे। अतः यह कहा जा सकता है कि शिवार्य ने कुन्द-कुन्द जैसे महान् व्यक्तित्व का किसी कारणवश उल्लेख भले ही नही किया हो पर उनके ग्रन्थो का उल्लेख स्पष्टत' अवश्य कर दिया है। सम्भव है, कुन्द-कुन्द अपरनाम पद्मनन्दि, जिननदी आदि आचार्यों के गुरु रहे हों और शिवार्य का साक्षात् सम्वन्ध न होने के कारण उनका नामोल्लेख न किया हो।

**रचनाकाल :**

भगवती अराधना के आन्तरिक प्रमाणो से यह कहा जा सकता है कि उसकी रचना आचार्य कुन्द-कुन्द के बाद और उमास्वामी के पूर्व हुई।

भगवती अराधना की गाथा नं० ४६ में 'चेइय' (चैत्य) की भक्ति, पूजा, आदि का विधान किया गया है। इससे पता चलता है कि शिवार्य चैत्यवासी थे और चैत्यवासी सम्प्रदाय के साधु पाणितलभोजी थे। चैत्यवासियो के उल्लेख दिगम्बर-श्वेताम्बर दोनो परम्पराओ के साहित्य में उपलब्ध होते है। लिंगपाहुड के "लिंग घेत्तूण जिणवरिंदाण", "उवहसइ ण सो समणो" आदि गाथाओं के आधार पर यह कहा जा सकता है कि कुन्द-कुन्द के समय चैत्यवासी सम्प्रदाय का प्रभाव बढ चला था। चूंकि शिवार्य चैत्यवासी थे, इसलिए यह भी सम्भव है कि कुन्द-कुन्द ने उन्हे शिष्य के रूप मे स्वीकार न किया हो। कुन्दकुन्द के समय के संदर्भ में हम डॉ० उपाध्ये के विचार को अधिक सयुक्तिक स्वीकार करते है। उनके अनुसार कुन्दकुन्द का समय ई० सन् का प्रारम्भ माना जाना चाहिए।

१०. मथुरा के प्रथम शताब्दी ई० पू० के जैन शिलालेखों से स्पष्ट है कि दिगम्बर-श्वेताम्बर मतभेद उसके वाद ही स्पष्ट हुए हैं। कुन्दकुन्द ने अपने ग्रन्थों में श्वेताम्वर-परम्परा पर कुछ आक्षेप भी किये हैं। दोनो परम्पराओं के सेतु रूप मे यापनीयसंघ की उत्पत्ति हुई। सम्भव है कि शिवार्य यापनीयों के प्रधान आचार्य रहे हो।

११. भगवती आराधना का विषय और उसकी विवेचनशैली बहुत कुछ आवश्यकनिर्युक्ति, बृहत्कल्पभाष्य, दशवैकालिक, मूलाचार, तिलोयपण्णत्ति आदि ग्रन्थों से मिलती-जुलती है। संभव है, इन ग्रन्थों का उत्स एक रहा हो, जिनका आकलन उक्त गाथाओ के लेखकों ने आवश्यक परिवर्तनों के साथ कर लिया हो। भाषा आदि की दृष्टि से इनका बहुभाग प्राचीन और समकालीन प्रतीत होता है।

उक्त प्रमाणों के आधार पर यह कहा जा सकता है कि भगवती आराधना का रचनाकाल ई० प्रथम-द्वितीय शती रहा हो। डॉ० हीरालालजी ने इस सन्दर्भ में कोई निश्चित शताब्दी न देकर इस ग्रन्थ को ई० की प्रारम्भिक शताब्दियों का माना है।[१]

**भाषा :**

भगवती आराधना की भाषा निःसन्देह प्राचीन प्रतीत होती है। उसमें शौरसेनी प्राकृत का विशेष प्रयोग हुआ है। यत्र-तत्र अर्धमागधी का भी मिश्रण हो गया है।

जिणवयण, पवयण (गाथा, ४६) आदि में चकार का लोप और यश्रुति जैन शौरसेनी की विशेषता है। त्र को त्त, (चरित, भग० ६.१४), भू को हो (होदि), थ को ह (अहवा भग० ८), दूण प्रत्यय (लध्दूण, भग० ५६, होदूण भग० १२२९) आदि का प्रयोग भगवती आराधना में बहुत मिलते हैं। ये सभी शौरसेनी प्राकृत की विशेषताएँ हैं।

इसी प्रकार अर्धमागधी की भी कुछ विशेषतायें भगवती आराधना में मिलती हैं। उदाहरणार्थ ध को ह (तिविहा, भग० ५०), ऊण प्रत्यय (काऊण, १६५१, १२८० आदि), प्रथमान्त ओ, सप्तमी म्मि आदि विभक्तियो का प्रयोग सयुक्त रूप मे प्राप्त होता है। होई (गाथा १९) और कोई (गाथा २४) जैसे शब्दों का भी प्रयोग दृष्टव्य है जिनका भाषावैज्ञानिक अध्ययन किया जाना आवश्यक है।

भगवती आराधना की यह शौरसेनी और अर्धमागधी की संयुक्त प्रयोग-शैली ग्रन्थ की प्राचीनता सिद्ध करती है।

इस प्रकार उक्त प्रमाणो के आधार पर यह निश्चित किया जा सकता है कि भगवती आराधना ई० प्रथम अथवा द्वितीय शती का ग्रन्थ है जिसके रचयिता आचार्य शिवकोटि के व्यक्तित्व से भिन्न रहे है। इस ग्रन्थ का विशेष अध्ययन अभी अपेक्षित है।

●

---

१. भारतीय संस्कृति में जैनधर्म का योगदान, पृ० १०६

# प्राकृत तथा अपभ्रंश का ऐतिहासिक विकास

डॉ० देवेन्द्रकुमार शास्त्री

प्राचीन भारतीय आर्यभाषाओं के विकास-क्रम में प्राकृत तथा अपभ्रंश भाषाओं का महत्त्वपूर्ण योग रहा है। ये भाषाएँ विभिन्न युगो में बोली तथा भाषाओं में होनेवाले परिवर्तनों की संसूचक हैं। डॉ० चटर्जी ने ठीक ही कहा हैं कि "वैदिक" शब्द या 'संस्कृत', 'प्राकृत' और 'भाषा' का प्रयोग संक्षिप्त और सुविधा के लिए तथा भारतीय आर्यभाषाओ की तीन अवस्थाओ के लिए किया गया है, और 'प्राकृत' तथा 'भाषा' के मध्य में संक्रमणशील अवस्था जो कि प्राकृत या मभाआ को ही एक अंग थी, सुविधा की दृष्टि से 'अपभ्रंश' कही जाती है।[1]

**'प्राकृत' शब्द का अर्थ और उसकी व्याप्ति :**

डॉ० जार्ज ग्रियर्सन, वाकरनागल, रिचर्ड पिशेल और प्रो० एन्त्वान् मेय्ये प्रभृति भाषावैज्ञानिको ने वैदिक युग की प्रादेशिक बोलियों के विकास से शिलालेखो की प्राकृत तथा साहित्यिक प्राकृतो का उद्भव एव विकास माना है। वैदिक युग की प्राकृत वोलियो को प्राचीन या प्राथमिक प्राकृत (२,००० ई० पू०-५०० ई० पू०) नाम दिया गया है। डॉ० ग्रियर्सन के शब्दो में अशोक (२५० ई० पू०) के शिलालेखो तथा महर्षि पतंजलि (१५० ई० पू०) के ग्रन्थो से यह ज्ञात होता है कि ई० पू० तीसरी शताब्दी मे उत्तर भारत में आर्यों की विविध वोलियो से युक्त एक भाषा प्रचलित थो। जनसाधारण की नित्य व्यवहार की इस भाषा का क्रमागत विकास वस्तुत. वैदिक युग की बोलचाल की भाषा से हुआ था। इसके समानान्तर ही इन्ही बोलियो मे से एक बोली से ब्राह्मणो के प्रभाव द्वारा एक गौण-भाषा के रूप मे लौकिक संस्कृत का विकास हुआ।[2] श्री पीटर्सन ने अपने लेख मे बताया है कि प्राकृत वह संस्कृत है जिसे यहाँ के आदिवासी लोग अशुद्ध उच्चारण के रूप में बोलते थे। किन्तु जार्ज ग्रियर्सन उनसे सहमत नहीं है। उनका स्पष्ट कथन है कि प्राकृत का अर्थ है—नैसर्गिक एवं अकृत्रिम भाषा। इसके विपरीत सस्कृत का अर्थ है—सस्कार की हुई तथा अकृत्रिम भाषा। सस्कृत से प्राकृत सदा से भिन्न रही है। प्राकृत बोल-चाल की भाषा थी। भाषा का स्वभाव आज भी प्राकृत है इसलिए उसके स्वभाव को प्रकृति कहते हैं।

---

१. चटर्जी सुनीतिकुमार : द ओरिजन एण्ड डेवलपमेण्ट ऑव द बैंगाली लैंग्वेज, कलकत्ता वि० वि०, १९२६, पृ० १७.

२. ग्रियर्सन, सर जॉर्ज अब्राहम : भारत का भाषा-सर्वेक्षण, अनु०-डॉ० उदयनारायण तिवारी, १९५९, पृ० २२४ से उद्धृत.

"प्राकृत" शब्द प्रकृति से निष्पन्न हुआ है। प्राकृत शब्द का मुख्य अर्थ स्वाभाविक है। प्राकृत लगभग तीन सहस्राब्दियो और उसके पूर्व की बोल-चाल की भाषा रही है। भाषा-विज्ञान में साहित्यिक भाषा को "भाषा" कहा जाता है। जिसमें कोई साहित्य-रचना नही की जाती, जो केवल मौखिक रूप से प्रचलित रहती है उसे "बोली" कहते हैं। परम्परागत रूप से भाषा और बोली दोनों ही अपने-अपने रूपो से प्रवर्तमान रहती हैं। भाषा हमें साहित्य से सीखने को मिलती है और बोली माँ-बाप तथा जन-समाज से। हमारे बोलने और लिखने की भाषा में प्राय: अन्तर रहता है। बोलने में हम असावधानी और शिथिलता भी बरत लेते हैं, किन्तु लिखने मे सयत विचार और साधु भाषा के प्रयोग का ध्यान रखते है। साधु तथा सयत भाषा के पक्षपाती शिष्टजन, स्वाभाविक भाषा या वोली को "गॅवारू" या 'उजड्ड' लोगों की भाषा समझते चले आ रहे हैं। इसे वे अपशब्दों से भरित तथा अपभ्रष्ट भी मानते हैं। भाषा-विद् स्टेनली रुंडले का यह कथन उचित ही है कि बोली के सम्बन्ध में बडा भ्रम फैला हुआ है। लोग समझते हैं कि वोलियाँ लोक-साहित्य के रूप में प्रचलित बनी हुई है, किन्तु वे असंगत रूप है और केवल अध्ययन की वस्तु हैं। अतएव अधिकतर लोगों की दृष्टि में बोली मानक भाषा (Standard language) का अतिक्रमण है। प्रत्येक देश की कोई न कोई मानक भाषा होती है। उस मानक भाषा के अपभ्रंश को बोली समझा जाता है। कार्नवाल और स्काटलैण्ड के लोगो के विषय में कहा जाता है कि वे मानक अग्रेजी को तोड-मरोड कर बोलते हैं।[1] टकसाली, आदर्श या मानक भाषा सदा स्थिर नही रहती। युग-युगो मे घटित होनेवाले परिवर्तनो के वीच भाषा का स्वरूप भी परिवर्तित होता रहता है। लगभग एक शताब्दी के पूर्व जो खडी बोली लोक-नाट्यो तथा स्वांगो के रूप में प्रचलित थी वह आज भाषा ही नही, राष्ट्रभाषा भी है। इसलिए आज के भाषा-रूप की रचना में पहले के भाषिक रूप से वहुत भिन्नता है। इससे यह भी स्पष्ट है कि आधुनिक युग को बोलियाँ सम्प्रति स्वीकृत मानक या आदर्श भाषा-रूप का अतिक्रमण नही है। वोलियो का भी अपना इतिहास है। वे कई शताब्दियों के अन्तराल मे फैल कर अपना विकास करती हैं। वोलियों के विकास की यह एक प्रक्रिया है जो किसी एक देश में नही, वरन् संसार की सभी बोलियो के सम्बन्ध में घटित हुई है। यही प्रक्रिया संस्कृत के साथ भी घटित हुई, जो एक कृत्रिमपूर्ण साहित्यिक भाषा थी। प्राकृतिक वोलियों को प्राकृत कहा जाता था। यद्यपि वे संस्कृत-साहित्य से प्रभावापन्न रही, किन्तु उन्होंने अपने साहित्य का स्वयं निर्माण किया। वे सस्कृत का भ्रष्ट रूप नहीं थी।[2] हमारे जीवन की वास्तविकता सहज रूप मे बोली के माध्यम से नि:सृत होती है। अतएव आंचलिक वातावरण के चित्रण में क्षेत्रीय बोली का प्रयोग करना आवश्यक हो जाता है। यही स्थिति संस्कृत-काल मे प्राकृत की थी। भारतीय इतिहास के

१. द्रष्टव्य है, विल्सन, ग्रेहम (सं). ए लिंग्विस्टिक रीडर, १९६७, पृ० ८६.

२. वही, पृ० ८७.

गुप्त-युग में राजदरबारों में प्राकृत नाटिकाओं, सट्टकों के अभिनय के साथ जब संस्कृत नाटकों का भी अभिनय किया जाने लगा, तब संस्कृत नाटकों में प्राकृत का समावेश अनिवार्य हो गया। क्योंकि सामान्य वर्ग के लोग प्राकृत ही बोलते-समझते। इसके लिए वैयाकरणों को विशेष प्रयत्न करने पड़े। यथार्थ में उस युग के संस्कृत वैयाकरणों को संस्कृत भाषा को प्राकृत में ढालने के लिए विशेष नियम बनाने पड़े। इस कारण प्राकृत शब्दावली में तोड़-मरोड़ भी हुई और आगे चल कर वे प्राकृत-अपभ्रंश कहलाई जो वास्तव में बोली थीं।[1] इन प्राचीन भारतीय आर्यभाषाओं के अध्ययन से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि जब तक संस्कृत या वैदिक भाषा लोक जीवन और लोक-बोलियों को आत्मसात् करती रही, तब तक बराबर उस में विकास होता रहा; किन्तु जब वह शास्त्रीय नियमो में भलीभाँति आबद्ध हो गई, तभी उसका विकास रुक गया। इससे जहाँ वह वाणी 'अमर' हो गई, वही उसका प्रवाह अवरुद्ध हो गया और वह "मातृभाषा" के नाम से अभिहित की गई। यथार्थ मे सस्कृत को अमरत्व रूप महर्षि पाणिनि ने प्रदान किया। उनके पूर्व की सस्कृत भाषा के व्याकरणिक रूपो में अत्यन्त विविधता थी। डॉ० पुसालकर का कथन है कि भारतीय पुराणो की भाषाविषयक अनियमितताओ को देखते हुए यह लक्षित किया गया है कि जन बोलियो से प्रभावापन्न संस्कृत के ये पुराण आधे के लगभग प्राकृतत्व को लिये हुए हैं। इससे यही समझा जाता है कि मौलिक रूप मे ये पुराण प्राकृत मे लिखे गये थे, जिन्हे हठात् संस्कृत मे अनुदित किया गया। प्राकृतिक प्रवृत्ति का प्रभाव वैदिक ग्रन्थो तक मे प्राप्त होता है। परवर्ती काल में सहज रूप से प्राकृतों का प्रभाव धार्मिक ग्रन्थो, महाकाव्यो और पुराणों पर भी लक्षित होता है।[2]

## प्राचीनतम भाषा

लिखित भाषा के रूप में संसार का प्राचीनतम प्रमाण ऋग्वेद है। यद्यपि प्राचीन पाठ-परम्परा के अनुवर्तन से वेदों के मूल रूप का रक्षण होता रहा है, किन्तु भाषा-वैज्ञानिक यह मानते हैं कि ऋग्वेद की रचना किसी एक समय में और एक व्यक्ति के द्वारा न हो कर विभिन्न युगो मे संकलित हुई है। वैदिक रचनाएँ पुरोहित-साहित्य है। "ऋग्वेद रिपीटीशन्स" में ब्लूमफील्ड ने स्पष्ट

---

१. विल्सन, ग्रेहम (सं०). ए लिंग्विस्टिक्स रीडर, न्यूयार्क, १९६७ में प्रकाशित स्टेनली रुन्डले के प्रकाशित निबन्ध "लैंग्वेज एण्ड डायलेक्ट", पृ०८७ से उद्धृत. "In fact, the grammarians of the day developed special rules for turning Saṁskṛt into Prākṛt, so that the real Prākṛt tended to be lost to the written language and the literary Prākṛt became a definite mutilation of Saṁskṛt." (pp. 87).

२ ए० डी० पुसालकर : वेयर द पुराणाज ओरिजनली इन प्राकृत, आचार्य ध्रुव स्मारक ग्रन्थ, भाग ३, गुजरात विद्यासभा, अहमदाबाद, पृ० १०३.

रूप से बताया है कि ऋग्वेद मे लगभग एक चौथाई से भी अधिक पाद-पुनरावर्तन हुआ है। ऋग्वेद के प्रथम मण्डल और दशम मण्डल की भाषा में भी अन्तर लक्षित होता है। ऐतिहासिक दृष्टि से ऋग्वेद की रचना एवं संकलना का समय १२०० ई० पू०-१००० ई० पू० के लगभग माना जाता है। इस काल से साहित्यिक परम्परा सतत एवं अविच्छिन्न रही है और भारतीय आर्य-भाषा का क्रमिक विकास विभिन्न अवस्थाओं मे विविध रूपों में समाहित हो कर विस्तृत हुआ है।[1] टी० बरो के अनुसार ऋग्वेद १००० ई० पू० के लगभग और अवेस्ता ६०० ई० पू० के लगभग की रचनाये है। ईरानी भाषा की प्राचीन स्थिति का प्रतिनिधित्व अवेस्ता तथा प्राचीन फारसी साहित्य के द्वारा किया जाता है, और ये ही ग्रन्थ वैदिक सस्कृत की तुलना की दृष्टि से अत्यधिक महत्त्व के है। जरथुस्त्रीय धर्म के मतानुसार अवेस्ता उनके द्वारा सुरक्षित पवित्र लेखो का प्राचीन सग्रह है, और इसके आधार पर वह भाषा भी अवेस्ता (भाषा) कहलाती है। यह कोरास्मिया प्रदेश मे प्रचलित पूर्वी ईरानी विभाषा जान पड़ती है।[2] भारतीय आर्य की पश्चिमी बोलियाँ कुछ विषयों में ईरानी से साम्य रखती थी। प्रो० एन्त्वान् मेय्ये ने ऋग्वेद की साहित्यिक भाषा का मूल सीमान्त प्रदेश की एक पश्चिमी बोली को ही निर्दिष्ट किया है। पश्चिम की इस बोली मे 'ल' न हो कर केवल 'र' था। किन्तु संस्कृत और पालि मे 'र' और 'ल' दोनो थे। तीसरी मे 'र' न होकर केवल 'ल' ही था, जो सम्भवतः सुदूरपूर्व की बोली थी। इस पूर्वी बोली की पहुँच आर्यो के प्रसार तथा भाषा विषयक विकास के द्वितोय युग के पहले-पहल ही आधुनिक पूर्वी-प्रदेश और बिहार के प्रदेशों तक हो गई थी। यही पूर्वी प्राकृत तथा उत्तरकालोन मागधी प्राकृत बनी।[3] इसमे 'र' न होकर केवल 'ल' था। वस्तुतः एक ही युग की ये तीन तरह की बोलियाँ थी, जो परवर्ती काल मे विभिन्न रूपो मे परिवर्तित होती रहीं। आगे चलकर विभिन्न जातियों के सम्पर्क के कारण इनमें अनेक प्रकार के मिश्रण भी हुए। असीरी बाबिलोनी से आगत वैदिक भाषा मे कई शब्द मिलते हैं।[4] जहाँ तक फिन्नो-उग्री के साथ प्राचीन भारत-ईरानी के सम्पर्क का सम्बन्ध है, इस सम्बन्ध में अधिक प्रमाण उपलब्ध है तथा उनका विश्लेषण करना अधिक सरल है। भारत-ईरानी काल के पूर्व भी भारोपीय तथा फिन्नो-उग्री में सम्पर्क होने के प्रमाण मिलते है। इन भाषाओ में शब्दो का आदान-प्रदान दोनों दिशाओ मे रहा होगा।[5]

---

१. द्रष्टव्य है—बरो, टी : द सस्कृत लैंग्वेज, हिन्दी अनु०, पृ० ४३.

२ वही, पृ० ६.

३ चटर्जी, डा० सुनीतिकुमार : भारतीय आर्यभाषा और हिन्दी, द्वि० सं० १९५७, पृ० ६३.

४. द्रष्टव्य है—चटर्जी सुनीतिकुमार : भारतीय आर्यभाषा और हिन्दी, द्वि० सं० १९५७, पृ० ४१.

५. टी० बरो : द संस्कृत लेंग्वेज, हिन्दी अनुवाद, पृ० ३०.

**वैदिक, अवेस्ता और प्राकृत**

(१) वैदिक काल से ही स्पष्ट रूप से भाषागत दो धाराएँ परिलक्षित होती हैं। इनमें से प्रथम "छान्दस्" या साहित्य की भाषा थी और दूसरी जनवाणी या लोकभाषा थी। इसके स्पष्ट प्रमाण हमें अवेस्ता, निय प्राकृत तथा सर्वप्राचीन शिलालेखों की भाषा में उपलब्ध होते है। पालि-साहित्य की भाषा के अध्ययन से भी यह निश्चित हो जाता है कि उस समय तक कुछ ही भाषाएँ तथा भाषागत रूप परिमार्जित हो सके थे। उस समय की विविध बोलियाँ अपरिष्कृत दशा में ही थीं। ऋग्वेद में विभिन्न प्राकृत बोलियों के लक्षण मिलते हैं। उदाहरण के लिए, प्राकृत बोलियो मे प्रारम्भ से ही 'ऋ' वर्ण नहीं था। अतएव संस्कृत-व्याकरण की रचना को देखकर जब प्राकृत-व्याकरण का विधान किया, तब यह कहा गया कि सस्कृत 'ऋ' के स्थान पर प्राकृत भाषा में 'अ', 'इ' या 'उ' आदेश हो जाता है। यह आदेश शब्द ही वताता है कि प्राकृत बोलियाँ किस प्रकार साहित्य में ढल रही थीं। व्याकरण बनने के पूर्व की भाषा और बोली में परवर्ती भाषा और बोली से अत्यन्त भिन्नता लक्षित होती है। वेदो की कई ऋचाओं मे 'कृत' के लिए 'कड', 'वृत' के लिए 'वुड' तथा 'मृत' के लिए 'मड' शब्द प्रयुक्त मिलते है। पाइअ-सद्द-महण्णवो' की भूमिका में ऐसे तेरह विशिष्ट लक्षणो का विवेचन किया गया है, जिनसे वैदिक और प्राकृत भाषा मे साम्य परिलक्षित होता है। वैदिक और प्राकृत भाषा में कुछ ऐसी समान प्रवृत्तियाँ मिलती है, जो लौकिक संस्कृत मे प्राप्त नहीं होती। श्री वी० जे० चोकसी ने इन दोनो मे कई समान प्रवृत्तियो का निर्देश किया है।[1] वेदो की भाँति अवेस्ता की भाषा और प्राकृतों मे कुछ सामान्य प्रवृत्तियाँ समान रूप से पाई जाती हैं। संस्कृत का अन्त्य 'अस्' अवेस्ता में 'ओ' देखा जाता है; यथा : अइयो, अउरुषो, इथ्येॅजो, गॅरमो, हॅमो, यो, नो, हओॅमो, दूरओॅषो, मश्यो, यिमो, पुथ्रो, आदि।

(२) अवेस्ता, प्राकृत और अपभ्रंश में स्वर के पश्चात् स्वर का प्रयोग प्रचलित रहा है। किन्तु वैदिक और संस्कृत मे एक शब्द में एक साथ दो स्वरो का प्रयोग नही मिलता। अवेस्ता के कुछ शब्द हैं: अएइती, अउरुन, अएम्, आअत्, अइ, आदि। प्राकृत-अपभ्रंश मे इस प्रकार के शब्द हैं. आइअ, ओइ, एउ, उइन्न, दइउ, संजोइउ, पलोइउ, आइउ, अइरा, आइद्ध, आउ, आएस, आइच्च, इत्यादि।

(३) अवेस्ता में एक ही शब्द कई रूपों में मिलता है; यथा : आयु, अयु; हमो, हामो; हुतश्तम्, हुताश्तम्; अद्वानम्, अद्वनम्, य, यौ; इत्यादि। अपभ्रंश में भी कुच्छर-कोच्छर, कुइड-कोइड, कुमर-कुम्वर, णिरक्क-णिरिक्क, णिरुक्क, तिगिछ-तिगिछि-तिगिच्छ, णिडल-णिडाल, ढंक-ढंख, झिंदु-झेंदु, झिंदुलिय-झेंदुलिय, झुबुक्क-झुमुक्क-झुव्वुक, जोव-जोअ जोय, झप-झपा, आदि वैकल्पिक शब्द-रूप

---

1. वी० जे० चोकसी : द विवागसुयम् एण्ड कम्पैरेटिव प्राकृत ग्रैमर, अहमदाबाद, १९३३, पृ० ६—८.

प्रचुरता से मिलते है। प्राकृत मे भी इस तरह के शब्द-रूप विपुल मात्रा में मिलते हैं।

(४) ल्हमन ने प्राग्भारोपीय ध्वनि-प्रक्रिया का विचार करते हुए निर्दिष्ट किया है कि व्यतिरेकी ध्वनिप्रक्रियात्मक प्रामाणिक स्रोतों का निश्चय करने में एक आक्षरिक अपश्रुति भी है। सामान्य रूप से स्वरध्वनि के परिवर्तन को अपश्रुति (ablaut) कहते है। अपश्रुति मात्रिक और गुणीय दोनो प्रकार की कही गई है। प्राग्भारोपीय ध्वनि-प्रक्रिया में एक पद-ग्राम मे विविध स्वर ध्वनि-ग्रामो के परिवर्तन सभी भारोपीय बोलियों में लक्षित होते हैं और यही कारण है कि वे बोलियाँ भारोपीय भाषा की मूल स्रोत हैं।[1]

(५) अशोक के शिलालेखो तथा पालि-ग्रन्थो के मूल अंशो में 'ऋ' और 'लृ' स्वर उपलब्ध नहीं होते। वैदिक कालीन बोलियों की विकसित अवस्था में घोषभाव की प्रक्रिया का पता भी यही से लगता है। अवेस्ता में कहीं-कही 'ऋ' के स्थान पर 'र' दिखलाई पड़ता है, यथा : रतूम्, गरमम्, दरगम्, आदि। इसका कारण स्वरभक्ति कहा जाता है। स्वरभक्ति पालि, प्राकृत और अपभ्रंश मे भी पाई जाती है।

टी० बरो के अनुसार ईरानी में भारत-यूरोपीय र्, ल् बिना किसी भेद के र् के रूप में मिलते हैं। ऋग्वेद की भाषा में भी मुख्यतः यही स्थिति है। किन्तु वास्तविकता यही है कि ईरानी, वैदिक, संस्कृत और पालि-प्राकृत मे ल् और र् दोनों मिलते हैं। ऋग्वेद की भाषा में 'र्' की मुख्यता होने का कारण यही कहा जा सकता है कि ऋग्वैदिक बोली की मूलाधार उत्तर-पश्चिमी प्रदेश में था, जब कि शास्त्रीय भाषा मध्य देश मे बनी थी। इन दोनों का मूल विभाजन इस तरह का रहा होगा कि पश्चिमी विभाषा मे र् ठीक उसी तरह ल् हो जाता होगा, जिस तरह ईरानी में (क्योंकि यह ईरानी के पास थी और साथ ही सम्भवतः परवर्ती प्रसार की धारा का प्रतिनिधित्व करती थी), जबकि अधिक पूर्वी विभाषा मूल भेद को सुरक्षित रखे थी[2]। सभी प्राकृत भाषाएँ सामान्य रूप से व्याकरणिक तथा कोशीय प्रवृत्तियो मे वैदिक भाषा की श्रेणी मे हैं जिनमे प्राप्त होनेवाली विशेषताएँ संस्कृत में नहीं मिलती। अतएव प्राकृत भाषाओं की जो अन्विति मध्ययुगीन तथा नव्य भारतीय आर्य बोलियों से है उससे कम किसी प्रकार वैदिक से नहीं है[3]। इस प्रकार अवेस्ता, वैदिक और प्राकृत भाषाओ में कुछ बातो मे साम्य परिलक्षित होता है, जिससे इन भाषाओं में एक अन्विति तथा एकरूपता भली-भाँति जान पड़ती है।

---

१. विन्फ्रेड पी० ल्हेमन. प्रोटो-इण्डो-युरोपियन फोनोलाजी, पाँचवा संस्करण, १९६६, पृ० १२

२. टी० बरो द संस्कृत लैग्वेज, अनु० डॉ० भोलाशंकर व्यास, १९६५, वाराणसी, पृ० ९८-९९.

३. आर० पिशेल : कम्पेरेटिव ग्रैमर आव द प्राकृत लैंग्वेज, अनु० सुभद्र झा, द्वि० सं०, १९६५, पृ० ४-५

**प्राकृत और उसका इतिहास**

तीर्थंकर महावीर के युग में ई० पू० ६,०० के लगभग १८ महाभाषाएँ और ७०० लघु भाषाएँ (बोलियाँ) प्रचलित थीं। उनमें से जैन साहित्य में प्रादेशिक भेदों के आधार पर आवश्यक, औपपातिक, विपाक, ज्ञातृधर्मकथांग, राजप्रश्नीय आदि आगमग्रन्थों तथा "कुवलयमाला कहा" एवं अन्य काव्यग्रन्थों में अठारह प्रकार की प्राकृत बोलियों का उल्लेख मिलता है। निशीथचूर्णि में अठारह देशी भाषाओं से नियत भाषा को अर्द्धमागधी कहा गया है[1]। उद्योतन-सूरि ने "कुवलयमाला कहा" में विस्तार के साथ गोल्ल, मगध, अन्तर्वेदि, कीर, ढक्क, सिन्धु, मरु, गुर्जर, लाट, मालवा, कर्णाटक, ताजिक, कोशल और महाराष्ट्र प्रभृति अठारह देशी-भाषाओं का विवरण दिया है, जो कई दृष्टियों से अत्यन्त महत्वपूर्ण है। वेदों, स्मृतियों एवं पौराणिक साहित्य में अनेक स्थानों पर कहा गया है कि लोक में कई बोलियाँ बोली जाती हैं।[2] शिष्य के अनुरूप ही गुरु को संस्कृत, प्राकृत तथा देशी भाषा आदि का शिक्षण देना चाहिए।[3] 'स्वभावसिद्ध' के अर्थ में 'प्राकृत' शब्द का उल्लेख श्रीमद्भागवत तथा लिंगपुराण आदि पुराणों में लक्षित होता है।[4] भरतकृत 'गीतालङ्कार' में सबसे अधिक ४२ भाषाओं का उल्लेख मिलता है। उनके नाम हैं: महाराष्ट्री, किराती, म्लेच्छी, सोमकी, कांची, मालवी, काशिसंभवा, देविका, कुशावर्त्ता, सूरसेनिका, बांधी, गूर्जरी, रोमकी, कानमूसी, देवकी, पंचपत्तना, सैन्धवी, कौशिकी, भद्रा, भद्रभोजिका, कुन्तला, कोशला, पारा, यावनी, कुर्कुरी, मध्यदेशी तथा काम्बोजी, प्रभृति। ये बयालीस प्रसिद्ध बोलियाँ थीं, जिनमे गीत लिखे जाते थे। किसी युग में गीतों का विशेष प्रचलन था। आचार्य भरत मुनि के समय में प्राकृत के गीत प्रशस्त माने जाते थे। उन्होने ध्रुवा तथा गीतियों एवं लोकनाटच के प्रसंग में विविध विभाषाओं (बोलियों) का वर्णन किया है, जिसमें मागधी गीतियों को प्रथम स्थान दिया गया है।[5] इन गीतियों के विधान को देखकर और महाकवि कालिदास आदि की रचनाओं में प्रयुक्त गीतियों की बहुलता से यह निश्चय हुए

---

१. डॉ० जगदीशचन्द्र जैन : जैन आगम साहित्य में भारतीय समाज, वाराणसी, १९६५, पृ० ३०४.

२. "जनं बिभ्रती बहुधा विवाचसं नानाधर्माणं पृथिवी यथौकसम्।" —अथर्ववेद, का० १२, अ० १, सू० १-४५.

३. संस्कृतैः प्राकृतैः वाक्यैः शिष्यमनुरूपतः।
देशभाषाद्युपायैश्च बोधयेत् स गुरु स्मृत ॥

४. वाल्मीकिरामायण, सुन्दरकाण्ड, ३०, १७, १९.
"प्राकृतः कथितस्त्वेष पुरुषाधिष्ठितो मया।"—लिंगपुराण, ३, ३९.
"विधिः साधारणो यत्र सर्गाः प्राकृतवैकृताः।" —श्रीमद्भागवत, अ० १०, श्लो० ४६.

५. नाट्यशास्त्र, ३२, ४३१.

१२

बिना नही रहता कि आद्य लोक-साहित्य गीतियों में निबद्ध रहा होगा। मौखिक रूप मे गीतियों का प्रचलन सहज तथा सुकर है।

'प्राकृत' का एक निश्चित भाषा के रूप मे विस्तृत विवरण हमें आचार्य भरत मुनि के 'नाटयशास्त्र' में मिलता है। प्राकृत के सम्बन्ध में उनका विवरण इस प्रकार है :

(१) रूपक में वाचिक अभिनय के लिए संस्कृत और प्राकृत दोनों पाठ्य लोकप्रचलित है। इन दोनो मे केवल यही अन्तर है कि सस्कृत संस्कार (संवारी) की गई भाषा है और प्राकृत सस्कारशून्य अथवा असस्कृत भाषा है। कुमार, आपिशीलि आदि वैयाकरणों के द्वारा जिस भाषा का स्वरूप नियत एवं स्थिर कर दिया गया है वह 'संस्कृत' है, किन्तु जो अनगढ, देशी शब्दो से भरित एवं परिवर्तनशील है वह 'प्राकृत' है।

इससे यह भी पता लगता है कि वास्तव में भाषा का प्रवाह एक ही था, किन्तु समय की धारा मे होनेवाले परिवर्तनों के कारण प्राकृत लोकजीवन का अनुसरण कर रही थी ' जबकि संस्कृत व्याकरणिक नियमो से अनुशासित था। अभिनवगुप्त ने 'नाटयशास्त्र' की विवृति मे इसी तथ्य को स्पष्ट किया है।[1]

(२) आचार्य भरतमुनि ने वैदिक शब्दो से भरित भाषा को अतिभाषा, संस्कृत को आर्यभाषा और प्राकृत को जातिभाषा के नाम से अभिहित किया है।[2] जातिभाषा से उनका अभिप्राय जनभाषा से है। बोलियों के रूप में स्पष्ट ही सात तरह की प्राकृतो का निर्देश किया गया है।[3] इनके नाम हैं : मागधी, अवन्तिका, प्राच्या, शौरसेनी, अर्धमागधी, वाल्हीक और दाक्षिणात्य। वास्तव में बोलियो के ये भेद प्रादेशिक आधार पर किये गये है। "प्राकृत-कल्पतरु" में भी प्रथम स्तबक मे शौरसेनी, द्वितीय स्तवक में प्राच्या, आवन्ती, बाल्हीकी, मागधी, अर्धमागधी और दाक्षिणात्या का विवेचन किया गया है। इस विवेचन से यह भी स्पष्ट होता है कि मूल मे पश्चिमी और पूर्वी दो प्रकार के भाषा-विभाग थे। बोलियाँ इनसे किंचित् भिन्न थीं। रामशर्म ने विभाषा-विधान नामक तृतीय स्तबक मे शाकारिकी, चाण्डालिका, शाबरी, आभीरिका,

---

१ एतदेव विपर्यस्तं संस्कारगुणवर्जितम्।

विज्ञेयं प्राकृतं पाठ्यं नानावस्थानतरात्मकम् ॥—नाट्यशास्त्र, अ०१७, श्लो० २. संस्कृत मेव संस्कारगुणेन यत्नेन परिरक्षणरूपेण वर्जितं प्राकृतं प्रकृतेरसंस्कार-रूपाया आगतम्। नन्वपभ्रंशाना को नियम इत्याह नानावस्थान्तरात्मकम्... देशीविशेषेषु प्रसिद्धया नियमितमित्येव।" —तथा—"देशीपदमपि स्वरस्यैव प्रयोगावसरे प्रयुज्यत इति तदपि प्राकृतमेव, अव्युत्पादितप्रकृतेस्तज्जनप्रयोज्यत्वात् प्राकृतमिति केचित्।" —विवृति (अभिनवगुप्त).

२ नाटयशास्त्र, १७, २७

३. मागध्यवन्तिजा प्राच्या शौरसेन्यधमागधी।

वाल्हीका दाक्षिणात्या च सप्तभाषा' प्रकीर्तिता' ॥

—नाटयशास्त्र, अ० १७, श्लो० ४९,

टक्की आदि के लक्षण एवं स्वरूप का प्रतिपादन किया है। इसी प्रकार तृतीय शाखा में नागर, व्राचड और पैशाची अपभ्रंश का विवेचन किया गया है।

तीर्थंकर महावीर और भगवान् गौतमबुद्ध की भाषा के नमूने आज ज्यों के त्यों नहीं मिलते। अशोक के शिलालेखों (२५० ई० पू०), भारतवर्ष के विभिन्न भागों में प्राप्त प्राकृत के जैन शिलालेखों, तथा पालि-साहित्य के कुछ अंशों में प्राकृत के प्राचीनतम रूप निबद्ध है। डॉ० चटर्जी ने भ० बुद्ध के समय की उदीच्य, मध्यदेशीय तथा प्राच्यविभाग की तीन प्रादेशिक बोलियों का उल्लेख किया है। इनके अतिरिक्त ई० पू० तीसरी शताब्दी की खोतन प्रदेशीय भारतीयों की पश्चिमोत्तरी गान्धारी प्राकृत तथा ईसा की प्रथम शताब्दी के लगभग प्रयुक्त तुर्किस्तान की निय प्राकृत एवं ई० पू० छठी शताब्दी के मध्य की काठियावाड़ से सीलोन पहुँचायी गयी प्राकृत विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं।[1]

इस देश में ईसा पूर्व शताब्दी में मुख्य रूप से भारतीय आर्यबोलियों के चार विभाग प्रसिद्ध थे : (१) उदीच्य (उत्तर-पश्चिमी बोली), (२) प्रतीच्य (दक्षिणी-पश्चिमी बोली), (३) प्राच्य-मध्य (मध्यपूर्वी बोली) और (४) प्राच्य (पूर्वी बोली)। अशोक के शिलालेखों तथा पतंजलि के महाभाष्य के उल्लेखों से भी यह प्रमाणित होता है।[2]

अल्सडोर्फ के अनुसार भारतीय आर्यभाषा की सबसे प्राचीनतम अवस्था वैदिक ऋचाओ में परिलक्षित होती है। कई प्रकार को प्रवृत्तियों तथा भाषागत स्तरों के अनुशोलन से यह स्पष्ट है कि बोली ही विकसित होकर संस्कृत काव्यों की भाषा के रूप में प्रयुक्त हुई। अतएव उसमें ध्वनि-प्रक्रिया तथा बहुत से शब्द बोलियों के समाविष्ट हो गएँ हैं। शास्त्रीय संस्कृत का विकासकाल चौथी शताब्दी से लेकर आठवी शताब्दी तक रहा है। केवल संस्कृत-साहित्य में ही नही, वैदिक भाषा में भी बहुत से ऐसे शब्द हैं जो निश्चित रूप से ध्वनि-प्रक्रियागत परिवर्तनो से सम्बद्ध प्राकृत के प्रभाव को नि.सन्देह प्रमाणित करते है[3]। भौगोलिक दृष्टि से शिक्षा-ग्रन्थ में स्वरभक्ति का उच्चारण जिस क्षेत्र में निर्दिष्ट किया गया है, वह अर्धमागधी और अपभ्रंश का क्षेत्र है[4]। प्राकृत के प्राचीन प्राच्य वैयाकरणो मे शाकल्य, माण्डव्य, कोहल और कपिल का उल्लेख

---

१. चटर्जी, सुनीतिकुमार : भारतीय आर्यभाषा और हिन्दी, द्वि०सं० १९५७, पृ० ८३.

२. सुकुमार सेन : ए कम्परेटिव ग्रैमर ऑव मिडिल इण्डो-आर्यन, द्वि० सं०, १९६०, पृ० ७.

३. लुडविग अल्सडोर्फ : द ओरिजन ऑव द न्यू इण्डो-आर्यन स्पीचेज, अनु० एस० एन० घोषाल, जर्नल ऑव द ओरि० इ०, बड़ौदा, जिल्द १०, सं० २, दिस० १९६०, पृ० १३२-१३३.

४. सिद्धेश्वर वर्मा : द फोनेटिक आब्जर्वेशन्स ऑव इण्डियन ग्रैमेरियन्स, दिल्ली, १९६१, पृ० ५०.

किया गया है। यद्यपि उनकी रचनाएँ अभी तक उपलब्ध नहीं हो सकी हैं, किन्तु मार्कण्डेय ने "प्राकृतसर्वस्व" में शाकल्य और कोहल के साथ ही भरत, वररुचि, भामह और वसन्तराज का विशेष रूप से उल्लेख किया है। माण्डव्य का रामतर्कवागीश ने और कपिल का रामशर्मा तथा मार्कण्डेय ने नामोल्लेख किया है[1]। यद्यपि प्राकृत के प्राच्य शिलालेख कम मिलते हैं, पर प्रवृत्ति-भेद से डा० मेहन्दाले ने दक्षिणी, पश्चिमी, मध्यदेशीय और प्राच्य भेद माने हैं[2]। भौगोलिक दृष्टि से इस प्रकार के चार भेद प्रवृत्तिगत भिन्नता के कारण अत्यन्त प्राचीनकाल से बराबर आज तक बने हुए हैं। प्राचीन वैयाकरणों ने भी इन भेदो का उल्लेख किया है[3]।

भारतीय आर्यभाषाओ के इतिहास को तीन अवस्थाओं में विभक्त करने का एक क्रम प्रचलित हो गया है। वास्तव में ये अवस्थाएँ एक ही भाषा-प्रवाह की तीन विभिन्न युगीन स्थितियाँ हैं जो नाम-रूपो के भेद से अलग-अलग नामों से अभिहित की गयीं। ऐतिहासिक काल-क्रम की दृष्टि से बोलियो की विभिन्न अवस्थाओ का विवेचन करना एक भाषाविद् का कार्य है। डॉ० ए० एम० घाटगे ने क्षेत्रीय भेदों के अनुसार उत्तर-पश्चिम मे उपलब्ध अशोक के शिलालेख मानसेहरा और शाहबाजगढ़ी, खरोष्ट्री धम्मपद की प्राकृत बोली तथा पैशाची और उसकी सम्भावित उपबोलियाँ, पूर्व में गगा और महानदी की तराई में उपलब्ध अशोक के शिलालेख, सतनुक के रामगढ-शिलालेख तथा नाटकों में प्रयुक्त मागधी प्राकृत और उसके उपविभाग, पश्चिम में गिरनार, बौद्ध-साहित्य की भाषा पालि, सातवाहन तथा पश्चिमीय क्षत्रप राजाओ के शिलालेखो को प्राकृत और महाराष्ट्री प्राकृत, मध्यदेश मे शौरसेनी और पूर्व की ओर जैनागमों की अर्धमागधी एवं तादृश अशोकशिलालेखीय बोली परिलक्षित होती है। किन्तु इस विभाजन में कुछ बोलियाँ छट जाती है। अतएव ऐतिहासिक कालक्रमानुसार किया गया वर्गीकरण अधिक अच्छा और सुनिश्चित है। प्राचीनतम अवस्था में अनेक शिलालेख, पालि, अर्धमागधी और पैशाची की गणना की जाती है। परवर्ती अवस्था में शौरसेनी, मागधी, जैन महाराष्ट्री और जैन शौरसेनी निर्दिष्ट की गयी हैं। अनन्तर उत्तरकालिक विकास मे महाराष्ट्री प्राकृत और बिभिन्न अपभ्रंश बोलियाँ आती है[4]। अशोक के लगभग चौतीस अभिलेख मिलते हैं। अशोक के शिलालेखो के पैशाची, मागधी और शौरसेनी प्राकृत की प्रवृत्तियाँ

---

१ डॉ० सत्यरंजन बनर्जी : फ्रेग्मेण्ट्स ऑव द अर्लिएस्ट प्राकृत ग्रैमेरियन्स, श्री महावीर जैन विद्यालय सुवर्णमहोत्सव ग्रन्थ, भा० १, १९६८, पृ० २७०-२७४.

२. डॉ० एम० ए० मेहन्दाले : हिस्टारिकल ग्रैमर ऑव इन्स्क्रिप्शनल प्राकृत्स, परिचय, पृ० १५.

३. द्रष्टव्य है : निरुक्त (यास्क) द्वितीय अध्याय, षष्ठ पाद.

४. डॉ० ए० एम० घाटगे : हिस्टारिकल लिंग्विस्टिक्स एन्ड इण्डो-आर्यन लैंग्वेज, बम्बई, १९६२, पृ० ११२.

लक्षित होती हैं। डॉ० नेमिचन्द्र शास्त्री ने "अशोककालीन भाषाओं का भाषा-शास्त्रीय सर्वेक्षण" शीर्षक लेख में बताया है कि अशोक के समय की पश्चिमोत्तरीय (पैशाच-गान्धार), मध्यभारतीय (मागध), पश्चिमीय (महाराष्ट्र), और दाक्षिणात्य (आन्ध्रकर्णाटक) बोलियाँ उस समय की जनभाषाएँ हैं[1]। पश्चिमोत्तरीय वर्ग की बोली में शाहबाजगढ़ी और मानसेहरा के अभिलेख: मध्यभारतीय बोली में बैराट, दिल्ली-टोपरा, सारनाथ और कलिंग-अभिलेख: पश्चिमी में गिरनार और बम्बई में सोपारा के अभिलेख एवं दाक्षिणात्य में दक्षिणी अभिलेख सम्मिलित है। पश्चिमोत्तरीय में दीर्घ स्वरों का अभाव, ऊष्म व्यंजनों का प्रयोग, अन्तिम हलन्त व्यंजनो का अभाव, रेफ का प्रयोग एवं प्रथमा विभक्ति एक वचन में एकारान्त शब्दों का अस्तित्व पाया जाता है। मध्यभारती बोली में "र्" के स्थान पर "ल्", प्रथमा एक वचन में एकारान्त रूप का सद्‌भाव, स्वरभक्ति का अस्तित्व, "अहं" के स्थान पर "हकं" का प्रयोग, 'तु' के स्थान पर तवे', 'तुम्हाण' अथवा 'तुज्झाण' के स्थान पर 'तुफाकं' एवं 'कृ' धातु के 'क्त' के स्थान पर 'ट' का प्रयोग पाया जाता है। पश्चिमीय बोली में 'र' का प्रयोग, अधोवर्त्ती रेफ का शीर्षवर्त्ती रेफ में प्रयोग, न्य और ञ्च के स्थान पर "ञ" तथा "ट" में परिवर्तन, प्रथमा एक वचन में ओकारान्त रूप, "र्द्ध" के स्थान पर "ड्ढ" एवं सप्तमी विभक्ति के एक वचन में "स्मि" के स्थान पर "म्हि" का प्रयोग पाया जाता है। दाक्षिणात्य बोली मे मूर्द्धन्य "ण्" का प्रयोग, तालव्य "ञ्" का प्रयोग, स्वरभक्ति की प्राप्ति, "त्म" के स्थान पर "त्प", ऊष्म वर्णों का दन्त्य वर्ण के रूप मे प्रयोग एव "तु" के स्थान पर "तवे" का प्रयोग मिलता है[2]। अशोक के शिलालेखों के अतिरिक्त दो अन्य प्राकृत अभिलेख भी उल्लेखनीय हैं। ये हैं—कलिंगराज खारवेल का हाथीगुम्फा अभिलेख और यवन राजदूत हिलियोदोरस का बेसनगर अभिलेख। इन अभिलेखों में प्राचीन भारतीय आर्यभाषा से परिवर्तन की प्रवृत्तियाँ स्पष्ट लक्षित होती है।

ई० पू० १,००० से ६,०० वर्षों का काल भारतीय आर्यभाषा का संक्रान्तिकाल कहा जा सकता है। विभिन्न आर्य तथा आर्येतर प्रजाओ के सम्पर्क से इस दीर्घ काल की अवधि में एक ऐसा भाषा-प्रवाह लक्षित होने लगा था, जिसमें विभिन्न जातियों तथा भाषाओं के आगत शब्द आर्य बोलियों में समाहित हो गए थे और आर्यभाषा में एक नया परिवर्तन लक्षित होने लगा था। अतएव वैयाकरणों और दार्शनिकों ने आर्यभाषा की साधुता की ओर लक्ष्य दिया। भाषाविषयक परिवर्तन के वेग को अवरुद्ध करने के लिए वैयाकरणों ने दो महान् कार्य किए। प्रथम प्रयत्न मे उन्होने गणों की व्यवस्था की। महर्षि पाणिनि ने "पृषोदरादि" गणों की सृष्टि कर शब्द-सिद्धि का एक नया मार्ग ही उन्मुक्त कर

१. डॉ० नेमिचन्द्र शास्त्री : अशोक-कालीन भाषाओं का भाषाशास्त्रीय सर्वेक्षण, परिषद्-पत्रिका, भाषा-सर्वेक्षणांक, वर्ष ८, अंक, ३-४, पृ० ७८.

२. वहीं, पृ० ७८ से उद्धृत.

दिया। दूसरे प्रयत्न में स्वार्थिक प्रत्यय का विधान कर देशी तथा म्लेच्छ भाषाओं से शब्दों को उधार लेकर अपनाने की तथा रचाने-पचाने की एक नई रीति को ही जन्म दिया। इन दोनो ही कार्यों से सस्कृत का शब्द-भाण्डार विशाल हो गया और भाषा स्थिर तथा निश्चित हो गयी। सम्भवतः इसी ओर लक्ष्य कर मीमांसादर्शन में शबरमुनि कहते है कि जिन शब्दो को आर्य लोग किसी अर्थ मे प्रयोग नहीं करते, किन्तु म्लेच्छ लोग करते है; यथा, पिक, नेम, सत, तामरस, आदि शब्दों में सन्देह है[1]। ऋग्वेद में प्रयुक्त कई शब्द मुण्डा भाषा के माने जाते हैं। उदाहरण के लिए कुछ शब्द हैं :

(१) कपोत—दुर्भाग्य दायक (ऋग्वेद १०,१६५,१), लांगल—हल (ऋग्वेद), वार—घोड़े की पूछ (ऋग्वेद १,३२,१२), मयूर (ऋग्वेद १,१९१,१४), शिम्वल—सेमल पुष्प (ऋग्वेद ३,५३,२२) इत्यादि। जॉ प्रजिलुस्की ने ऐसे अनेक शब्दो की सूची दी है।[2] काल्डबेल ने भी संस्कृत में अधिगृहीत ऐसे अनेक शब्दो की एक लम्बी सूची विस्तृत विवरण के साथ दी है।[3] यद्यपि संस्कृत वैयाकरणों की दृष्टि मे इस प्रकार के शब्द तथा देशी उपादानो के सम्बन्ध मे कोई दृष्टि नही थी और न उनमे से किसी ने इस बात का विचार ही किया था कि कितने शब्द या उनके मूल रूप (धातु) देशी है और कौन से आगत शब्द विदेशी है। परन्तु काल्डवेल, गुण्डर्ट, सिलवा लेवी, प्रजिलुस्की, अमृत रो और ब्लूमफील्ड आदि विद्वानों की खोजो से अब यह निश्चित हो गया है कि भारतीय आर्यभाषाओ मे बहुत बडी मात्रा मे विदेशी उपादान लक्षित होते है। ब्लूमफील्ड ने कुछ शब्दों के अध्ययन से यह निष्कर्ष निकाला था कि पालि-प्राकृत मे प्राक्-वैदिक बोलियो के शब्द रूप निहित हैं। वेदो में शिष्ट भाषा का प्रयोग किया गया है। वैदिक युग की बोलचाल की भाषा प्राकृत ही थी, जो कुछ बातो मे सहिताओ की साहित्यिक भाषा से भिन्न थी। अनेक वैदिक युग की बोलियो के शब्द आज भी विभिन्न प्रदेशो मे प्रचलित है। इन प्राकृत बोलियो की एक प्रमुख विशेषता 'देशी' शब्दो की बहुलता है। ऋग्वेद आदि मे प्रयुक्त वंक (वक्र), मेह (मेघ), पुराण (पुरातन), तितउ (चालनी), जूर्ण (जूना, पुराना), उलूखल, (उदूखल, ओखली), उच्छेक (उत्सेक) और अजगर आदि प्राकृत बोलियो के शब्द उपलब्ध होते है। इन देशी शब्दों की ग्रहणशीलता 'देशी' की प्राचीनता को सिद्ध करती है। ज्यूल ब्लॉख ने भी

१. "चोदितं तु प्रतीयेत अविरोधात् प्रमाणेन।"
"अथ यान्शब्दान् आर्या न कस्मिश्चिदर्थे आचरति म्लेच्छास्तु कस्मिश्चित् प्रयुञ्जते यथा—पिक-नेम सत-तामरस आदि शब्दा तेषु सन्देह.।"—शबरभाष्य, अ० १, पा० ३, सू० १० अ० ५.

२. द्रष्टव्य है . प्रि-आर्यन एण्ड प्रि-द्रैविडियन, पृ० ९-१०.

३. रॉवर्ट काल्डबेल . ए कम्पेरेटिव ग्रैमर ऑव द द्रैविडियन आर साउथ-इण्डियन फेमिली ऑव लैंग्वेजेज, मद्रास, तृतीय सस्करण, १९६१, पृ० ५६७-५८८.

'देशी' को प्राकृत का प्राचीन रूप कहा है। उनके ही शब्दों में देशी प्राकृत का एक प्राचीन पूर्व-रूप है, जो बहुत रोचक है। क्योंकि इससे उसे छोड़कर अज्ञात भाषाओं के अस्तित्व का पता चलता है। 'देशी' केवल शैली और आज भी पाये जानेवाली भाषाओं की शब्दावली में लिये गये अंशों की ओर संकेत करती है।[1] प्रसिद्ध भाषावैज्ञानिक बीम्स के अनुसार देशी शब्द सदा से लोक-बोलियों में प्रयुक्त रहे हैं। साहित्य की भाषा में प्रायः उनके प्रयोग नहीं मिलते।

**प्रथम अवस्था**

भाषा-विकास की प्रथम अवस्था में ऋग्वेद की भाषा में मुख्यतः 'र' पाया जाता है, किन्तु प्राकृत-बोलियो में 'ल' भी मिलता है। साथ ही भाषा के इतिहास से हम यह भी भली-भाँति जानते हैं कि प्राचीन ईरानी भाषा में प्रत्येक भारोपीय 'ल' का परिवर्तन 'र' मे हो गया था।[2] वाकरनागल का यह कथन उचित ही प्रतीत होता है कि ऋग्वेद के प्रथम मण्डलों की अपेक्षा दशम मण्डल की भाषा में अत्यन्त परिवर्तन लक्षित होता है।[3] अतएव इस मण्डल की भाषा में 'कृणु' के स्थान पर प्राकृतिक धातु 'कुरु' का प्रयोग मिलता है। इसी प्रकार ऋग्वेद का 'चर्' अथर्ववेद तक आते-जाते 'चल्' हो जाता है। यही नही, ऋग्वेद का 'उदुम्बल' (१०,१४,१२) तथा 'भद्रं भल' (ऋग्वेद, १०,८६,२३) 'मुद्गल' (ऋग्वेद, १०,१०२,९) और 'फाल' (ऋग्वेद, १०,११७,७) आदि शब्दो में 'लकार' परवर्ती रचना जान पड़ती है। ऋग्वेद मे कई विभक्त-चिह्न के प्राचीन और नवीन दोनों प्रकार के रूप मिलते हैं। अकारान्त तथा हलन्त शब्दो में प्रथमा और द्वितीया विभक्ति के द्विवचन में 'आ' और 'औ' दोनो विभक्ति-चिह्न मिलते है। ऋग्वेद में 'अ' वाले रूप 'औ' वाले रूपों की अपेक्षा सात गुने अधिक है। अकारान्त शब्दों में प्रथमा बहुवचन में 'अस्' और 'असस्' दोनो विभक्ति-चिह्न लगते है। किन्तु नपुंसकलिंग में प्रथमा बहुवचन के 'आ' और 'आनि' ये दो विभक्ति-चिह्न हैं। पुराना 'आ' 'आनि' की अपेक्षा ऋग्वेद में तीन और दो के अनुपात में है। अथर्ववेद में स्थिति ठीक इसके विपरीत है।[4] एडगर्टन ने संस्कृत ध्वनि-प्रक्रिया का ऐतिहासिक विकास निरूपित करते हुए स्पष्ट रूप से बताया है कि यद्यपि ऋग्वेद मे 'र' की प्रचुरता है और 'ल' विरल है, जिससे आर्य-ईरानी से उसका निकट का सम्बन्ध निश्चित होता है। भाषा के परवर्ती विकास में 'ल' स्वच्छन्दता से प्रयुक्त मिलता है। भारोपीय और संस्कृत के सम्बन्ध में 'र' और 'ल' को लेकर कोई नियम निर्धारित नहीं किया जा सकता। क्योकि संस्कृत में 'ल' बोली के मिश्रण के

---

१. ज्यूल ब्लॉख : भारतीय-आर्यभाषा, अनु० डॉ० लक्ष्मी सागर वार्ष्णेय, १९६३, पृ० १५.

२. सं० आर० सी० मजूमदार : द वैदिक एज, जिल्द १, पृ० ३३५.

३. वहीं, पृ० ३३६.

४. द्रष्टव्य है : परिषद्-पत्रिका, वर्ष ८, अंक ३-४, भाषा-सर्वेक्षणांक, पृ० ५७.

फलस्वरूप प्राप्त होता है।[1] ऋग्वेद के 'इह' का प्राचीन रूप 'इध' प्राकृत में ही मिलता है, जो अवस्था 'इद' का समकालिक रूप है। ध्वन्यात्मक विशेषताओं की दृष्टि से हम विशेषकर संस्कृत तथा मध्य क्षेत्र की परवर्ती प्राकृत में पदान्त-अस् के स्थान पर 'ओ' के बजाय 'ए' के परिवर्तन का संकेत कर सकते हैं। पूर्वी भारतीय आर्यभाषा की यह भेदक विशेषता थी और इस तरह के उदाहरण सुदूर पूर्व में भी मिलते हैं। ऋग्वेद में 'सूरे दुहिता' में इस प्रकार का एक वैभाषिक रूप सुरक्षित है।[2] इसी प्रकार से द्वित्वीकरण की प्रवृत्ति भी प्राकृत के प्रभाव को प्रदर्शित करती है। अथर्ववेद प्रातिशाख्य (३.२६) में सभी पदान्त व्यंजन द्वित्व मिलते हैं। डॉ० वर्मा ने इन द्वित्व व्यंजनों का कारण प्राकृत-बोलियों का मिश्रण बताया है। यद्यपि प्राकृत में सभी व्यंजन पदान्त में द्वित्व नहीं मिलते, किन्तु कुछ बोलियों मे ऐसे रूप अवश्य मिलते हैं।[3] प्राकृत के नद्द, सद्द, हथ्थ, छड्ड, घट्ट, घल्ल, आदि द्वित्व पदान्त व्यंजनों के रूप आज भी पजावी, राजस्थानी, लहंदी, सिन्धी, कच्छी आदि बोलियो में सुरक्षित हैं। ऋक्-अथर्व-प्रातिशाख्य और चारायणीय शिक्षा में कहा गया है कि अभिनिधान में एक स्पर्श दूसरे स्पर्श रूप परिणत हो जाता है।[4] भाषा के वास्तविक उच्चारण मे ऐसा प्रायः देखा जाता है। भाषाविज्ञान मे इसे समीकरण कहा जाता है। 'सप्त' का 'सत' और 'तप्त' का 'तत्त' इसी प्रकार के उदाहरण हैं। अभिनिधान अपूर्ण उच्चारण की स्थिति मे घटित होता है। इसी प्रकार वैदिक भाषा में पाई जानेवाली स्वरभक्ति प्राकृत की बोलियो मे एक सामान्य प्रवृत्ति रही है। प्राकृत में प्रथम पुरुष सर्वनाम के लिए 'से' निपात का प्रयोग पाया जाता है, जो अवेस्ता 'हे, शे' तथा प्राचीन फारसी 'शइय्' से मिलता है और जो संस्कृत में उपलब्ध नही होता।[5] वैदिक भाषा में अनेक शब्द प्राकृत के मिलते है, जिनमे से कुछ इस प्रकार हैं :—

जुण्ण (सं० जूर्ण, जीर्ण), तूह—तट, घाट (सं० तूर्थ, तीर्थ, अप० तूह, जि० च० १,१० म० पु० १७.१२ ८), सिढिल-ढीला (सं० शिथिर, शिथिल, अप० सिढिल, भ० क० ५ २३ ८), णिड्ड (सं० नीड), कट्ट (सं० कृत्), विकट्ट (सं० विकृत्), गल्ल (सं० गण्ड), दाढा (दष्ट्रा) और उच्छेक (सं० उत्सेक) आदि।

१. फ्रेंकलिन एडगर्टन संस्कृत हिस्टारिकल फोनोलाजी, अमेरिकन ओ० सो०, १९४६, पृ० १९

२ टी० बरो : द संस्कृत लैग्वेज, वाराणसी, १९६५ (अनु०-डा० भोलाशंकर व्यास), पृ० ५४

३ सिद्धेश्वर वर्मा : क्रिटिकल स्टडीज इन द फोनेटिक ऑब्जर्वेशन्स ऑव इण्डियन ग्रैमेरियन्स, भारतीय संस्करण, १९६१, पृ० १०९.

४. वही, पृ १३७.

५. टी० बरो : द संस्कृत लैंग्वेज, अनु० डॉ० भोलाशंकर व्यास, वाराणसी, १९६५, पृ० ५५.

**द्वितीय अवस्था**

विकास की दूसरी अवस्था में प्रथम ईसवी के लगभग के पंजाब से खोतान में ले जाये गये धर्मपद के अंश तथा मध्य एशिया के खरोष्ट्री लिपि में लिखे हुए अभिलेख एवं उत्तर-पश्चिम भारत के खरोष्ट्री अभिलेख अत्यन्त महत्वपूर्ण हैं। मध्य भारतीय आर्यबोली में अभिलिखित ये अभिलेख मध्य एशिया के निय स्थान से प्राप्त हुए हैं, इसलिये ये निय प्राकृत के नाम से जाने जाते हैं। ये शान-शान राज्य की राजदरबारी भाषा में लिखे हुए हैं। इनकी भाषा मूलतः उत्तरी-पश्चिमी है। इनका समय ईसा की लगभग तीसरी शताब्दी कहा जाता है।[1] इनके अतिरिक्त अश्वघोष के नाटकों की प्राकृत भी इसी युग की देन है। अश्वघोष की प्राकृत बोलचाल के अधिक निकट है। वस्तुतः अश्वघोष की भाषा, भास के नाटकों के कुछ प्राकृत अंश तथा भरतमुनि की नाटचगीतियाँ संस्कृत के शास्त्रीय (classical) नाटको से पूर्व की हैं।[2] लोकनाटच पहले आमतौर से प्राकृत में लिखे जाते थे। संस्कृत में लिखे गये नाटको में भी पचास प्रतिशत के लगभग प्राकृत का समावेश है। इनमें भी अभिनय केवल आम जनता की बोली में हाव-भावों द्वारा किया जाता था। इसलिए भरत मुनि ने प्राकृत की बोलियों का क्षेत्रीय भेदों के अनुसार विवरण दिया है। उनके समय में उत्तर में हिमालय की तलहटी से लेकर पंजाब तक और पश्चिम में सिन्ध से लेकर गुजरात तक प्राकृत प्रतिष्ठित थी। ईसा की प्रथम शताब्दी से लेकर जिस युग को संस्कृत की समृद्धि का काल कहते हैं, वह प्राकृतो के विकास का भी काल था। इन मध्य-भारतीय बोलियों में ही देश का अधिकांश धार्मिक साहित्य लिखा गया। संस्कृत इस समय धार्मिक साहित्य और व्याकरण की भाषा के रूप में रूढ़ हो चुकी थी, जिससे उसका विकास रुक गया।[3] स्वयं महर्षि पाणिनि 'बहुलं छन्दसि' कहकर वैदिक भाषा मे प्रयुक्त विभिन्न रूपों (विभाषागत) का विवरण प्रस्तुत कर रहे थे। उनके अतिरिक्त महर्षि यास्क और पतंजलि भी वैभाषिक प्रयोगो का स्वच्छन्दता से उल्लेख करते हुए दिखलाई पड़ते हैं।[4] विकास की इस धारा से नव्य भारतीय आर्यभाषाओ का विकास हुआ। नव्य भारतीय आर्यभाषाओं तथा

---

१. सुकुमार सेन : ए कम्पेरेटिव ग्रैमर ऑव मिडिल इण्डो-आर्यन, द्वि० सं०, १९६०, पृ० १३.

२. ज्यूल ब्लॉख : भारतीय-आर्यभाषा, अनु० लक्ष्मीसागर वार्ष्णेय, १९६३, पृ० १०.

३. डॉ० आइ० जे० एस० तारापोरवाला : संस्कृत सिन्टेक्स, दिल्ली, १९६७, पृ० १३.

४. "चतुर्थ्यर्थे बहुलं छन्दसि" (अष्टाध्यायी २.३.६२), भाषायामुभयमन्वध्यायम् (निरुक्त १ अ०, २ पा०, ४ खं०), प्रथमायाश्च द्विवचने भाषायाम् (अष्टा० ७. २. ८८), भाषायां सदवसश्रुवः (अष्टा० ३. २. १०८), प्रत्यये भाषायां नित्यम् (कात्यायन वार्तिके), नेति प्रतिषेधार्थियो भाषायाम् (निरुक्त १ अ), सिद्धे शब्दार्थसम्बन्धे लोकतोऽर्थप्रयुक्ते शब्दप्रयोगे शास्त्रेण धर्मनियमः। (महाभाष्य-पतंजलि)

बोलियों मे ऐसे कई सौ शब्द हैं, जिनकी व्युत्पत्ति भारतीय आर्य-उद्गमों से नहीं मिलती। हाँ, उनके प्राकृत पूर्व-रूपो का अवश्य सरलता से पुनर्निर्माण किया जा सकता है। उनका बाहरी रूप सामान्यत: युग्म व्यंजनों या नासिक्यों एवं तत्सम्बन्धित स्पर्शों एवं महाप्राणों से बना हुआ बिलकुल प्राकृत जैसा है तथा उनके व्यक्त भाव भी न्यूनाधिक अशों में मूलगत या प्राथमिक रहते हैं। उदाहरण के लिए—अड्डा—व्यवधान, परदा; अट्टक्क—रुकावट; खिल्ला—खीला; कोरा—अपरिष्कृत या खुरदुरा; खोट्ट—धब्बा; खोस्स—भूसा; गोड्ड—पाँव; गोद्द—गोद; मुङ्ग—मूगा; ढुंढ—ढूढ़ना; फिक्का—फीका; लोट्ट—लोटना; लुक्क—छिपना, इत्यादि। इस प्रकार के लगभग ४५० भारतीय आर्य पुनर्गठित शब्द नेपाली-कोष में दिए हुए हैं, जिनके मूल शब्द अभारतीय-यूरोपीय अनिश्चित अथवा अज्ञात है।[1] मध्य भारतीय आर्यभाषाओं में अन्य बोलियो तथा विदेशी भाषाओ के शब्दो का आदान-प्रदान स्वच्छन्दता से हुआ है। संस्कृत के सम्बन्ध में भी जो यह कहा जाता है कि महर्षि पाणिनि ने आर्येतर प्रजाओ के परस्पर लेन-देन के कारण आर्यभाषा मे अपनाये जानेवाले विदेशी शब्दो को रोकने के लिए संस्कृत भाषा को कठोर नियमो में बाँधकर उसे 'अमर' बना दिया, यह किसी एक अंश तक ही ठीक है। क्योंकि हम देखते हैं कि वैदिक भाषा की अपेक्षा सस्कृत मे विदेशी भाषाओं के शब्द बहुत हैं। आ० पाणिनि ने जहाँ गणपाठो का विधान कर भाषा को व्यवस्थित बनाया, वही 'पृषोदरादि' तथा 'स्वार्थिक' प्रत्यय आदि का अभिधान कर आगत शब्दो के लिए प्रवेश-द्वार भी निर्मित कर गए। अतएव केवल अन्य भाषाओं और देशी बोलियों के शब्द ही संस्कृत मे नहीं अपनाये, वरन् नये शब्दों का निर्माण और पुनर्निर्माण भी किया गया। भारत तथा बृहत्तर भारत में संस्कृत का विकास इन्हीं मूल प्रवृत्तियो के साथ लक्षित होता है। डॉ० सांकलिया के अनुसार संक्षेप में भारतीय आर्यभाषाओ का विकास इस प्रकार बताया जा सकता है: प्रथम प्राकृत (ई० पू० ३००-१०० ई०), अनन्तर संस्कृत (१००-७०० ई०) और तदनन्तर सस्कृत (७००-१२०० ई०) क्षेत्रीय भाषाओ के रूप मे वृद्धिगत होती जा रही थी।[2] प्रारम्भिक दो शताब्दियो में सम्पूर्ण भारतवर्ष में अनवच्छिन्न रूप से संस्कृत-प्राकृत मे अभिलेख लिखे जाते रहे। ३,२० ई० गुप्तकाल मे संस्कृत सुस्थिर रूप से पाटलिपुत्र में प्रतिष्ठित थी।[3] मथुरा के अभिलेखो से भी पता चलता है कि ईसा की प्रथम शताब्दी तक विशुद्ध प्राकृत का प्रचलन रहा है। दूसरी शताब्दी से संस्कृत मे अभिलेख लिखे जाने लगे थे। छठी शताब्दी से उनका विशेष प्रचार हो गया था। फिर

---

१. डॉ० सुनीतिकुमार चटर्जी : भारतीय-आर्यभाषा और हिन्दी, द्वि० सं०, १९५७, पृ० १११.

२. एच० डी० साकलिया : इण्डियाज लैंग्वेज, ई० पू० ३००-१९६० ई०, बुलेटिन पूना, दिस० १९६८, पृ० १६.

३. वही, पृ० १३.

भी प्राकृतों का प्रभाव उन पर बराबर लक्षित होता है।[1] यथार्थ में इस युग में प्राकृत और संस्कृत का विकास समानान्तर रूप से हुआ। संस्कृत का अनुसरण करती हुई प्राकृत भी साहित्यिक आसन पर समासीन हुई। यद्यपि साहित्यकारों के द्वारा प्राकृत को कृत्रिम रूप से भी ढाला गया, पर प्राकृत अपना देशीपन नहीं छोड़ सकी। फिर भी, संस्कृत-साहित्य की तुलना में प्राकृत का साहित्य किसी बात में न्यून प्रतीत नहीं होता। सभी प्रकार की साहित्यिक रचनाएँ इस भाषा में लिखी हुई मिलती हैं। आ० पाणिनि के युग के अनन्तर प्राकृतों की दो बातें विशेष रूप से लक्षित होती है[2]—नये शब्दों का अधिग्रहण और प्राचीन संगीतात्मक स्वराघात की अपेक्षा बलात्मक स्वर-संचार। इस प्रकार यह एक भारतीय आर्यभाषाओ की परवर्ती अवस्था एक संक्रमण की स्थिति को द्योतित करती है। इस अवस्था से ही भारतीय आर्यभाषाओं के विकास में एक नया मोड़ तथा महान् परिवर्तन लक्षित होने लगता है। अतएव इस अवस्था से होकर ही नव्य भारतीय आर्यभाषाएँ उत्पन्न होने की प्रक्रिया में बीजांकुर की भाँति परिलक्षित होती है। उनका उद्‌गम सहसा तथा अप्रत्याशित रूप से नहीं हुआ।

**तृतीय अवस्था**

प्राचीन युग की प्राकृत ही अशोक के अभिलेखो की स्थिति से गुजरती हुई लगभग दसवी शताब्दी के मध्ययुगीन प्राकृत के रूप में मुख्यतः चार बोलियो मे विभक्त की जा सकती है। पश्चिम मे सिन्ध की घाटी में अपभ्रंश, दोआब मे शौरसेनी, मथुरा मे भी उसका केन्द्र था। इसके उपविभागों में गौर्जरी (गुजराती), अवन्ती (पश्चिमी राजस्थानी) और महाराष्ट्री (पूर्वी राजपूतानी)। प्राच्य प्राकृत मागधी और अर्धमागधी रूप मे परिलक्षित होती हैं। अपभ्रंश से सिन्धी, पश्चिमी पंजाबी, और कश्मीरी; शौरसेनी से पूर्वी पंजाबी और हिन्दी (जूनी अवन्ती) तथा गुजराती; जबकि मागधी के दो रूपो में से मराठी और बगाल की अन्य बोलियाँ निकली हैं। आधुनिक बोलियो के विकासोन्मुख होने का समय १,००० ई० है[3]। अपने मौलिक अर्थ मे "अपभ्रंश" का अर्थ है—विपथगामी। पतंजलि ने इसका प्रयोग प्राचीन मध्यकालीन भारतीय भाषा के कुछ रूपो के लिए किया है, जो उस समय की संस्कृत मे सामान्य थे, पर उनकी दृष्टि मे असाधु है[4]। लगता है कि वैयाकरणो ने शब्द-रचना की दृष्टि

१. ए० ए० मेक्डोनल : ए हिस्ट्री ऑव संस्कृत लिटरेचर, पंचम संस्करण, १९५८, दिल्ली, पृ० २६.

२. वही, पृ० २७

३. आर्थर ए० मेक्डानोल : ए हिस्ट्री ऑव संस्कृत लिटरेचर, पंचम संस्करण, १९५८, पृ० १२७.

४. ज्यूल्स ब्लाख : इण्डो-आर्यन, अनु० अल्फ्रेड मास्टर, पेरिस, १९६५, पृ० २१. Apabhraṃśa—Its original sense is something "aberrant". Patañjali applies it to certain forms of old Middle Indian, in common use in the Samskrit of this time, but from his point of view, incorrect." (PP. 21).

से ही किसी शब्द को असाधु माना होगा, क्योंकि अर्थ की दृष्टि से असाधुता का प्रश्न ही नही उठ सकता। "गौ" के लिए "गावी" या "गौणी" शब्द अपभ्रंश में प्रचलित है तो इससे वैयाकरण को क्या कठिनाई है? केवल यही कि वह संस्कृत में इस शब्द को नहीं अपना सकता है, क्योकि संस्कृत व्याकरण की रूप-पद्धति के अनुसार वह निष्पन्न नहीं होता। अतएव शब्द-रचना संस्कृत से भिन्न होने के कारण जो शब्द असाधु या भ्रष्ट हैं उनसे भरित भाषा अपभ्रंश है। अपभ्रंश नव्य भारतीय आर्यभाषाओं की वह अवस्था है जो मध्यकालीन तथा आधुनिक भारतीय आर्यभाषाओं के बीच एक सेतु के समान है। यह आधुनिक भारतीय आर्यभाषाओ की वह पूर्वरूप है, जिससे सभी नव्य भारतीय आर्यभाषाओं का निकास एवं उन्मेष हुआ। वास्तव में शब्द की प्रकृति ही अपभ्रंश है। जब आज "संस्कृत" शब्द का उच्चारण ही ठीक नहीं हो सकता और फिर "सांस्कुरुत" उच्चारण ठीक है या "संसकिरत" इसका निर्णय कैसे किया जा सकता है? कबीरदास तो स्पष्ट शब्दो मे कहते है—

"कबिरा ससकिरत कूपजल, भाखा बहता नीर।"

भर्तृहरि ने परम्परा से आगत तथा प्रसिद्ध एवं रूढ़ स्वतन्त्र अपभ्रंश भाषा का उल्लेख किया है[1]। केवल शब्दो की ओर संकेत होने से यह नहीं समझना चाहिए कि उनका लक्ष्य कुछ शब्दों की ओर ही है, वरन् ऐसे शब्द-रूपो तथा वाक्यो से भरित भाषा की ओर भी है। शास्त्र में तो संस्कृत से भिन्न सभी (प्राकृत भी) भाषाएँ अपभ्रंश कही जाती रही है[2]। इसका मुख्य कारण यही प्रतीत होता है कि इन अपभ्रंश बोलियों मे प्रयुक्त देशी शब्द प्रामाणिकता की कोटि में नहीं आ सके। प्राकृतों की भाँति अपभ्रंश भी मुख्य रूप से उत्तरी-पश्चिमी बोली से निकली, इसलिए वह किसी प्रदेश की प्रतिनिधि भाषा नही थी; वरन् भाषागत अवस्थाविशेष का प्रतिनिधित्व अवश्य करती है। अपभ्रंश छठी शताब्दी के लगभग साहित्यिक भाषा के रूप में प्रतिष्ठित हो चुकी थी, तभी तो छठी शताब्दी के प्रसिद्ध काव्यशास्त्री भामह संस्कृत, प्राकृत की भाँति अपभ्रंश का भी काव्यभाषा के रूप मे उल्लेख करते है[3]। यद्यपि अपभ्रंश का बोली के रूप मे ई० पू० लगभग तीसरी शताब्दी मे उल्लेख मिलता है। भरत मुनि ने "उकारबहुला" के रूप मे जिस बोली का उल्लेख किया है और संस्कृत-साहित्य के समालोचको—दण्डी, नमिसाधु, लक्ष्मीधर, आदि ने "आभीरादिगिरः" कह कर जिसका परिचय दिया है और महाकवि कालिदास ने "विक्रमोर्वशीय"

---

१. "नाप्रकृतिरभ्रंशः स्वतन्त्र. कश्चिद् विद्यते। सर्वस्यैव हि साधुरेवापभ्रंशस्य प्रकृतिः। प्रसिद्धेस्तु रूढितामापद्यमानाः स्वातन्त्र्यमेव केचिदपभ्रंशा लभन्ते। तत्र गौरिति प्रयोक्तव्ये अशक्त्या प्रमादादिभिर्वा गाव्यादयस्तत्प्रकृतयोपभ्रंशाः प्रयुज्यन्ते।" —वाक्यपदीय, १,१४८, वार्तिक.

२. "शास्त्रे तु संस्कृतादन्यदपभ्रंशतयोदितम्।"—काव्यलक्षण (दण्डी), १,१६.

३. "संस्कृतं प्राकृतं चान्यदपभ्रंश इति त्रिधा।"—काव्यालंकार, १,१६.

में अपभ्रंश के दोहों में भाषा का जो निदर्शन प्रस्तुत किया है, उससे अपभ्रंश का एक यथार्थ रूप हमारे सामने आता है। आ० नमिसाधु ने स्पष्ट रूप से आभीरी या अपभ्रंश भाषा के लक्षण मागधी में कहे हैं जो एक रूढ़ि मात्र थी। उन्होंने प्राकृत की प्रधानता होने के कारण अपभ्रंश को भी उसके अन्तर्गत गिनाते हुए अपभ्रंश के तीन मुख्य भेदों का निर्देश किया है—उपनागर, आभीर और ग्राम्य। संस्कृत काव्यशास्त्रियों के विवरण से यह स्पष्ट हो जाता है कि अपभ्रंश जनसामान्य की और एक ग्राम्य (गवारूं) भाषा थी। राजा भोज के युग में (१०२२-६३ ई०) प्राकृत की भाँति अपभ्रंश का भी अच्छा प्रचार था। कहा जाता है कि स्वयं राजा भोज संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश के अच्छे जानकार थे तथा तीनों भाषाओं मे रचना करते थे। काव्य में भी तीनों भाषाओं का इस युग में समान रूप से महत्त्व था। गुजरात में अपभ्रंश का विशेष प्रचार था। वहाँ के लोग केवल अपभ्रंश से ही सन्तोष का अनुभव करते थे। यही नहीं, लाट देश के वासी संस्कृत से द्वेष रखते थे और प्राकृत को रुचिपूर्वक सुनते थे। गौडदेशीय लोगो को भी प्राकृत अच्छी लगती थी। शालिवाहन राजा के काल में प्राकृत का विशेष अभ्युदय हुआ। प्राकृत से भरित होने के कारण अपभ्रंश की रचना भी अत्यन्त भव्य और सरस है। इसे मगध और मथुरा के लोग बोलते थे, जो कविजनो को भी इष्ट थी।[1] राजशेखर ने काव्य की मुख्य चार भाषाओं का निर्देश किया है। उसके अनुसार संस्कृत सुनने में दिव्य, प्राकृत स्वभाव से मधुर, अपभ्रंश सुभव्य और भूतभाषा सरस है। काव्यमीमांसा के विवरण से पता चलता है कि अपभ्रंश का प्रचलन मारवाड़ मे ही नहीं, सम्पूर्ण प्राचीन राजस्थान, पश्चिमी पंजाव, गुजरात तथा मालवा मे भी था। मुख्य रूप से डा० तगारे ने अपभ्रंश के पश्चिमी, दक्षिणी और पूर्वी तीन भेद मानते है।[2] अपभ्रंश का लिखित साहित्य अभी तक उत्तर भारत को छोड़कर दक्षिण, पूर्व और पश्चिम तीनों भागो से प्राप्त हो चुका है। वाल्टर शुब्रिग ने आचार्य कुन्दकुन्द के 'अष्टपाहुड' पर अपभ्रंश का प्रभाव लक्षित किया है। इसी प्रकार शैवागम साहित्य मे प्राकृत तथा अपभ्रंश की प्रधानता है। अभी इस पर शोध-कार्य नहीं हुआ। किन्तु इस ओर विशेष रूप से लक्ष्य देना आवश्यक प्रतीत होता है। वास्तव मे प्राकृत और अपभ्रंश ही इस देश की ऐसी भाषायें हैं जो सहस्रो वर्षों से प्रवर्तित भाषाओं के इतिहास में विशेषतः आर्यभाषाओ की शृंखला के समान हैं। इनके बिना इस देश का भाषाविषयक इतिहास सदा अपूर्ण रहेगा। वाकरनागल ने बहुत पहले ही यह तथ्य हमारे सामने रखा था कि वैदिक युग में भी बोलियाँ थीं, इसका प्रमाण अपभ्रंश में मिलता है। सच बात तो यह है कि द्वितीय प्राकृत में व्याकरण-सम्बन्धी अनेक ऐसे रूप मिलते हैं, जिनकी व्याख्या पाणिनीय संस्कृत द्वारा

---

१. महाराजा भोज: सरस्वतीकण्ठाभरण, २,१३-१६.

२. डा० जी०वी० तगारे : हिस्टारिकल ग्रैमर ऑव अपभ्रंश, १९४८, पृ० १५-१६.

नही की जा सकती। इनमेंसे एक अपान अथवा सप्तमी की विभक्ति 'हि' है जो पालि तथा प्राचीन सस्कृत 'धि' से उद्भूत हुई है, साहित्यिक संस्कृत से नहीं। 'धि' का ही रूप प्रत्यय रूप से ग्रीक मे 'थि' मिलता है। वैदिक युग में भी इस प्रत्यय का प्रयोग मिलता है। किन्तु जिस परिनिष्ठित बोली से संस्कृत प्रादुर्भूत हुई है, उसमे इसका अभाव है[1] (देखो, प्रो० वकरनागल : आल्टिण्डीशे ग्रामेटिक, पृ० २०)।

अपभ्रंश की ध्वनि-प्रक्रिया प्राकृत की वर्णानुपूर्वी से भिन्न नहीं है और न अलग कोई प्रतीकात्मक पद्धति ही इसमें पाई जाती है। आ० भरतमुनि तथा प्राकृत के वैयाकरणो के अनुसार संस्कृत से प्राकृत की वर्णमाला कुछ भिन्न है। बोलियो मे सरलीकरण की प्रवृत्ति वैदिक युग से ही बराबर बनी रही है। अपभ्रंश मे ह्रस्व 'ए' और 'ओ' का प्रयोग उसके बोलो रूप को द्योतित करता है। संस्कृत मे 'ए, ओ' सन्ध्यक्षर हैं, किन्तु अपभ्रंश में उनकी स्थिति भिन्न है। बोलियों मे इनका प्रयोग स्वतन्त्र स्वर के रूप मे होता रहा है। जब बोलियों का बराबर प्रभाव साहित्यिक संस्कृत पर पड़ रहा था, तब उनमें भी सन्धि की प्रवृत्ति मन्थर पड गयी थी। ऋक्सहिता मे पादान्त और पादादि की सधि मे भी यह वृत्ति स्पष्ट रूप से लक्षित होती है कि इन दशाओं में मूल पाठ मे सन्धि होती ही नही थी और पादान्त तथा पादादि मे सन्धि का होना व्याकरण की दृष्टि से उचित नही है।[2] डा० अल्सडोर्फ का कथन बिलकुल ठीक है कि अपभ्रंश की प्रवृत्ति अन्त्य स्वरो के ह्रस्वीकरण की ओर है। इससे अपभ्रंश की सरलीकरण की सामान्य प्रवृत्ति का ही संकेत मिलता है। ईसा की प्रथम सहस्राब्दी के मध्य में आरम्भ हुई अपभ्रंश भाषा-परम्परा तुर्की-ईरानी विजय के समय भी बराबर चल रही थी। कालिदास के 'विक्रमोर्वशीय' मे अपभ्रंश के कुछ दोहे मिलते हैं। यदि ये प्रक्षिप्त हो, अथवा आद्य द्वितीय प्राकृत की कालिदास-कालीन—४०० ई०—अपभ्रंश के परिवर्तित रूप हो, तो साहित्यिक अपभ्रंश-साहित्य का श्रीगणेश उक्त तिथि के आस-पास गिना जा सकता है। अपभ्रंश की कुछ विशेषताएँ, उदा० अन्तिम 'ओ' का क्षयित होकर 'उ' हो जाना, इसके भी पहले ईसा की तृतीय शताब्दी में ही पश्चिमोत्तरी प्राकृत में दृष्टिगोचर होती हैं।[3] इस प्रकार अपभ्रंश प्राकृत की मूल परम्परा की मध्यकालीन भारतीय आर्यभाषा की वह अवस्था है, जो नव्य भारतीय आर्यभाषाओ की पुरोगामिनी है और आधुनिक आर्यबोलियों की सामान्य पूर्वरूप है।

---

१. सर जार्ज अब्राहम ग्रियर्सन : भारत का भाषा-सर्वेक्षण, खण्ड, १, भा० १, अनु० डा० उदयनारायण तिवारी, १९५९, पृ० २३२.

२. बटकृष्ण घोष : प्राकृतिक सन्धि इन द ऋक्संहिता, इण्डियन लिंग्विस्टिक्स, जिल्द ९, भा० १.

३. डा० सुनितिकुमार चटर्जी : भारतीय-आर्यभाषा और हिन्दी, द्वि० सं०, १९५७, पृ० ११७.

अपने व्यापक अर्थ में अपभ्रंश किसी भी उस भाषा की द्योतक है जो किसी भी रूप में साधु भाषा से विपथगामी है। परिणामतः यह सभी भारतीय लोकबोलियों का सामान्य नाम है।[1] वस्तुतः यह मध्यकालीन उस जनभाषा के लिए प्रयुक्त नाम है जो लगभग छठी शताब्दी से पन्द्रहवीं शताब्दी तक प्राकृतों की अन्तिम अवस्था में साहित्यिक भाषा के रूप प्रयुक्त होती थी और जो हिन्दी, गुजराती, राजस्थानी, सिन्धी, पंजाबी और बंगला आदि की मूल रही हैं।

●

१. आर० पिशेल : कम्पेरेटिव ग्रैमर ऑव द प्राकृत लैंग्वेज, अनु० सुभद्र झा, द्वि० सं०, १९६५, पृ० ३१.

# सन्तकवि रइधू और उनका साहित्य

डॉ० राजाराम जैन

भारतीय वाङ्मय के उन्नयन में जिन वरेण्य साधकों ने अनवरत श्रम एवं अथक साधना करके अपना उल्लेख्य योगदान किया है, उनमें महाकवि रइधू अपना प्रमुख स्थान रखते हैं। उन्होने अपने जीवनकाल के सीमित समय में २३ से भी अधिक विशाल अपभ्रंश एव प्राकृत ग्रन्थों की रचना करके साहित्य-जगत् को आश्चर्यचकित किया है। रचनाओं का विषय-वैविध्य, संस्कृत-प्राकृत-अपभ्रंश एवं हिन्दी आदि भाषाओ पर असाधारण पाण्डित्य, इतिहास एवं संस्कृत का तलस्पर्शीज्ञान, समाज एवं राष्ट्र को साहित्य, संगीत एवं कला के प्रति जागरूक कराने की क्षमता जैसी उक्त कवि में दिखाई पड़ती है वैसी अन्यत्र कठिनाई से ही प्राप्त हो सकेगी।

कवि की कवित्व शक्ति उसके वर्ण्य विषय मे तो स्पष्ट दीखती ही है, किन्तु समाज एवं राजन्यवर्ग के लोगों को भी उसने साहित्य एव कलाप्रेमी बना दिया था। यह महाकवि रइधू की अद्वितीय देन है। ऐसी लोकोक्ति प्रसिद्ध है कि लक्ष्मी एवं सरस्वती का सदा से बैर-भाव चला आया है। कई जगह यह उक्ति सत्य भी सिद्ध हुई है, लेकिन कवि ने उनका जैसा समन्वय किया-कराया, वही उसकी विशिष्ट एवं अद्भुत मौलिकता है। उदाहरणार्थ कवि की प्रशस्तियो में से एक अत्यन्त मार्मिक प्रसंग उपस्थित किया जाता है, जिससे कवि-प्रतिभा का चमत्कार स्पष्ट देखने को मिल जाता है।

महाकवि रइधू की साधना-भूमि गोपाचल (ग्वालियर) में तत्कालीन तोमरवशी राजा डूँगरसिंह के मन्त्री संघवी कमलसिंह निवास करते थे, जो स्थितिपालक एवं उदारमना थे। राज्यपदाधिकारी होने से वे राज्य-कार्यों में बड़े व्यस्त रहते थे। एक दिन वे उससे घबडाकर रइधू से भेंट करते है तथा निवेदन करते हैं :—

सयणासण तंबेरं तुरंग धय-छत्त-चमर-भामिणि-रहंग।
कंचण-धण-कण-घर-दविण-कोस जाणइ जंपाइ जणिय तोस।
तह पुण णयरायर-देस-गाम बंधव णंदण णयणाहिराम।
सारयरु अणु पुणु बच्छु भाउ ज जं दीसइ णाणा सहाउ।
तं तं जि एत्थु पावियइ सव्वु लब्भइ ण कव्व-मणिकयु भव्वु।
एत्थु जि बुह बुह णिवसहिउ किट्टुणउ सुकउ को वि दीसइ मणिट्ठु।
भो णिसुणि विक्खण कहमि तुज्झु रक्खमि ण किंपि णियचितगुज्झु।

घत्ता—तहु पुणु कव्वरयण-रयणायरु बालमित्तु अम्हहं णेहाउरु।
तुहु महु सच्चउ पुण्णा सहायउ महु मणिच्छ पूरण अणुरायउ॥

—सम्मत० १।७।१-७ तथा १।१४।८-९

अर्थात् 'हे कविवर, शयनासन, हाथी, घोड़े, ध्वजा, छत्र, चमर, सुन्दर रानियाँ, रथ, सेना, सोना, धन-धान्य, भवन, सम्पत्ति, कोष, नगर, देश, ग्राम, बन्धु-बान्धव, सुन्दर-सन्तान, पुत्र, भाई आदि सभी मुझे उपलब्ध है। सौभाग्य से किसी भी प्रकार की भौतिक सामग्री की मुझे कमी नहीं है। किन्तु इतना सब होने पर भी मुझे एक वस्तु का अभाव सदैव खटकता रहता है और वह यह कि मेरे पास काव्यरूपी एक भी सुन्दरमणि नहीं है। इसके बिना मेरा सारा ऐश्वर्य फीका-फीका लगता है। हे काव्यरूपी रत्नों के रत्नाकर, तुम तो मेरे स्नेही बालमित्र हो, तुम्ही हमारे सच्चे पुण्य-सहायक हो, मेरे मन की इच्छा परिपूर्ण करनेवाले हो, इस नगर में बहुत से विद्वज्जन निवास करते हैं, किन्तु मुझे आप जैसा कोई भी अन्य सुकवि नही दिखता। अतः हे कविश्रेष्ठ, मैं अपने हृदय की ग्रन्थि खोलकर सच-सच अपने मन की बात आप से कहता हूँ कि आप एक काव्य की रचना करके मुझपर अपनी महती कृपा कीजिए।" कमल सिंह के उक्त निवेदन पर कवि ने 'सम्मत गुणणिहाणकव्व' नामक एक अध्यात्म एवं दर्शन के ग्रन्थ की रचना की।

उक्त महाकवि का अन्तर्बाह्य साक्ष्यों के आधार पर वि० सं० १४४०-१५३० सिद्ध होता है। पिछले १५ वर्षों के निरन्तर प्रयासो से उक्त कवि के २१ ग्रन्थ इन पक्तियो के लेखक को भारत के विविध शास्त्र-भण्डारो से उपलब्ध अथवा ज्ञात हो सके हैं, उनकी वर्गीकृतसूची इस प्रकार है :—

**चरित-साहित्य :**

(१) मेहेसरचरिउ (मेघेश्वरचरित), (२) बलहद्दचरिउ (बलभद्रचरित), (३) जिमंधरचरिउ (जीमन्धरचरित), (४) सिरि सिरिवालचरिउ (श्री श्रीपालचरित), (५) जसहरचरिउ (यशोधरचरित), (६) सम्मइजिणचरिउ (सन्मतिजिनचरित), (७) हरिवंशचरिउ (हरिवशचरित), (८) सुक्कोसलचरिउ (सुकौशलचरित), (९) धण्णकुमारचरिउ (धन्यकुमारचरित), (१०) संतिणाहचरिउ (शान्तिनाथ-चरित), (११) पासणाहचरिउ (पार्श्वचरित)।

**आचार, दर्शन एवं सिद्धान्त साहित्य :**

(१२) पुण्णसवकहा (पुण्याश्रवकथा), (१३) सावयचरिउ (श्रावकचरित), (१४) सम्मतगुणणिहाणकव्व (सम्यकत्वगुणनिधानकाव्य), (१५) अप्पसंबोह-कव्व (आत्मसम्बोधकाव्य), (१६) अणथमिउकहा (अनस्तमितकथा), (१७) सिद्धंतत्थसार (सिद्धान्तार्थसार), (१८) वित्तसार (वृतसार)।

**अध्यात्मसाहित्य :**

(१९) बाराभावना, (२०) सोलहकारण जयमाला, (२१) दशलक्षणधर्म जयमाला।

उक्त ग्रन्थों के अतिरिक्त कवि द्वारा विरचित महापुराण, सुदंसणचरिउ (सुदर्शनचरित), पज्जुण्णचरिउ (प्रद्युम्नचरित), भविसयतचरिउ (भविष्यदत्त-चरित), करकंडचरिउ (करकंडुचरित) प्रभृति ग्रन्थ अनुपलब्ध हैं, किन्तु उनका अन्वेषण कार्य जारी है।

**रइधू-साहित्य की विशेषताएँ :**

रइधू-साहित्य की सर्वप्रथम विशेषता है उसकी विस्तृत आद्यन्त्य प्रशस्तियाँ। कवि ने अपने प्राय: सभी ग्रन्थों के आदि एवं अन्त में प्रशस्तियो का अकन किया है, जिनके माध्यम से कवि ने समकालीन साहित्यिक, धार्मिक, आर्थिक, राजनैतिक, सामाजिक एवं सांस्कृतिक परिस्थितियो पर सुन्दर प्रकाश डाला है। इन प्रशस्तियों से विदित होता है कि तोमरवंशी राजा डूगरसिह एवं कीर्त्तिसिह तथा चौहानवंशी राजा रुद्रप्रताप, कवि के परमभक्त तथा साहित्य एवं कलारसिक थे। राजा डूगरसिह तथा उनके पुत्र राजा कीर्त्तिसिह ने राज्य की कोटि-कोटि मुद्राएँ व्यय करके तैंतीस वर्षों तक लगातार अगणित जैन मूर्तियों का निर्माण गोपाल-दुर्ग मे करवाया था। उनमें से कई मूर्तियाँ विशाल हैं (एक मूर्ति जो ५७ फीट ऊँची है)। संख्या, विशालता एव कला-वैभव में वे अनुपम हैं।

इसी प्रकार चन्द्रवाडपट्टन (आधुनिक चन्दुवार, जिला फिरोजाबाद, उ प्र०) निवासी श्री कुन्थुदास-नगरसेठ ने भी कवि की प्रेरणा से हीरे, मोती, माणिक्य की अनेक मूर्तियों का निर्माण कराकर पचकल्याणक प्रतिष्ठाएँ की थी। उपलब्ध भारतीय इतिहास मे मूर्तिकला-सम्बन्धी उक्त घटनाओ की चर्चा नही की गई है। ऐसा क्यो हुआ? यह कारण अज्ञात है। किन्तु अत्र रइधू-साहित्य-प्रशस्तियों के आधार पर मध्यकालीन भारतीय इतिहास के पुनर्लेखन की आवश्यकता है।

प्रशस्तियों की दूसरी विशेषता यह है कि उनमें काष्ठासंघ, माथुरगच्छ की पुष्करगण शाखा के अनेक भट्टारकों की क्रमवद्ध परम्परा प्राप्त है। कवि ने देवसेन, विमलसेन, धर्मसेन, भावसेन, सहस्रकीर्ति, गुणकीर्ति, यश-कीर्ति, श्रीपाल-ब्रह्म, खेमचन्द्र, मलयकीर्ति, गुणभद्र, विजयसेन, क्षेमकीर्ति, हेमकीर्ति, कमल-कीर्ति, शुभचन्द्र एवं कुमारसेन के उल्लेख किए है। यद्यपि ये उल्लेख सक्षिप्त एवं प्रसगप्राप्त है किन्तु उनके क्रम एवं समय-निर्धारण तथा उनके साधनापूर्ण कार्यों को समझने के लिए वे महत्त्वपूर्ण सन्दर्भ-सामग्री प्रस्तुत करते हैं।

रइधू ने पूर्ववर्ती अपभ्रंश कवियो में चउमुह (चतुर्मुख) द्रोण, ईशान, स्वयम्भू, पुष्पदंत्त, धनपाल, वीर, धवल, धीरसेन, पविषेण, सुरसेन, दिनकरसेन तथा संस्कृत कवियों में देवनन्दि, जिनसेन (प्रथम और द्वितीय) एवं रविषेण के उल्लेख किये हैं। अपभ्रंश एवं हिन्दी के अनुसन्धित्सुओं के लिए धीरसेन, पविषेण, सुरसेन एवं दिनकरसेन इन चार कवियो के नाम नवीन हैं।

रइधू ने उनको क्रमशः प्रमाण, नयप्रमाण, मेहेसरचरिउ एवं अणंगचरिउ नाम की कृतियों के उल्लेख किये हैं। इन ग्रन्थों के अन्वेषण एवं प्रकाशन से निश्चय ही साहित्यिक इतिहास के पुनर्निर्माण में कई दृष्टियों से सहायता मिलेगी।

महाकवि रइधू ने अपने आश्रयदाताओं की ११-११ पीढ़ियों तक की कुल परम्परायें एवं उनके द्वारा किये गये साहित्य, धर्म, तीर्थ-उद्धार, मूर्ति-निर्माण, मन्दिर-निर्माण, दान एवं राज्य-सेवा सम्बन्धी कार्यों पर अच्छा प्रकाश डाला है। इन सन्दर्भों के आधार पर मालवा के मध्यकालीन-समाज के सांस्कृतिक इतिहास का प्रामाणिक लेखा-जोखा तैयार हो सकता है। इस विषय में संक्षेप में यह कहा जा सकता है कि रइधूसाहित्य मध्यकालीन परिस्थितियो का एक प्रतिनिधि साहित्य है। उसमें राजतन्त्र एवं शासन-व्यवस्था, सामाजिक-जीवन, परिवार-गठन एवं परिवार के घटक, वाणिज्य-प्रकार, आयात-निर्यात की सामग्रियों की सूची, समुद्र-यात्राएँ, आचार-व्यवहार, मनोरंजन, शिक्षा-पद्धति-सम्बन्धी बहुमूल्य सामग्री प्राप्त होती है।

प्राचीन एवं मध्यकालीन भारतीय-भूगोल की दृष्टि से भी रइधू-साहित्य कम महत्त्वपूर्ण नहीं है। भारतवर्ष की मध्यकालीन राजनैतिक सीमाएँ, विविध नगर, देश, ग्राम, पट्टन, पर्वत, नदियाँ, वनस्पतियाँ, जीव-जन्तु आदि की विविध जातियां, खनिज-पदार्थ, यातायात के साधन-सम्बन्धी सामग्री इसमे प्रस्तुत है।

साहित्यिक दृष्टि से रइधू के प्रबन्धात्मक आख्यानो का गम्भीर अध्ययन करने से उनकी निम्नलिखित विशेषताएँ परिलक्षित होती है :—

१—पौराणिक पात्रो पर युग-प्रभाव.

२—प्रबन्धो की अन्तरात्मा में पौराणिकता का पूर्ण समावेश रहने पर भी कवि द्वारा प्रबन्धों का स्वेच्छया पुनर्गठन.

३—चरित-वैविध्य.

४—पौराणिक-प्रबन्धों में काव्यत्व का संयोजन.

५—प्रबन्धावयवों का सन्तुलन.

६—मर्मस्थलों का संयोजन.

७—उद्देश्य की दृष्टि से सभी प्रबन्ध-काव्यों का सादृश्य, किन्तु जीवन की आद्यन्त अन्विति का पृथकत्व-निरूपण.

प्रबन्ध आख्यानों के अतिरिक्त कवि ने 'सम्मत्तगुणणिहाणकव्व, 'वित्त-सार', 'सिद्धान्तार्थसार' जैसे दार्शनिक, सैद्धान्तिक एवं आध्यात्मिक ग्रन्थों का भी प्रणयन किया है। यद्यपि उक्त ग्रन्थों में निरूपित विषय कुन्दकुन्द प्रभृति पूर्वाचार्यों से ही परम्परा-प्राप्त है। इसी कारण उनमें मौलिकता भले ही न हो,

तो भी 'नद्या नवघटे जलम्' वाली उक्ति के अनुसार विषय के प्रस्तुतीकरण में अवश्य ही निम्न प्रकार के वैशिष्ट्य दृष्टिगोचर होते हैं :—

१—सिद्धान्त-प्रस्फोटन के लिए आख्यान का प्रस्तुतीकरण.

२—बहुमुखी प्रतिभा द्वारा सिद्धान्तो का सरल रूप मे प्रस्तुतीकरण.

३—विषयों का क्रम-नियोजन.

४—दार्शनिक विषयों का काव्य के परिवेश में प्रस्तुतीकरण.

५—आचार के क्षेत्र मे मौलिकता का प्रवेश.

महाकवि रइधू ने अपने समस्त वाङ्मय मे चार भाषाओं का प्रयोग किया है—संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश एवं हिन्दी। संस्कृत मे कवि ने कोई स्वतन्त्र रचना नहीं की, किन्तु ग्रन्थो की सन्धियों के आदि एवं अन्त में आदिमंगल या आशीर्वादात्मक विचार संस्कृत के आर्या, वसन्ततिलका, मालिनी, इन्द्रवज्रा, उपेन्द्रवज्रा, मन्दाक्रान्ता, शिखरिणी, स्रग्धरा, शार्दूलविक्रीडित जैसे विविध श्लोकों के माध्यम से व्यक्त किए है। उपलब्ध ग्रन्थों में से ऐसे श्लोको की संख्या १२० के लगभग है। श्लोकों की संस्कृत भाषा पाणिनि-सम्मत ही है, किन्तु कहीं-कहीं उस पर प्राकृत-अपभ्रंश का प्रभाव भी दृष्टिगोचर होता है।

रइधू की प्राकृत रचनाओं में शौरसेनी प्राकृत का प्रयोग मिलता है। उसमें क्वचित् अर्धमागधी एवं महाराष्ट्री के शब्द-प्रयोग भी दृष्टिगोचर होते है।

कवि की एक रचना हिन्दी में भी उपलब्ध है। यद्यपि वह अत्यन्त लघुकृति है, जिसमे मात्र ३६ पद्य हैं, किन्तु भाषा, विधा एवं छन्दरूपो की दृष्टि से वह महत्त्वपूर्ण कृति है। उस रचना का नाम है—'बारा-भावना'। इसमें दोहा-चौपाई-मिश्रित गीता छन्द में द्वादशानुपेक्षाओ का बडा ही मार्मिक वर्णन किया गया है। इस रचना की हिन्दी अपभ्रंश से प्रभावित है और उसके 'करउ,' 'केरउ', केरो' जैसे परसर्गों के प्रयोग उपलब्ध है। उसमें राजस्थानी, ब्रज, बुन्देली, एवं बघेली शब्दो के प्रयोग भी प्राप्त होते हैं। वस्तुतः कवि की इस लघुकृति मे प्राचीन हिन्दो के विकास की एक निश्चित परम्परा वर्तमान है।

महाकवि रइधू मूलतया अपभ्रंश के कवि हैं। अतः उनकी तीन कृतियाँ छोड़कर शेष सभी अपभ्रंश-भाषा-निबद्ध है। उनकी अपभ्रंश परिनिष्ठित-अपभ्रंश है, पर उसमें कहीं-कही ऐसी शब्दावलियाँ भी प्रयुक्त है जो आधुनिक भारतीय-भाषाओं की शब्दावली से समकक्षता रखती हैं। उदाहरणार्थ कुछ शब्द यहाँ प्रस्तुत हैं :—

टोपी, मुग्गदालि (मूंग की दाल), लइगउ (ले गया), साली (पत्नी की बहिन), पटवारी, बक्कल (बुन्देली—वकला—छिलका), ढोर, जंगल, पोटलु (पोटली), खट्ट (खाट), गाली, झड़प्प, खोज्ज (खोजना), लक्कड़ी, पीट्टि (पीटकर), ढिल्ल (ढीला) आदि।

बहुमुखी प्रतिभा के धनी महाकवि रइधू निस्सन्देह ही भारतीय-वाङ्मय के इतिहास के एक जाज्वल्यमान नक्षत्र हैं। विपुल एवं विविध साहित्य रचनाओं की दृष्टि से उनकी तुलना में ठहरनेवाले किसी अन्य प्रतिस्पर्द्धी कवि या साहित्यकार के अस्तित्व की सम्भावना नही की जा सकती। रस की अमृत-स्रोतस्विनी प्रवाहित करने के साथ मध्यकालीन भारतीय-संस्कृति के चिरन्तन आदर्शों की प्रतिष्ठा करनेवाला यह प्रथम सारस्वत है जिसके व्यक्तित्व में एक साथ इतिहासकार, दार्शनिक, आचारशास्त्र-प्रणेता एव क्रान्तिदृष्टा का समन्वय हुआ है।[1]

●

---

१. कवि की उपलब्ध समस्त रचनाओ का परिशीलन प्राकृत विद्यापीठ वैशाली की ओर से 'अपभ्रंश के महाकवि रइधू की रचनाओ का आलोचनात्मक परिशीलन' नामक शोध-ग्रन्थ के रूप मे शीघ्र ही प्रकाशित हो रहा है तथा जीवराज ग्रन्थमाला', शोलापुर (महाराष्ट्र) की ओर से 'रइधू-ग्रन्थावली' के रूप में समग्र रइधू-साहित्य १६ भागो मे सर्वप्रथम सम्पादित होकर प्रकाशित होने जा रहा है। उसका प्रथम भाग प्रकाशित है तथा द्वितीय एवं तृतीय भाग यन्त्रस्थ है।

# भ० महावीर का एक नया पूर्व-भव

(कुवलयमाला कथा के अनुसार)

डॉ० के० आर० चन्द्र

जैनधर्म कर्म-प्रधान धर्म है। पूर्व-कर्मों की सत्ता के अनुसार जीव अनेक जन्म ग्रहण करता हुआ संसार में किस प्रकार संसरण करता है इस तथ्य को समझाने के लिए विपुल साहित्य का सृजन हुआ है। जैन कथा साहित्य इस सिद्धान्त से व्याप्त है। मोक्ष अकस्मात् प्राप्त नहीं होता। उसकी प्राप्ति के लिए जीव को अनेक भव-भवान्तरों तक प्रयत्न करना पड़ता है। इस को समझाने के लिए पूर्व-भव की कथाओं का विकास हुआ है। पूर्वभव तो अनन्त होते हैं परन्तु सबका विवरण देना असम्भव है। अतः जब से जीव मोक्ष के प्रति रुचि और संसार के प्रति अरुचि दिखाता है अर्थात् सम्यकत्व प्राप्त करता है उस समय से पूर्वभवो का वर्णन किया जाता है। दृष्टान्त रूप से अनेक चरितो की रचना की गयी है और उनमें भी तीर्थंकरों के चरितो की बहुत महत्ता है, क्योंकि वे ही सर्व प्रथम आदर्श रूप हैं; जिन्होंने तीर्थ की स्थापना की है। उनकी आत्माओ ने लगातार अनेक पूर्व-भवो में किस प्रकार विकास किया इसको समझाना जैन उपदेशकों को अभीष्ट रहा है। इसी सम्बन्ध मे अन्तिम तीर्थंकर भ० महावीर के पूर्व-भवो के बारे मे थोड़ी-सी चर्चा की जा रही है। कर्मफल समझाते समय किसी महापुरुष अथवा तीर्थंकर के साथ भी पक्षपात नही किया जाता है। अपने शुभ, अशुभ मानसिक परिणामो और अपने ही कृत्यो के अनुसार जीव ऊँच और नीच गतियो में परिभ्रमण करता है। भ० महावीर भी इसी कर्म-सिद्धान्त के अनुसार कभी पशु, कभी नारकी जीव, कभी देव, कभी मनुष्य गति प्राप्त करते दिखाये गये है।

जैनो का प्राचीनतम साहित्य अंग साहित्य है। उसमे भी आचारांग सबसे प्राचीन है। उसमें भ० महावीर का जो सक्षिप्त चरित मिलता है वहाँ पर (प्राचीनतम आगम ग्रन्थ आचाराग में) उनके अन्तिम देव-भव से च्युत होकर जन्म प्राप्त करने का उल्लेख है, अन्य पूर्व-भवो का कोई उल्लेख नहीं है। कल्पसूत्र मे भी ऐसा ही उल्लेख है। समवायाग[1] सूत्र मे कुछ नाम आते हैं परन्तु उनका महावीर के पूर्व भवों के साथ कोई सम्बन्ध नही बताया गया है। पोट्टिल का छठें पूर्व-भव के रूप में उल्लेख है परन्तु अन्य ग्रन्थो में वह प्रियमित्र का दीक्षा-गुरु है। विमलसूरिके पउमचरियं[2] मे मरीचि का महावीर के पूर्व-भव के रूप में उल्लेख नहीं मिलता है। चउप्पन्नमहापुरिसचरियं[3] मे मरीचि से पहले के दो पूर्व भवों का

१. सूत्र १३४.
२. ११.९५.
३. पृ०९७, ९८, १००, १०३, २७०.

उल्लेख नहीं है। छठें पूसमित्र के भव का भी उल्लेख नहीं है। त्रिपृष्ठ के पश्चात् एक नरक भव का उल्लेख करके उसके बाद के भवों के नाम नहीं दिये गये हैं। सिर्फ ऐसा ही कहा गया है कि अनेक भवों के बाद पुष्पोत्तर विमान से देवानंदा के गर्भ में आये। जिनसेन के आदिपुराण में मरीचि को महावीर के पूर्वभवों में नहीं बताया गया है। गुणभद्र ने उत्तरपुराण[1] में महावीर के पूर्व-भवों को मरीचि तक जोड़ा है।[2]

वैसे सर्व-प्रथम ग्रन्थ आवश्यक-निर्युक्ति[3] है जिसमे भ० महावीर के २६ पूर्व-भवों को गिनाया गया है। अन्तिम भव देवानन्दा की कुक्षि से जन्म लेना है। आवश्यक-चूर्णि[4] भी इसके साथ सहमत है। आवश्यक-दीपिका[5] में यह संख्या २७ है और त्रिशलामाता की कुक्षि मे जो स्थलान्तरण किया जाता है वह भी एक भव माना गया है। कल्प-सूत्र पर रची गयी श्रीलक्ष्मणवल्लभ की वृत्ति[6] में भी २७ पूर्वभव है परन्तु उसके अनुसार कौशिक ब्राह्मण और पुष्पमित्र के बीच में एक अधिक देव-भव बताया गया है और इस तरह देवानन्दा की कुक्षि से जो जन्म हुआ वही भ० महावीर का सत्ताईसवाँ भव माना गया है। महावीर चरिय में २१ वे और २२वे भव के बीच में कुछ अस्पष्टता है और एक भव वहाँ पर और जोड़ा गया मालूम होता है। देवानन्दा की कुक्षि से जन्म लेना २७ वाँ भव गिनाया गया है। उत्तरपुराण मे कुल ३३ भवो का वर्णन मिलता है। आवश्यकनिर्युक्त के २१ वे और २२ वे भव के बीच मे छ अन्य भव बताये गये हैं।

सबसे पहले पूर्व-भव मे अर्थात् सम्यक्त्व प्राप्ति के प्रसग पर आवश्यक-निर्युक्ति[7] मे उस पात्र का नाम नही दिया गया है। आवश्यक-भाष्य और चूर्णि मे उसे 'गामस्स चितओ' (ग्रामस्य चिन्तकः) अर्थात् गाँव का मुखिया कहा गया है। हरिभद्रीय-टीका[8] और मलयगिरि की आवश्यक-टीका[9] में उसे 'बलाहिओ' अर्थात् सैन्य का अधिपति कहा गया है। आवश्यकदीपिका[10] और महावीरचरियं में उसका नाम 'नयसार' दिया गया है। उत्तरपुराण[11] में उसका नाम 'पुरुखा' है जो एक भिल्लाधिपति है। यह 'बलाहिअ' के साथ मेल खाता है। दोनो परम्पराओ मे कुछ घटना-भेद के साथ एक साधु को बचाने के कारण और उससे उपदेश प्राप्त कर सम्यक्त्व प्राप्त करने का उल्लेख है।

---

१. ७६. ४३४-५४३.

२. श्रीदलसुखभाई मालवणिया द्वारा संग्रहीत सामग्री का भी उपयोग किया गया है अत उनका आभार मानताहूँ। —लेखक

३ गा १४६-४५१ 'आवश्यक-निर्युक्ति' के समान ही दिगम्बर-ग्रन्थ 'मूलाचार' में पूर्व-भवों का उल्लेख नहीं मिलता है।

४. पृ० १२८-२३६.

५, ४९-८७.

६. पृ० १२-१५.

७. पृ० १२८.

८. पृ० १०८.

९. पृ० १५२.

१०. पृ० ४९.

११. ७४.१८-२२.

मरीचि के भव का उल्लेख सभी ग्रन्थों में है। उत्तरपुराण में कौशिक के बदले जटिल का नाम आता है। प्राचीन ग्रन्थों में पूसमित्त (पुष्यमित्र) है तो बाद के ग्रन्थों में पुष्पमित्र का नाम है। इसके बाद उत्तरपुराण में दो पात्रों और देवकल्पों के नामों का आवश्यक-निर्युक्त के नामों के साथ भेद पाया जाता है। आगे और भी वैसे ही नाम-भेद मिलते हैं। इस प्रकार दोनों परम्पराओं में भवों की सख्या और नामो में थोड़ा-सा अन्तर अवश्य पाया जाता है।

'कुवलयमाला' नामक उद्योतनसूरि के महाकथा ग्रंथ में भ० महावीर के चरित्र का अथवा उनके पूर्वभवों का कोई प्रसंग नहीं है। कुवलयमाला की कथा के अन्तर्गत जो पात्र आते हैं उनमें से मुख्य पात्र कथा-नायक कुवलयचन्द्र के पूर्व भव और आगामी भव का वर्णन आता है। उसके इस दोनों भवों में भ० महावीर का जीव ही उसे प्रतिबोध देता है और कुवलयचन्द्र के अन्तिम भव में भगवान् महावीर स्वयं उसे अर्थात् मणिरथकुमार को दीक्षा देते हैं और वह तपश्चर्यामय जीवन विताकर मुक्ति प्राप्त करता है। नीचे भ० महावीर के एक पूर्व-भव के रूप मे राजकुमार अनंगकुमार की कथा है। और उनके अनेक पूर्व-भवो की तालिका दी गयी है। इस तालिका के अनुसार यह नाम अनंगकुमार किसी भी अन्य ग्रंथ में भ० महावीर के किसी भी भव के रूप में हमको नही मिलता है। सभवतया भ० महावोर का यह पूर्व-भव एक नया भव है।

●

## अनंगकुमार कथा

### (भ० महावीर का एक पूर्व-भव)

साकेत नगरी में मदन नाम का राजा था। उसके अनंगकुमार नाम का पुत्र था। उसी नगरी में एक ऐसी घटना घटी कि राजकुमार अनंगकुमार को मोहग्रस्त पागल स्त्री को प्रतिबुद्ध करना पड़ा। वहाँ के श्रेष्ठी-पुत्र प्रियंकर ने अपने पड़ोसी की कन्या सुन्दरी से शादी की थी। दोनो में इतना गहरा प्रेम था कि वे एक दूसरे के विना विल्कुल नही रह सकते थे। प्रियंकर की अकस्मात् मृत्यु हो गयी। सुन्दरी इस दुःखद घटना से पागल हो गयी और वह अपने पति के शव को लेकर फिरने लगी। अनेक तरह से समझाने पर भी वह उस शव को नहीं छोडती थी और लोगो से हैरान होकर वह श्मशान भूमि पर रहने लगी। सुन्दरी के पिता की प्रार्थना से अनगकुमार ने अपनी युक्ति से सुन्दरी को स्वस्थ करने का भार अपने ऊपर ले लिया। अनंगकुमार भी एक औरत के शव को लेकर श्मशान भूमि पर रहने लगा। दोनो मे मित्रता हो गयी और भाई-वहन की तरह रहने लगे। अपने-अपने कार्य से अलग होते समय एक दूसरे को अपना शव सौपकर वे बाहर जाते थे। एक दिन अनगकुमार ने सुन्दरी को बतलाया कि तुम्हारा पति तो चुपके से मेरी पत्नी मायादेवी के साथ प्रेम की बाते करता है। दूसरे अन्य अवसर आने पर जब सुन्दरी बाहर गयी हुई थी तब अनंगकुमार ने दानो शवो को एक कुएँ मे फेंक दिया और सुन्दरी को बताया कि तुम्हारा लंपट पति मेरी स्त्री को लेकर भाग गया है।

वह स्वयं रोने पीटने लगा और स्त्री के वियोग मे दुःखी होने लगा। सुन्दरी को भी काफी दुःख हुआ। अनंगकुमार ने पूछा कि अब क्या किया जाय तब सुन्दरी ने कहा कि तुम ही बताओ क्या किया जाय? तब अनंगकुमार ने उसे राग और मोह के दुष्परिणामो को समझाया। सुन्दरी प्रतिबुद्ध हुई और सम्यक्त्व प्राप्त किया।

यहाँ से मरकर सुन्दरी मानभट के रूप में जन्मी। फिर एक देव के रूप मे और तत्पश्चात् कुवलयचन्द्र (कुवलयमाला कथा का नायक) के रूप मे जन्म लिया। वहाँ से फिर एक देव के रूप मे और तत्पश्चात् भगवान् महावीर के समय मे काकन्दी नगरी मे राजा काञ्चनरथ और रानी इन्दीवरा के पुत्र मणिरथ कुमार के रूप में जन्म लिया। अनंगकुमार स्वयं भ० महावीर के रूप में जन्मा था। अनंगकुमार के भव और भ० महावीर के भव के बीच में कितने और कौन-कौन से अन्य भव भ० महावीर ने ग्रहण किये इस बारे में कुछ भी नहीं बताया गया है। सिर्फ ऐसी कथा आती है कि भगवान् महावीर ने काकंदी नगरी में मणिरथकुमार को प्रतिबुद्ध किया था।

उस समय भ० महावीर ने मणिरथकुमार को उसके पूर्व-भव की प्रियंकर और सुन्दरी की कथा सुनायी थी और बतलाया था कि वह स्वयं उस समय अनंगकुमार थे। (कुवलयमाला-परिच्छेद, ३३६-३४३).

### भ० महावीर के पूर्व-भवों की तालिका (स = आवश्यक—निर्युक्ति—समान)

| आवश्यकनिर्युक्ति | आवश्यकचूर्णि | आवश्यकदीपिका | कल्पसूत्रवृत्ति लक्ष्मीवल्लभ | महावीरचरियं गुणचन्द्र | चउप्पन्नमहापुरिसचरियं | उत्तर पुराण गुणभद्र |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| १. सम्यकत्व | ग्रामचिंतक | नयसार | नयसार | नयसार | × | पुरुरवा |
| २. वैमानिकदेव | सौधर्मदेव | सौधर्मदेव | सौधर्मदेव | सौधर्मदेव | × | सौधर्मदेव |
| ३. मरीचि | मरीचि | मरीचि | मरीचि | मरीचि | मरीचि | मरीचि |
| ४. ब्रह्मलोकदेव | स | स | स | स | स | स |
| ५. कौशिक | स | स | स | स | स | जटिल |
| संसारपरिभ्रमण | स | स | देवभव | स | × | सौधर्मदेव |
| ६. पूसमित्त | पूसमित्त | पुष्पमित्र | पुष्पमित्र | पुष्पमित्र | × | पुष्पमित्र |
| ७. सौधर्मदेव | स | स | स | स | स | स |
| ८. अग्निद्योत | स | स | स | स | स | अग्निसह |
| ९. ईशानदेव | स | स | स | स | स | सनत्कुमारदेव |
| १०. अग्निभूति | स | स | स | स | स | अग्निमित्र |
| ११. सनत्कुमारदेव | स | स | स | स | स | माहेन्द्रदेव |
| १२. भारद्वाज | स | स | स | स | स | स |
| १३. माहेन्द्रदेव | स | स | स | स | स | स |
| संसारपरिभ्रमण | स | स | स | स | स | स |
| १४. स्थावर | स | स | स | स | स | स |
| १५. ब्रह्मलोकदेव | स | स | स | स | स | माहेन्द्र देव |
| संसारपरिभ्रमण | स | स | स | स | स | स |
| १६. विश्वभूति | स | स | स | स | स | विश्वनंदी |
| १७. महाशुक्रदेव | स | स | स | स | स | स |
| १८. त्रिपृष्ठ | स | स | स | स | स | स |
| १९. नरकवासी | स | स | स | स | स | स |
| २०. सिंह | स | स | स | स | × | स |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| २१. नरकवासी | स | स | स | स | × | स |
| संसारपरिभ्रमण | स | स | स | स | × | सिंह |
| × | × | × | × | × | × | सौधर्मदेव |
| × | × | × | × | × | × | विद्याधर |
| × | × | × | × | × | × | देव |
| × | × | × | × | × | × | हरिषेण |
| × | × | × | × | × | × | महाशुक्रदेव |
| २२. प्रियमित्र | स | स | स | स | × | स |
| २३ महाशुक्रदेव | स | स | स | स | × | सहस्रारदेव |
| २४. नंदन | स | स | स | स | × | स |
| २५. पुष्पोत्तरविमान | स (प्राणत में) | स (प्रा०) | स (प्रा०) | स (प्रा०) | स (प्रा०) | ३२. अच्युत में पुष्पोत्तर-विमान |
| २६. ब्राह्मणकुल | स | २६ देवानन्दाकुक्षि<br>२७ त्रिशलाकुक्षि | २७ महावीर | स | स | ३३. प्रियकारिणी-पुत्र |

# महाराजा भोज के समय का एक अपभ्रंश काव्य : सुदंसण चरिउ

**श्री अगरचंद नाहटा**

भारतीय भाषाओं में प्राकृत सबसे प्राचीन है। यद्यपि इसका रूप समय समय पर बदलता रहा है, प्राकृत का सुसंस्कृत रूप ही संस्कृत भाषा है। प्राकृत का अर्थ है स्वाभाविक और संस्कृत का अर्थ है परिष्कृत या संस्कारित। प्राकृत जनभाषा थी और संस्कृत विद्वज्जनानुमोदित साहित्यिक भाषा थी प्राकृत का अति प्राचीन साहित्य आज उपलब्ध नही है। करीब ढाई हजार वर्ष पूर्व भगवान् महावीर और बुद्ध ने जनभाषा मे जो उपदेश दिए उन्ही के सकलित ग्रन्थ वर्तमान में व्याप्त है। संस्कृत मे वेदादि जो प्राचीन ग्रन्थ रचे गए वे प्राप्त प्राकृत ग्रन्थो से पुराने हैं पर वर्तमान संस्कृत से उनकी भाषा कुछ भिन्न है। प्राकृत का परिवर्ती रूप है अपभ्रंश, जिससे पाँचवी-छठी शताब्दी से लेकर सतरहवी तक बहुत बड़ा साहित्य लिखा गया, उसमें से जैन अपभ्रंश साहित्य ही अधिक बच पाया है। जैनेतर अपभ्रंश रचनाएँ नगण्य-सी है। जैन अपभ्रंश रचनाओ में से बहुत कम प्रकाश मे आई हैं। पहले तो उन्हे प्राकृत के अन्तर्गत ही मान लिया गया, पर पाश्चात्य विद्वानों ने जब उनकी ओर ध्यान दिया तो अपभ्रश भाषा का महत्त्व बहुत बढ गया, क्योंकि उत्तर भारत की सभी प्रान्तीय भाषाओ की जननी कहलाने का श्रेय उसे प्राप्त है। अतः प्रान्तीय भाषाओं के विकास का अध्ययन करने के लिए अपभ्रंश साहित्य का अध्ययन बहुत ही आवश्यक हो जाता है। इसी आवश्यकता के कारण अपभ्रश ग्रन्थों का प्रकाशन विगत कुछ वर्षों में दिनो दिन बढ़ता जा रहा है।

मध्यप्रदेश मे प्राकृत साहित्य का निर्माण तो अधिक नही हुआ पर संस्कृत, अपभ्रंश और हिन्दी में पर्याप्त साहित्य लिखा गया है। मालव प्रदेश जिस प्रकार अपनी उपजाऊँ भूमि के लिए प्रसिद्ध रहा है उसी तरह साहित्य सर्जन भी मध्य प्रदेशमें सर्वाधिक इसी प्रदेश में हुआ है। सम्राट विक्रम और भोज तो बहुत ही प्रसिद्ध दानी और विद्याव्यसनी राजा इसी प्रदेश में हुए हैं। महाराजा भोज ने अनेक विषयों के महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ स्वयं रचे और उनके राज्यकाल में उनका आश्रय पाकर बहुत बड़ा साहित्य रचा गया जिनमें से एक अपभ्रश काव्य का संक्षिप्त परिचय प्रस्तुत लेख में दिया जा रहा है।

इस ग्रन्थ का नाम 'सुदंसण चरिउ' है और इसके रचयिता दिगंबर विद्वान् मुनि नयनन्दी हैं। जैन ज्ञान भण्डारों मे इसकी कई हस्तलिखित प्रतियाँ प्राप्त थीं, पर वे प्रकाशित नहीं हो सकी थी। इधर प्राकृत जैन शास्त्र और अहिंसा शोध संस्थान, वैशाली (बिहार) से इस ग्रन्थ का प्रकाशन हुआ है। सुप्रसिद्ध

अपभ्रंश साहित्य मर्मज्ञ डा० हीरालाल जैन ने इसका संपादन किया है, जो उक्त संस्था के प्रारम्भिक निर्देशक रह चुके हैं।

सुदंसण चरिउ बारह सन्धियों का अपभ्रंश काव्य है, इसमें जैनधर्म के पंचणमुक्कार मन्त्र के माहात्म्य को बतलानेवाली सेठ सुदर्शन की कथा दी गई है जो पूर्व जन्म में ग्वालिया थे। जैन मुनि और श्रावक के सम्पर्क से उसने नवकार मंत्र सीखा और बड़े मनोयोग से उसका स्मरण-जाप करता रहा। उसके फलस्वरूप वह आगामी जन्म में उसी सेठ की सेठाणी के कुक्षी से पुत्ररूप जन्मा। पर-स्त्रीगमन-निषेधरूपी व्रत को उसने बड़ी दृढ़ता के साथ पालन किया। सुदर्शन के मित्र की पत्नी कपिला ने उसे मोहित करने का प्रयत्न किया, पर वह असफल रही। फिर वहाँ के राजा की रानी अभया ने दासी के द्वारा अपने यहाँ बुलाया और काम-भोग हेतु प्रार्थना की। पर सुदर्शन अपने व्रत में दृढ़ बना रहा। फलतः रानी ने उस पर विपदा का पहाड़ ढा दिया। उस पर शील-खण्डन का मिथ्या दोषारोपण करने से राजा ने उसे मारने का आदेश दे दिया। पर उसके शील प्रभाव से व्यन्तरदेव ने मारनेवालों को स्तंभित कर दिया। इस घटना से जनता में उसका बड़ा यश फैला। आज भी जैन समाज में वह शीलव्रतधारी महापुरुष के रूप में मान्य है। अन्त में उसने जैन मुनि दीक्षा ग्रहण की और बड़े कठिन उपसर्ग सहकर कैवल्य प्राप्त कर मोक्ष धाम प्राप्त किया। जैन समाज में उसकी कथा बहुत प्रसिद्ध है। अनेक ग्रन्थो में शील-माहात्म्य के दृष्टान्त के रूप में सुदर्शन कथा लिखी गई है। कई स्वतन्त्र काव्य भी जैन विद्वानो ने बनाये हैं जिनमें से नयनन्दी का अपभ्रंश काव्य अपना विशिष्ट स्थान रखता है। डा० हीरालाल जैन ने इसका सम्पादन बड़े परिश्रम से और अच्छे रूप में किया है।

प्रस्तुत काव्य की रचना धारा नरेश भोज के राज्यकाल में हुई है। इसका रचना-काल संबत् ११०० है। काव्य के अन्त में कवि ने लिखा है—"बनों, ग्रामों और कुरवरो के निवेश सुप्रसिद्ध अवती नामक देश में इन्द्रपुरी के समान विवध जनों की इष्ट गौरवशाली धारा नगरी है। वहाँ रण में दुर्द्धर शत्रुरूपी महान् पर्वतो के वज्र, ऋद्धि मे देव और असुरों को आश्चर्य उत्पन्न करनेवाला त्रिभुवननारायण श्रीनिकेत उपाधिकारी नरेन्द्र पुङ्गव भोजदेव है। उसी नगर में अपने मणियों के समूह की प्रभा से सूर्य के प्रकाश को फीका कर देनेवाला एक बड़ा विहार जिन मंदिर है। वहीं नृप विक्रम काल के ११०० वर्ष व्यतीत होने पर कुशल नयनंदी ने अमात्सर्यभाव से यह केवली चरित्र रचा।

प्रस्तुत काव्य के महत्त्व के संबन्ध से ग्रन्थमाला के समान्य सम्पादक डा० टाटिया ने लिखा है कि नयनंदी का यह चरित्रकाव्य—अलंकारिक काव्य-शैली की परंपरा में है। जहाँ-तहाँ वर्णनों में समासों की शृंखलाएं एवं अलंकारों के जटिल प्रयोग पाठकों को बाण और सुबन्धु की याद दिलाते हैं। अर्थालंकारों के साथ-साथ शब्दालंकारों का प्रयोग भी बहुलता से हुआ है। भाषा को अनुरण-नात्मक बनाने के लिए शब्दों की और शब्द-समूहों की आवृत्ति के अनेक उदाहरण

मिलते है। लोकोक्तियों के प्रयोग से भाषा में स्वाभाविकता और लालित्य आया है। ग्रन्थ का एक अत्यन्त आकर्षक तत्त्व छन्दों की विविधता है। इसमें सन्देह नहीं है कि अपने साहित्य-गुणों से यह ग्रंथ पाठको का चित्ताकर्षण करेगा।

डा० हीरालाल जैन ने अपनी पठनीय प्रस्तावना में संपादन में प्रयुक्त प्रतियों का परिचय, ग्रन्थकार, परिचय, कथावस्तु, कथा की पूर्वपरम्परा, कथासार, भाषा-शैली-काव्यगुण पर प्रकाश डालने के बाद इस काव्य में प्रयुक्त छंदों का विश्लेषण बहुत परिश्रम से किया है। ९२ छंदों का विश्लेषण करते हुए उन्होंने लिखा है कि—यों तो अपभ्रंश के काव्यों में छंदों का अपना वैशिष्य रहता ही है पर सुदंसण चरिउ में छंदों का वैचित्र अन्य काव्यो की अपेक्षा बहुत अधिक पाया जाता है। कवि ने अपना छंद-कौशल प्रकट करने का इस काव्य में विशेष प्रयत्न किया है। अनेक अप्रसिद्ध छंदो का तो नामोल्लेख भी कर दिया है, तथा कहीं-कही उनके लक्षण भी दे दिए हैं।

परिशिष्ट में इस काव्य की हस्तलिखित प्रतियों में प्राप्त टिप्पण भी दे दिए हैं और उसके बाद शब्दकोश भी दिया गया है। मूल काव्य समाप्त होने के बाद उसका हिन्दी-अनुवाद भी दिया गया है जिससे पाठकों को इस काव्य को समझने में बहुत सुगमता हो गई है।

डा० हीरालालजी ने इसके संपादन में काफी श्रम किया है और ग्रंथ को अधिकाधिक उपयोगी बनाने का प्रयत्न किया है। आशा है, इस संस्करण से अधिकाधिक लाभ उठाया जायगा।

ग्रंथकार नयनंदी ने अपने गुरु माणिक्यनंदी को त्रैविद्य का विशेषण दिया है और अन्तिम सन्धि में गुरुपरम्परा भी विस्तार से ही है जिसके अनुसार कुन्दकुन्दान्वय के मुनि विश्वनंदी, अनेक ग्रंथों के रचयिता थे। उनके पट्टधर विशाखनंदी को सैद्धान्तिक की उपाधि दी है एवं रामनंदी को एक महान् धर्मोपदेशक निष्ठावान् तपस्वी एवं नरेन्द्रों द्वारा वदनीय कहा है। अपने गुरु माणिक्यनंदी को उन्होने महापण्डित की उपाधि दी है और कहा है कि वे समान ग्रथों के पारगामी, अंगों के ज्ञाता एव सद्गुणो के निवासभूमि थे।

इस प्रशस्ति से उनकी विद्वद् गुरुपरम्परा का कुछ परिचय मिल जाता है। उनकी रचनाओं की खोज की जानी चाहिए। नयनंदी ने अन्य भी कुछ रचनाएं की होंगी। मालवप्रदेश के जैन ज्ञानभंडारों में वहुत-सी अज्ञात सामग्री मिल सकती है। यदि धारानगरी का महाराज भोज का ज्ञानभंडार तथा जैन शास्त्रभंडार सुरक्षित रहते तो अनेक कवियों एवं रचनाओं की महत्त्वपूर्ण जानकारी प्रकाश में आती। खैर, जो ग्रंथ-भंडार बच पाये हैं उनके साहित्य की खोज तो शीघ्र एवं अवश्य की जानी चाहिए।

●

# 'चरिउ' और 'मानस'

डा० देवेन्द्रकुमार जैन

**चरित का अर्थ :**

'चरिउ' और 'मानस' से मेरा अभिप्राय क्रमशः 'पउमचरिउ' और 'रामचरितमानस' से है। एक के रचयिता महाकवि स्वयंभू (९ वीं सदी का मध्योत्तरकाल) और दूसरे के महाकवि तुलसीदास (१६ वीं सदी का मध्योत्तर काल)। एक अपभ्रंश में है और दूसरा अवधी भाषा में। स्वयंभू महाराष्ट्र से प्रव्रजित होकर कर्नाटक के निवासी थे, जबकि तुलसी पूर्वी उत्तर प्रदेश (बाँदा काशी और अयोध्या) के। स्वंभू के माता-पिता का नाम पद्मिनी और मारुतदेव था जबकि तुलसी के माता-पिता का नाम हुलसी और आत्माराम दुबे था। स्वयंभू की पत्नियाँ थी, आदित्याम्मा और अमृताम्मा, जो उनकी साहित्य-साधना मे सक्रिय रूप से सहायक थीं। स्वयंभू सद्गृस्थ थे। तुलसी की पत्नी रत्नावली थी, जिसकी प्रताड़ना कवि के मोहभंग का कारण बनती है और कवि सन्यासी के रूप में राम के प्रति समर्पित हो जाता है। स्वयंभू की रचनाओं में 'चरिउ' का वही स्थान है जो तुलसी की रचनाओं में मानस का। जैन परम्परा के अनुसार 'पद्म' राम का एक नाम है क्योंकि उनके पैरों में कमल का शुभ चिह्न था, अतः 'पउमचरिउ' का अर्थ हुआ पद्मचरित अर्थात् राम का चरित, जो रामायण का ही पर्यायवाची शब्द है, जिसका अर्थ है राम का अयन अर्थात् चेष्टा व्यवसाय या व्यापार। 'चरित' का अर्थ लीला भी है। मानस में लीला और चरित का समान अर्थ है। दशरथपुत्र के रूप में अवतार लेकर राम यद्यपि प्राकृत जन (सामान्य जन) की तरह आचरण करते हैं, परन्तु मूल रूप में वे अपने आचरण में पूर्णरूप से तटस्थ हैं, अतः उसे लीला भी कहते हैं। रामचरित के साथ 'मानस' जुड़ने का कारण यह है कि शिव ने इसे रचकर अपने मन में धारण किया था और समय आने पर पार्वती को बताया। (बा० का० ५,६.७।३५)। दूसरे यह मानसरोंगों को शांत करनेवाला है।

**एक पवित्र कथा :**

स्वयंभू का चरिउ जैनपरम्परा से प्रभावित है और 'मानस' वैदिक-परम्परा से। चरिउ की रामकथा महावीर तीर्थंकर की वाणी से निकली। फिर वह गणधर गौतम, सुधर्मा, प्रभव, अनुत्तरवाग्मी कीर्तिधर तथा आ० रविषेण से होती हुई स्वयंभू को प्राप्त होती है। तीर्थंकर महावीर के समवशरण का मुख्य प्रश्नकर्त्ता श्रेणिक, गौतम से "जैनमत के अनुसार रामकथा सुनना चाहता है, क्योंकि दूसरे मत में यह कथा उल्टी सुनी जाती है।" श्रेणिक परमत की जिस कथा का उल्लेख करता है, वह वस्तुतः वाल्मीकि की रामकथा है? हो सकता

है कि जैनमत में कोई रामकथा रही हो, और वह लुप्त हो गई हो, राजा श्रेणिक उसका नवीनीकरण चाहता हो। या रामकथा की लोकप्रियता देखकर वह भी चाहता हो कि जैनमत के अनुसार उसका रूप गढ़ा जाय[1]। स्वयंभू वाल्मीकि-रामायण और विमलसूरि के पउमचरिय (प्राकृत) का उल्लेख नहीं करते, यद्यपि वे इन दोनो से प्रभावित है, आदि रामायण तीर्थंकर महावीर के बहुत बाद में लिखी गई, अत: उसे लेकर श्रेणिक की शंकाएँ वस्तुत. कवि स्वयंभू के समय की शकाएँ हैं जो वास्तव में 'रामकथा के बारे में उठ रही थीं। तुलसी अपनी रामकथा के स्रोतों और परम्परा के सम्बन्ध में स्पष्ट है। उसकी पौराणिक परम्परा शिव (अगस्त्य) से, और काव्य-परम्परा आदि कवि से सम्बद्ध है। वह यह नही बताते कि दोहा-चोपाई-शैली और भाषा-निबद्ध प्रबन्ध' की प्रेरणा उन्होंने कही से ली। यद्यपि वह हरिकथा, और उसके कवियों की अनंतता का मुक्तकण्ठ से स्वीकार करते है। तुलसी के लिए रामकथा साधन है और रामभक्ति साध्य है। उनकी सबसे बड़ी समस्या है कि महान् आध्यात्मिक परम्परा के रहते हुए भो उनके युग का भारतीय समाज दीन और दरिद्र क्यों ?:—

अस प्रभु हृदय अछत अविकारी।
सकल जीव जग दीन दु:खारी ।। बा० का० ४।२५

अतः उनका सबसे बडा काव्यगत मूल्य यही है कि उनके युग का व्यक्ति अपने मन में असीमसत्ता का साक्षात्कार कर, सास्कृतिक हीनता की स्थिति से ऊपर उठ सके, और अपने व्यक्तित्व की पुनर्रचना कर सके"। स्वयभू के लिए भी रामकथा निर्मल और पुण्य पवित्र है।

**काव्ययात्रा : तीर्थयात्रा**

'चरिउ' की भाषा देशी अर्थात् साहित्यिक अपभ्रंश है। कवि इसे सामान्य-भाषा भी कहता है, वह ग्राम्यभाषा (गामिल्ल भासा सें) रहित है। (प०च०१ ३)। तुलसी का मानस भी भाषा-निबद्ध है, भाषा से उनका अभिप्राय अवधी से है। स्वयभू ने चरिउ को रड्डाबद्ध काव्य कहा है, उनके पुत्र त्रिभुवन स्वयंभू उसे पद्धड़िया बँध कहते है। 'चरिउ' की शैली 'कड़वकशैली' है जिसमें तुकांत कई द्विपदियों (दो पंक्तियो) का गुच्छ रहता है, अन्त में घत्ता के रूप में दूसरा छन्द जो एक कड़वक को दूसरे कड़वक से अलग करता है। 'मानस' की 'दोहा-चौपाई-शैली' भी यही है। अन्तर केवल यह है कि उसमें चौपाई मुख्य छन्द है; और चौपाई का मूल आधार 'दुवई' (द्विपदी) है। अपने काव्यों के शिल्प के संबन्ध में भी दोनों ने 'रूपको में बहुत कुछ कह दिया है। स्वयंभू के नदी के रूपक से स्पष्ट है कि उसमें काव्य-परम्परा का पूर्ण निर्वाह है। तुलसी, जहाँ 'मानस' के रूपक में अपने काव्य की पौराणिक परम्परा का उल्लेख करते हैं, वहीं काव्य-सरिता वाले रूपक काव्यगत शिल्प और पात्रों की विशेषताओं का उल्लेख करते

हैं। दोनों में एक महत्त्व की समानता यह है कि यदि तुलसी की काव्ययात्रा उनके लिए तीर्थयात्रा है तो स्वयंभू के 'चरिउ' में आनवाले आश्वास (सर्ग) किसी तीर्थ (समतूह) से कम नहीं।

**चरिउ की कथा**

'चरिउ' की कथा कुल ५ कांडों में है। पहले विद्याधरकांड में आवश्यक काव्य-परम्परा के निर्वाह (मंगलाचरण, आत्म-परिचय, आत्मलघुता, सज्जन-दुर्जन-चित्रण) के बाद मानव, विद्याधर बानर और राक्षसवंशों की परम्परा दी गई है, अन्तिम दो वंश मानव और विद्याधरो के मेल से ही उत्पन्न हुए थे। मानव वंश अर्थात् इक्ष्वाकुकुल के आदिपुरुष तीर्थंकर ऋषभ थे। इसी वंश में राम हुए, और उनके समय में राक्षस वंश मे रावण हुआ। बानरो से युद्ध ठन जाने के कारण राक्षसवंश की स्थिति दयनीय हो उठती है। रावण फिर से अपने कुल का उद्धार करता है। एक दिन वह भंडार में जाकर अपने कुल के आदिपुरुष का नवग्रह हार पहन लेता है जिसमें उसके दस मुँह दिखाई देते हैं, इससे उसका नाम दसमुख पड़ जाता है, काड के अन्त में रावण उन्नति और ऐश्वर्य के चरम शिखर पर है। दूसरे अयोध्याकांड में विभीषण, दशरथ और जनक की हत्या का षड्यंत्र रचता है, क्योकि उसे एक जैनमुनि यह बता देते हैं कि उन दोनों की संगत से रावण का नाश होगा। दशरथ जनक किसी तरह भागकर बच जाते हैं। दशरथ के ४ पुत्र हैं। कौशल्या से राम, कैकेयी से भरत, सुमित्रा से लक्ष्मण और सुप्रभा से शत्रुघ्न। एक बार म्लेच्छ और शबर जनक पर आक्रमण करते है। जनक के अनुरोध पर राम-लक्ष्मण शत्रुओ का सफाया कर देते है, और धनुष उठाने पर राम का सोता से विवाह होता है। बुढ़ापे के कारण दशरथ राम को गद्दी देना चाहते हैं, परन्तु कैकेयी के विरोध के कारण राम को वन मिलता है। भरत अनिच्छा से राजकाज सम्हालता है। दशरथ जैनदीक्षा ग्रहण कर लेते है। अपनी वनयात्रा के क्रम में राम दंडक वन पहुँचते हैं, जहाँ से रावण सीता का अपहरण कर लेता है। सीता नगर मे प्रवेश नही करती। उसे लंका के बाहर नदनवन मे ठहरा दिया जाता है। तीसरे सुन्दरकाड में असली-नकली सुग्रीव की लड़ाई मे असलो सुग्रीव जीतता है। वह सीता की खोज मे राम की मदद करता है। सीता का पता लगता है कि वह लंका मे है। हनुमान दूत का कार्य करता है। युद्धकांड में विभीषण राम के पक्ष में मिलता है। लक्ष्मण के हाथो रावण की मृत्यु होती है। रावण का अन्तिम संस्कार कर और विभीषण को राज्य सौप कर राम पुष्पक विमान से अयोध्या वापस आते हैं। अन्तिम पाँचवे उत्तरकाड में भरत, राज्य वापस कर जैमदीक्षा ग्रहण कर लेता है। राम का मन सीता से विरक्त हो उठता है। इसी समय प्रजा उनके चरित्र में सन्देह करती है। राम को बहाना मिल गया। और वे लक्ष्मण के द्वारा उसे बियावान जंगल मे छुड़वा देते हैं, वहाँ से बज्रसंघ उसे अपने घर ले जाता है, सीता लव और कुश को जन्म देती है। दोनों का बड़े होने पर, राम से

युद्ध होता है। बाद में परिचय होने पर एक दूसरे के गले मिलते हैं। सीता, राम के अत्यन्त अनुरोध को अस्वीकार कर जैनदीक्षा लेकर तप करती है और १६वें स्वर्ग में स्थान पाती है। राम, अपने भाई लक्ष्मण की आकस्मिक मृत्यु से इतने दुःखी होते है कि छह महीने तक उनका शव अपने कंधों पर उठाए हुए घूमते रहते है, बाद मे आत्मज्ञान लेने या जिनदीक्षा लेकर तपकर मोक्ष प्राप्त करते है।

**मानस की कथा**

मानस की रामकथा आदिरामायण के ही अनुसार है। परन्तु उत्तरकांड में तुलसी रामराज्य के वर्णन के बाद शेष घटनाओं का उल्लेख नहीं करते। उसमें ७ कांड ही है। वाल्मीकि की रामकथा प्रसिद्ध है अतः उसका विवरण न देते हुए यहाँ इतना बताना ही काफी होगा कि 'चरिउ' के ५ कांडों से मानस की ७ काडों की कथा का किस प्रकार समहार होता है? 'चरिउ' का विद्याधर-कॉड, मानस के बालकाड के समान है। दोनों की परम्परा यद्यपि भिन्न है। अयोध्या और सुन्दरकांड भी समान हैं, 'चरिउ' में आरण्य और किष्किधाकांड नही है, इनमे पहले की घटनाएँ अयोध्याकाड और दूसरे की सुन्दरकांड में आजाती है। उत्तराकड, लगभग समान है।

पौराणिक मान्यता और दार्शनिकधारणा की भिन्नता के कारण चरिउ और मानस मे निम्नलिखित प्रसंग भिन्न हैं।

| चरिउ | मानस |
|---|---|
| (१) दशरथ की चार पत्नियाँ थीं। | (१) दशरथ की ३ पत्नियाँ थीं। |
| (२) जनक पर शवर म्लेच्छों द्वारा आक्रमण। | (२) पुत्रयज्ञ से पुत्रों का जन्म। |
| (३) नारद का सीता पर कोप, और भामडल आख्यान। भामडल (सीता का भाई) का अपहरण, सीता पर उसकी आसक्ति, धनुषयज्ञ द्वारा निपटारा। | (३) विश्वामित्र के साथ राम का यज्ञ की रक्षा के लिए प्रस्थान। |
| (४) दशरथ की दीक्षा | (४) अहल्या का उद्धार। |
| (५) कैकेयी का भरत के साथ राम को समझाने जाना। | (५) धनुष यज्ञ। |
| (६) सीरकुटुम्बिक से भेंट | (६) सुमंत्र और केवट प्रसंग। |
| (७) कूबर नरेश और वालिखिल्या। का आख्यान। | (७) तापस प्रकरण। |
| (८) सिंहोदर वज्रकर्ण प्रसंग। | (८) भरत निषाद मिलन। |

(९) राम-सीता की जलक्रीड़ा ।
(१०) रुद्रभूति से भिडंत
(११) कपिल ब्राह्मण की कथा
(१२) यक्ष द्वारा रामनगरी की रचना
(१३) जीवंतनगर के राजा का प्रसंग
(१४) अरिदमन की शक्तियों का झेलना ।
(१५) वंशस्थ नगर में जैनमुनियों की वंदना ।
(१६) कुलभूषण मुनि प्रसंग ।
(१७) वंशस्थ वन मे प्रवेश ।
(१८) अवलोकिनी विद्या की सहायता से सीता का अपहरण ।
(१९) नकली सुग्रीव प्रसंग बनाम । सहस्रगति ।
(२०) हनुमान का अपने ससुर राजा महेन्द्र से युद्ध ।
(२१) लंकासुन्दरी प्रसंग ।
(२२) रावण का शांतिनाथ जिन-मन्दिर में जाना ।
(२३) रावण की दिनचर्या ।
(२४) लवण-अंकुश युद्ध के बाद सीता द्वारा अग्निपरीक्षा का प्रस्ताव ।
(२५) पूर्वजन्म कथन, कथा का समाहार ।

(९) भरत भरद्वाज मिलन ।
(१०) भरत का नंदीग्राम में निवास ।
(११) जयंत प्रसंग ।
(१२) सुतीक्ष्ण और अगस्त्य मिलन ।
(१३) मारीच प्रसंग ।
(१४) शबरी पर कृपा ।
(१५) बालि उद्धार ।
(१६) लक्ष्मण को शक्तिलगना, सुषेण वैद्य और संजीवनी ।
(१७) रामराज्य ।
(१८) प्रश्नोत्तर ।

उपर्युक्त अवान्तर प्रसंगों की तुलना से स्पष्ट है मूल रामकथा से इनका उतना सम्बन्ध नहीं, जितना पौराणिक और अन्य दार्शनिक उद्देश्यों से । चरिउ, विद्याधर जाति और उससे उत्पन्न वानर-राक्षस जातियों में प्रचलित मूल्यों के संदर्भ में जिनभक्ति का महत्त्व प्रतिपादित करता है, जबकि मानस राम के पौराणिक और लौकिक चरित में सामंजस्य बताते हुए रामभक्ति की श्रेष्ठता निरूपित करता है । इसी प्रकार दोनों में घटनाएँ समान हैं और उनका स्वरूप और व्याख्या अलग-अलग है । यही बात पात्रों के विषय में कही जा सकती है । इन सबकी निष्पत्तियाँ भिन्न हैं ।

**वनमार्ग**

इस सदर्भ में राम के वनगमन का मार्ग भी विचारणीय है। 'चरिउ' में वह अयोध्या से सीधे गभीर नदी (इसका भौगोलिक अस्तित्व संदिग्ध है, वैसे इन्दौर के पास गंभीर नदी है) पहुँचते है। उसे पार करते ही भरत उन्हें मनाने आते हैं। फिर तापस का धानुष्कवन, भीलवस्ती, चित्रकूट, दशपुरनगर, नलकूबरनगर, नर्बदा, विंध्याचल, ताप्ति, दंडकारण्य, क्रौंचनदी, वशस्थलनगर का वर्णन है। इसमें गगा, यमुना का उल्लेख नही है, अयोध्या से चित्रकूट आते समय उन्हें पार करना जरूरी है। लेकिन लक्ष्मण को शक्ति लगने पर जब हनुमान विशल्या को लाने के लिए लका से अयोध्या की उडान भरता है तब उसका मार्ग यह है :—

समुद्र, मलयपर्वत, काबेरी, तुगभद्रा, काबेरी, गोदावरी, महानदी, विन्ध्याचल, नर्मदा, उज्जैन, पारियात्र, मालव, यमुना, गंगा और अयोध्या। इसमें गगा-यमुना आती है, परतु यह आकाश मार्ग है।

मानस मे राम का वनमार्ग इस प्रकार है :—शृंगबेरपुर, गगा, प्रयाग, यमुना, चित्रकूट, वहाँ से दंडकवन, ऋष्यमूकपर्वत, पंपा सरोवर, माल्यवान और सुबेल पर्वत। भरत राम को मनाने के लिए, उनसे चित्रकूट मे मिलते हैं। इसी प्रकार 'मानस' मे रावण का वध राम करते हैं, चरिउ में लक्ष्मण। मानस की सूर्पणा चरिउ में चद्रनखा है; मानस मे सीता का अपहरण स्वर्णमृग के छल से होता है, चरिउ में अवलोकिनी विद्या और सिहनाद के द्वारा। 'मानस' में लक्ष्मण की शक्ति संजीवनी से दूर होती है। 'चरिउ' मे विशल्या के जल से।

**समान कथा**

दोनो काव्यो की समानताओं और विभिन्नताओ मे, रामकथा का निर्विवाद अश इस प्रकार है :—

राम लोक विख्यात पुरुष है ? उनके पिता दशरथ और माँ कौशल्या है। वे जनक की सहायता करने जाते है, धनुषयज्ञ में सीता से उनका विवाह होता है। कैकेयी के विरोध पर राम को वनवास के लिए जाना पडता हैं, यह अवधि लम्बी है। भरत त्यागी और उदार है। सीता के अपहरण का मूल कारण सूर्पणखा है। राम की अनुपस्थिति मे सीता का अपहरण होता है। लक्ष्मण को शक्ति लगती है, जो वाद मे हट जाती है। रावण के वध पर विभीषण उसका उत्तराधिकारी वनता है। सीता की अग्नि-परीक्षा होती है, परन्तु उसका क्रम अनिश्चित है। अत मे सीता का राम से मिलन नहीं होता, वह धरती में समा जाती है।

'चरिउ' की तुलना में मानस के चरित्रों में दुहरापन है। अर्थात् एक ओर वे राम के आदर्श भक्त है, और दूसरी ओर उनका उनसे लौकिक संबन्ध भी है। फिर भी 'चरिउ' और 'मानस' के राम में मूलभूत समानता यह है एक के राम में वैराग्य और मोह के वीच अन्तर्द्वन्द है, जब कि दूसरे में व्यक्तिगत और सामाजिक कर्तव्य के वोच। 'चरिउ' के राम जिनभक्त हैं, मानस के राम शिवभक्त।

'चरिउ' के राम जिनमुनियों की वंदनाभक्ति करते हैं, जब कि मानस के राम वैदिक ऋषियों की। 'चरिउ' के 'पात्र' अंत में जिन-दीक्षा ग्रहण करते हैं, जब कि मानस के पात्र राम के प्रति समर्पित हो रहते हैं। स्वयंभू के राम प्रकृत पुरुष होकर भी तप कर मोक्ष प्राप्त करते हैं। तुलसी के राम अलौकिक होते हुए भी प्राकृतजन की तरह आचरण करते हैं। मानस का कवि सीता के अपमान-क्षणों 'विष' खुद पी लेता है, चरिउ का कवि अपनी सीता को वह 'तेज देता है जिससे वह राम को फटकारती हुई कहती है : "हनूमान, तुम पत्थरहृदय राम का नाम न लो। उन्होंने मुझे जो पीड़ा पहुँचाई है, उसे हजारों वर्षों के मेघ भी शांत नहीं कर सकते। आदमी चाहे जो हो, परन्तु स्त्रियाँ मृत्यु तक उसका साथ नहीं छोड़तीं। पवित्र और कुलीन नर्बदा नदी रेत लकड़ी और पानी बहाती हुई समुद्र के पास पहुँचती है, पर उस अभागिन को क्या मिलता है ? खारा पानी ?"

दोनो कवियों का उद्देश्य है अपनी स्वीकृत आस्था की अनुभूति कराना; स्वयभू की आस्था है कि आत्मा अनेक और स्वतंत्र है, वह स्वयं कर्त्ता और भोक्ता हैं। रागचेतना से वह जड से बधी हुई है, उससे छटना ही, मुक्ति है। इसके लिए विवेक जरूरी है, विवेक के लिए वीतराग दृष्टि अर्थात् जीवन के सुख-दुःख के प्रति तटस्थदृष्टि आवश्यक है। जिनभक्ति इसमे सहायक है। तुलसी की अस्था है कि राम व्यक्त-अव्यक्त विश्व में सर्वत्र समान रूप से व्यापक है, और प्रेम से ही उनका साक्षात्कार सभव है। भक्तिशून्य ज्ञान व्यर्थ है। उनकी भक्ति का धेय भक्ति स्वयं है, क्योकि सगुणभक्त मोक्ष स्वीकार नही करते। इस प्रकार, उनका चरमतम ध्येय ईश्वर के व्यक्त स्वरूप 'दृश्य जगत्' मे रमन करना है ? फिर भी, व्यक्तिगत स्तर पर तुलसी भक्ति के लिए विषयो से विरति जरूरी मानते हैं, जब कि स्वयंभू विरक्ति के लिए भक्ति।"

**काव्यसौंदर्य :**

दोनो कवियो के लिए काव्य-सौदर्य की अपनी-अपनी धारणा है। एक आत्माभिव्यक्ति मे सौदर्य मानता है, दूसरा सगुण-साकार की लीलाओ मे। उनके काव्यो में लोक और शास्त्रगत काव्य-परंपराओ का निर्वाह है; अप्रस्तुत विधान में यह बात विशेष रूप से द्रष्टव्य है। मानस में 'चरिउ' की अपेक्षा प्रकृति-चित्रण कम है, दोनों चरितकाव्य है और अपनी व्यापक अनुभूति और उदात्त कल्पना में महाकाव्यों की श्रेणि में आते है ? जहाँ तक युगीन यथार्थ का संबंध है, दोनों मे वह अनुपस्थित है। 'चरिउ' में स्वदेशी सम्मतवादी समाज के आदर्शों की छाप है। 'मानस' में यह छाप अप्रत्यक्ष रूप से है। स्वयंभू के अनुसार आदर्शराजा वह है—जो कठोर न हो, न्याय से प्रजा का पालन करे और देवताओं, ब्राह्मणों और श्रमणों को पीड़ा न दें। इसका अर्थ है कि समकालीन राजसत्ता इन्हे भी पीड़ा देने से नही चूकती थी। सामान्य जनता की तो बात ही छोड़िए। स्वयंभू ने चीजों की मिलावट का उल्लेख किया है।

उनके समय में लड़की पराया धन थी और मां-बाप १३-१४ वर्ष का होते ही उसके विवाह के लिए व्याकुल हो उठते थे। 'मानस' का कवि समाज के नैतिक पतन से बहुत दुःखी है। उसके अनुसार, निशाचर वे हैं जो परपीड़क और समाज-विरोधी कामों में लगे हुए हैं। वह यह देखकर क्षुब्ध है कि अभेदवादी तपस्वी लाखो की संपत्ति के स्वामी बने बैठे हैं और गृहस्थ दरिद्र है। ऐसा नहीं लगता कि इस्लामी संस्कृति के विरुद्ध कोई सांस्कृतिक क्रान्ति गठित करना 'मानस' का उद्देश्य है। पिछले सवा हजार वर्षों में भारत का समाज स्थिति-शील रहा है और एक स्थितिशील समाज की जड़ता तोड़ने के लिए कवि उसपर मानसिक आघात ही कर सकता है। ताकि उसमें व्यापक गतिशील मानवता की संवेदना का संचार हो सके। मैं समझता हूँ कि दोनो कवि अपने युगस्वीकृत-आस्था और परंपरा के संदर्भ में अपने पाठकों को व्यापक अनुभूति के मुक्त आकाश में उड़ने देते है।

●

# जैन नाटककार हस्तिमल्ल का समय

डॉ० कन्छेदीलाल जैन

संस्कृत के अन्य रूपककारो की भाँति हस्तिमल्ल का समय तथा अन्य जीवनवृत्त उपलब्ध नहीं है इसलिए इसका निर्णय उनके उपलब्ध साहित्य तथा अन्य सामग्री के आधार पर करना है। इस सामग्री को सामान्यतया दो वर्गों में विभाजित कर सकते है :—

(१) अन्तःसाक्ष्य—अर्थात् हस्तिमल्ल द्वारा रचित ग्रन्थो की पुष्पिकाएँ एवं प्रशस्तियाँ।

(२) वाह्य साक्ष्य—अर्थात् परवर्ती साहित्यकारो द्वारा हस्तिमल्ल के उल्लेख तथा अन्य साक्ष्य।

हस्तिमल्ल के समय को अधिकतम निचली सीमा ९वीं शताब्दी मे ले जानेवाले श्रीरामकृष्णमाचार्यर है।[1] इस सम्बन्ध मे उन्होंने कोई हेतु नही दिया है। इस सीमा का आधार यह हो सकता है कि हस्तिमल्ल ने अपने नाटक का स्रोत जिनसेन के आदिपुराण से ग्रहण किया है। जिनसेन राष्टकूट राजा अमोघवर्ष के संरक्षण मे थे। अमोघवर्ष का समय ८१५-८७८ है।[2] जिनसेन के समय से यह बात सिद्ध होती है कि हस्तिमल्ल का समय इससे पूर्व नही जा सकता है।

हस्तिमल्ल के समय की उपरली सीमा १४ वी शताब्दी है। इस सीमा का आधार यह है कि अय्यपार्य ने अपना जिनेन्द्रकल्याणाभ्युदय शक्-सम्वत् १२४१ (वि० सं० १३७६) मे पूर्ण किया था। उसमे हस्तिमल्ल का उल्लेख है।[3] इसी आधार पर स्व० मुख्तार सा० ने हस्तिमल्ल को चौदहवी शताब्दो का विद्वान् माना है।[4] स्व० नाथूराम प्रेमी का तर्क यह है कि मुख्तार

1. Hastimalla probably lived in the 9th century A.D. (History of classical Sanskrit literature, Page 641-668).
२. दक्षिण भारत में जैनधर्म, पृष्ठ ९०
३. वीराचार्यसुपूज्यपादजिनसेनाचार्यसंभाषितो
   यः पूर्वः गुणभद्रसूरिवसुनन्दीन्द्रादि नन्यूर्जितः।
   यश्चाशाधरहस्तिमल्लकथितो यस्त्वैकसन्धिस्ततः
   तेभ्यः स्वाहृत्यसारमध्यरचितः स्याज्जैनपूजाक्रमः॥
   ………अय्ययार्य्यविदुषा निर्निर्मिताकृतवरप्रसादतः
   शाकाब्दे विधुवार्धिनेत्रहिमगो (१२४१) सिद्धार्थसम्वत्सरे।
   —जिनेन्द्रकल्याणाभ्युदय की प्रशस्ति, जैन ग्रन्थ-प्रशस्तिसंग्रह, भाग १ से।
४. जैन साहित्य के इतिहास पर विशद प्रकाश, पृष्ठ १५९.

सा० ने ब्रह्मसूरि को १५ वीं सदी का विद्वान् माना है। ब्रह्मसूरि हस्तिमल्ल के पौत्र के पौत्र थे। पौत्र के पौत्र होने के कारण ब्रह्मसूरि, हस्तिमल्ल से १०० वर्ष बाद हुए होगे इसलिए हस्तिमल्ल १४ वीं शताब्दी में हुए हैं।[1] कर्नाटक-कविचरित्र के कर्ता आर० नरसिंहाचार्य ने हस्तिमल्ल का समय १२९० निश्चित किया है। इसी मत को विंटरनिट्ज ने अपने इतिहास में उद्धृत किया है।[2]

अन्य विद्वानो ने भी १४वी सदी को प्रामाणिक मानकर उल्लेख किया है।[3] डा० ज्योतिप्रसाद ने हस्तिमल्ल का समय १२५० स्वीकार किया है।[4]

समय की इस पूर्व सीमा नवी सदी और उत्तरी सीमा १४वीं सदी को सन्निकट लाने के लिए विचार करने पर मैं इस निष्कर्ष पर पहुँचा हूँ कि हस्तिमल्ल का समय १२वी सदी के उत्तरार्ध और १३वीं सदी के प्रारम्भ मे लाया जा सकता है। उसके साक्ष्य निम्न प्रकार है :—

१. **प्रभेन्दु मुनि का साक्ष्य** : हस्तिमल्ल द्वारा रचित अंजना-पवनजय नाटक की एक हस्तलिखित प्रति मे नाटक की समाप्ति के पश्चात् प्रभेन्दुमुनि को नमस्कार किया गया है।[5] इसी प्रकार सुभद्रानाटिका की दो पाण्डुलिपियों की प्रशस्ति में प्रभेन्दु मुनि का उल्लेख वर्तमान काल के लट् लकार में है।[6] इस उल्लेख से यह प्रमाणित होता है कि उस समय प्रभेन्दु मुनि विद्यमान थे। प्रभेन्दु मुनि के प्रति प्रशसात्मक विशेषण यह अभिव्यञ्जना कराते हैं कि उस समय उनको विशेष ख्याति थी, ख्याति का कारण उस समय का उनका धर्म के प्रति महती सेवा और उनका प्रभाव था। मुनि प्रभेन्दु का एक विशेषण 'मार-प्रमोदापह' है जिससे प्रतीत होता है कि वे आजन्म ब्रह्मचारी थे। संयमी व्यक्ति का आयु भी अधिक होती है। सौ वर्ष की आयु प्राप्त करना योगी के लिए कठिन नही है। प्रभाचन्द्र गुरु का नाम इतिहास मे होयएल नरेश विष्णुवर्धन के समय में मिलता है। ये मेघचन्द्र त्रैविधदेव के शिष्य थे, विष्णुवर्धन राजा की पत्नी शान्तला जैनधर्म की बडी भक्त थी।[7] शान्तला के पिता पेरग्गडेमारसिंग्य्य कट्टर शैव थे और माता मचिकब्बे परम जैन थी। रानी ने श्रवणबेलगोला मे

१. जैन साहित्य और इतिहास, पृष्ठ २६५.

२ Hastimalla Pupil of Govind Bhatta wrote about 1290 A.D. in South India Several Dramas. —A History of Indian literature, Vol II, Page. 546.

३. जैनग्रन्थ और ग्रन्थकार, पृष्ठ ३६.

४ The Jain Sources of the History of Ancient India, Page 229.

५. समाप्तं चेद अञ्जनापवनञ्जयनाटकम्। कृतिरियं हस्तिमल्लस्य, श्रीमत्प्रभेन्दु-मुनये नमः (अंजनापवनञ्जय, पृष्ठ ११९),

६ बाभाति प्रबलप्रभेन्द्रमुनिय. श्रीजैनयोगी भुवि (सुभद्रा, पृष्ठ ९१).

७. अनेकान्त पत्रिका फरवरी १९६५ मे होयसल नरेश विष्णुवर्धन और जैनधर्म विषय पर के० भुजबली शास्त्री का लेख।

शान्ति जिनेन्द्र की मूर्ति भी स्थापित कराई थी। सन् ११३१ में शान्तला ने बेंगलूर से ३० मील दूर शिवगंगे में जो समाधिमरण धारण किया था उस समय प्रभाचन्द्र उपस्थित थे।[1] यह सम्भव है कि उस समय प्रभाचन्द्र की आयु बहुत अधिक न हो, और उनके गुरु त्रैविधदेव की आयु अधिक हो।

दूसरा उल्लेख मिलता है कि कुलशेखर अलुपेन्दु देव प्रथम (११७६ से १२०० ई०) के समय तुलु देश में जैनधर्म को राजकीय सहायता प्राप्त थी, उस समय प्रभाचन्द्र आदि जैन गुरुओं का सम्मान किया गया था।[2]

यही प्रसिद्ध प्रभाचन्द्र गुरु ही प्रभेन्दु मुनि थे क्योंकि कई स्थानों पर मुनि प्रभाचन्द्र के नाम से इतना उल्लेख आया है। अब प्रश्न यह है कि इनका नाम प्रभाचन्द्र है और हस्तिमल्ल ने प्रभेन्दु नाम से उल्लेख किया है। उसका समाधान यह है कि हस्तिमल्ल ने चन्द का पर्यायवाची इन्दु शब्द उनके साथ जोड़ दिया है। हस्तिमल्ल के नाटको के अनुशीलन से पता चलता है कि सोमवशी को चन्द्र-वंशी आदि पर्यायवाची नाम मिलते है। मुनिदीक्षा लेते समय भी नाम के एक देश मे परिवर्तन कर सौन्दर्य लाया जाता है। यह प्रथा आज तक चली आ रही है। कविगण नामो में भी पर्यायवाची शब्द का प्रयोग कर देते हैं। इसके अनेक दृष्टान्त है।[3] यह बात निश्चित है कि हस्तिमल्ल के नाटक प्रणयन के समय ११९० के आसपास वे वृद्ध हो गए होंगे, इसीलिए हस्तिमल्ल ने उनके लिए योगीराट् शब्द का व्यवहार किया है। प्रभेन्दु मुनि के समकालीन होने से हस्तिमल्ल के नाटकों का रचना-काल ईसा की १२वी सदी का अन्तिम भाग होना चाहिए। यह बात सम्भव है कि उस समय हस्तिमल्ल की अवस्था कम हो, शृंगार रस के नाटकों का प्रणयन युवावस्था का द्योतक है। इस प्रकार इनके नाटको की रचना का काल ११८५ से १२०० के बीच होना चाहिए। उस समय हस्तिमल्ल की आयु २५ से ३५ वर्ष के बीच माने तो उनका जन्म ११६० के आसपास होना चाहिए।

२. **ऐतिहासिक राजा भीम का आधार :**

विक्रान्तकौरव नाटक में स्वयंवर में पहुँचने वाले अनेक देशो के राजाओं में भीषण चेष्टा वाले भीम का उल्लेख भी है।[4] उसी नाटक के युद्ध प्रसंग मे भी सौराष्ट्र के राजा भीम का उल्लेख है जो हाथी पर चढ़कर युद्ध करता था।[5] गुजरात के इतिहास मे अजयपाल के अनुज भीम (द्वितीय) का वर्णन मिलता है जो सन् ११७९ में गद्दी पर आसीन हुआ था। वह भीम भी स्वभावतः भीषण

---

१. वही।
२. भारतीय इतिहास एक दृष्टि, पृष्ठ ३३०.
३ जैन साहित्य और इतिहास, पृष्ठ ५३७.
४. निसर्गभीषणचेष्टितः सौराष्ट्रो भीमः ससंरम्भमवोचत्
(विक्रान्तकौरव (चौखम्बा) १२९)
५. वही, पृष्ठ १६०.

चेष्टा वाला था।[1] विक्रान्तकौरव के अनुसार भीम सोमेश्वर जयकुमार के विपक्ष में युद्ध करता था। ऐतिहासिक भीम ने भी सांभर नरेश सोमेश्वर के साथ युद्ध किया था। मेरुतुंगाचार्य ने प्रबन्धचिन्तामणि में भीमराजा का विशेष विवरण दिया है। उक्त विवरण से अनुमान किया जा सकता है कि हस्तिमल्ल ने विक्रान्त-कौरव में तत्कालीन राजा भीम का उल्लेख किया है। इस उल्लेख से हस्तिमल्ल को १२वी सदी के उत्तरार्ध में मानने की पुष्टि होती है।

**३. नरसिंहाचार्य के कथन का आधार :**

कर्नाटककविचरित्र के कर्ता आर० नरसिंहाचार्य ने यद्यपि हस्तिमल्ल का समय १२९० माना है किन्तु उन्होंने पार्श्वपंडित का समय एक स्थान पर १२०५, दूसरे स्थान पर १२२२ माना है। पार्श्वपण्डित हस्तिमल्ल का एक मात्र पुत्र था, यह हस्तिमल्ल की प्रौढ़ अवस्था में हुआ होगा। इस आधार पर हस्तिमल्ल का समय उनके पुत्र पार्शपण्डित के समय के पूर्व १२वी सदी का उत्तरार्ध होना चाहिए।

**४. भारत के प्रदेशों की स्थिति का साक्ष्य :**

विक्रान्तकौरव मे गुज्जरात्र, केरल, पाण्डय, चोल, काश्मीर और दशार्ण देशों का उल्लेख आया है। कवि ने स्वयम्वर की भीड़भाड़ तथा महिमा वताने के लिए अनेक देशो के राजाओ के पहुँचने का उल्लेख किया है। नाटक लिखते समय वर्तमान के समय के देशो का उल्लेख स्वाभाविक है। १२वी सदी मे उपर्युक्त सभी राज्य अस्तित्व मे थे। १४वी सदी का समय मानते हैं तो उस समय उनमे से कई राज्यो का अस्तित्व मिट चुका था। केरल और पाण्डय १३वीं सदी में, चोल १२वी सदी में अपना अस्तित्व खो चुके थे। काश्मीर मे भी १४वीं सदी मे मुसलिम राज्य हो चुका था। इसके अतिरिक्त यदि विक्रान्तकौरव नाटक की संस्कृति को देखे तो वह भी १२वी सदी के अन्त और १३वी सदी के आरम्भ के अनुरूप है। वाराणसी की विलासिता तथा संस्कृति का वर्णन गुजरात के डाढीवाले सैनिको का वर्णन उक्त मान्यता के विपरीत नहीं है।

**५. आशाधर के समकालीन होने का अनुमान :**

अय्यपार्य नामक विद्वान् ने जो प्रतिष्ठापाठ शक्-सम्वत् १२४१ सन् १३२० में लिखा था। उन्होने उसकी आरम्भिक प्रशस्ति में आशाधर और हस्तिमल्ल के नामों का उल्लेख किया है। उस प्रशस्ति में यद्यपि आशाधर का उल्लेख पहिले और हस्तिमल्ल का उल्लेख बाद में है। इस उल्लेख से आशाधर को हस्तिमल्ल से पूर्ववर्ती ही नही समकालीन भी समझ सकते है। क्योकि दोनों विद्वानों का उल्लेख एक ही वाक्य मे है।[2] अब प्रश्न यह है कि यदि दोनों

१. गुजरात का इतिहास प्रथम भाग उत्तरार्ध, पृष्ठ २२७, २४२.
२. 'यत्राशाधरहस्तिमल्ल कथितो'
आरम्भिक प्रशस्ति जिनेन्द्रकल्याणाभ्युदय, ले०—अय्यपार्य.

समकालीन विद्वान् थे तो आशाधर का नाम पहिले क्यों आया ? इसके दो समाधान हैं। एक तो दोनों में से एक का नाम पहिले लिखना ही पड़ता, क्योंकि दोनों का एक साथ उल्लेख सम्भव नहीं है। दूसरी बात यह है कि द्वन्द्व समास में स्वर से आरम्भ होनेवाला पद पहले रखा जाता है तथा वह पद भी पहले रखा जाता है जिसमें कम मात्रायें (स्वर) हों।[1] एक बात यह भी हो सकती है कि पं० आशाधर ने अनगारधर्मामृत और सागारधर्मामृत जैसे चरणानुयोग के महत्त्व-पूर्ण ग्रन्थ लिखे थे, जिसके कारण वे धार्मिक आचार्य की दृष्टि से भी मान्य थे। इसलिए भी उनका नाम समकालीन होने पर भी पहले रखा गया होगा।[2]

इस दृष्टि से हस्तिमल्ल प० आशाधर के समकालीन हैं। पं० आशाधर ने प्रशस्ति मे धारा नरेश विन्ध्यवर्मा का उल्लेख किया है।[3] विन्ध्यवर्मा का समय वि० सं० १२१७ से १२३७ (सन् ११६१ से ११८१) माना गया है। विद्वानों का अनुमान है पं० आशाधर मांडलगढ़ (अजमेर) छोड़कर विन्ध्यवर्मा के समय में धारानगरी में आए थे। यदि पं० आशाधर का जन्म समय १२ वीं सदी का उत्तरार्ध माना जाय तो हस्तिमल्ल का समय ठीक बैठता है। पं० आशाधर का अन्तिम ग्रन्थ अनगार धर्मामृत है जो सम्वत् १३०० (सन् १२४४) मे समाप्त हुआ था।[4]

### ६. जिनेन्द्रकल्याणाभ्युदय की प्रशस्ति का आधार :

अय्यपार्य ने जिनेन्द्रकल्याणाभ्युदय की अन्त्य प्रशस्ति में अपनी परम्परा दी है। इसे पिता-पुत्र की वंशपरम्परा न मानकर गुरु-शिष्यपरम्परा मानना अधिक

---

१. (क) अल्पाच् तरम् २ २-३४ सिद्धान्त कौमुदी तथा १-३-१०० जैनेन्द्रव्याकरण,
(ख) अजाद्यदन्तम् २-२-३३ सिद्धान्त कौमुदी।

२. 'अभ्यर्हितं च' वार्तिक सिद्धान्तकौमुदी तथा 'यच्चार्चितं द्वयोः' कातंत्र व्या० २-५-१३, पृष्ठ १०८.

३ (अ) आशाधर त्व मयि विद्धि सिद्धं निसर्गसौदर्यमजर्यमार्य-
सरस्वतीपुत्रतया यदेतदर्थं परं वाच्यमय प्रपञ्चः
इत्युपश्लोकितो विद्वद् विल्हणकवीशिना
श्रीविन्ध्यभूपतिमहासान्धिविग्रहिकेण यः।
(सागरधर्मामृत भूमिका, पृष्ठ ७)

(आ) म्लेच्छेशेन सपादलक्षविषये व्याप्ते सुवृत्तक्षति-
त्रासाद् विन्ध्यनरेन्द्रदोः परिमलस्फूर्जत्त्रिवर्गौजसि
प्राप्तो मालवमण्डले बहुपरीवार. पुरीमावसन्
यो धारामपज्जिनप्रमिति वाक्शास्त्रे महावीरतः
(अनगारधर्मामृत, अन्त्यप्रशस्ति, पृष्ठ ६८७)

४. नलकच्छपुरे श्रीमन्नेमिचैत्यालये ऽसिधत्
विक्रमाब्दशतेष्वेषा त्रयोदशसु कार्तिके।
(वही, पृष्ठ ६९१)

उपयुक्त है। अय्ययपार्य ने यह ग्रन्थ सन् १३२० में पूर्ण किया था। उसमें अय्यपार्य ने विद्वान् विशेषण भी लगाया है। उस समय उनका आयु प्रौढ़ विद्वान् होने की दृष्टि से लगभग ३५ वर्ष माने तो उनका जन्म १२८५ के आस-पास होना चाहिए। अय्यपार्य हस्तिमल्ल की शिष्य-परम्परा में पांचवीं पीढी में हैं। एक-एक पीढ़ी में २०-२० या २५-२५ वर्ष का समय माने तब भी हस्तिमल्ल का समय १२वी सदी का उत्तरार्ध और १३वी सदी के मध्य तक जा सकता है। प्रशस्ति के अनुसार हस्तिमल्ल के कुल (विद्याकुल) में गुणवीर सूरि, गुणवीर सूरि के शिष्य पुष्पसेन, पुष्पसेन के शिष्य श्रीकरुणाकर थे, यही करुणाकर अय्यपार्य के पिता थे।[1]

## ७. ब्रह्मसूरि के प्रतिष्ठासारोद्धार का साक्ष्य

हस्तिमल्ल के वंशज ब्रह्मसूरि का समय १५ वीं सदी असदिग्ध प्रमाणों पर आधारित नहीं है जैसा कि अय्यपार्य का समय १४ वी सदी बिल्कुल प्रमाणित है। मेरी समझ में ब्रह्मसूरि का समय भी १४ वीं सदी है। हस्तिमल्ल से ब्रह्मसूरि को विद्वान् चौथी पीढी मे मानते है, परन्तु ब्रह्मसूरी हस्तिमल्ल की पांचवी पीढी मे हुए है। विद्वानो की पीढी में गृहस्थो की भाँति २५, २५ वर्ष का अन्तर न मानकर अधिक अन्तर भी माना जा सकता है। दूसरी बात यह भी है कि हस्तिमल्ल का एक ही पुत्र था। संभव है वह उन्हे ४० वर्ष की आयु मे प्राप्त हुआ हो। हस्तिमल्ल के पिता के प्रारंभ मे सन्ताने नही थीं, बाद में स्वर्णयक्षी के प्रसाद से प्राप्त हुई थी। हस्तिमल्ल का एक मात्र पुत्र पार्श्वपंडित था। हस्तिमल्ल के पौत्र चन्दय का एक ही पुत्र विजय था और उसका पुत्र इन्दुविजय भी अकेला था। ब्रह्मसूरि इन्दुविजय के पुत्र थे। इस प्रकार एक-एक सन्तानवाली पीढी में ३५, ३५ वर्ष का अन्तर माने तो ब्रह्मसूरि से पाँचवी पीढ़ी

---

१. जीयादशेषकविराजचक्रवर्ती श्रीहस्तिमल्ल इति विश्रुतपुण्यमूर्ति
तस्यान्वये वरगुणो गुणवीरसूरि· साक्षात् तपोबलविनिर्जितशम्बरारि.
आसीत् तत्प्रियशिष्यकामक्रोधादिदोषरिपुविजयी
श्रीपुष्पसेननामा कोविदैकगुरुः
तदीयशिष्योऽजनि दाक्षिणात्य श्रीमान् द्विजन्मा भिषजा वरिष्ठः
जिनेन्द्रपादाम्बुरुहैकभक्तः सागारधर्मः करुणाकराख्यः
तस्यैव पत्नी''यदर्कमाम्बा तयोरासीत् सूनुस्सदमलगुणाढ्य.
स्यादय्यपार्य विदुषा विनिर्मिता कृतवरप्रसादतः
शाकाब्दे विधुवार्धिनेत्रहिमगो (१२४१ शक)
सिद्धार्थसंवत्सरे माघे मासि '····इत्यादि, जैनग्रन्थ-प्रशस्ति-संग्रह, प्रथम भाग, पृष्ठ ११२-११५.

पूर्व में होनेवाले हस्तिमल्ल[1] का समय ई० की १२वीं सदी के अन्त तक जा सकता है। दूसरी बात यह है कि ब्रह्मसूरि का समय हस्तिमल्ल के समय के आधार पर १५वीं सदी और हस्तिमल्ल का समय ब्रह्मसूरि के समय के आधार पर १४वी सदी मानना अन्योन्याश्रय दोष युक्त है। अत. ब्रह्मसूरि के समय को १५वीं सदी मानना भी सन्दिग्ध है।

८. **सत्यवाक्य नाम का साम्य**—प्रभाचन्द का अस्तित्व ईसा की पूरी १२ वीं शताब्दीं भर मिलता है। प्रभाचन्द्र के शिष्य वीर कोंगाल्देव राजा ने एक सत्यवाक्य जिनालय का निर्माण कराया था। पुत्रो का नामकरण करने में अनुकरण की प्रवृत्ति पाई जाती है। गोविन्द भट्ट ने सभवत: इसी मंदिर के नाम के आधार पर अपने द्वितीय पुत्र का नाम सत्यवाक्य रखा था। सत्यवाक्य अपने छह भाइयो में द्वितोय और हस्तिमल्ल पॉचवे थे। यह कल्पना हस्तिमल्ल मे १२ वीं सदी मे सिद्ध करती है।

९. **नाट्यभवन का साक्ष्य**—सन् ११९५ मे श्रवणवेलगोला के पार्श्वनाथ मंदिर मे राजा वल्लाल (११७३-१२२०) के जैनमन्त्री नागदेव ने एक नाट्यभवन वनवाया था। पार्श्वनाथ जैन मन्दिर मे नाट्यभवन वनवाने का औचित्य तभी है जबकि उसमे किसी जैन नाटक का अभिनय कराना अभीष्ट हो। उस समय तक दि० जैन नाटको के प्रणयन का उल्लेख नही मिलता है। हस्तिमल्ल ही दक्षिण के ऐसे सशक्त नाटककार हुए है जिनके नाटकों के अभिनय के लिए उक्त नाट्यभवन बनवाया गया हो। हस्तिमल्ल के अंजनापवनंजय और मैथिलीकल्याण नाटक की पुष्पिकाओ मे अभिनीत होने के सकेत भी है।

---

१. तद्धस्तिमल्लतनुजो भुवि सुप्रसिद्ध:
सद्धर्मपालकमहोज्वलकीर्तिनाथ:
तद्धर्मवर्धयितुमप्यखिलागमज्ञ.
श्रीपार्श्वपण्डितबुधो ऽविशदन्यराजकम्
तत्सूनवश्चन्दपचन्द्रनाथ वैजय्यजीयाश्च क्रमाद् बभूवु;
सद्वर्तनानुचरितोज्वलचन्दपार्यसूनु
सुशास्त्रविदभूद् विजयो द्विजोत्तम·
तत्संभव: सकलशास्त्रकलाधिनाथो
नाम्नेन्द्रविजयो जिनयायजूक.
शास्त्राम्भोजाम्भोजातभास्वज्
जिनपदनखसच्चन्द्रिकाचकोरं
विजयेन्दु: सुषुवे हि तत्प्रणयिनी
श्रीनामधेया च यम्
सद्धर्माब्धिसुपूर्णचन्द्रममलं सम्यक्त्वरत्नाकरम्
तत्पुत्रं खलु ब्रह्मसूरिणमिति प्रख्यातभाग्योदयम्।
(प्रतिष्ठासारोद्धार की हस्तलिखित प्रति में अन्त्य प्रशस्ति, पृष्ठ ११२)

**१०. कृतियों पर ऐतिहासिक स्वयंवर का प्रभाव:**

हस्तिमल्ल ने स्वयंवर प्रथा की वहुत प्रशंसा की है और अपने दो नाटकों में स्वयंवर की घटनाओं का निवेश किया है। विक्रान्तकौरव की कथा तो स्वयंवर से सम्बन्धित थी किन्तु अंजनापवनंजय नाटक में भी स्वयंवर के अभिनय की कल्पना और अंजना के स्वयंवर का उल्लेख मूल कथा के अनुसार नहीं है। स्वयंवर की विशेष घटना के कारण हस्तिमल्ल का ध्यान स्वयंवर से सम्बन्धित नाटकों के लिखने की ओर गया होना चाहिए। भारतीय इतिहास में जयचन्द की पुत्री संयोगिता के स्वयंवर की घटना बड़ी महत्त्वपूर्ण थी। उस समय की यह घटना देश भर मे चर्चा का विषय भी रही होगी। स्वयंवर की रीति का अवलम्बन करने के कारण यह महत्त्वपूर्ण घटना थी, दूसरा कारण यह था कि उसके कारण जयचन्द और पृथ्वीराज में युद्ध हुआ था। उन दोनों के परस्पर के वैमनस्य के कारण शहाबुद्दीन गोरी को भारत पर आक्रमण करने का अवसर मिला था। हस्तिमल्ल ने स्वयंवर और उसके वाद के युद्ध का उल्लेख अपने नाटक में किया है। कवि के मस्तिष्क पर तत्कालीन परिस्थिति और समाज की घटनाओं का प्रभाव होता है और उन्हें वह किसी न किसी रूप में अपने साहित्य में भी व्यक्त कर देता है।

उस स्वयंवर का प्रभाव नाटककार के मस्तिष्क मे रहा होगा। स्वयंवर के बाद युद्ध हुआ था उस यथार्थता को ध्यान में रखते हुए अंजना-पवनंजय नाटक में पवनंजय की प्रशंसा इसलिए की गई है कि स्वयंवर के दिन किसी ने प्रतिकूलता नही अपनाई।[1]

राजा जयचन्द की पुत्री सयोगिता के स्वयंवर की घटना सन् ११९० से पूर्व की है। उसी समय यह घटना देश में चर्चा का विषय बनी होगी। जयचन्द सन् ११७० मे कन्नौज की गद्दी पर बैठा था।[2] इससे प्रतीत होता है कि हस्तिमल्ल ने विक्रान्तकौरव नाटक ११९० के आसपास लिखा था।

उपर्युक्त प्रमाणो के आधार पर हस्तिमल्ल का समय १२वी शताब्दी का उत्तरार्ध मानना चाहिए। उनके स्वस्थ होने के सकेतो को ध्यान मे रखते हुए यह कहा जा सकता है कि वे १३वी शताब्दी के मध्य तक रहे होगे।

---

१. अजनापवनंजय, पृष्ठ २१.

२ भारत का प्राचीन इतिहास (१२०० ई० तक)—सत्यकेतु विद्यालंकार, पृष्ठ ६३१.

# तीर्थंकर महावीर का प्रतिमा निरूपण

मारुति नन्दन प्रसाद तिवारी

ईश्वर की सत्ता मे अविश्वास करनेवाले जैन केवल जैनमत के प्रवर्तकों—तीर्थंकरों (जिनों)—की ही उपासना करते है, जो समस्त सांसारिक बंधनों से मुक्त होने के साथ ही सर्वशक्तिमान और आनन्दमय भी होते हैं। जैनों का ऐसा विश्वास है कि बंधनग्रस्त समस्त जीव उनके द्वारा प्रशस्त मार्ग का अनुकरण कर उन्ही की तरह सांसारिक बधनो से मुक्त होकर पूर्णज्ञान, शक्ति एवं आनन्द के प्रतीक बन सकते हैं। जैनधर्म की मान्यता है कि इस अवसर्पिणी (युग) मे कुल चौवीस तीर्थंकर अवतरित हुए है, जिनमें प्रथम ऋषभनाथ (आदिनाथ) और अन्तिम महावीर (वर्धमान) है। तीर्थकरो की ऐतिहासिकता की दृष्टि से मात्र अन्तिम दो तीर्थंकरो, पार्श्वनाथ और महावीर, की ही ऐतिहासिकता असंदिग्ध है।

सिन्धु-घाटी (ई०पू० २३००-१७५०) से प्राप्त होनेवाली कुछ नग्न एवं कायोत्सर्ग मुद्रा के समान दोनो हाथ नीचे लटकाए खड़ी मूर्तियों को कुछ विद्वानों ने तीर्थंकर-चित्रण से सम्बद्ध कर जैनधर्म में मूर्तिपूजा की प्राचीनता को काफी पीछे ल जाने का प्रयास किया है, जो निश्चित प्रमाणो के अभाव में सम्भावना से अधिक कुछ नही है। जैनधर्म मे मूर्तिपूजा और मूर्तिनिर्माण की परम्परा का प्रादुर्भाव निश्चित रूप से मौर्य-शुग युग में हो गया था। इसका प्रमाण है पटना के समीपस्थ लौहानीपुर से प्राप्त मौर्य-शुग-युगीन चमकदार आलेप से युक्त तीर्थंकरों की निर्वस्त्र एव कायोत्सर्ग प्रतिमाएँ, जो सम्प्रति पटना संग्रहालय में संगृहीत हैं। अभिलेखिकी प्रमाणो द्वारा जैनो के मध्य मूर्तिपूजा के प्राक्-मौर्यकाल मे भी प्रचलित रहे होने की पुष्टि होती है। कलिंग नरेश खारवेल के ई०पू० लगभग द्वितीय शती के हाथी गुम्फा शिलालेख में उल्लेख है कि नन्दवंश के राज्यकाल (ई०पू० चौथी-पांचवीशती) मे एक जिन-प्रतिमा को नन्दराज कलिग से उठाकर ले आये थे, जिसे तीन शती वाद खारवेल पुनः कलिग वापस ले आये। फिर भी जैनो में मूर्ति निर्माण की निश्चित परम्परा शुंग-कुषाण युग में ही प्रचलित हुई, जिसका परवर्ती युगो में क्रमश· विकास और पल्लवन होता रहा।

कुषाण युग में आयागपट्टों (वर्गाकारपूजा शिला-फलक) पर प्राप्त संक्षिप्त तीर्थंकर आकृतियो के अतिरिक्त तीर्थंकरों को स्वतन्त्र मूर्तियाँ भी बहुतायत से निर्मित हुईं। कुषाण युग में केवल सर्पफणो से युक्त पार्श्वनाथ और स्कन्धो पर लटकते केशों से अलंकृत ऋषभनाथ के स्वरूप का ही निर्धारण हुआ था। गुप्तयुग के अन्त तक नेमिनाथ एवं महावीर के लांछनों (चिह्न) का भी निर्धारण निश्चित रूप से हो गया था। मध्ययुग के प्रारम्भ में ९वीं-१०वी शती तक सभी तीर्थंकरों के लांछनों के निर्धारण के साथ ही प्रत्येक तीर्थंकर के साथ एक यक्ष-यक्षिणी को भी सम्बद्ध किया जा चुका था।

आरम्भिक प्रतिमालाक्षणिक ग्रन्थो (५वी-६ठी शती) में ध्याननिमग्न तीर्थंकरों के श्रीवत्सचिह्न सहित, निराभरण और निर्वस्त्र उत्कीर्ण किये जाने का विधान है :

आजानुलम्बबाहुः श्रीवत्सांकः प्रशान्तमूर्तिश्च ।
दिग्वासास्तरुणो रूपवांश्च कायोऽर्हतां देवः ।।

**बृहत्संहिता ५८.४५**

निराभरणसर्वांगं निर्वस्त्रांगमनोहरम् ।
सम(वं)वक्ष:स्थले हेमवर्णं श्रीवत्सलांछनम् ।।

**मानसार ५५.४६**

विकास की विभिन्न अवस्थाओ से गुजरने के उपरान्त मध्ययुगीन महावीर मूर्तियों की निम्नलिखित विशेषताएँ होती थी । पूर्णतः निर्वस्त्र (दिगंबर) या श्वेत धोती से युक्त (श्वेताबर) महावीर को ध्यानमुद्रा मे आसीन (पद्मासनस्थ) या कार्योत्सर्ग मुद्रा मे (खड्गासन) खडा निरूपित किया जाता था । वक्षस्थल में श्रीवत्स चिह्न से युक्त और युवक रूप मे चित्रित महावीर को सामान्यतः अष्टप्रतिहार्यों (दिव्यतरु, सिंहासन, त्रिछत्र, भामण्डल, देव दुंदुभि, सुरपुष्पवृष्टि, चावरयुग्म, दिव्यध्वनि), यक्ष-यक्षिणी आकृतियो और लाछन सिंह के साथ मूर्तिगत किया जाता था ।

आधुनिक जैनधर्म के प्रवर्तत महावीर का जन्म वैशाली के समीप स्थित कुण्डग्राम मे ई०पू० ५९९ मे; और निर्वाण कुशीनगर के समीपस्थ पावा में ई०पू० ५२७ मे हुआ था । महावीर का लाक्षन सिंह है, और जिस वृक्ष के नीचे उन्हे कैवल्य की प्राप्ति हुई—वह शाल वृक्ष है । उनसे सम्बद्ध शासनदेवता मातग (यक्ष) और सिद्धायिका या पद्मा (यक्षिणी) है । दिगम्बर-परम्परा में शीर्षभाग मे धर्मचक्र से चिह्नित और गज पर आरूढ़ द्विभुज मातग की भुजाओं में वरदमुद्रा और फल (मातुलिंग) प्रदर्शित करने का विधान है ।[1] सिंह पर आसीन द्विभुज यक्षिणी की भुजाओ मे पुस्तक और वरद-मुद्रा प्रदर्शित किया जाना चाहिए ।[2] श्वेताम्बर ग्रन्थो के अनुसार गज पर आसीन द्विभुज मातंग की

---

(१) वर्धमानजिनेद्रस्य यक्षो मातंग संज्ञक ।
द्विभुजो मुद्‌गवर्णोसौ वरदो मुगवाहन ।।

प्रतिष्ठासारसंग्रह ५.७२

(वसुनंदिकृत लगभग १२वी शती—हस्तलिखित प्रति एल० डी० इन्स्टीट्यूट अहमदाबाद, साथ ही आशाधर-कृतप्रतिष्ठासारोद्धार ३. १५२-१३वी शती)

(२) सिद्धायनी तथा देवी द्विभुजा कनकप्रभा ।
वरदा पुस्तकं धत्ते सुभद्रासनमाश्रिता ।।

प्रतिष्ठासारसंग्रह ५.७३

(साथ ही प्रतिष्ठासारोद्धार ३.१७८)

भुजाओं में नकुलक और फल चित्रित होगा;[1] जब कि सिंह पर आसीन चतुर्भुज सिद्धायिका की भुजाओं में पुस्तक, अभयमुद्रा, फल और वोणा के चित्रण का विधान है।[2] लेखक द्वारा विभिन्न स्थलों पर जिन मूर्तियों के समग्र अध्ययन से यह स्पष्ट है कि जैन शिल्प में लोकप्रियता की दृष्टि से ऋषभनाथ और पार्श्वनाथ के बाद ही महावीर की प्रतिष्ठा हुई। महावीर मूर्तियो में यक्ष-यक्षी युगल का नियमित चित्रण ९वी शती के बाद ही लोकप्रिय हुआ था। यह भी ज्ञातव्य है कि ऋषभ एव नेमिनाथ के समान महावीर के यक्ष-यक्षी युगल का विशिष्ट पारंपरिक स्वरूप कभी भी शिल्प में पूर्णतः निर्धारित नहीं हो सका था।

कुषाणयुगीन (प्रथम शती से तीसरी शती) प्रारम्भिक महावीर मूर्तियाँ मथुरा के कंकालीटीले से प्राप्त हुई हैं। इन मूर्तियों की पहचान मात्र पीठिका पर उत्कीर्ण लेखो के आधार पर सम्भव हो सकी है, जिनमे तीर्थंकर का नाम 'वर्धमान' दिया है। लगभग सात उदाहरण राजकीय संग्रहालय, लखनऊ मे सकलित हैं। लगभग सभी में धर्मचक्र से युक्त सिंहासन पर महावीर को ध्यानमुद्रा में आसीन प्रदर्शित किया गया है।

कुषाण काल मे मथुरा में ऋषभ एवं महावीर के जीवन की कुछ विशिष्ट घटनाओं को भी उत्कीर्णित किया गया था। महावीर से संबधित पट्ट (लखनऊ सग्रहालयः जे ६२६) पर उनके गर्भापहरण का दृश्य उत्कीर्ण है। इस पट्ट पर इन्द्र के प्रधान सेनापति हरिणैगमेषिन या नैगमेषिन् (अजमुख) के समीप ही बालक महावीर (निर्वस्त्र) और उसकी माता को खड़ा आमूर्तित किया गया है। समीप ही नृत्यागनाए चित्रित है। केवल श्वेतांबर जैन परम्परा मे ही उल्लेख है कि इन्द्र ने नैगमेषिन् को महावीर के भ्रूण को ब्राह्मणी देवानन्दा के गर्भ से छत्रियाणी त्रिशला के गर्भ में परिवर्तित करने की आज्ञा दी। कल्पसूत्र (तीसरी शती) मे सर्वप्रथम शक्रेन्द्र के आदेश पर हरिणैगमेषी द्वारा महावीर के भ्रूण का देवानन्दा के गर्भ से सहरण कर त्रिशला के गर्भ मे सस्थापित करने का उल्लेख प्राप्त होता है (कल्पसूत्र—सू० २०-२८)।

एक गुप्तयुगीन (छठी शती) मूर्ति भारत कलाभवन, वाराणसी (न० १६१), मे संगृहीत है। वाराणसी से प्राप्त इस मनोज्ञ प्रतिमा मे देवता को ऊँची पीठिका पर विश्वपद्म पर ध्यानमुद्रा मे आसीन चित्रित किया गया है।

---

(१) तत्तीर्थजन्मा मातंगो यक्षः करिरथोऽसितः।
बीजपूरं भुमे वामे दक्षिणे नकुलं दधत्॥

त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित्र १०.५.११
(हेमचन्द्रकृत, १२वी शती)

(२) सिद्धायिका तथोत्पन्ना सिंहयाना हरिच्छावः।
समातुलिंगवल्लक्यौ वामबाहू च बिभ्रती॥१२॥
पुस्तकाभयदौ चोभौ दधाना दक्षिणौभुजौ।

त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित्र १० ५.१२-१३

पीठिका के मध्य में उत्कीर्ण धर्मचक्र के दोनों और दो सिंहों का धर्मचक्र की ओर मुख किये चित्रण इस प्रतिमा की महावीर अकन से पहचान की पुष्टि करता है। यह ज्ञातव्य है कि सिंहासन के सूचक दोनो सिंहो को जिन मूर्तियों में सर्वदा दोनो छोरों पर ही उत्कीर्ण किया जाता था न कि मध्य मे, और साथ ही सिंहासन के दोनों ओर जिनके लाछन के उत्कीर्णन की परम्परा भी निश्चित रूप से गुप्तयुग में ही प्रारम्भ हो गई थी, जिसका एक उदाहरण राजगिर से प्राप्त चौथी शती की नेमिनाथ मूर्ति है। परवर्ती युग मे भी लाछन के धर्मचक्र के दोनों ओर उत्कीर्णन को परम्परा उत्तर प्रदेश एवं बिहार की जिन मूर्तियों में विशेष लोकप्रिय रही है।[1] पीठिका के दोनो छोरों पर चित्रित दो तीर्थंकर आकृतियां इस अंकन की अपनी विशेषता है। महावीर के दोनों पार्श्वों मे दो चामरधारी सेवक आकृतियां उत्कीर्णित है। पृष्ठभाग में प्रदर्शित अलंकरणहीन प्रभामण्डल के दोनो ओर दो उड्डीयमान गन्धर्वों का चित्रण ध्यानाकर्षक है। देवता की केशरचना गुच्छको के रूप मे निर्मित है। गुप्तयुगीन समस्त विशेषताओ से युक्त इस महावीर प्रतिमा के मुखमण्डल पर प्रदर्शित मदस्मित, शाति व विरक्ति का भाव प्रशसनीय है। ज्ञातव्य है कि गुप्तयुग में महावीर के निरूपण का यह अकेला ज्ञात उदाहरण है।

लेखक को मध्य प्रदेश के छतरपुर जिले में स्थित खजुराहो से महावीर की १० वीं से १२ वी शती के मध्य की ९ स्वतत्र मूर्तिया प्राप्त हुई है, जिनमे से आठ में महावीर को ध्यानमुद्रा मे आसीन चित्रित किया गया है, और शेष एक मे देवता खड्गासन मुद्रा में खडे है। सभी मूर्तियो मे महावीर को अलकृत आ .न पर, जिसके नीचे लाछन सिह उत्कीर्ण है, मूर्तिगत किया गया है। सिंहासन के प्रतीक दो सिंहों के मध्य हाथ जोडे दो उपासकों से वेष्टित धर्मचक्र का चित्रण भी सभी मूर्तियो की विशेषता है। महावीर विभिन्न आभूषणो से अलंकृत पार्श्ववर्ती चामरधरो से सेवित हो रहे है। चामरधरो की एक भुजा में चामर प्रदर्शित है और दूसरी भुजा जानु पर स्थित है। पृष्ठभाग मे अलंकृत प्रभामण्डल से युक्त महावीर की गुच्छको के रूप से प्रदर्शित केशरचना उष्णीष के रूप मे आबद्ध है। साथ ही शीर्षभाग मे त्रिछत्र, दुदुभिवादक, दो उड्डीयमान मालाधर और दो सवार सहित गज आकृतियो को भी संपुजित किया गया है। सभी मूर्तियो के परिकर मे कई संक्षिप्त जिन आकृतियां भी उत्कीर्ण है। चार उदाहरणों में सिंहासन के मध्य से झांकते हुए सिह (लांछन) का उत्कीर्णन खजुराहो के ही महावीर मूर्तियों की विशेषता है।

खजुराहो से प्राप्त ९ महावीर मूर्तियों में से तीन में यक्ष-यक्षिणी को उत्कीर्ण नही किया गया है। महावीर की प्रथम मूर्ति पार्श्वनाथ मन्दिर (९५४ ईसवी) के गर्भगृह की दक्षिणी भित्ति पर उत्कीर्ण है। इनमें दो पार्श्ववती चामरधरों

(1) Consult, Tiwari, Maruti Nandan Prasad, 'An Unpublished Jina Image in the Bharat Kala Bhavan, to appear in the *Vishveshvaranand Indological Journal* (Hoshiarpur

के साथ ही दो संक्षिप्त खड़ी जिन आकृतियों को भी मूर्तिगत किया गया है। सिंहासन के दोनो छोरों पर द्विभुज यक्ष-यक्षिणी ललित-मुद्रा में उत्कीर्ण हैं। यक्ष की दोनों भुजाओं में फल प्रदर्शित है। यक्षिणी की बाँयीं भुजा में फल और दाहिनी से अभयमुद्रा व्यक्त है। खजुराहों के मन्दिर नं० २ में स्थित महावीर-प्रतिमा संवत् ११४९ (१०९२ ईसवी) में तिथ्यंकित है। इस चित्रण की विशिष्टता तीर्थंकर के आसन के नीचे सरस्वती (या शांतिदेवी) का उत्कीर्णन है। सरस्वती (या शांतिदेवी) ने ऊपरी दाहिनी व वाम भुजाओं में क्रमशः पद्म और पुस्तक धारण किया है, जबकि निचली अनुरूप भुजाओ में वरदमुद्रा और कमंडलु प्रदर्शित है। सिंहासन के दोनों कोनो पर चतुर्भुज यक्ष यक्षिणी की ललितासन आकृतियाँ उत्कीर्ण है। यक्ष की ऊपरी व निचली दाहिनी भुजाओं मे क्रमश· शूल और धन का थैला प्रदर्शित है; तथा समक्ष की भुजाओं मे कमल और दण्ड। नीचे उत्कीर्ण वाहन गज से ज्यादा सिंह प्रतीत होता है। यक्षिणी के ऊपरी दाहिनी एवं वाम भुजाओं में क्रमशः चक्र और कमल प्रदर्शित है, जब कि निचली दाहिनी एव बाँयी मे फल और शंख। देवी के चरणों के नीचे वाहन सिंह उत्कीर्ण है। एक अन्य चित्रण (११वीं शती) मन्दिर नं० २१ की पिछली दीवार की रथिका मे अवस्थित है। (नं० के २८।१)। इस मूर्ति में सिंहासन के दाहिने छोर पर चतुर्भुज यक्षिणी को सिंह पर आरूढ चित्रित किया गया है। देवी की ऊपरी दाहिनी व वाम भुजाओं में खड्ग और चक्र स्थित है, जब कि निचली दाहिनी व बाँयी मे वरद-मुद्रा और फल। यक्षी की भुजा मे चक्र का प्रदर्शन सिद्धायिका के निरूपण मे चक्रेश्वरी का प्रभाव दरशाता है। चतुर्भुज यक्षी की मान्यता ही दिगम्बरा-परम्परा के विरुद्ध है। वाम भुजा मे शक्ति से युक्त द्विभुज यक्ष मातंग को वाहन अज के साथ उत्कीर्ण किया गया है, जो ग्रन्थो में प्राप्त निर्देशों का स्पष्ट उल्लंघन है। यक्ष की दाहिनी भुजा अज के शृङ्ग को छू रहो है। खजुराहों मे महावीर के यक्ष का निश्चित लाक्षणिक स्वरूप निर्धारित नही हो पाया था, पर यक्षी के स्वरूप का निर्धारण हो गया था, यद्यपि वह पारम्परिक न था। यक्षी के स्वरूप निर्धारण मे सर्वाधिक लोकप्रिय यक्षी चक्रेश्वरी की लाक्षणिक विशेषताओ (चक्र, शख) को अवश्य स्वीकार किया गया, पर वाहन (सिंह) के सन्दर्भ मे परम्परा का ही निर्वाह किया गया था।

यह मात्र संयोग ही है कि लेखक को उत्तर प्रदेश के झाँसी जिले मे स्थित देवगढ़ से भी महावीर की १० वी से १२ वीं शती के मध्य की ९ स्वतन्त्र मूर्तियाँ प्राप्त हुई हैं, जिन सभो में मात्र यक्ष-यक्षिणी के हाथो मे प्रदर्शित आयुधो के अतिरिक्त अन्य सभी विशेषताएँ खजुराहो से प्राप्त महावीर प्रतिमाओ के ही समान हैं। ९ मूर्तियों में से केवल ४ में ही महावीर को कायोत्सर्ग मुद्रा में खड़ा चित्रित किया गया है, शेष में उनको पद्मासन मुद्रा मे ध्यानस्थ दरशाया गया है। मन्दिर नं० २ में स्थित मूर्ति में द्विभुज यक्ष-यक्षिणी दोनो का ही दाहिनी से अभयमुद्रा और बाँयी में कलश धारण किये मूर्तिगत किया गया है। मन्दिर नं० ३ में स्थित मूर्ति में यक्ष-यक्षिणी दोनों ही ने दाहिनी व वाम भुजाओं

में क्रमश. अभयमुद्रा और फल धारण किया है। मन्दिर नं० ११ में अवस्थित मूर्ति मे चतुर्भुज यक्ष की ऊपरी दाहिनी भुजा खण्डित है, और बाँयी में कमलदंड प्रदर्शित है। यक्ष की निचली दो भुजाओ में अभयमुद्रा और फल चित्रित है। द्विभुज यक्षिणी की दाहिनी भुजा मे फल प्रदर्शित है, जब कि बाँयी से वह गोद बैठे बालक को सहारा दे रही है। उपर्युक्त यक्षी निश्चित ही २२ वें तीर्थंकर नेमिनाथ की यक्षिणी अम्बिका के प्रभाव को दरशाती है, जिसे शिल्प में सदैव बाये हाथ से गोद में अवस्थित बालक को सहारा देते हुए निरूपित किया गया है।

मध्यप्रदेश के विदिशा जिले मे ग्यारसपुर स्थित मालादेवी मन्दिर (आरम्भिक १० वीं शती) के गर्भगृह की दक्षिणी भित्ती पर भी लेखक को महावीर की एक मनोज्ञ मूर्ति प्राप्त हुई है। कमलासन पर ध्यान मुद्रा में आसीन महावीर के अलंकृत ग्रासन के समक्ष लांछन-सिंह-उत्कीर्ण है। सिंहासन के सूचक दो सिंहो के मध्य धर्मचक्र चित्रित है। दायी और आसीन द्विभुज यक्ष को दाहिने व बायें हाथो मे क्रमशः अभयमुद्रा और फल धारण किये ग्रकित किया गया है। सिंहासन के बाये कोने पर आसीन द्विभुज यक्षिणी की दोनो भुजाओ मे वीणा प्रदर्शित है। सिद्धायिका की भुजाओ में वीणा का प्रदर्शन श्वेताम्बर परम्परा का अनुपालन है। गुच्छको के रूप मे प्रदर्शित केशरचना उष्णीष के रूप मे आबद्ध है। महावीर के दोनो पार्श्वो मे स्थित सेवको की एक भुजा में चामर और दूसरी जाँघ पर स्थित है। अलकृत भामण्डल से युक्त महावीर के शीर्षभाग मे त्रिछत्र और नगाडावादक के साथ ही अशाक वृक्ष को पत्तिया और दा उड्डीयमान मालाधरो को भी मूर्तिगत किया गया है।

उल्लेखनीय है कि देवगढ, खजुराहो और ग्यारसपुर से प्राप्त सभी महावीर मूर्तियां (१० वी-१२ वी शती) दिगम्बर-सम्प्रदाय की कृतियाँ है।

राजस्थान मे भरतपुर राज्य के कटरा नामक स्थल से प्राप्त और सम्प्रति राजपूताना संग्रहालय, ग्रजमेर में शोभा पा रही महावीर प्रतिमा (नं० २७९) संवत् १०६१ (१००४ शती) मे तिथ्यंकित है। पद्मासन पर ध्यानमुद्रा मे बैठे तीर्थंकर को दो चामरधरों, सिंहासन, यक्ष यक्षिणी और लाछन सिंह के साथ उत्कीर्ण किया गया है। गज पर आसीन द्विभुज यक्ष की वाम भुजा मे धन का थैला प्रदर्शित है, और दाहिनी भुजा खडित है। सिंह पर आरूढ द्विभुज यक्षिणी की दाहिनी भुजा में खड्ग स्थित है, तथा वाम भुजा भग्न है। इस मूर्ति का महत्त्व कलाकार के यक्ष-यक्षिणी के वाहनो और आयुधो के चित्रण मे कुछ सीमा तक प्रतिमालाक्षणित ग्रन्थों के निर्देशो का निर्वाह है।

इटावा के अशवखेरा से प्राप्त संवत् १२२३ (११६६) की एक विशिष्ट ध्यानस्थ मूर्ति सम्प्रति लखनऊ संग्रहालय (जे ७८२) में सुरक्षित है। मूर्ति में पीठिका के मध्य में धर्मचक्र के स्थान पर अभय एवं कलश धारण किये द्विभुज देवी आमूर्तित है, जिसके नीचे महावीर का लांछन सिंह उत्कीर्ण है। इस मूर्ति

में दाहिने कोने पर क्षेत्रपाल की नग्न आकृति खड़ी है। क्षेत्रपाल की दाहिनी भुजा में गदा प्रदर्शित है और वाम भुजा में शृंखला स्थित है, जिससे बंधा वाहन श्वान भी समीप ही उत्कीर्णित है। क्षेत्रपाल की आकृति के ऊपर द्विभुज गोमुख यक्ष की आसीन आकृति निरूपित है, जिसकी भुजाओ में मुद्रा एव फल स्थित है। गोमुख के ऊपर तीन सर्पफणो से युक्त पद्मावती यक्षी आसीन है, जिसकी दाहिनी भुजा की सामग्री अस्पष्ट है, और वाम में मातुलिंग प्रदर्शित है। महावीर मूर्ति के बायें कोने पर गरुडवाहनी चक्रेश्वरी की द्विभुज आसीन मूर्ति आमूर्तित है, जिसकी भुजाओं में अभय एवं चक्र प्रदर्शित है। चक्रेश्वरी के ऊपर ही द्विभुज अंबिका की आकृति खड़ी है। अबिका की दाहिनी भुजा में आम्रलुंबि है और वाम भुजा भग्न है। अविका की दाहिनी भुजा के नीचे ही उसका दूसरा पुत्र उत्कीर्ण है। मूर्ति मे मूलनायक का मस्तक, पार्श्ववर्ती चामरधारी सेवक, ऊपरी परिकर खण्डित है। सिहासन अनुपस्थित है। इस मूर्ति की विशिष्टता पारपारिक यक्ष-यक्षो युगल के स्थान पर गोमुखयक्ष, एव चक्रेश्वरी, अबिका, पद्मावती यक्षियो और क्षत्रपाल के चित्रण है।

१२ वी शती की एक श्वेतावर मूर्ति गुजरात के बनासकाठा जिले में स्थित कुंमारिया के नेमिनाथ मन्दिर के गूढमण्डप के मण्डोवर पर स्थित है। सवत् १२३३ (?) (११८६) के लेख से उक्त ध्यानस्थ मूर्ति मे अलकृत आसन के समक्ष लाछन सिह उत्कीर्ण है। साथ ही पादपीठ के लेख में भी सभवत. महावीर का नाम अभिलिखित है। सिहासन के दोनो कोनो पर यक्ष-यक्षी युगल रूप मे सर्वानुभूति (कुबेर) एव अम्बिका निरूपित है। बाये पार्श्व का यक्षी अम्बिका की भुजाओ मे आम्रलुंबि एव बालक प्रदर्शित है और शीर्षभाग में आम्रफल की टहनियां उत्कीर्ण हैं। दाहिने कोने की चतुर्भुज कुबेर को ऊपरी दो भुजाओ मे लम्बा सर्प उत्कीर्ण है, और निचली दाहिनी एव वाम भुजाओ में क्रमशः वरद और फल है। पार्श्ववर्ती चामरधरो के ऊपर उत्कीर्ण दो सक्षिप्त जिन आकृतियो मे से एक के मस्तक पर पाँच सर्पफणो का घटाटोप (सुपार्श्वनाथ) प्रदर्शित है। सिहासन के मध्य की चतुर्भुज शान्ति देवी (अभय, सनाल पद्म, सनालपद्म, फल) की आकृति के नीचे दो मृगो से वेष्टित धर्मचक्र उत्कीर्ण है। शीर्षभाग में त्रिछत्र के ऊपर उत्कीर्ण कलश के मीप स्थित हाथ जोड़े आकृति के दोनो ओर दो आकाशीय सगीतज्ञो को उत्कीर्णित किया गया है। परिकर मे शुण्ड मे कलश धारण किए दो गज आकृतियाँ उत्कोर्ण है, जिनके पीठ पर चार आकृतियाँ अवस्थित हैं।

यह उल्लेखनीय है कि गुजरात एव राजस्थान के विभिन्न श्वेताम्बर स्थलों से प्राप्त महावीर मूर्तियो (एवं अन्य सभी पूर्ववर्ती जिनो की मूर्तियो में) उत्तर भारत के अन्य स्थलों से प्राप्त महावीर मूर्तियों के विपरीत सिहासन के मध्य में चतुर्भुज शातिदेवी (अभय या वरद, पद्म, पद्म या पुस्तक, एवं बीजपूरक या कलश), दो गजो, धर्मचक्र के दोनो ओर दो मृगो को भी प्रदर्शित किया गया

गया है। शांतिदेवी के उत्कीर्णन का एकमात्र उदाहरण खजुराहो के मन्दिर २ की महावीर मूर्ति मे देखा जा सकता है। गुजरात एव राजस्थान की जिन मूर्तियों मे प्राप्त परिकर की गोमुख एवं वाद्यवादन करती आकृतियां भी अन्य क्षेत्रों की जिन मूर्तियों मे नही प्राप्त होती है। इस क्षेत्र में महावीर के लांछन के स्थान पर सामान्यतः पीठिका लेखो में उनके नामों के उल्लेख की परम्परा विशेष लोकप्रिय रही है और अधिकतर उदाहरणो में पारंपरिक यक्ष-यक्षी युगल के स्थान पर कुबेर एव अंबिका निरूपित है। अन्य विवरण की दृष्टि से इस क्षेत्र की महावीर मूर्तियाँ अन्य क्षेत्रो की मूर्तियों के समान है।

कर्नाटक राज्य के बल्लारी जिले मे ताल्लुका हरपनहल्लि में स्थित कोगली ग्राम से महावीर की तीन विशिष्ट कांस्य प्रतिमाएँ प्राप्त होती हैं। ये सभी चित्रण सम्प्रति मद्रास गवनमेण्ट म्यूज़ियम, मद्रास मे संगृहीत हैं।[1] पहली मूर्ति मे पद्मासन पर महावोर कायोत्सर्ग मुद्रा में खड़े है, और दोनों पार्श्वो मे उनके यक्ष व यक्षिणी को चित्रित किया गया है। पूर्ववर्ती २३ तीर्थंकरो का एक वृत्त के रूप अंकन ध्यातव्य है। बालो के गुच्छकों का मस्तक के दोनो ओर स्कन्धो तक लटकते हुए चित्रण इस प्रतिमा की अपनी विशेषता है। दूसरी आसीन प्रतिमा मे महावीर को पीठिका के मध्य में उत्कीर्ण लांछन सिंह दो घुटने टेके उपासक आकृतियो से वेष्टित है। मूलनायक के दोनो पार्श्वों मे यक्ष-यक्षिणी की आकृतियाँ स्थित है। तीसरी प्रतिमा मे मूलनायक को तीन सिंहो का अकन करने वाले पादपीठ पर कायोत्सर्ग मुद्रा में खड़ा प्रदर्शित किया गया है। पीठिका के मध्य मे चित्रित सिंह देवता का लाछन है, और शेष दो सिंह सिंहासन के सूचक है।

महावीर प्रतिमाओ के कई उदाहरण चित्तौड़ जिले मे स्थित वल्लिमलाई का जैन गुफाओ मे उत्कीर्ण है। पास-पास ही मे उत्कीर्ण दो महावीर मूर्तियो में मूलनायक की आकृतिया पीठिका पर ध्यानमुद्रा मे आसीन है। तीन भागो मे विभक्त पादपीठ के दो छोरो पर प्रदर्शित सिंह सिंहासन के भाव का बोध कराते है, और मध्य मे स्थित सिंह महावीर का लाछन है। महावीर के दोनो पार्श्वों में दो चांवरधारी आकृतिया चित्रित है। दोनो महावीर प्रतिमाओ के पार्श्वों मे दा स्त्री और पुरुष आकृतियों को मूर्तिगत किया गया है, जो सम्भवतः सम्मिलित रूप से दोनो के यक्ष-यक्षिणी आकृतियो के लिए प्रयुक्त हुए लगते हैं।

महावीर की कई प्रतिमाएं हैदराबाद संग्रहालय में संकलित है।[2] इस संग्रहालय मे स्थित एक विशिष्ट प्रतिमा मे कार्योत्सर्ग मुद्रा में खडी महावीर आकृति के चारो ओर अन्य २३ तीतकरो को मूर्तिगत किया गया है। नीचे की ओर दो चावरधारो आकृतिया चित्रित है। स्कन्धो के ऊपर दोनो पार्श्वों मे दो गजारूढ और वाद्यवादन करती आकृतियां उत्कीर्ण हैं। एक अन्य मूर्ति में

(1) Ramachandran, T. N., *Jaina Monuments and places of First Class Importance*, Calcutta, All India Sasana Conference, 1949, pp 64-66.

(2) Rao, S. Hanumantha, "Jainism in the Deccan", *Jour. Indian History*, 69, XXVI, 1948, Pts. 1-3, pp. 45-49.

कायोत्सर्ग मुद्रा में खड़ी महावीर आकृति २ खड़ी और २१ आसीन तीर्थंकर आकृतियों से वेष्टित है। मूलनायक के पृष्ठभाग में वृत्ताकार प्रभामंडल और त्रिछत्र, जिस पर कलश स्थित है, उत्कीर्ण है। वारंगल से भी महावीर की दो आसीन प्रतिमाएं प्राप्त होती हैं। चालुक्यो के विशिष्ट कलाकेन्द्र बादामी (लगभग ७ वीं शती) से भी महावीर की कुछ मनोज्ञ प्रतिमाएँ उपलब्ध होती हैं। महावीर की कुछ विशिष्ट मूर्तिया दक्षिण भारत के प्रसिद्ध कला केन्द्र एलौरा (९ वी ११ वीं शती) में उत्कीर्ण है। गुफा नं० ०, ३१, ३२ (इन्द्रसभा), ३३, ३४ में महावीर को अनेकशः अपने यक्ष-यक्षिणो (मातंग और सिद्धायिका) के साथ ध्यानमुद्रा में आसीन चित्रित किया गया है। इन चित्रणों में महावीर को लाछन सिंह, श्रीवत्स, एवं त्रिछत्र आदि से युक्त प्रदर्शित किया गया है।[1]

यह ज्ञातव्य है कि दक्षिण भारत के बादामी एवं एलौरा जैसे स्थलो की महावीर मूर्तियो में उत्तर भारत की जिनमूर्तियो मे प्राप्त होनेवाले सिहासन के मध्य के धर्मचक्र, पार्श्ववर्ती चामरधारो सेवको, उड्डीयमान मालाधारा, गजो एव दुन्दुभिवादको को नही उत्कीर्ण किया गया है।

इन स्वतत्र मूर्तियो के अतिरिक्त महावीर को जीवंतस्वामी रूप मे आभूषणो से अलंकृत भी चित्रित किया गया है। ऐसी मूर्तियाँ गुजरात के बड़ौदा स्थित अकोटा (५वी शती), राजस्थान के पाली जिले मे सेवड़ी स्थित महावीर मदिर (लगभग १०वी शती) एव राजस्थान के ही जोधपुर स्थित ओसिया की जैन देवकुलिकाओ (११वी शती) आदि श्वेताबर स्थलो से प्राप्त होती है।[2] साथ ही गुजरात के बनासकाठा जिले मे स्थित कुमारिया के ११वी शती के शांतिनाथ एवं महावीर मंदिरो के भ्रमिकाओ के वितानो पर महावोर के जीवन दृश्यों का भी उत्कोर्णन प्राप्त होता है। इन जीवन दृश्यो मे महावीर के पचकल्याणको (च्यवन, जन्म, दीक्षा, कैवल्य, निर्वाण) के अकन के अतिरिक्त उनके उपसर्गों एव यक्ष-यक्षी युगल को भी मूर्तिगत किया गया है।[3] कुमारिया के शान्तिनाथ मदिर (११वो शती) की पश्चिमी भ्रमिका के वितान पर महावीर के जीवन दृश्यों के विस्तृत उत्कीर्णन के साथ हो चतुर्भुज यक्ष-यक्षी भी निरूपित है। गजवाहन से युक्त यक्ष की भुजाओ मे वरद्, पुस्तक, छत्रपद्म एवं जल-पात्र प्रदर्शित है। पक्षी (?) वाहन युक्त यक्षी की भुजाओं मे वरद, सनालपद्म, एव फल चित्रित है। ज्ञातव्य है कि जीवंतस्वामी एव महावीर के जोवन दृश्यो के चित्रण केवल उत्तर भारत, और वह भी केवल गुजरात एव राजस्थान, में ही लोकप्रिय थे। साथ ही दिगबर सम्प्रदाय के कलाकेन्द्रो पर इनकी लोकप्रियता अज्ञात है।

(1) Gupte, R. S., & Mahajan, B. D., *Ajanta, Ellora and Aurangvbad Caves*, Bombay, 1962, pp. 129-223

(२) देखें : तिवारी, मारुतिनन्दन प्रसाद, ओसिया से प्राप्त जीवंतस्वामी की कुछ अप्रकाशित मूर्तियाँ, विश्वभारती पत्रिका में प्रकाशनार्य स्वीकृत।

(3) देखें, Tiwari, Maruti Nandan Prasad, A Brief Survey of the Iconographic Date at Kumbhāriā, North Gujarat, *Sambodhi*, Vol. 2, No. 1, Apri,l 1973, pp. 7-14.

# विदेशी विद्वानों का जैनविद्या को योगदान

प्रेम सुमन जैन

आधुनिक युग में प्राच्यविद्याओं का विदेशों में अध्ययन १७वीं शताब्दी से प्रारम्भ हुआ। संस्कृत भाषा एवं साहित्य के बाद पालि एवं बौद्धधर्म का अध्ययन विदेशों में विद्वानो द्वारा किया गया। १८२६ ई० में बर्नोफ तथा लास्सन का संयुक्त रूप से 'ऐसे सुर ला पालि' निबन्ध प्रकाशित हुआ, जिसमें बुद्ध की मूल शिक्षाओं के सम्बन्ध मे प्रकाश डाला गया है। भारतीय भाषाओ के अध्ययन-अनुसन्धान के क्षेत्र में १८६१ ई० तक जो ग्रन्थ प्रकाश में आये,[१] उनमें प्राकृत व अपभ्रंश भाषा पर कोई विचार नही किया गया। क्योकि तब तक इन भाषाओ का साहित्य विदेशी विद्वानो की दृष्टि मे प्रकाश मे नही आया था।

किन्तु १६ वीं शताब्दी के प्रारम्भ मे प्राकृत भाषा का अध्ययन भी विदेशी विद्वानो द्वारा प्रारम्भ हो गया। फ्रान्सीसी विद्वान् चार्ल्स विल्किन्स ने 'अभिज्ञान शाकुन्तल' के अध्ययन के साथ प्राकृत का उल्लेख किया। हेनरी टामस कोलबुक ने प्राकृत भाषा एवं जैनधर्म के सम्बन्ध में कुछ निबन्ध लिखे। तथा १८९७ ई० मे लन्दन के जे० जे० फर्लांग ने अपनी प्रसिद्ध पुस्तक 'शार्ट स्टडीज इन ए साइन्स आव कम्पेरेटिव रिलीजन्स' मे शिलालेखो मे उत्कीर्ण प्राकृत भाषा का उल्लेख किया है। इस प्रकार प्राकृत भाषा एव जैनधर्म के अध्ययन के प्रति पाश्चात्य विद्वानों ने रुचि लेना प्रारम्भ किया, जो आगामी अध्ययन के लिए महत्त्वपूर्ण भूमिका थी।

**जैनविद्या के खोजी विद्वान् :**

पाश्चात्य विद्वानो के लिए जैनविद्या के अध्ययन की सामग्री जुटानेवाले प्रमुख विद्वान् डा० जे० जी० बूलर थे। उन्होने अपना अधिकाश जीवन भारतीय हस्तलिखित ग्रन्थों की खोज मे व्यतीत किया। १८६६ ई० के लगभग उन्होने पाँच सौ जैन ग्रन्थ भारत से बर्लिन पुस्तकालय के लिए भेजे थे। जैन ग्रन्थो के अध्ययन के आधार पर डा० बूलर ने १८८७ ई० मे जैनधर्म पर जर्मन भाषा मे एक पुस्तक लिखी, जिसका अंग्रेजी अनुवाद १९०३ ई० मे लन्दन से 'द इंडियन सेक्ट आफ द जैन्स' के नाम से प्रकाशित हुआ। इस पुस्तक में डा० बूलर ने कहा है कि जैनधर्म भारत के बाहर अन्य देशों मे भी फैला है तथा उसका उद्देश्य मनुष्य को सब प्रकार के बन्धनो से मुक्त करना रहा है।

१. Pot—The *etymological* study of Indo-European languages (1833-36). Shliescher—Comparative work in the grammar of Indo European languages

इस समय के जैनविद्या के दूसरे महत्त्वपूर्ण खोजी विद्वान् **अल्बर्ट वेबर** थे। उन्होंने डा० बूलर द्वारा जर्मनी को प्रेषित जैन ग्रन्थों का अनुशीलन कर जैन साहित्य पर महत्त्वपूर्ण कार्य किया है। १८८२ ई० में प्रकाशित उनका शोधपूर्ण ग्रन्थ Indischen Studian (Indian literature) जैनविद्या पर विशेष प्रकाश डालता है। इन दोनो विद्वानों के प्रयत्नो से विदेशों में प्राकृत भाषा के अध्ययन को पर्याप्त गति मिली है।

**प्राकृत भाषा का अध्ययन :**

पाश्चात्य विद्वानो ने जैनविद्या के अध्ययन का प्रारम्भ प्राकृत भाषा के तुलनात्मक अध्ययन से किया। कुछ विद्वानो ने संस्कृत का अध्ययन करते हुए प्राकृत भाषा का अनुशीलन किया, तो कुछ विद्वानो ने स्वतन्त्ररूप से प्राकृत भाषा के सम्बन्ध में अपनी शोध प्रस्तुत की। यह शोध-सामग्री निबन्धों और स्वतन्त्र ग्रन्थो के रूप मे प्राप्त होती है। पाश्चात्यविद्वानो के प्राकृत भाषा-सम्बन्धी सभी लेखो और ग्रन्थो का मूल्याकन प्रस्तुत करना यहाँ संभव नहीं है। अत: १९ वी एव २० वी शताब्दी मे प्राकृत भाषा-सम्बन्धी हुए अध्ययन का सक्षिप्त विवरण कालक्रम से इस प्रकार रखा जा सकता है।

१६ वी शताब्दी के चतुर्थ दशक मे जर्मन में प्राकृत भाषा का अध्ययन प्रारम्भ हो गया था। होएफर की 'डे प्राकृत डिआलेक्टो लिब्रिदुओ' (१८३६ ए० डी०) तथा लास्सन की 'इन्स्टीट्यूत्सीओनेस लिंगुआए प्राकृतिकाए' इस समय की प्रमुख रचनाएँ है। पाँचवे दशक मे प्राकृत ग्रन्थों का जर्मन में अनुवाद भी होने लगा था। ओ बोलिक ने १८४८ ई० में हेमचन्द्र की 'अभिधानचिन्तामणि' का जर्मन-सस्करण तैयार कर दिया था।[1] स्पीगल (१९४९ ई०) ने 'मक्युशनर गेलेर्न आन्त्साइगन' मे प्राकृत भाषा का परिचय दिया है।

इस समय तुलनात्मक दृष्टि से भी प्राकृत भाषा का महत्त्व बढ़ गया था। अत: अन्य भाषाओ के साथ प्राकृत का अध्ययन विदेशी विद्वान् करने लगे थे। डा० अर्नेस्ट ट्रम्प (१८६१-६२) ने इस प्रकार का अध्ययन प्रस्तुत किया, जो 'ग्रेमर आव द सिन्धी लेंग्वेज कम्पेयर्ड विद द संस्कृत, प्राकृत एण्ड द काग्नेट इण्डियन वर्नाक्युलस' नाम से १८७२ ई० में प्रकाशित हुआ। १८६९ ई० मे फेडरिक हेग ने अपने शोध-प्रबन्ध 'वगलेचुग डेस् प्राकृत एण्ड डेर रोमानिश्चियन श्प्राखन' मे प्राकृतभाषा का तुलनात्मक अध्ययन किया है।

१९ वी शताब्दी के अन्तिम दसकों में प्राकृत भाषा के व्याकरण का अध्ययन गतिशील हो गया था। डा० जे० एच० बूलर ने १८७४ ई० में 'द देशी शब्दसंग्रह आफ हेमचन्द्र' एव 'आन ए प्राकृत ग्लासरी इनटायटिल्ड पाइयलच्छी' ये दो महत्त्वपूर्ण लेख प्रकाशित किये।[2] तथा १८८९ ई० में आपकी 'ई० यूबर डास लेबन डेस जैन मोएन्दोस, हेमचन्द्रा' नामक पुस्तक विएना से प्रकाशित

---

१. F. Wiesinger—Grammar Indology · Past and Present. 1969, Bombay.

२. The Indian Antiquary, Vol 3, p. 17-21 and p. 166-168.

हुई। ई० बी० कावेल ने संस्कृत नाटकों की प्राकृत का अध्ययन प्रस्तुत किया, जो सन् १८७५ ई० में लन्दन से 'ए शार्ट इंट्रोडक्शन टु द आर्डनरी प्राकृत आव द संस्कृत ड्रामाज विद ए लिस्ट आव कामन इर्रेगुलर प्राकृत वार्ड्स, के नाम से प्रकाशित हुआ। इस सम्बन्ध में ई० म्यूलर की 'वाइत्रेगे त्सूर ग्रामाटीक डेस जैन प्राकृत' (बर्लिन, १८७५ ई०) नामक रचना भी प्राकृत भाषा पर प्रकाश डालती है। सम्भवत: प्राकृत व्याकरण के मूलग्रन्थ का अंग्रेजी संस्करण सर्वप्रथम डा० रूडोल्फ हार्नले ने किया। उनका यह ग्रन्थ 'द प्राकृत लक्षणम् एण्ड चण्डाज ग्रेमर आफ द एन्शियेट प्राकृत' १८८० ई० में कलकत्ता से प्रकाशित हुआ।

**प्राकृत भाषा के पाणिनि : पिशल :**

पाश्चात्त्य विद्वानों में जर्मन विद्वान् रिचर्ड पिशल (R. Pischel) ने सर्व प्रथम प्राकृत भाषाओं का तुलनात्मक एव व्यवस्थित अध्ययन प्रस्तुत किया है। यद्यपि उनके पूर्व हार्नले, लास्सन, होयेफर, बेवर आदि ने प्राकृत 'भाषा के सम्बन्ध में अध्ययन प्रारम्भ कर दिया था, किन्तु इस अध्ययन को पूर्णता पिशल ने ही प्रदान की है।

रिचर्ड पिशल ने आचार्य हेमचन्द्रकृत 'हेमशब्दानुशासन' प्राकृत-व्याकरण का व्यवस्थित रीति से प्रथम बार सम्पादन किया, जो सन् १८७७ ई० में प्रकाशित हुआ। प्राकृत भाषा के अध्ययन में पिशल ने अपने जीवन का अधिकाश समय व्यतीत किया। प्राकृत भाषा के व्याकरण की प्रकाशित एवं अप्रकाशित अनेक कृतियों के अनुशीलन के आधार पर उन्होने प्राकृत भाषाओ का व्याकरण 'ग्रेमेटिक डेर प्राकृत श्प्राखन' नाम से जर्मन मे लिखा, जो १९०० ई० में जर्मनी के स्तास्बुर्ग नगर से प्रकाशित हुआ। इसके अब अंग्रेजी और हिन्दी दोनो भाषाओं के अनुवाद प्रकाशित हो चुके हैं।

प्राकृत भाषा के इस महान् ग्रन्थ में पिशल ने न केवल प्राकृत भाषा के व्याकरण को व्यवस्थित रूप दिया है, अपितु प्राकृत भाषा की उत्पत्ति आदि पर भी विचार किया है। अपने पूर्ववर्ती पाश्चात्त्य विद्वानो के मतो का निरसन करते हुए पिशल ने पहली बार यह मत प्रतिपादित किया कि प्राकृत भाषा संस्कृत से उत्पन्न न होकर स्वतन्त्ररूप से विकसित हुई है। वैदिक भाषा के साथ प्राकृत का तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत कर उन्होने भाषा विज्ञान के क्षेत्र मे अध्ययन की नई दिशा प्रदान की है।[1]

**विभिन्न प्राकृतों का अध्ययन**

डा० पिशल के बाद बीसवीं शताब्दी के प्रारम्भ मे पाश्चात्य विद्वानो ने प्राकृत भाषा के विभिन्न रूपों का अध्ययन करना प्रारम्भ कर दिया था। स्वतन्त्र ग्रन्थों के साथ-साथ प्राकृत भाषा-सम्बन्धी लेख भी शोध-पत्रिकाओं मे प्रकाशित

१. A. M. Ghatge—'A brief sketch of Prakrit Studies'—In Progress of Indic studies, Poona, 1942.

होने लगे थे। इस समय के विद्वानों में जार्ज ग्रियर्सन का नाम विशेष उल्लेखनीय है। सामान्य भाषा-विज्ञान के क्षेत्र में उनका जो योगदान है, उतना ही प्राकृत और अपभ्रंश भाषा के अध्ययन के क्षेत्र में भी।

सन् १९०६ में ग्रियर्सन ने पैशाची प्राकृत के सम्बन्ध में 'द पैशाची लेंग्वेज आफ नार्थ-वेस्टर्न इण्डिया' नाम से एक निबन्ध लिखा, जो लन्दन से छपा था।[1] १९६९ ई० में दिल्ली से जिसका दूसरा संस्करण निकला है। पैशाची प्राकृत की उत्पत्ति एवं उसका अन्य भाषाओं के साथ क्या सम्बन्ध है, इस विषय पर आपने विशेष अध्ययन कर १९१२ ई० में 'द डिरिवेशन आफ पैशाची एण्ड इट्स रिलेशन टु अदर लेंग्वेज' नामक निबन्ध के रूप मे प्रकाशित किया।[2] १९१३ ई० में आपने ढक्की प्राकृत के सम्बन्ध मे अध्ययन प्रस्तुत किया, 'अपभ्रंश एकार्डिंग टू मार्कण्डेय एण्ड ढक्की प्राकृत'।[3] इनके अतिरिक्त ग्रियर्सन का प्राकृत के भेद-प्रभेदो के सम्बन्ध मे अध्ययन निरन्तर चलता रहा है। 'द प्राकृत विभाषाज'[4] 'एन अरवेक वर्ड क्वेटेड बाय हेमचन्द्र'[5], 'प्राकृत धात्वादेश,[6] 'पैशाची'[7] आदि निबन्ध प्राकृत भाषा एव अपभ्र श के अध्ययन के प्रति ग्रियर्सन की अभिरुचि को प्रगट करते है।

बीसवी शताब्दी के दूसरे-तीसरे दशक तक प्राकृत भाषा का अध्ययन कई पाश्चात्य विद्वानो द्वारा किया गया है। भाषाविज्ञान के अध्ययन के लिए इस समय भारतीय भाषाओ का अध्यन करना आवश्यक समझा जाने लगा था। कुछ विद्वानो ने तो प्राकृत के व्याकरण ग्रन्थो का विद्वत्तापूर्ण सम्पादन किया है। हुल्टजश्च ने सिंहराज के 'प्राकृतरूपावतार' का सम्पादन किया, जो सन् १९०९ मे लन्दन से छपा।

जैनविद्या का अध्ययन करनेवाले विद्वानो मे इस समय के प्रसिद्ध विद्वान् डा० हर्मन जैकोबी थे, जिन्होने प्राकृत वाङ्मय का विशेष अनुशीलन किया है। जैकोबी ने 'ओसगे बेत्ते एत्से लिगन इन महाराष्ट्री' (महाराष्ट्री' 'प्राकृत') की को चुनी हुई कहानियाँ) नाम से एक पाठ्य-पुस्तक तैयार की, जो सन् १८८६ ई० लिपजिग (जर्मनी) से प्रकाशित हुई। इसके इण्ट्रोडक्शन मे उन्होने महाराष्ट्री प्राकृत के सम्बन्ध मे विशद् विवेचन किया है तथा वैदिक भाषाओं से अधुनिक भारतीय आर्य भाषाओ तक के विकास को प्रस्तुत किया : जैकोबी ने अपने द्वारा सम्पादित 'प्राकृत ग्रन्थो की भूमिकाओ' के अतिरिक्त प्राकृत भाषा के सम्बन्ध में स्वतन्त्र निबन्ध भी लिखे हैं। सन१९१२-१३ में उन्होंने

---

१ Asiatic Society Monographs Vol. 8, London, 1906.
२. Journal of the German Oriental Society, 1912.
३. Journal of the Royal Asiatic Society, 1913, p. 875-883.
४ The Indian Antiquary, 1918.
५. Journal of the Royal Asiatic Society, London, 1919.
६. Memories of the Asiatic Society of Bengal, Vol. 8. No. 2, 1924.
७. Sir Ashutosh Mukarjee silver Jubilee Vol. 3, 1925, p. 119-141

"प्राकृत देर जेस, उबर आइने नीव संधिरीगल इन पाली उण्ड इन, एण्ड उबर दी बेटोमिंग इण्डिशिचन स्प्राखन' नामक निबन्ध लिखा[1], जो पालि-प्राकृत भाषाओं पर प्रकाश डालता है। जैनकथा साहित्य के आधार पर प्राकृत का सर्वप्रथम अध्ययन जैकोबी ने ही किया है। इस सम्बन्ध में उनका 'उबर डेस प्राकृत इन' डेर इत्सेलंग लिटरेचर डेर जैन' नामक निबन्ध महत्त्वपूर्ण है।

इसी समय पीटर्सन का 'वैदिक संस्कृत एण्ड प्राकृत',[2] एफ० इ० पार्जिटर का 'चूलिका 'पैशाचिक' प्राकृत',[3] आर० श्मिदित का 'एलीमेण्टर बुक डेर शौरसेनी', वाल्टर शुब्रिग का 'प्राकृत डिचटुंग एण्ड प्राकृत ग्रेमेनीक,'[4] एल० डी० वर्नेट का 'ए प्ल्यूरल फार्म इन द प्राकृत आफ खोतान'[5] आदि गवेषणात्मक कार्य प्राकृत भाषाओ के अध्ययन के सम्बन्ध मे प्रकाश मे आये।

इस शताब्दी के चतुर्थ एवं पंचम दशक मे पाश्चात्य विद्वानो ने प्राकृत भाषा के क्षेत्र में जो कार्य किया है उसमे ल्युइगा नित्ति डोलची का अध्ययन विशेष महत्त्व का है। उन्होने न केवल प्राकृत के विभिन्न वैयाकरणो के मतो का अध्ययन किया है, अपितु अभीतक प्राकृत भाषा पर हुए पिशेल आदि के ग्रन्थो की सम्यग् समीक्षा भी की है।[6] उनका प्रसिद्ध ग्रन्थ 'लेस ग्रेमेरियन्स प्राकृत्स' (प्राकृत के व्याकरणकार) है, जो पेरिस से सन् १९३८ ई० में प्रकाशित हुआ है। नित्ति डोलची का दूसरा ग्रन्थ 'डु प्राकृतकल्पतरु डेस् रामशर्मन विब्लियोथिक डि ले आल हेट्स इट्यूइस' है। इन्होने प्राकृत-अपभ्रंश भाषा से सम्बन्धित समस्याओ पर शोध-निबन्ध भी लिखे है। 'प्राकत ग्रेमेरिअन्स टर्डिस एट डायलेक्ट्स डु'[7] आदि।

इसी समय टी० बरो का 'द लेंग्वेज आफ द खरोष्ट्री—डाकुमेंट्स फ्राम चाइनीज तुर्किस्तान', नामक निबन्ध १९३७ मे केम्ब्रिज से प्रकाशित हुआ। प्राकृत मुहावरों के सम्बन्ध मे विल्तोरे पिसानी ने 'एन अननोटिस्ड प्राकृत इडियम', नामक लेख प्रकाशित किया। मागधी एवं अर्धमागधी के स्वरूप का

---

१. केस्टगबे डेलब्रुक स्मृतिग्रन्थ, स्ट्रासबर्ग, १९१२-१३, पे० २११-२२१, 1912-13, p. 211-221
२. Journal of the American oriental society, vol. 32, 1912.
३. Journal of the Royal Asiatic Society, New Series, London, 1912, p. 711-713.
४. F. Stegarve Jacobi, Bonn (Germany) 1926, p 89-97.
५. Journal of the Royal Asiatic Society, New Series, London, 1927, p. 848 and 1928, p. 399.
६. See—प्राकृत भाषाओ का व्याकरण—अनु० डा० हेमचन्द्र जोशी, आमुख, पृ० ३-७, प्रका०—बिहार-राष्ट्रभाषा-परिषद, पटना, सन् १९५८.
७. Bulletin of School of Oriental and African Studies, No. 8 p. 681-683, London, 1936.

विवेचन करने वाला डब्ल्यू० क्लर्क का लेख 'मागधी एण्ड अर्धमागधी',[1] सन् १९४४ ई० में प्रकाश में आया। १९६८ ई० में नार्मन ब्राउन ने जैनमहाराष्ट्री प्राकृत और उसके साहित्य का परिचय देनेवाला 'जैन महाराष्ट्री प्राकृत सम केनिकल मेटेरियल इन' नाम से एक लेख लिखा।[2]

इस शताब्दी के छठे दशक मे प्राकृत के साहित्यिक ग्रन्थो पर भी पाश्चात्य विद्वानों ने दृष्टिपात किया। 'कुवलयमालाकहा' की भाषा ने विद्वानों को अधिक आकृष्ट किया। सन् १९५० में अल्फ्रड मास्तर ने 'ग्लनिग्स फाम द कुवलयमाला' नामक लेख लिखा,[3] जिसमे उन्होंने ग्रन्थ की १८ देशी भाषाओ पर प्रकाश डाला। दूसरे विद्वान् जे० क्यूपर ने 'द पेशाची फ्रागमेन्ट आफ द कुवलयमाला' में ग्रन्थ की भाषा की व्याकरण-मूलक व्याख्या प्रस्तुत की।[4] प्राकृत भाषा के अध्ययन के इस प्रसार के कारण विश्व की अन्य भाषाओ के साथ भी उसकी तुलना की जाने लगी। प्रसिद्ध भाषाशास्त्री ज्यूल्स ब्लाख ने अपने 'प्राकृत Cia लैटिन guidem लैंग्वेज'[5] नामक लेख मे प्राकृत और लैटिन भाषा के सम्बन्धो पर विचार किया है।

## अपभ्रंश भाषा का अध्ययन

बीसवी शदी के प्रारम्भ तक प्राकृत और अपभ्रंश मे कोई विशेष भेद नहीं माना जाता था। किन्तु पाश्चात्य विद्वानो की खोज एवं अपभ्रंश साहित्य के प्रकाश में आने से अब ये दोनो भाषाएँ स्वतन्त्र रूप से अस्तित्व मे आ गयी है और उन पर अलग-अलग अध्ययन-अनुसधान होने लगा है। अपभ्र श भाषा और साहित्य के क्षेत्र में अब तक हुए अध्ययन और प्रकाशन का विवरण डा० देवेन्द्रकुमार शास्त्री ने परिश्रमपूर्वक स्वतन्त्र ग्रन्थ के रूप मे प्रस्तुत किया है।[6] उससे ज्ञात होता है पाश्चात्य विद्वानों ने अपभ्रंश भाषा का भी पर्याप्त अध्ययन किया है।

रिचर्ड पिशल ने प्राकृत व्याकरण के साथ अपभ्रंश भाषा के स्वरूप आदि का भी अध्ययन किया। १८८० ई० मे उन्होने 'देशीनाममाला' का सम्पादन कर उसे प्रकाशित कराया, जिसमे यह प्रतिपादित किया गया है कि अपभ्रंश भाषा जनता की भाषा थी और उसमे साहित्य भी रचा जाता था। आपके मत

१. Journal of the American Oriental and African Studies, No. 8 p. 681-683, London, 1936.

२ के० एम० मुन्शी स्वर्णमहोत्सव ग्रन्थ, भाग १, पृ० २७-३२.

३. Bulletin of the school of oriental and African studies, Vol. 13, No. 2, 4.

४. Indo-Ironian Journal, Vol. 1. No. 1 1957.

५. Journal of the linguistic society of America, Vol. 29. No. 2, Part 1-2, April-June 1953.

६. डा० डी० के शास्त्री—'अपभ्रंश भाषा और साहित्य की शोध-प्रवृत्तियाँ'-दिल्ली, १९७२.

का लास्सन ने भी समर्थन किया। १९०२ ई० में पिशल द्वारा लिखित 'माटेरिग्रालिसनत्सुर डेस अपभ्रंश' पुस्तक बर्लिन से प्रकाशित हुई, जिसमें स्वतन्त्र रूप से अपभ्रंश का विवेचन किया गया।

जिस प्रकार प्राकृत भाषा के अध्ययन का सूत्रपात करनेवाले रिचर्ड पिशल थे, उसी प्रकार अपभ्रंश के ग्रथो को सर्वप्रथम प्रकाश में लानेवाले विद्वान् डा० हर्मन् जैकोबी थे। १९१४ ई० में जकोबी को भारत के जैन-ग्रन्थभण्डारों में खोज करते हुए अहमदाबाद मे ग्रपभ्रंश का प्रसिद्ध ग्रन्थ 'भविसयत्तकहा' प्राप्त हुआ तथा राजकोट मे 'नेमिनाथ चरित' की पाण्डुलिपि मिली। जैकोबी ने इन दोनो ग्रन्थो का सम्पादन कर अपनी भूमिका के साथ इन्हे प्रकाशित किया तभी से अपभ्र श भाषा के अध्ययन मे गतिशीलता आयी। ग्रपभ्र श का सम्बन्ध आधुनिक भाषाओ के साथ स्पष्ट होने लगा।

अपभ्रंश भाषा के तीसरे विदेशी ग्रन्वेषक मनीषी डा० एल० पी० टेस्सिटरी हैं, जिन्होने राजस्थानी और गुजराती भाषा का अध्ययन ग्रपभ्रंश के सन्दर्भ मे किया है। सन् १९१४ से १९१६ ई० तक आपके विद्वतापूर्ण लेखो ने[१] अपभ्र श के स्वरूप एव आधुनिक भारतीय भाषाग्रो के साथ उसके सम्बन्धो को पूर्णतया स्पष्ट कर दिया। टेस्सिटरी के इन लेखो के अनुवादक डा० नामवर सिह एव सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या इन लेखो को ग्राधुनिक-भारतीय भाषाओ और अपभ्रंश को जोड़नेवाली कडी के रूप मे स्वीकार करते है। इस वात की पुष्टि डा० ग्रियर्सन द्वारा अपभ्र श के क्षेत्र में किये गये कार्यों से हुई है।

डा० ग्रियर्सन ने 'लिग्विस्टिक सर्वे ग्राफ इण्डिया' के प्रथम भाग में ग्रपभ्र श पर विशेष प्रकार किया है। १९१३ ई० मे ग्रियर्सन ने मार्कण्डेय के अनुसार अपभ्रन्श भाषा के स्वरूप पर विचार प्रस्तुत करते हुए एक लेख प्रकाशित किया। १६२२ ई० मे 'द अपभ्र श स्तवकाज आफ रामशर्मन' नामक एक और लेख आपका प्रकाश मे आया।[२] इसी वर्ष अपभ्र श पर आप स्वतन्त्र रूप से भी लिखते रहे।

बीसवी शताब्दी के तृतीय एव चतुर्थ दशक मे अपभ्र श पर ग्रौर भी निवन्ध प्रकाश मे आए। हर्मन जेकोवी का 'जूर फाग नाक डेम उरस्प्रग ष्स अपभ्रंश'[३] एस० स्मिथ का 'देजीमास दु तोय अपभ्र श ग्रा पाली,[४] तथा लुगविग आल्सडोर्फ का 'ग्रपभ्र श मटेरेलियन जूर केंटनिस, डेस, बेमर कुनजन जू पिशेल'[५] आदि अधिक महत्त्वपूर्ण है। १९३७ ई० मे डा० आल्सडोर्फ ने

१. 'Notes on the Grammar of the Old Western Rajasthani with special reference to Apabhramsa and Gujrati and Marvari'-Indian Antiquary, 1914-16.

२. Indian Antiquary, Jan. 1922

३. फेस्टगिश्रिष्ट जे० वाकरनल, पृ० १२४-१३१, गार्टिगन, १९२३.

४. Bulleten of the School of London, 33, p 169-72.

५. M. Winternitz Memorial Vol. p. 29-36, 1933.

'अपभ्रंश स्टडियन' नाम से स्वतन्त्र ग्रन्थ ही लिपजिग से प्रकाशित किया, जो अपभ्रंश पर अब तक हुए कार्यों का मूल्यांकन प्रस्तुत करता है। १९३९ में लुइगा नित्ति डोलची के 'द अपभ्रंश स्तवकाज आफ राशर्मन' से ज्ञात होता है कि अपभ्रंश कृतियों के फ्रेंच में अनुवाद भी होने लगे थे। नित्ति डोलची ने अपभ्रंश एवं प्राकृत पर स्वतन्त्र रूप से अध्ययन ही नहीं किया, अपितु पिशल जैसे प्राकृत भाषा के मनीषी की स्थापनाओं की समीक्षा भी की है।

सन् १९५० के बाद अपभ्रंश साहित्य की अनेक कृतियाँ प्रकाश में आने लगी। अतः उनके सम्पादन और अध्ययन में भी प्रगति हुई। भारतीय विद्वानों ने इस अवधि मे प्राकृत-अपभ्रंश पर पर्याप्त अध्ययन प्रस्तुत किया है।[1] विदेशी विद्वानो मे डा० के० डी० ब्रीस आल्सडोर्फ के नाम उल्लेखनीय हैं। के० डी० ब्रीस ने १९५४ ई० में 'अपभ्रंश स्टडीज' नामक दो निबन्ध प्रस्तुत किये।[2] द्रविड़ भाषा और अपभ्रंश का तुलनात्मक अध्ययन करते हुए उन्होने 'ए द्राविडियन टर्न इन अपभ्रंश'[3], 'ए द्राविडियन इन अपभ्रंश'[4] नामक दो निबन्ध तथा 'अपभ्रंश स्टडीज' का तीसरा[5] और चौथा[6] निबन्ध १९५६-६१ के बीच प्रकाशित किये।

बीसवी शताब्दी के सातवें दशक में अपभ्रंश भाषा के क्षेत्र मे विदेशी विद्वान् तिश्योशी नारा का कार्य महत्त्वपूर्ण है। सन् १९६३ ई० मे उन्होने 'शार्टनिंग आफ द फाइनल वावेल आफ इन्स्ठ० सीग० एन एण्ड फोनोलाजी आफ द लेंग्वेज इन सरह दोहा' नामक निबन्ध प्रकाशित किया[7], १९६४ ई० मे 'द स्टडी आफ अवहट्ट एण्ड प्रोटोबेंगाली' विषय पर कलकत्ता विश्वविद्यालय से आपका शोध-प्रबन्ध स्वीकृत हुआ। इसके बाद भी अपभ्रंश पर आपका अध्ययन गतिशील रहा। १९६५ ई० में 'अपभ्रंश एण्ड अवहट्ट-प्रोटो न्यू इण्डो आयर्न स्टेजेज'[8] नामक निबन्ध आपके द्वारा प्रस्तुत किया गया।

**जैन साहित्य**

पाश्चात्य विद्वानो ने केवल प्राकृत एवं अपभ्रंश का भाषा वैज्ञानिक अध्ययन ही नही किया अपितु इन भाषाओ के साहित्य का भी अध्ययन किया

---

१. डा० शास्त्री, वही, पृ० ९०-९४.
२. Journal of the American Oriental Society. Vol. 74. No. 1. p. 1-5, No. 3, p. 142-46.
३ Journal of the Rayal Asiatic Societic of Great Britan and Ayarland, London, Vol. 1-2. 1954.
४. Prof. P. K. Gour *Commemoration* Vol 1960.
५. Journal of the American Oriental Society, Vol. 79. No. 1. 1959.
६. Ibid, Vol. 81, No. 1 p. 13-21, 1961.
७. Bulleten of the Philological Society of Calcutta, 4, 1, 1, 1963.
८. Journal of the linguistic society of Japan, Vol. 42, p. 47-58, 1965.

है। जैनागम, जैनटीका-साहित्य का स्वतन्त्र साहित्यिक रचनाओं के प्रामाणिक संस्करण जर्मन और फ्रेंच विद्वानों द्वारा तैयार किये गये है। जैन कथा साहित्य पर उनकी विशेष रुचि रही है। व्याकरण एवं भाषा-शास्त्रीय ग्रन्थों के अतिरिक्त १९वी शताब्दी से अब तक जैन साहित्य के जिन प्रमुख ग्रन्थों पर विदेशी विद्वानो ने कार्य किया है, उनका विवरण कालक्रम की दृष्टि से इस प्रकार हैं :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | अभिधानचिन्तामणि | ओ वोतलिक | १८४८ ई० |
| २. | शत्रुंजयमहात्म्य | अल्वर्ट वेबर | १८५८ |
| ३. | भगवतीसूत्र[1] | जेकोबी | १८६८ |
| ४. | कल्पसूत्र | जेकोबी | १८७९ |
| ५. | देशीनाममाला | पिशल | १८८० |
| ६ | नायाधम्मकहा | स्टेनल | १८८१ |
| ७. | औपवादिकसूत्र एव | | |
| ८ | रायपसेणिय | लायमन | १८८२ |
| ९. | आचारांग | जेकोबी | १८८५ |
| १० | उत्तराध्ययनटीका | जेकोबी | १८८६ |
| ११. | हेमचन्द्र-लिंगानुशासन | एफ० आर० ओटो | १८८६ |
| १२. | कथासग्रह | जेकोबी | १८८६ |
| १३ | सगरकथा का जैन रूप | फिक | १८८६ |
| १४. | उपमितिभवप्रपचकथा | जेकोबी | १८९१ |
| १५ | महावीर एव बुद्ध | एम० एफ० ओटो | १९०२ |
| १६. | धर्मपरीक्षा | मिरनोव निकोलेल | १९०३ |
| १७. | कल्पसूत्र | सुब्रिंग | १९०४ |
| १८. | जैन ग्रथ-सग्रह | ग्यूरेनिट | १९०६ |
| १९. | ज्ञाताधर्मकथा | हट्टमन | १९०७ |
| २०. | अंतगडदसाओ | वरनट | १९०७ |
| २१. | वज्जालग्ग | जूलस | १९१३ |
| २२. | पउमचरिय | जेकोबी | १९१४ |
| २३. | कर्मग्रंथ | ग्लमनप | १९१५ |
| २४ | भविसयत्तकहा | जेकोबी | १९१८ |
| २५. | प्रबन्धचिन्तामणि | मिवेल | १९२० |
| २६ | कालकाचार्य-कथानक | जेकोबी | १९२१ |
| २७. | नेमिनाथचरित | जेकोबी | १९२१ |
| २८. | सनत्कुमारचरित | जेकोबी | १९२१ |
| २९. | तत्त्वार्थाधिगमसूत्र एव कल्पसूत्र | सुजुकी | १९२१ |
| ३०. | उत्तराध्ययनसूत्र | कार्पेण्टर | १९२२ |

१. German Indology—Past and Present p. 21.

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३१. | दिगम्बर जैन ग्रन्थों का परिचय | वाल्टर | १९२३ |
| ३२. | कुमारपालप्रतिबोध | आल्सडोर्फ | १९२८ |
| ३३. | दसवेयालियसुत्त | लेमन | १९३२ |
| ३४. | हरिवंशपुराण एवं | | |
| ३५. | महापुराण | आल्सडोर्फ | १९३५ |
| ३६. | सूर्यप्रज्ञप्ति | कोल | १९३७ |
| ३७. | जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति | डब्लू किफेल | १९३७ |
| ३८. | प्राकृतकल्पतरु | नित्तिडोलची | १९३९ |
| ३९. | न्यायावतारसूत्र | कनकुरा | १९४४ |
| ४०. | महानिशीथ | हम्म | १९४८ |
| ४१. | मल्ली की कथा | गुस्तेव | १९५२ |
| ४२. | चौपन्नमहापुरिसचरियं | कलास | १९५५ |
| ४३. | महानिशीथ | सुब्रिग | १९६३ |
| ४४. | आयारदशाओ | सुब्रिग | १९६६ |
| ४५. | प्रवचनसार | ए० ऊनो | १९६६ |
| ४६. | उत्तराध्ययन | आल्सडोर्फ | १९५४-६६ |
| ४७ | ओघनिर्युक्ति | ए. मेटे | १९६८ |
| ४८. | मूलाचार[1] | आल्सडोर्फ | १९६८ |
| ४९. | भगवतीमूलाराधना | आल्सडोर्फ | १९६८ |
| ५०. | अनुयोगद्वारसूत्र | टी० हनाकी | १९७० |

**विभिन्न विषय**

जैन साहित्य के इन प्रमुख ग्रन्थो के अतिरिक्त जैन-दर्शन की अन्य विधाओं पर भी पाश्चात्य विद्वानोंने लिखा है। उन्होने जैन ग्रन्थो का सम्पादन ही नही किया, अपितु उन के फ्रेंच एव जर्मन भाषाओ मे अनुवाद भी किये है। लायमन ने पादलिप्तसूरि की 'तरंगवती कथा' का सुन्दर अनुवाद दाइ नोन (Die Nonne) The Nun के नाम से प्रकाशित किया है। इस दृष्टि से चार्लट क्रोसे का इंडियन नावल (Indische Novellen) महत्त्वपूर्ण कार्य है।[2] जैनाचार्यों की जीवनी की दृष्टि से हर्मन जेकोबी का 'अवर डास लेवन डेस जैन मोन्स हेमचन्द्र' नामक ग्रन्थ महत्त्वपूर्ण है।

जैन इतिहास और पुरातत्त्व के महत्त्वपूर्ण अवशेषों के सम्बन्ध में भी पाश्चात्य विद्वानों में अध्ययन प्रस्तुत किया है। डो० मेनट ने गिरनार के जैन मदिरों पर लिखा है। जोरल डुबरिल ने दक्षिण भारत के पुरातत्त्व पर विचार

१. Bharatiya jnanpith Patrika, Oct. 1968, p. 183.

२. The Contribution of French and German Scholars to Jain Studies.- Acharya Bhikshu Smitigranth, p. 106.

करते हुए जैन पुरातत्त्व के महत्त्व पर प्रकाश डाला है। ए० ग्यूरिनट ने जैन अभिलेखों के ऐतिहासिक महत्त्व पर प्रकाश डाला है।[1] ग्यूरिनट का विशेष योगदान जैन ग्रन्थ-सूची के निर्माण करने में भी है। उन्होंने ८५२ जैन ग्रन्थों का परिचय अपने "एसे आन जैन बिब्लियोग्राफी" नामक निबन्ध में दिया है। इसके बाद 'नोटस् आन जैनबिब्लियोग्राफी' तथा 'सम कलेक्शन्स आफ जैन बुक्स' जैसे निबन्ध भी उन्होंने जैन ग्रन्थ-सूची के निर्माण के सम्बन्ध में लिखे हैं।[2] इनके पूर्व भी १८९७ ई० में अर्नेस्ट ल्यूमन ने २०० हस्तलिखित दिगम्बर जैनग्रन्थों का परिचय अपने एक लेख में दिया है।[3]

जैनसाहित्य के ग्रन्थों का अध्ययन करनेवाले पाश्चात्य विद्वानों में विन्तरनित्स का स्थान उल्लेखनीय है। उन्होने अपने 'हिस्ट्री आफ इंडियन लिटरेचर' नामक प्रसिद्ध ग्रन्थ में लगभग १५० पृष्ठों में जैन-साहित्य का विवरण दिया है। उस समय उन्हे उतने ही जैनग्रन्थ उपलब्ध थे। इस विवरण में विन्टर-नित्स ने जैन-कथाओं का भारत की अन्य कथाओ एवं विदेशी कथाओ के साथ तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया है।

**विदेशों में जैनविद्या का अध्ययन केन्द्र**

लगभग सौ वर्षों तक पाश्चात्य विद्वानों द्वारा जैनविद्या पर किया गया अध्ययन भारत एवं विदेशो में जैनविद्या के प्रचार-प्रसार में पर्याप्त उपयोगी रहा है। इन विद्वानो के कार्यों एवं लगन को देखकर भारतीय विद्वान् भी जैनविद्या के अध्ययन में जुटे। परिणामस्वरूप न केवल प्राकृत-अपभ्रंश साहित्य के सैकड़ों ग्रन्थ प्रकाश में आये, अपितु भारतीय विद्या के अध्ययन के लिए जैनविद्या के अध्ययन की अनिवार्यता अब अनुभव की जाने लगी है। डा० पी० एल० वैद्य, डा० एच० डी० वेलणकर, डा० एच० एल० जैन, डा० ए० एन० उपाध्ये, डा० जी० पी० तगारे, मुनि पुण्यविजय एवं मुनि जिनविजय, दलसुखभाई मालवणिया आदि विद्वानों के कार्यों को इस क्षेत्र मे सदा स्मरण किया जावेगा।

विदेशों में भी वर्तमान में जैनविद्या के अध्ययन ने जोर पकड़ा है। पूर्व जरमनी मे फ्री युनिवर्सिटी बर्लिन में प्रोफेसर डा० क्लोस ब्रुहन (Klaus Bruehn) 'जैन लिटरेचर एण्ड माइथोलाजी, इडियन आर्ट एण्ड इकोनोग्राफी' का अध्यापन कार्य कर रहे हैं। उनके सहयोगी डा० सी० बी० त्रिपाठी 'बुद्धिस्ट-जैन लिटरेचर' तथा डा० मोनीका जार्डन जैन लिटरेचर का अध्यापन कार्य करने में संलग्न है। पश्चिमी जर्मनी हमबुर्ग में डा० एल० आल्सडोर्फ स्वयं जैनविद्या के अध्ययन-अध्यापन में संलग्न हैं। आप उत्तराध्ययननिर्युक्ति पर कार्य कर रहे हैं। उनके छात्र श्वेताम्बर एवं दिगम्बर जैन ग्रन्थों पर शोध कर रहे हैं।

१. Ibid, D. K. Banerjee, p. 106.
२. ibid, p. 106.
३. 'वीनेर जेटस्क्रिफ्ट फुडी कुण्डे डेस मोर जेनलेण्डस' (जर्मनी), पृ० २९७-३१२.

प्राकृत भाषाओं का विशेष अध्ययन बेलजियम में किया जा रहा है। वहाँ पर डा० जे० डेल्यू 'जैनिज्म तथा प्राकृत' पर, डा० एल० डी० राय 'क्लासिकल संस्कृत एण्ड प्राकृत' पर, प्रो० डा० आर० फोहले 'क्लासिकल संस्कृत प्राकृत एण्ड इंडियन रिलीजन' पर तथा प्रो० डा० ए० श्वार्पे 'ऐंशियण्ट इण्डियन लेंग्वेजेज एण्ड लिटरेचर—वैदिक, क्लासिकल संस्कृत एण्ड प्राकृत' पर अध्ययन-अनुसन्धान कर रहे हैं।[1]

इसी प्रकार पेनीसिलवानिया युनिवर्सिटी में प्रो नार्मन ब्राउन के निर्देशन में प्राकृत तथा जैन साहित्य में शोधकार्य चल रहा है। इटली में प्रो० डा० वितरो विसानी एवं प्रो० ओसार बोटो (Occar Botto) जैनविद्या के अध्ययन में संलग्न हैं। आस्ट्रेलिया में प्रो० ई० फ्राउल्नर वेना (E. Frauwalner Viena) जैनविद्या के विद्वान् हैं। पेरिस में प्रो० डा० लोस रेनु (Louis Renou), रोम में डा० टुची (Tucci) तथा ज्योरगिआ (Georgia) में डा० वाल्टर वार्ड (walter ward) भारतीय विद्या के अध्ययन के साथ-साथ जैनिज्म पर भी शोध-कार्य में सलग्न हैं।[2]

जापान में जैनविद्या का अध्ययन बौद्धधर्म के साथ चीनी एव तिब्बतन स्रोतों के आधार पर प्रारम्भ हुआ। इसके प्रवर्तक थे प्रो० जे० सुजुकी (J. Suzuki) जिन्होंने 'जैन सेक्रेड बुक्स' के नाम से (Jainakyoseiten) लगभग २५० पृष्ठ की पुस्तक लिखी। वह १६२० ई० में 'वर्ल्डस सेक्रेड बुक्स' ग्रन्थमाला के अन्तर्गत प्रकाशित हुई।[3] सुजुकी ने 'तत्त्वार्थाधिगमसूत्र', 'योगशास्त्र' एवं 'कल्पसूत्र' का जापानी अनुवाद भी अपनी भूमिकाओं के साथ प्रकाशित किया।[4] जैनविद्या पर कार्य करनेवाले दूसरे जापानी विद्वान् तुहकु (Tohuku) विश्वविद्यालय में भारतीयविद्या के अध्यक्ष डा० ई० कनकुरा (E. Kanakura) हैं। इन्होने सन् १६३६ में प्रकाशित 'हिस्ट्री आफ स्प्रिचुअल सिविलाइजेशन आफ एन्स्येण्ट इण्डिया' के नवें अध्याय में जैनधर्म के सिद्धान्तों की विवेचना की है। तथा 'द स्टडी आफ जेनिज्म' कृति १९४० मे आपके द्वारा प्रकाश में आयी। १६४४ ई० में तत्त्वार्थाधिगमसूत्र, एवं 'न्यायावतार' का जापानी अनुवाद भी आपने किया है।[5]

बीसवीं शताब्दी के छठे एवं सातवें दशक में भी जैनविद्या पर महत्त्वपूर्ण कार्य जापान में हुआ है। तैशो (Taisho) विश्वविद्यालय के प्रो० एस० मत्सुनामी (S. Matsunami) ने बौद्धधर्म और जैनधर्म का तुलनात्मक अध्ययन

---

१. डा० शास्त्री, वही, पृ० ६२.

२. ज्ञानपीठ पत्रिका, १९६८, पृ० १८३.

३. Atsushi Uno—'Jain Studies in Japan',—Jain Journal Vol. VIII, No. 2., 1973, p. 75.

४. Ibid, p. 77.

५. The Voice of Ahimsa, Vol. 6. 3-4, 1956, p. 136-37.

प्रस्तुत किया है।[१] 'ए स्टडी आन ध्यान इन दिगम्बर सेक्ट' (१६६१), 'इथिक्स आफ जैनिज्म एण्ड बुद्धिज्म' (१६६३) तथा 'इसिभासियइम' (१६६६) एवं 'दसवेयालियसुत्त' (१६६८) का जापानी अनुवाद आदि जैनविद्या पर आपकी प्रमुख रचनाएं हैं।[२] सन् १९७० ई० मे डा० एच० उइ (H. Ui) की पुस्तक 'स्टडी आफ इण्डियन फिलासफी' प्रकाश में आयी। उसके दूसरे एवं तीसरे भाग में उन्होने जैनधर्म के सम्बन्ध में अध्ययन प्रस्तुत किया है।

टोकियो विश्वविद्यालय के प्रो० डा० एच० नकमुरा (H. Nakamura) तथा प्रो० यूतक औजिहारा (Yotak Ojihara) तथा वर्तमान मे जैनविद्या के अध्ययन मे अभिरुचि रखते हैं। उनके लेखो में जैनधर्म का तुलनात्मक अध्ययन किया गया है।[३] श्री अत्सुशी उनो (Atsushi Uno) भी जैन विद्या के उत्साही विद्वान् हैं। इन्होंने 'वीतरागस्तुति' (हेमचन्द्र), 'प्रवचनसार, पंचास्तिकायसार,' तथा 'सर्वदर्शनसग्रह' के तृतीय अध्याय का जापानी अनुवाद प्रस्तुत किया है। कुछ जैनधर्म-सम्बन्धी लेख भी लिखे है। सन् १६६१ में 'कर्म डाक्ट्राइन इन जेनिज्म' नामक पुस्तक भी आपने लिखो है।[४]

विदेशी विद्वानो द्वारा जैनविद्या पर किये गये कार्यों के इस विवरण को पूर्ण नहीं कहा जा सकता। वहुत से विद्वानों और उनके कार्यों का उल्लेख साधनहीनता और समय की कमी के कारण इसमे नही हो पाया है।[५] फिर भी विदेशी विद्वानो की लगन, परिश्रम एवं निष्पक्ष प्रतिपादनशैली का ज्ञान इससे होता ही है। विदेशी विद्वानों द्वारा जैनविद्या के क्षेत्र मे किये गये इस योगदान का एक परिणाम यह भी हुआ कि भारत और विदेशो मे जैनविद्या के अध्ययन-अध्यापन के लिए स्वस्थ वातावरण तैयार हुआ है। अनेक विदेशी विद्वान् भारत की विभिन्न सस्थाओ मे तथा अनेक भारतीय विद्वान् विदेशो के विश्वविद्यालयो मे जैनविद्या पर शोध-कार्य करने मे सलग्न हैं।

●

---

१. Jain Journal, Oct 1973 p. 78.

२. ibid, p. 77.

३. ibid.

४. 'Progress of Prakrit and Jain Studies's Presidental address of Nathmal Titia in AIOC Varanasi, 1968.

५. See—Ghatage—Above article and Winternitz—History of Indian literature Vol-II, Jain Literature.

# हिन्दू तथा जैन साधु-आचार

**डा० देवनारायण शर्मा**

सामान्यतः हम देखते हैं कि संसार में जितने भी धर्म या धर्मशास्त्र हैं, उनका एकमात्र उद्देश्य मनुष्य को मानसिक संतुलन प्रदान करना है, दुविधा, द्वन्द्व, वेदना और शोक से उसे मुक्त करना है एवं उसके भीतर एक ऐसी शान्ति को उत्पन्न करना है, जिसे सन्देह विचलित न कर सके, जिसे शंकायें हिला न सकें। वस्तुत धर्म वही है, जिससे सासारिक अभ्युदय और आध्यात्मिक उन्नति दोनों ही प्राप्त होते है। 'आचार' शब्द प्राय: 'धर्म' का समानार्थक शब्द ही माना जाता है। मनु ने "दशक धर्मलक्षणम्" के द्वारा आचार को ही विशेष स्पष्ट करने की चेष्टा की है। जैन धर्म और बौद्धधर्म मे तो इसका महत्त्व और भी अधिक है। वहाँ यह आचार विविध रूपो मे निरूपित किया गया है। अहिंसा, निष्कामता, मनोविजय, आत्मसयम जैसी सदाचरण सम्बन्धी बातों की ओर उन्होंने विशेष ध्यान दिया है। क्षमा, शील, प्रज्ञा, मैत्री, सत्य, वीर्य आदि वोधिसत्व के आदर्शगुण माने गये है। इसी प्रकार थोड़े से शब्दभेद के साथ प्राय: इन्ही को अहिसा, सत्य, अस्तेय, शौच, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह, सतोष, तप, स्वाध्याय तथा ईश्वर-प्रणिधान के नाम देकर योगदर्शन ने भी अपने यहाँ यम-नियमो के रूप में स्थान दिया है। स्मृतियो ने तो "आचार: परमोधर्मः" इस कथन के द्वारा धर्म का स्पष्ट अर्थ ही "आचार प्रधान कर्म" निर्धारित कर दिया। हम देखते है कि जैनधर्म मे "अहिसा परमोधर्म:" इस कथन के द्वारा अहिंसा-प्रधान कर्म को ही धर्म कहा गया है। इस तरह इस निष्कर्ष पर हम आसानी से पहुँच सकते है कि अहिसा अथवा आचारप्रधान कर्म को ही भारतीय परम्परा में धर्म की संज्ञा दी गयी है। जैनधर्म में अहिंसा के अतिरिक्त जो सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह ये चार अन्य व्रतों के नाम भी लिये गये है, वस्तुत: वे स्वतंत्र अथवा पृथक् सत्तावाले नहीं है, अपितु अहिंसा के ही पूरक हैं। इसे यों भी कहा जा सकता है कि अहिंसा के पूर्ण पालन के लिये ही इन व्रतों की साधना आवश्यक मानी गयी है। इस प्रकार अब यह समझने मे भ्रम का कोई स्थान ही नहीं रह जाता कि किसी व्यक्ति, समाज अथवा राष्ट्र के जीवन में 'आचार' का कितना अधिक महत्त्वपूर्ण स्थान है।

हिन्दू और जैन दोनों ही परम्पराओं में अहिंसा, अमृषा, अस्तेय, अमैथुन, और अपरिग्रह, इन पंच व्रतों को ही धर्म का मूल स्तम्भ माना गया है। इन व्रतों के स्वरूप पर विचार करने से एक तो यह बात स्पष्ट हो जाती है कि इनके द्वारा मनुष्य की उन वृत्तियों का नियन्त्रण करने का प्रयत्न किया गया है, जो समाज में मुख्यरूप से वैर एवं विरोध के कारण हुआ करती हैं। दूसरी यह

बात ध्यान देने योग्य है कि आचरण का परिष्कार सरलतम रीति से कुछ निषेधात्मक नियमो के द्वारा ही किया जा सकता है। हिंसा, असत्य, चोरी, कुशील और परिग्रह ये सभी सामाजिक पाप हैं, इनके परित्याग से ही समाज का हित संभव है। इन व्रतों पर जैनशास्त्रों में बहुत अधिक जोर दिया गया है और इनका अत्यन्त सूक्ष्म एव सुविस्तृत विवेचन किया गया है। धर्माचार्यों ने प्रथम तो यह अनुभव किया कि सब के लिए सब अवस्थाओं में इन व्रतों का एक साथ पूर्ण पालन संभव नहीं है। अतएव जैनधर्म में इन व्रतों के दो स्तर स्थापित किये गये—अणु और महत् अर्थात् एक देश और सर्व देश। पश्चात् काल में आवश्यकता होने पर इनके अतिचार भी निर्धारित हुए, जिससे सच्चे अर्थ में इन व्रतो का पालन हो सके। इस प्रकार व्रतों के इन दो विभागों द्वारा जैनधर्म में गृहस्थ और साधु-आचार के बीच समानता और भेद बताने वाली स्पष्ट रेखा खींच दी गयी है। प्रायः इसी तरह की मिलती-जुलती व्यवस्था हम हिन्दू-धर्म में भी पाते हैं, जो मनुष्य-जीवन में यथाक्रम ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और संन्यास-धारण की चतुर्विध आश्रम-व्यवस्था से प्रमाणित है। वस्तुतः व्यक्ति ब्रह्मचर्याश्रम से जिस जीवन का प्रारम्भ करता है, उसकी परिसमाप्ति संन्यासाश्रम मे ही जाकर होती है, जब साधक उस गृह तथा परिवार को भी, जो उसकी बाल्य और युवा दोनों ही अवस्थाओं में आश्रय एवं आकर्षण के स्थान रहे हैं, बन्धन का कारण समझता हुआ छोड कर चल पडता है और पुनः उनकी ओर लौटकर देखता तक नहीं। यह मानव-जीवन का कितना महान् परिवर्तन एवं कैसी कठोर साधना है ?

यह साधु-आचार विषयक साहित्य बहुत विशाल है। आज इस वैज्ञानिक युग में भी साधु-आचार सम्बन्धी ग्रन्थों से आपूरित ऐसे ग्रन्थागार और ग्रन्थ-भण्डार है जहाँ अभी तक विषयानुसार पुस्तक सूची तैयार करना दुष्कर कार्य समझा जाता है। इस साहित्य की विशालता का प्रधान कारण यह कहा जा सकता है कि प्राचीन काल से ही धर्म एवं अध्यात्म चर्चा के प्रधान केन्द्र इस भारत में प्राय: जितने भी धार्मिक ग्रन्थ लिखे गये, उनमें साधु-आचार से अछूता शायद ही कोई ग्रन्थ बचा हो। इस प्रकार भारतीय परम्परा में जो भी साहित्य धार्मिक क्षेत्र के अन्तर्गत आते हैं, उन्हे प्रायः हम साधु-आचार विषयक भी मान सकते है, और ये ग्रन्थ अपने अन्तर्गत सैकडो पन्थ और सम्प्रदायो को समेट कर रखे हुए हैं। किन्तु, यहाँ यह ज्ञातव्य है कि भारतीय परम्परा के अन्तर्गत साधु-आचार विषयक ग्रन्थ हिन्दू और जैन सम्प्रदायों में प्राय: अधिक हैं, जिन सबों का सामान्य परिचय भी प्रस्तुत करना एक स्वतन्त्र महानिबन्ध का विषय है। अत: प्रस्तुत निबन्ध के अन्तर्गत केवल आठ प्रमुख ग्रन्थों पर विचार किया गया है और वह भी संक्षेप में। सामान्यतः हिन्दू-परम्परानुमोदित साधु-आचारों के साक्ष्यस्वरूप ग्रन्थो मे मनुस्मृति, याज्ञवलक्यस्मृति, भागवतपुराण और विवेकचूडामणि तथा जैन परम्परानुमोदित ग्रन्थों में मूलाचार, आचारांगसूत्र, उत्तराध्ययन और कल्पसूत्र के नाम उल्लेखनीय हैं। यहाँ हम इन्हीं ग्रन्थों से प्राप्त

सामग्रियों के आधार पर हिन्दू तथा जैन साधु-आचारों का क्रमशः अवलोकन करेंगे।

## मनुस्मृति

### साधुव्रत के अधिकारी

मनुस्मृति में साधु-आचार का वर्णन वैदिक एवं वर्णाश्रम परम्परा पर आधारित है। मनु ने ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और सन्यास इन चारों आश्रमों का क्रमानुसार पालन करने पर जोर देते हुए साधुओं के भी वानप्रस्थी और संन्यासी नाम के दो विभाग कर दिये हैं। यही कारण है कि वानप्रस्थाश्रम में प्रवेश करने से पूर्व स्नातक द्विज के लिए उन्होंने विधिवत् **गृहस्थाश्रमी**[1] होना आवश्यक बतलाया है। इतना ही नहीं, मनु के मत से गृहस्थ **जब अतिवृद्ध**[2] हो जाये, उसकी त्वचा शिथिल पड जाये तब सांसारिक विषयों से स्वभावतः विरत हुआ वह वन का आश्रय ग्रहण करे।

### परिग्रहत्याग

वानप्रस्थी वन जाने की स्थिति मे वह ग्राम्य आहार एवं उपकरणों का भी **परित्याग**[3] कर दे। पत्नी की इच्छानुसार ही, वह उसे अपने साथ ले ले अथवा पुत्र की संरक्षा मे ही रख दे। पर वन मे भी वानप्रस्थी श्रौत अग्नि तथा उससे सम्बन्धित साधन स्रुक, स्रुवा आदि के साथ ही निवास करे। वानप्रस्थी के लिए मुनिनिमित्तक अन्नों एव वन में उत्पन्न पवित्र शाक, मूल, फलादि से गृहस्थों के लिए विहित **पंचमहायज्ञों**[4] का पालन करना भी मनु ने आवश्यक बतलाया है।

### मुनि की वेश-भूषा

मुनि की वेश-भूषा एव रूप के सम्बन्ध में भी मनु के विचार बड़े स्पष्ट हैं। उनकी राय में मुनि चाहे तो मृगचर्म धारण करे अथवा **वस्त्रखण्ड**[5], पर, उसे जटा, दाढ़ी, मूंछ एवं नख रखने ही है।

### मुनि का आहार

मुनि अपने भोजन में से यथाशक्ति बलि तथा भिक्षा प्रदान करे तथा आश्रम में आये हुए अतिथियो की जल, कन्द, मूल, फलादि से **अर्चना**[6] भी करे। तपस्वी को नित्यवेदाभ्यास, दानशीलता, निर्लोभ एव **सर्वहित**[7] **में रत रहते** हुए अमावस्या, पूर्णिमा आदि पर्वों मे शास्त्रानुसार किये जाने वाले यज्ञो का भी संपादन करना चाहिए। उस मुनि को वन में उत्पन्न नीवार आदि से निर्मित यज्ञ के योग्य हवि को देवताओं को अर्पित कर शेष **स्वयंकृत लवण**[8] के साथ ग्रहण

---

१. मनु० अध्याय ६/१
२. ,, ,, ६/२
३. ,, ,, ६।३
४. ,, ,, ६।४
५. मनु० अध्याय ६।६
६. ,, ,, ६।७
७. ,, ,, ६।८
८. ,, ,, ६।१२

करना चाहिए। उसके लिए शहद, मांस तथा भूमि में उत्पन्न पुष्प आदि **सभी त्याज्य**[९] हैं। मनु ने मुनि को आश्विन मास में सभी पूर्वसंचित धान्यों, शाक-मूल-फलों, यहाँ तक कि शरीर में धारण किये गये **जीर्णवस्त्रखण्ड**[१०] को भी छोड़ देने का आदेश दिया है। अफालकृष्ट भूमि के धान्य ही उनकी दृष्टि में तपस्वी के लिए ग्राह्य हैं। फालकृष्ट भूमि से उत्पन्न अन्न वनान्तर्गत का भी यहाँ तक कि **उत्सृष्ट**[११] भी ग्राह्य नहीं है। भले ही इसके फलस्वरूप मुनि को भूखा ही क्यों न रह जाना पड़े। सामर्थ्य के अनुसार प्राप्त अन्न को भी रात अथवा दिन के चतुर्थ अथवा अष्टम काल में ही वानप्रस्थी ग्रहण करे। यहाँ अन्य कालों का **निषेध**[१२] किया गया है। तपस्वी उस अन्न को भी कृष्ण पक्ष में एक-एक पिण्ड घटाता हुआ एवं शुक्ल पक्ष में एक-एक पिण्ड बढाता हुआ ग्रहणकर **चान्द्रायण**[१३] **व्रत** के द्वारा जीवन-यापन करे। इसके विकल्प मे **कालपक्व**[१४] तथा वृक्ष से गिरे हुए फल के खाने की व्यवस्था है।

**मुनि की दिनचर्या**

जिस प्रकार ये आहारग्रहण करने आदि के सम्वन्ध के कठोर नियम मनु ने बताये है ठीक इसी प्रकार मुनि की दिनचर्या भी सुकर नही गिनायी है। तपस्वी के लिए भूमि पर लोटते हुए चलना, पैरो के अग्रभाग से दिन भर खड़ा रहना, सध्या, प्रातः एवं मध्याह्न में स्नान करना तथा इनसे भी बढ़ कर ग्रीष्म ऋतु मे पंचाग्नि के बीच, वर्षा में खुले आकाश के नीचे एव हेमन्त ऋतु में **आर्द्र वस्त्र**[१५] धारण कर तपोवृद्धि करने का विधान है। इस पर भी तीनो कालों मे स्नान क्रिया से निवृत्त होकर देवता, ऋषि एवं पितरो का तर्पण एवं अन्यान्य उग्रतर व्रतों का पालन करते हुए अपने शरीर को **कृश बनाना**[१६] यह भी तपस्वी का धर्म बताया गया है।

उपर्युक्त नियमों के अलावा भी वानप्रस्थी के लिए निम्न प्रकार के कर्म-कलाप वर्णित हैं :—

शास्त्रविधि के अनुसार श्रोताग्नियो को अपने भीतर स्थापित करना, लौकिक अग्नि एवं गृह से रहित होकर मात्र मूल-फलों का भोजन करना, सुख के प्रयोजनो में अनायास रह कर ब्रह्मचर्य का पालन करना, आश्रयस्थानो मे ममता-रहित हो वृक्ष के नीचे भूमि पर शयन करना आदि। वानप्रस्थी को शरीर धारण मात्र के योग्य भिक्षा **वानप्रस्थ ब्राह्मणों**[१७] से अथवा वनवासी गृहस्थ ब्राह्मणों से अथवा उपर्युक्त दोनो के अभाव मे ग्रामवासियों से भी ग्रहण करनी चाहिए।

---

९ मनु० अध्याय ६।१४
१० ,, ,, ६।१५
११. ,, ,, ६।१६
१२ ,, ,, ६।१९
१३ ,, ,, ६।२०
१४. मनु० अध्याय ६।२१
१५. ,, ,, ६।२२, २३
१६ ,, ,, ६।२४
१७. ,, ,, ६।२७, २८

पर, साथ ही यहाँ यह भी ध्यान देने योग्य है कि वह भिक्षा भी किसी पात्र में नहीं अपितु पत्ते के दोने में, कपालखण्ड में अथवा हाथों में ही आठ ग्रास लेनी चाहिए।

**वानप्रस्थी का शरीर त्याग**

इस प्रकार इन नियमों का तथा शास्त्रोक्त अन्य नियमों का भी पालन करते हुए मुनि को विद्या, तप आदि की वृद्धि, शरीर की शुद्धि एवं ब्रह्मत्व की सिद्धि के लिए उपनिषदों मे पढ़ी हुई **विविधश्रुतियों**[१८] का अभ्यास करना चाहिए। असाध्य रोगों से आक्रान्त हो जाने की स्थिति मे तपस्वी को शरीर-निपातपर्यन्त जल तथा पवन का आहार करते हुए योग-निष्ठ होकर ईशान-दिशा की ओर आगे बढते चला जाना चाहिए, क्योंकि इस प्रकार शोक-भय रहित शरीरत्याग करनेवाला ही **मोक्ष का अधिकारी**[१९] होता है।

**परिव्राजक साधु**

उपर्युक्त प्रकार से वानप्रस्थी तपस्वी के आचार का वर्णन करने के पश्चात् मनु ने परिव्राजक साधुओ का आचार बतलाया है। वस्तुतः यह जीवन का अन्तिम पहलू है, जिसके पश्चात् जीवन में और कुछ करने को नही रह जाता। यही स्थिति वेदान्तियो के शब्दो में "सोऽहमस्मि" की अवस्था मानी जाती है, जब कि वानप्रस्थी मुनि गृह का **पूर्ण परित्याग**[२०] कर पवित्र दण्ड, कमण्डलु आदि के साथ पूर्णकाम एव निरपेक्ष रूप से संन्यास धारण कर लेता है और अनग्नि एवं अनिकेत रहकर मात्र भिक्षा के लिये ही ग्राम की शरण लेता है, **अन्यथा**[२१] नही। वह इस अवस्था मे शरीर की उपेक्षा करता हुआ स्थिर बुद्धि होकर ब्रह्म चिन्तन मे एकनिष्ठ भाव से अपने भिक्षापात्र के रूप मे कपाल, निवास के लिये वृक्ष की छाया एव शरीर आवेष्टन के लिये जीर्णवस्त्र धारण कर लेता है। साथ ही वह ब्रह्म-बुद्ध "समलोष्ठाश्मकाचन:" की भावना से युक्त होता हुआ पूर्ण **जीवन्मुक्त लक्षित**[२२] होता है। वह न जीने की ही कामना करता है और न मरने की ही। वह मात्र एक आज्ञाकारी सेवक की तरह स्वामी-**काल के आदेश**[२३] **की प्रतीक्षा** में रहता है। वह सदा आँखो से देखकर पद-विक्षेप, वस्त्र से पवित्र कर जलग्रहण, सत्यमय वचनप्रयोग एवं निषिद्ध-संकल्परहित मन के अनुसार **आचरण**[२४] **करता है**। उस व्यक्ति में दूसरों के कटुवाक्यो को सह लेने को अपूर्व क्षमता, सबो को सम्मान देने की प्रवृत्ति एवं **विश्वमैत्री**[२५] की हार्दिक अभिलाषा पाई जाती है। वह क्रोधी के प्रति भी शान्ति एवं निंदक के प्रति भी स्तुति की भावना से व्यवहार करता है। वह सप्तद्वारा-वकीर्ण अर्थात् पाँच ज्ञानेन्द्रिय एवं मन तथा बुद्धि विषयक अनृत बातों का

---

१८ मनु० अध्याय ६।२९,३०
१९. " " ६।३१
२०. " " ६।३२.
२१. " " ६।४३.
२२. मनु० अध्याय ६।४१.
२३. " " ६।४५.
२४. " " ६।४६.
२५. " " ६।४७.

परिहार कर ब्रह्म विषयक वाणी का ही प्रयोग करना अपेक्षित मानता है। वह परिव्राजक सदा ब्रह्मभाव में तल्लीन, योगासन-स्थित, निरपेक्ष, निरामिष एवं **आत्मसाहाय्य**[२६] से ही मोक्षसुख की कामना रखता हुआ इस संसार में विचरण करता है।

**रागवृत्ति द्वारा भिक्षा-प्राप्ति की निन्दा**

ब्रह्मलीन विरक्त साधुओं के लिये मनु ने भूकम्प आदि उत्पातों की संभावना, अङ्गस्फुरण आदि के फल, सामुद्रिक शास्त्र के अनुसार हस्तरेखा आदि के परिणाम यहाँ तक कि शास्त्रोपदेश आदि के कथन द्वारा भी **भिक्षा प्राप्त**[२७] **करने** की प्रवृत्ति की निन्दा की है।

**भिक्षा-ग्रहण में सावधानी**

भिक्षुकों को भिक्षा के लिये जाते समय सावधान करते हुए मनु ने स्पष्ट कह दिया है कि जिस दरवाजे पर अन्य तपस्वी, भोजनार्थी ब्राह्मण, यहाँ तक कि पक्षी, कुत्ते अथवा क्षुद्रातिक्षुद्र कोई **याचक**[२८] भी खडा हो वहाँ कभी भी जाना उचित नही। **मुनि का भिक्षापात्र**[२९] तूँबी, काष्ठ, मृत्तिका अथवा बाँस आदि के खण्ड से निर्मित एव निश्छिद्र होना चाहिये। विषयाशक्ति से बचने के लिये साधुओ को दिन मे **एक बार**[३०] **ही** भिक्षा-ग्रहण करनी चाहिये। मनु की दृष्टि साधु-आचार की हिंसात्मक प्रवृत्ति की ओर सदा सजग रही है, क्योकि भारतीय साधु-परम्परा पूर्णत: अहिंसा की भित्ति पर ही टिकी हुई है।

**भिक्षा-ग्रहण के लिये उपयुक्त समय**

मुनि के भिक्षा-ग्रहण-काल का स्पष्टीकरण करते हुए मनु ने साफ-साफ बतला दिया है कि जब **रसोई की उष्णता**[३१] समाप्त हो चुकी हो, मूसल कूटने का शब्द तक न सुनाई देता हो, रसोई की आग भी बुझ चुकी हो एव प्राय. सब लोग भोजन भी कर चुके हो, तब साधु को भिक्षा-ग्रहण के लिये प्रस्थान करना चाहिये।

**साधु का मानसिक संतुलन**

तत्पश्चात् भोजन के मिल जाने पर तपस्वी **न प्रसन्न**[३२] हो और न अप्राप्ति की स्थिति में दु.खी हो। दाता में ममत्व की प्रवृत्ति से बचने के लिये साधु **सत्कारपूर्वक**[३३] दी गयी भिक्षा को स्वीकार न करे। वह मुनि अल्पाहार एवं एकान्तवास के द्वारा रूपादि विषयो से अपनी इन्द्रियों को निवृत्त करे, क्योंकि इन्द्रिय-निरोध, राग-द्वेष के क्षय एव सब प्राणियो मे **अहिंसा की प्रवृत्ति**[३४]

---

२६. मनु० अध्याय ६।४९.
२७. ,, ,, ६।५०.
२८. ,, ,, ६।५२.
२९. ,, ,, ६।५४.
३०. ,, ,, ६।५५.
३१. मनु० अध्याय ६।५६.
३२. ,, ,, ६।५७.
३३. ,, ,, ६।५८.
३४. ,, ,, ६।५९,६०.

करने से ही वह मोक्ष प्राप्त करने का अधिकारी हो सकता है। तपस्वी के सदा जन्म-मरण, सुख-दुःख, **जरा-व्याधि**[35] **आदि के** कारणों पर विचार करते हुए, सभी प्राणियों में समदृष्टि के साथ ही स्वधर्माचरण में प्रवृत्त होना चाहिए। उसे चाहिए कि अपने शरीर को क्लेश पहुँचाकर भी चींटी आदि **क्षुद्र जन्तुओं**[36] की रक्षा के लिये दिन अथवा रात में भूमि को देखकर विचरण करे, पर, इसके बाद भी यदि उससे अज्ञानतावश हिंसा हो ही जाये तो वह उसके प्रायश्चित्त-स्वरूप छः **प्राणायाम**[37] करे।

यहाँ उस ब्रह्मलीन यति के लिए प्राणायाम के द्वारा रागादि दोषों का, ब्रह्मनिष्ठ मन की धारणा से पापों का, इन्द्रियों का निग्रह कर विषयसंसर्ग का एवं ध्यान के द्वारा क्रोधादि **अनीश्वर गुणों का दहन करना**[38] आवश्यक बतलाया गया है।

### साधु के द्वारा सामान्य धर्म की अनुपेक्षा

पर, यहाँ यह नहीं भूलना चाहिये कि संन्यासी के उपर्युक्त विशेष धर्म का विधान करते हुए भी, मनु ने मनुष्य के साधारण धर्म की भी अपेक्षा बतलायी है। 'वेद' अर्थात् ब्रह्म जो यज्ञ के, देवताओं के, जीव के तथा वेदान्त के मध्य में स्थित है, उनके जप के साथ ही धृति, क्षमा, दम, अस्तेय आदि **सामान्य धर्म**[39] का पालन भी उन्होंने संन्यासी के लिये अनिवार्य माना है। यद्यपि मनु के विचार मे उपर्युक्त सभी उपाय मुनि को सम्यग्दर्शन प्राप्त कराने मे सहायक होने के ही कारण ग्राह्य है, क्योंकि कर्मबन्धन से मुक्त होने का एक-मात्र उपाय **सम्यग्दर्शन**[40] ही है। यदि सम्यग्दर्शन अर्थात् समत्वभाव की जागृति यति में नहीं हुई तो अन्य सभी वाह्य आचार आडम्बर मात्र हो रह जायेंगे। वे किसी भी स्थिति में यति को मोक्ष की प्राप्ति कराकर धर्म के कारण नहीं हो सकते। यही कारण है कि उपर्युक्त मुनि के सभी आचारो का स्पष्टीकरण करते हुए भी मनु ने **समत्वप्राप्ति**[41] पर ही अधिक जोर दिया है और उसके बिना सभी परिश्रम व्यर्थ घोषित कर दिये हैं।

इसी प्रकार मनु ने कुटीचक, बहूदक, हंस और परमहंस संज्ञक सभी प्रकार के संन्यासियो के आचार एवं नित्यचर्या गिनाये हैं। पर, इन सबों के सामान्य धर्म एवं आचार में कोई अन्तर नही रखा है।

### गृहस्थाश्रम में भी संन्यास

पर, इनमें से कुटीचक के सम्बन्ध में जो वेद में कथित अग्निहोत्र आदि **कर्म के त्यागी**[42] हैं, कुछ विशेष बातें कही हैं। इस प्रकार का यति अपने पुत्र

---

३५. मनु० अध्याय ६।६१.
३६. ,, ,, ६।६८.
३७. ,, ,, ६।६९.
३८. ,, ,, ६।७२.
३९. मनु० अध्याय ६।७५.
४०. ,, ,, ६।७४.
४१. ,, ,, ६।६६.
४२. ,, ,, ६।८६.

के **आश्रय**[४३] में ही रहकर भोजन, वस्त्र आदि जीविका की चिन्ता से मुक्त हुआ मोक्ष प्राप्ति का प्रयत्न करता है।

मनु द्वारा वर्णित इस अंतिम कुटीचक साधु के आचार-वर्णन प्रसंग से यह स्पष्ट लक्षित होता है कि इनकी दृष्टि अन्य तीनों आश्रमों की अपेक्षा गृहस्थाश्रम की ओर **अधिक मुग्ध**[४४] है और सामान्यत: वे जनक विदेह की तरह परिवार के साथ रहकर ही संन्यास धर्म का पालन श्रेयस्कर मानते हैं। इस कुटीचक-साधु-प्रसंग को अन्त में रखने में भी राजर्षि का शायद यही अभिप्राय है।

## याज्ञवल्क्य-स्मृति

### वानप्रस्थ के लिए उपयुक्त समय एवं तपश्चर्या

यहाँ भी साधु-आचार का वर्णन मनु के अनुसार ही वैदिक एव वर्णाश्रम परम्परानुसार किया गया है। याज्ञवल्क्य के मत में गृहस्थ को जब वानप्रस्थ बन जाने की उत्कट इच्छा हो, तब वह अपनी स्त्री को **पुत्र की सुरक्षा**[१] **में** रख कर अथवा अपने सग ही लेकर औपासन एव वैतानाग्नि के साथ पूर्ण ब्रह्मचारी रूप में वन की राह ले। वह तपस्वी **अफालकृष्ट**[२] भूमि मे उत्पन्न अन्न से ही अग्नि, पितर, देवता, अतिथि, भृत्य आदि को सन्तुष्ट रखते हुए सदा वर्द्धित जटा, श्मश्रु, लोम, नख आदि के साथ आत्मोपासना मे तत्पर रहे। यति के लिए धन-सचय-सीमा का निर्धारण करते हुए ब्रह्मर्षि ने स्पष्ट कह दिया है कि साधु उतना ही **धन-संग्रह**[३] करे जितने मे एक दिन, एक महीना, छ. महीना अथवा अधिक-से-अधिक वर्ष दिन की भोजन, यज्ञ आदि दृष्ट-अदृष्ट क्रियाओं का सम्पादन हो सके। पर, इसके बाद भी अन्न अधिक हो जायें तो उन्हे आश्विन मास मे साधु त्याग दे। वानप्रस्थी को सदा अभिमानरहित, प्रातः, मध्याह्न और सध्याकालीन स्नानो से युक्त, प्रतिग्रह-पराङ्मुख, स्वाध्यायी, वेदाभ्यासी, दानशील एवं सम्पूर्ण **प्राणियो के हित**[४] **में तत्पर** रहना चाहिए। जिसके दाँत ही ओखलरूप हैं, जो समय पर पके हुए अथवा पत्थर से कुचले हुए द्रव्यों को ग्रहण करनेवाला है, उस साधु को **सदा फलों के स्नेह**[५] से श्रौत-स्मार्त्त कर्म एवं भोजन आदि क्रियाएँ करनी चाहिए। वानप्रस्थी की भोजन-प्रणाली पर विचार करते हुए याज्ञवल्क्य ने भोजन का व्यवधान एक दिन, एक पक्ष अथवा एम मास **निर्धारित**[६] **करते** हुए कालक्षेपण का माध्यम चान्द्रायण अथवा कृच्छ्र प्राजापत्य व्रत आदि कहा है। साधु के लिए दिवा-शयन का निषेध करते हुए ऋषि ने स्पष्ट

---

४३. मनु० अध्याय ६।९५.
४४. ,, ,, ६।८७,८९,९०.
१. याज्ञ० वानप्रस्थ प्रकरण, श्लो० ४५
२. ,, ,, ,, ,, ४६
३. याज्ञ० वानप्रस्थ प्रकरण, श्लो० ४७
४. ,, ,, ,, ,, ४८
५. ,, ,, ,, ,, ४९
६. ,, ,, ,, ,, ५०

कर दिया है कि उसे केवल रात्रि में ही और वह भी **अवधानपूर्वक**[७] सोना चाहिए, जिसमें किसी जीव-जन्तु को कष्ट न पहुँचे और साथ ही उसके दिन की चर्या के सम्बन्ध में भ्रमण करने, खड़े अथवा बैठे रहने अथवा योगाभ्यास करने का आदेश दिया है। वानप्रस्थी की तपश्चर्या के काल एवं स्वरूप की चर्चा करते हुए मुनीश्वर ने ग्रीष्मऋतु में **पंचाग्नि**[८] के मध्य मे बैठने, वर्षा ऋतु में खुले आकाश के नीचे शयन करने, हेमन्तऋतु में गीले वस्त्रों को धारण करने अथवा इनके न कर सकने की स्थिति में यथाशक्ति तप आदि करते रहने के लिए निदेशित किया है। तपस्वी के समताभाव पर बल देते हुए याज्ञवल्क्य ने यहाँ तक कह दिया है कि यदि एक ओर तपस्वी को कोई काँटा चुभाकर कष्ट पहुँचावे और दूसरी तरफ चन्दन के लेप द्वारा सुख पहुँचाने का प्रयास करे, दोनो ही स्थितियों को योगी समान समझता हुआ, न क्रोध ही प्रकट करे और **न प्रसन्नता ही**[९]।

**वानप्रस्थ के अन्तिम क्षण**

वानप्रस्थी के संयमित जीवन की ओर याज्ञवल्क्य की दृष्टि सदा सजग रही है। इसी कारण **वृक्ष के नीचे वास**[१०], प्राणरक्षार्थ वन मे प्राप्त होनेवाले कन्द-मूल-फलादि अल्पाहार अथवा उसके अभाव में वानप्रस्थो के गृहो से या ग्राम से ही भिक्षा प्राप्त कर मौनधारण पूर्वक वह भी आठ ग्रास ही ग्रहण करने का विधान किया गया है। यदि इनमे भी किसी तरह की बाधा हो तो वह केवल वायु-पान करता हुआ आमरण **ईशान दिशा**[११] की ओर बढता चला जाये। वानप्रस्थी के लिए महर्षि का यही अन्तिम निर्णय है।

**संन्यासव्रत के अधिकारी**

याज्ञवल्क्य के अनुसार जीवन के इस **अन्तिम सोपान**[१२] की ओर बढ़ने का अधिकार उसी गृहस्थ अथवा वानप्रस्थ द्विज को है, जिसने वेदो की दक्षिणा के साथ प्राजापत्य यज्ञ पूर्णकर, वैतानाग्नियो को अपनी आत्मा मे आरोपित कर लिया हो एवं जो वेदों का स्वाध्यायी, जपी तथा पुत्रवान् हो तथा जो अन्नदान पूर्वक आधान की हुई अग्नि में शक्ति के अनुसार यज्ञ कर चुका हो।

**भिक्षा-ग्रहण का उपयुक्त काल**

वह सर्वकर्मपरित्यागी एव अखिललोकहित मे प्रवृत्त यति शान्तभाव से तीन दण्ड एवं कमण्डलुधारणपूर्वक एकान्तवासी होकर रहे। वह अप्रमत्त, अनभिलक्षित तथा अलोलुप साधु **मात्र प्राण-रक्षा**[१३] **निमित्त** ही, वह भी संध्या समय जब कि भिक्षुकों और याचकों से ग्राम मुक्त हो चुका हो, भिक्षा के लिए ग्राम में प्रवेश करे। मुनीश्वर ने **यतियों के पात्र**[१४] का वर्णन करते हुए उसके

---

७. याज्ञ० वा० प्र० श्लोक ५१
८. ,, ,, ,, ५२
९. ,, ,, ,, ५३
१०. ,, ,, ,, ५४
११. याज्ञ० वानप्रस्थ प्रकरण, श्लो० ५५
१२. ,, ,, ,, ,, ५६, ५७
१३. ,, ,, ,, ,, ५८, ५९
१४. ,, ,, ,, ,, ६०

उपादान कारण स्वरूप मिट्टी, वेणु, काष्ठ और तुम्बी के नाम गिनाये हैं, साथ ही उसकी शुद्धि के लिए जल और गाय के बालो का विधान किया है। किन्तु उनकी दृष्टि बाह्य शुद्धि की अपेक्षा अन्तः शुद्धि की ओर ही अधिक है। उसे ही वे ज्ञान की उत्पत्ति एवं आत्मस्वातंत्र्य का **हेतुभूत**[१५] मानते हैं। इसी कारण उन्होंने किसी आश्रम में प्रवेश करजाने मात्र को ही **धर्म का हेतु**[१६] **नहीं**, अपितु, उसका हेतु तो उस व्यक्ति विशेष को आत्मोन्मुख साधना को माना है।

### संन्यास का उद्देश्य निष्क्रियता नहीं सक्रियता

याज्ञवल्क्य धृति, क्षमा, दम, अस्तेय आदि को ही धर्म का वास्तविक रूप मानते हैं। इससे भिन्न, उनके धर्म की परिभाषा कोई और नहीं। उनकी दृष्टि में चतुर्थाश्रम में प्रवेश करने का तात्पर्य यह कदापि नही कि पूर्वाश्रमों के लिए कहे गये इन धर्मों से वह यति सर्वथा मुक्त हो गया, उस पर अब किसी तरह लोक-धर्म का अंकुश रहा ही नही। बल्कि सच्चाई तो यह है कि पूर्वाश्रमों में वह धर्म के जिन रूपों का पालन आंशिक रूप से अभी तक करता रहा है, उनका पालन अब उसे पूर्ण रूप से करना है। यही चतुर्थाश्रमी की प्रौढता है, यही उसकी साधना की परिपक्वता है।

## भागवतपुराण

साधु-आचार के सम्बन्ध में महर्षि व्यास भी स्मृतिकारो का ही अनुसरण करते हैं, यत्र-तत्र यदि कुछ अन्तर दीखता भो है, तो वह कालभेद से ही, सिद्धान्त-भेद के कारण नही।

### वानप्रस्थ धर्म तथा उसका पालन

भागवतकार ने भी वानप्रस्थी बनने से पहले साधु के लिए गृहस्थ बनना आवश्यक माना है। उनके मतानुसार साधु-वृत्ति धारण करलेने पर द्विज यथास्थिति उचित समझे तो पत्नी की रक्षा का भार पुत्र को सौंप दे, अथवा पत्नी को अपने साथ ही रखकर **आयु का तीसरा भाग**[१] वन में सयमित रूप से व्यतीत करे। उस अवस्था में वानप्रस्थी के आहार होगे वन के पवित्र कन्द, मूल और फल तथा शरीर ढाँकने के लिए वस्त्र की जगह **वृक्ष की छाल**[२], घास-पात और मृगछाला। साधु के लिए केश, रोएँ, नख और दाढ़ी-मूँछ आदि शरीर के मल हटाने का निषेध किया गया है। यहाँ तक कि **दंतधावन करना**[३] भी विधि-विरुद्ध है। पर, आश्चर्य की बात यहाँ यह मालूम पड़ती है कि उपर्युक्त निषेधों के बावजूद भागवतकार ने त्रिकालस्नान करने का विधान किया है। धरती पर शयन करना, ग्रीष्म ऋतु में पंचाग्नि तापना, वर्षा ऋतु में खुले आकाश के नीचे

---

१५. याज्ञ० वानप्रस्थ प्रकरण, श्लो० ६१
१६. ,, ,, ,, ,, ६२
१. भाग० स्कन्ध ११, अ० १८, श्लो० १
२. भाग० स्कन्ध ११, अध्याय १८, श्लो० २
३. ,, ,, ,, ,, ,, ३

रहकर बूंदों के आघात का सहन करना, हेमन्तकाल में आकण्ठ जलमग्न रहना आदि **घोर तप**[४] के पक्ष में ये भी हैं। कन्द-मूल-फलों को केवल आग में भूनकर खा लेना अथवा समयानुसार पके फलों के द्वारा ही निर्वाह कर लेना इन्हें अभीष्ट है। यदि फलों के कूटने की आवश्यकता हो तो वानप्रस्थी ओखली में अथवा शिला पर उन्हें कूट ले तथा उनके अभाव में दांतों से ही चबा ले। साधु को यह जानकारी रहनी चाहिए कि कौन सा पदार्थ, किस समय कहाँ से लाना चाहिए एवं क्या-क्या उसके अनुकूल है, तदनुसार ही वह अपने जीवन-निर्वाह के लिए **कन्द-मूल-फलादि का चयन**[५] किया करे। देश, काल आदि से अनभिज्ञ व्यक्ति द्वारा लाये हुए एवं पूर्व संचित पदार्थों को वह कदापि ग्रहण न करे। वानप्रस्थी नीवार आदि जंगली अन्न से ही चरु-पुरोडाश आदि तैयार करे तथा उन्हीं से समयोचित आग्रायणादि वैदिक कर्म करे। वह साधु **वेदविहित पशुओं**[६] द्वारा यज्ञ कदापि न करे। वानप्रस्थी के लिए भी भागवतकार ने अग्निहोत्र, दर्श, पौर्णमास और चातुर्मास्य आदि क्रियाओं का वैसा ही विधान किया है, **जैसा गृहस्थों के लिए**[७]।

**वृद्धावस्था को प्राप्त साधु का शरीर त्याग**

वृद्धावस्था को प्राप्त एवं आश्रमोचित नियमों के पालन में असमर्थ वानप्रस्थी के लिए भागवतकार का विधान कुछ अनोखा ही है। उन्होने इस अवस्था में तपस्वी के लिए यज्ञाग्नियो को भावना के द्वारा अन्त.करण में आरोपित कर ईश्वराभिमुख मन के साथ **अग्नि में प्रवेश कर जाने का**[८] आदेश दिया है।

**संन्यास-व्रत और उसका पालन**

पर, वानप्रस्थी में यदि ब्रह्म-विचार की सामर्थ्य हो तो शरीर के अतिरिक्त और **सब कुछ छोड़कर**[९] वह संन्यास-व्रत ग्रहण कर ले तथा किसी भी व्यक्ति, वस्तु, स्थान और समय की अपेक्षा न रखकर पृथ्वी पर विचरण करे। प्रथम तो इस अवस्था में वस्त्र पहनने की आवश्यकता ही नहीं रहती, पर यदि वह वस्त्र पहने भी तो **केवल कोपीन**[१०] जिससे उसके गुप्त अंग ढँक जाएँ और जब तक कोई आपत्ति न आवे तब तक दण्ड तथा अपने आश्रम-चिह्नों के सिवा वह यति अपनी त्यागी हुई किसी भी वस्तु को ग्रहण नहीं करे। साथ ही "दृष्टिपूतं न्यसेत् पादं" आदि विधि के अनुसार नित्य-आचरण में प्रवृत्त रहे। भागवतकार ने यहाँ स्पष्ट कह दिया है कि वाणी के लिए मौन, शरीर के लिए निश्चेष्ट स्थिति और मन के लिए प्राणायाम ही दण्ड है। अतः जिस यति के पास उक्त तीनों दण्ड नहीं हैं, वह केवल **बाँस का दण्ड धारण**[११] करने से दण्डी स्वामी

४. भाग० स्कन्ध ११, अ० १८, श्लो० ४
५. ,, ,, ,, ,, ,, ६
६. ,, ,, ,, ,, ,, ७
७. ,, ,, ,, ,, ,, ८
८. भाग० स्कन्ध ११, अ० १८, श्लो० ११
९. भाग० स्कन्ध ७, अ० १३, श्लो० १
१०. ,, ,, ,, ,, २
११ ,, ११ अध्याय २८, श्लो० १७

नहीं हो जाता। संन्यासी को चाहिए कि जाति-च्युत तथा गोघाती आदि पतितों को छोड़कर **चारो वर्णों से**[१२] **भिक्षा ग्रहण करे**। पर यहाँ साधु यह अवश्य मर्यादा रखे कि अनिश्चित सात घरों से जो कुछ प्राप्त हो जाए, उतने से ही सतोष कर ले, आगे पैर न वढ़ावे। इस प्रकार भिक्षा प्राप्त कर संन्यासी ग्राम से बाहर **किसी जलाशय**[१३] पर चला जाय एव वहाँ हाथ-पैर धोकर जल के द्वारा भिक्षा पवित्रकर, फिर शास्त्रोक्त विधि से जिन्हे भिक्षा की मात्रा देनी चाहिए, उन्हे देकर, जो कुछ बच जाय उसे मौनपूर्वक ग्रहण कर ले। दूसरे समय के लिए बचाकर कुछ भी न रखे और न अधिक माँग कर ही लाये।

**संन्यासी की मध्यस्थ वृत्ति**

संन्यासी की विशिष्टता बताते हुए भागवतकार ने बड़े ही सशक्त शब्दों में कहा है कि संन्यासी को **विश्वबन्धुत्व**[१४] **की भावना से** युक्त, शान्त, भगवत्-परायण, स्वावलम्बी एवं एकल पर्यटक होना चाहिए। वह न तो शरीर की अवश्यम्भावी मृत्यु का अभिनन्दन करे और न अपने लिए अनिश्चित जीवन का, अपितु समस्त प्राणियों की उत्पत्ति और नाश के कारणभूत काल की निरपेक्ष भाव से **प्रतीक्षा**[१५] **करता रहे**। असत्य-अनात्मवस्तु का प्रतिपादन करनेवाले शास्त्रो की ओर भी वह साधु आकृष्ट न हो। सन्यासी को न अपने जीवन-निर्वाह के लिए कोई जीविका, न केवल वाद-विवाद के लिए कोई तर्क और न संसार में किसी का **पक्ष-ग्रहण**[१६] ही करना चाहिए। संन्यासी के लिए **शिष्यमण्डली**[१७] **जुटाना**, बहुत ग्रन्थो का अभ्यास करना, व्याख्यान देना, बड़े बड़े कामो का आरम्भ करना आदि निषिद्ध समझा गया है।

**आश्रम-बन्धन ही धर्म का कारण नहीं**

शान्त समदर्शी यति के लिए किसी **आश्रम का बन्धन**[१८] धर्म का कारण नही वह चाहे तो आश्रम के चिह्नो को धारण करे अथवा छोड दे। पर, ध्यान यह रहे कि आश्रम-चिन्ह-रहित होने पर भी वह साधु आत्मानुसधान में लीन हो। वह हो तो अत्यन्त विचारशील, किन्तु, जान पडे उन्मत्त और बालक की तरह। वह अत्यन्त प्रतिभाशील होने पर भी साधारण मनुष्यो की दृष्टि में ऐसा जान पड़े मानों **कोई गूंगा हो**[१९]। वह निपुण होकर भी जड़वत् रहे, विद्वान् होकर भी पागल की तरह बातचीत करे और समस्त वेद-विधियो का ज्ञाता होकर भी पशुवृत्ति से **अनियत-आचरण**[२०] करे। यदि वह ज्ञान-निष्ठ **शौच, आचमन, स्नान एवं** अन्यान्य नियमो का पालन करे भी तो लीलापूर्वक ही, शास्त्र-विधि के अधीन **विधि-किंकर**[२१] होकर नही।

---

१२ भाग० स्कन्ध ११, अ० २८, श्लो० १८
१३. ,, ,, ,, ,, ,, ,, १९
१४. ,, ,, ७ ,, १३, ,, ३
१५. ,, ,, ,, ,, ,, ,, ६
१६. ,, ,, ,, ,, ,, ,, ७
१७. ,, ,, ,, ,, ,, ८
१८. भागवत, स्कन्ध ७, अ० १३, श्लो० ९
१९ ,, ,, ,, ,, १०
२० ,, ,, ११ ,, १८ ,, २९
२१. ,, ,, ,, ,, ,, ,, ३६

साधु-आचार-कथन के क्रम में भागवतकार द्वारा प्रस्तुत महामुनिदत्तात्रेयजी[22] की आत्मकथा पर दृष्टिपात करने से परमहंसों के आचार के सम्बन्ध में भागवत का दृष्टिकोण और स्पष्ट हो जाता है।

## विवेकचूडामणि

### संन्यास-व्रत का अधिकारी

यहाँ आचार्य शंकर ने तत्त्वज्ञ विरागी मुनि बनने के लिए किसी आश्रम-परम्परा का अनुसरण नहीं किया है। उनकी दृष्टि में संन्यास व्रत के साधक को न अनिवार्यतः पहले गृहस्थ बनने की आवश्यकता है और न वानप्रस्थ बनने की ही। उसे तो बुद्धिमान्, विद्वान्, सदसद्विवेकी और वैराग्यवान्[1] होना चाहिए, चाहे वह किसी भी आश्रम का क्यों न हो।

### मुनि का आहार-विहार

आत्मलीन मुनि के आहार-विहारादि के सम्बन्ध में आचार्य के विचार इस प्रकार हैं—ब्रह्मवेत्ता विद्वान् का चिन्ता और दीनता रहित भिक्षान्न ही भोजन नदियों का जल ही पान होता है। उनकी स्थिति स्वतंत्र और निरंकुश होती है। उन्हें किसी तरह का भय नहीं होता, वे वन तथा श्मशान में सुख की नींद[2] सोते हैं। धोने-सुखाने आदि की अपेक्षा से रहित दिशा ही उनके वस्त्र हैं, पृथ्वी ही बिछावन है तथा उनका अपना आना जाना वेदान्त-विथियों में हुआ करता है एव परब्रह्म मे ही उनकी क्रीड़ा होती है। वह आत्मज्ञानी महापुरुष इस शरीर रूपी विमान में बैठ कर अर्थात् अपने सर्वाभिमान शून्य शरीर का आश्रय लेकर दूसरों के द्वारा उपस्थित किये गये समस्त विषयो को बालक के समान[3] भोगता है, किन्तु, वस्तुतः वह प्रकट चिन्ह रहित और वाह्य पदार्थों में आसक्ति रहित होता है। चैतन्यरूप वस्त्र से युक्त वह महाभाग्यवान् पुरुष वस्त्रहीन, वस्त्रयुक्त अथवा मृगचर्मादि धारण करने वाला होकर उन्मत्त के समान, बालक के समान अथवा पिशाचादि[4] के समान स्वेच्छानुकूल भूमण्डल में विचरता रहता है। वह ब्रह्मवेत्ता महापुरुष कहीं मूढ, कहीं विद्वान् और कहीं राजा-महाराजाओ के से ठाट-बाट से युक्त दिखायी देता है। वह कहीं भ्रान्त, कहीं शान्त और कहीं अजगर के समान निश्चल भाव से पड़ा दीख पड़ता है। इस प्रकार निरन्तर परमानन्द रस में मग्न हुआ विद्वान् कहीं सम्मानित[5] कहीं अपमानित और कहीं अज्ञात रहकर अलक्षित गति से विचरता है। वह निर्धन होने पर भी सदा सन्तुष्ट, असहाय होने पर भी महाबलवान्, भोजन न करने पर भी नित्य तृप्त और विषमभाव से वर्तता हुआ

---

२२. भाग० स्कन्ध ७, अ० १३, श्लोक ३४-४२
१. विवेकचूडामणि श्लो० १६, १७
२. ,, ,, ,, ५३९
३. विवेक० श्लो० ५४०
४. ,, ,, ५४१
५. ,, ,, ५४३

भी **समदर्शी**[6] होता है। जैसे जल के प्रवाह से लकड़ी ऊँचे-नीचे स्थानों में बहा ले जायी जाती है, उसी प्रकार दैव के द्वारा ही उसका शरीर **समयानुकूल भोगों**[7] को प्राप्त करता है।

**आत्मदर्शन का मार्ग शरीर-पोषण नहीं शोषण है**

किन्तु, आत्मदर्शनार्थी साधक के लिए आचार्य भी **शरीर का पोषण नहीं**[8] शोषण ही आवश्यक कानते हैं। क्योकि इस प्रकार साधक की दृष्टि इस पंच-भौतिक शरीर की ओर आकृष्ट न होकर उस शुद्ध आत्मतत्त्व को ओर उन्मुख हो जाती है, जिसका ज्ञान किसी भी मुमुक्षु के लिए अनिवार्य है। वस्तुत: आत्म तत्त्व के ज्ञान के अतिरिक्त साधक मुनि के लिए इस भव-बन्धन से मुक्त होने का **दूसरा कोई मार्ग ही नहीं है**[9]।

## मूलाचार

**मुनिव्रत स्वीकार करने की अवस्था**

आचार्य वट्टकेर ने मनु तथा याज्ञवल्क्य की तरह मुनि बनने के लिए न तो कोई आयु-सीमा ही निर्धारित की है और न मुनि बनने से पहले गृहस्थाश्रमी बनना हो आवश्यक माना है। उनकी दृष्टि मे जिस व्यक्ति के हृदय से कामभोग की अभिलाषा समाप्त हो चुकी है, जिसकी बुद्धि धर्माभिमुख हो, वही विरक्तकाम वीरपुरुष निर्माल्यपुष्प की तरह गृहवास त्यागकर **साधु-धर्म**[1] स्वीकार कर सकता है। उसकी अवस्था चाहे जो भी हो, इससे साधु-व्रत स्वीकार मे कोई कन्तर नही आता।

**मुनि के मूलगुण**

सत्य, अहिंसा, अदत्तपरिवर्जन, ब्रह्मचर्य तथा त्रिगुप्तियो मे नित्य प्रवृत्ति एव परिग्रह से निवृत्ति को आचार्य ने साधु के **मूलगुण**[2] माने है। मुनि के लिए मिथ्यात्व, राग, हास्य, रति, अरति, भय, जुगुप्सा आदि ग्रन्थियों से मुक्त होकर यथाजात अर्थात् दिगम्बरत्व स्वीकार कर जिन-प्रणीत धर्म मे अनुरक्त रहना अनिवार्य **बताया**[3] **गया है**। उनको राय में तो साधु सदा निरीह, निष्काम भाव से जीवन-यापन करते हैं एवं उन्हे पंचतत्त्व-निर्मित अपने शरीर में किसी तरह की **ममता**[4] **नहीं** रहती।

**मुनि का आवास-काल एवं आवास-स्थान**

आचार्य ने साधु के लिये उपयुक्त आवास-काल **सूर्यास्त-काल**[5] को ही कहा है। यह काल अब जहाँ कहीं भी प्राप्त हो जाये। पर, वह आवास भी

---

६. विवेक० श्लो० ५४४
७. „ „ ५५१
८. „ „ ८६
९. „ „ २२४
१. मूलाचार, अनगारभावनाधिकार ७, ८
२. मूलाचार, अनगारभावनाधिकार १५.
३. „ „ „ १३
४. „ „ „ १७.
५. „ „ „ १८.

घर से बाहर हो, घर में नहीं। अनगारों के लिये ग्रामवास एवं नगरवास की सीमा आचार्य ने क्रमशः एक और पाँच रात्रि **निर्धारित**[6] की है। मुनि की उपमा **गन्धहस्ति**[7] से देते हुए उनके लिये एकान्तवासी होकर ही मुक्तिसुख का अनुभव करना आवश्यक बताया गया है। एकान्त स्थानों में सामान्यतः गिरिगुफा, शून्यगृह पर्वतकगार, **श्मशानादि**[8] **के नाम** गिनाये गये हैं।

## मुनि का आहार-विहार

मुनि की चर्चा, विहार, भिक्षा आदि के सम्बन्ध में आचार्य के निम्न-लिखित आदेश हैं—

मुनि पर्वत की गुफाओ में वीरासनादि से अथवा एक **पार्श्वशायी**[9] रहकर रात्रि व्यतीत करे। उसे साधु की तरह मुक्त, निरपेक्ष एवं स्वच्छन्द होकर ग्राम, नगर आदि से मडित इस पृथ्वी पर परिभ्रमण करना चाहिए, पर विहार करते समय मुनि सतत् सचेष्ट रहे कि कही उनकी असावधानी से किसी जीव को क्लेश न पहुँचे। उन्हे अनुक्षण जीवों के प्रति सतर्क एवं **दयार्द्र दृष्टि**[10] रखनी चाहिए। मुनि के लिये जीव के सभी पर्याय एवं अजीव अर्थात् धर्म, अधर्म, आकाश, काल आदि के स्वरूप, सभेदपर्यय आदि का ज्ञान प्राप्त कर ही सावद्य वस्तुओ का त्याग एवं अनवद्य का ग्रहण करना **कर्त्तव्य**[11] है। यति तृण, वृक्ष, छाल, पत्र, कन्द, मूल फलादि के छेदन करने तथा कराने, दोनो ही से **अलग**[12] **रहे**। साधु को पृथ्वी का खनन, उत्कीर्णन, चूर्णन, सेवन, उत्कर्षण, बीजन, ज्वालन, मर्दन आदि कार्यों से दूर रहना चाहिए। इतना ही नही वह इन कार्यो को दूसरे से भी न करावे और न दूसरे के किये हुए का **अनुमोदन**[13] ही करे।

## साधु के लिये दण्ड-धारण का निषेध

श्रमण साधुओं के लिये दण्ड-धारण का सर्वथा निषेध किया गया है। वट्टकेर के मतानुसार साधु को शस्त्र, दण्ड, आदि का **पूर्णतः त्याग**[14] कर सभी प्राणियो में समभाव रखते हुये, आत्मचिन्तनशील होना चाहिये। उसे छठे, आठवें, दसवें बारहवे आदि भक्तों पर पारणा करनी चाहिए और वह भी दूसरों के घर भिक्षा के द्वारा प्राप्त अन्न से न कि अपने लिए बनाये, बनवाये या बनाने की सहमति से प्राप्त भोजनादि से। और वह परणा भी रसास्त्रादन के लिए नहीं, अपितु **चरित्र-साधना**[15] के लिए विहित है।

## आहार की शुद्धि

आचार्य ने किसी के पात्र में अथवा अपने हाथ से लेकर अथवा किसी तरह के दोष से युक्त भोजन मुनि के लिए सर्वथा त्याज्य कहा है। वह भोजन यदि

---

६. मूलाचार, अनगारभावनाधिकार १९.
७. ,, ,, ,, २०.
८. ,, ,, ,, २९.
९. ,, ,, ,, ३१.
१०. ,, ,, ,, ३२
११. मूलाचार, अनगारभावनाधिकार ३३.
१२. ,, ,, ,, ३५.
१३. ,, ,, ,, ३६.
१४. ,, ,, ,, ३७.
१५ ,, ,, ,, ४४.

परम विशुद्ध तथा सभी दोषों से मुक्त हो और वह भी अन्य के द्वारा पाणिपात्र[16] में ही दिया जाये, तब मुनि उसे ग्रहण करे।

**मुनि द्वारा भिक्षा-ग्रहण**

यति के द्वारा भिक्षा निमित्त हिडन की ओर आचार्य ने ध्यान आकृष्ट करते हुए, यह स्पष्ट कह दिया है कि साधु बिना यह जाने हुए कि अमुक स्थान में गृहस्थ उसकी प्रतीक्षा कर रहे होंगे, वहाँ उसका स्वागत होगा तथा अमुक दिशा में उसकी उपेक्षा होगी, सामान्य रूप से घर के कतारों से उच्च, नीच, धनी, दरिद्र आदि को **समान दृष्टि**[17] से देखता हुआ भिक्षा ग्रहण करे। उसके लिए शीतल, उष्ण, रुक्ष, स्निग्ध आदि का बिना विचार किये ही अस्वादपूर्वक भोजन स्वीकार करना **कर्त्तव्य**[18] है। क्योंकि वह मुनि इस पंचतत्त्व से निर्मित शरीर का धारण धर्मपालन के निमित्त तथा धर्मपालन **मुक्ति-प्राप्ति**[19] हेतु करता है। अतः भिक्षा-ग्रहण का एकमात्र लक्ष्य शरीर धारण करना ही है और कुछ नहीं। श्रमण मुनि न भिक्षा प्राप्त होने पर संतुष्ट और न उसकी अप्राप्ति की स्थिति में असन्तुष्ट ही होते हैं। उनके लिए ये दोनों ही स्थितियाँ समान हैं। इस कारण वे सदा मध्यस्थ एवं **अनाकुल**[20] **रूप से** विहार करते हैं। वे कभी भी किसी गृहस्थ से दीनतापूर्वक भिक्षा की याचना नहीं करते। ऐसी स्थिति में उन्हें खाली हाथ भी लौटना पड सकता है, पर वे निर्विकार चित्त से **मौन धारण**[21] ही किये रहते हैं। ये साधु भोजन स्वीकार करने में बडे सावधान रहते हैं। वासी, **विवर्ण तथा अप्रासुक**[22] भोजन इन्हे कभी ग्राह्य नहीं होता।

**मुनि की शास्त्रीय योग्यता**

साधुओं के उपर्युक्त प्रकार से भोजन, आचरणादि का वर्णन करते हुए आचार्य ने उनकी शास्त्रीय योग्यता पर भी जोर दिया है। उनके अनुसार साधु को केवल भोजन आदि की ही शुद्धि नही अपितु ज्ञान की शुद्धि भी रखनी चाहिए। विवेकी मुनि के लिए आचारांग, सूत्रकृतांग, स्थानांग आदि के साथ चतुर्दश पूर्वों का भी ज्ञान **होना आवश्यक**[23] है। वे यति के लिए स्वभावत. आचार्य, उपाध्याय आदि के उपदेशो को धारण-ग्रहण करने में समर्थ तदनुसार अक्षरशः आचरण करनेवाला, बीजबुद्धि अर्थात् किसी भी विषय को एकाध बीजरूप प्रधान अक्षरों के सुन लेने पर ही समस्त रूप से समझनेवाला **श्रुतों में पारगामी** विद्वान[24] होना अनिवार्य मानते हैं। पर, इस ज्ञान-गरिमा के बाद भी श्रमण को मानरहित, अगर्वित, क्रोधरहित, मृदुस्वभावी, स्व-परसमयज्ञाता **एवं विनीत**[25] **होना** चाहिए।

---

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १६. | मूलाचार, | अनगारभावनाधिकार | ४५ | २१. | मूलाचार, | अनगारभावनाधिकार | ५१,५२ |
| १७. | ,, | ,, | ४७ | २२. | ,, | ,, | ५५ |
| १८. | ,, | ,, | ४८ | २३. | ,, | ,, | ६५ |
| १९. | ,, | ,, | ४९ | २४. | ,, | ,, | ६६ |
| २०. | ,, | ,, | ५० | २५. | ,, | ,, | ६८ |

**शरीर संस्कार का त्याग**

साधु के लिए शरीर का संस्कार निषिद्ध है। वे मुख, दाँत, नयन, पैर आदि तक नहीं धोते[२६] अर्थात् किसी तरह का भी वाह्य-मार्जन उनके लिए विहित नहीं। यहाँ तक कि शरीर मे यदि किसी तरह की कष्टकर व्याधि भी हो जाये, तब भी श्रमण-साधु उमे मौनपूर्वक सहन ही कर लें, पर किसी तरह की चिकित्सा न करावें,[२७] यह आचार्य ता मत है।

**सांसारिक कथा-वार्त्ता से पूर्ण निवृत्ति**

साधु अपनी पूर्वावस्था में की गयी रतिक्रीड़ा अथवा धन-जन आदि के विविध भोगों का न स्मरण ही करे और न उसे दूसरे के प्रति कथन ही, उनके द्वारा किसी भी स्थिति मे धर्मविरोधी अथवा विनय-विहीन भाषा का प्रयोग निन्द्य है। साधु आँखो से देखता हुआ तथा कानो से सुनता हुआ भी मूक होकर विहार करे तथा कभी भी लौकिक कथाओं में प्रवृत्त[२८] न हो।

**आत्मबोध के लिए कठोर तपश्चर्या**

आचार्य साधु के लिए कठोर तपस्या के पक्षपाती हैं। वे शायद आत्मा के साक्षात्कार में इस शरीर के प्रति अनुरक्ति को ही प्रधान बाधा मानते हैं। इस कारण यथासंभव तप के द्वारा इस स्थूल शरीर को जर्जरित करते रहना ही आत्मबोध मे सहायक सिद्ध हो सकता है, इस ओर उनका संकेत[२९] है।

## आचारांग सूत्र

(भगवान् महावीर की तपश्चर्या से अनुमोदित साधु-आचार)

**जिनेन्द्र का प्रव्रज्या-काल एवं कठोर तपश्चर्या**

भगवान् महावीर ने जब यह समझ लिया कि यह संसार दु खों का मूल है, फिर वे आजीवन विविध प्रकार की उपाधियों, उपसर्गों का सामना करते रहे, पर संसार की ओर मुड़कर देखा तक नही। उनकी प्रव्रज्या के लिए उपयुक्त समय था हेमन्तऋतु की कडाके की सर्दी और उनके उपधान थे स्वच्छ निर्मल आकाश एवं क्षितिज को छूने वाली अनन्त दिशाएँ। भगवान् दिग्वसन थे, फिर कठोर शीत में भी वे अपने हाथों को लम्बित रखकर ध्यान करते। कभी-कभी तो ऐसा भी देखा जाता कि वे ग्रीष्म ऋतु की धूप में और हेमन्त की छाया में बैठ कर ध्यानस्थ रहते। उस पाले की रात में जहाँ अन्य साधु निवासस्थान ढूंढते, वस्त्रग्रहण करने की इच्छा रखते एवं अग्नि प्रज्वलित कर अपने शरीर

२६. मूलाचार, अनगारभावनाधिकार ७१
२७. ,, ,, ,, ७३
२८. ,, ,, ,, ८७, ८८
२९. ,, ,, ,, ९७, ९८

की रक्षा करते, ऐसी भीषण रात्रि में भी भगवान् अवधानपूर्वक बाहर निकल कर कुछ दूर चल पडते। वे चलते समय अपनी दृष्टि सदा सीमित एव निर्दिष्ट पथ की ओर रखते एव किसी के पुनः पुनः प्रश्न करने पर भी बहुत कम बोलते।

**आवास-स्थान**

भगवान् अधिकतर उजाड़ घर, सभास्थान, प्याऊ आदि में ही ठहरते, क्योंकि इन स्थानों मे जनसमूह से उनकी भेंट नही हो पाती। वे सदा अनिद्र एवं अप्रमत्त होकर ध्यान करते। यदि कभी निद्रा सताती भी तो उसे प्रमाद-कारिणी समझ कर वे उठ कर बैठ जाते एव कुछ देर भ्रमण करते रहते।

**परीषह-विजय**

एकान्त रात्रि में कुछ नीच मनुष्य भगवान् को क्लेश भी देते, कुछ स्त्री-पुरुष विषय वृत्ति के कारण उन्हे तग भी करते, पर वे तो सदा ध्यानमग्न ही रहते थे। वे न तो कभी स्त्रियो की ओर दृष्टि डालते और न किसी पुरुष से भी सम्बन्ध ही रखते। यहाँ तक कि प्रणाम करनेवालो की ओर भी वे नही देखते। ऐसा करने पर मूढ मनुष्य उन्हे मारते और सताते भी थे। पर, वे सतत् समभाव से पराक्रम करते रहते एवं किसी की शरण नहीं ढूँढ़ते। लाढ (राढ) प्रदेश मे तो उनपर कुत्ते छोड़ दिये जाते, जो भगवान् को काटकर उनकी मांसपेशियाँ भी निकाल डालते। वहाँ के मनुष्य भी उनके शरीर से मास काट लेते, उनपर धूल फेकते, उन्हें आसन से ढकेल देते, किन्तु, इस पर भी भगवान् अपने अहिंसाव्रत का पालन करते हुए, इस शरीर की ममता त्यागकर समभाव से इन सकटो का सामना करते रहते। दीक्षा लेने के दो वर्षों से भी अधिक पहले से ही भगवान् ने ठढा पानी लेना छोड़ दिया था। तत्पश्चात् भी यह समझकर कि पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, वनस्पति और त्रसजीव ये सब सचित्त है, भगवान् उनको बचाकर विहार करते थे। पाप के वास्तविक स्वरूप को समझने वाले भगवान् न तो स्वय ही पाप करते, न दूसरों से ही कराते और न पाप करने वाले को अनुमति ही प्रदान करते।

**आहार-ग्रहण**

भगवान् अपने लिए तैयार किया हुआ अन्न कभी भी ग्रहण नहीं करते और न दूसरो के द्वारा प्रदत्त पात्र में भोजन ही करते और न वस्त्र ही काम में लाते। मानापमान को त्यागकर भगवान् भिक्षा के लिए घूमा करते थे। अन्न और जल की मात्रा को जाननेवाले ज्ञातृ-पुत्र कभी रसो में ललचाते न थे। चावल, बेर का चूर्ण और खिचड़ी का रूखा भोजन करके ही भगवान् आठ महीने तक निर्वाह करते रहे। वे महीना, आधा-महीना पानी तक नहीं पीते थे। किसी समय ठढा ही अन्न खा लेते, तो कभी छः, आठ, दश या बारह भक्त के बाद भोजन करते। आहार लेने जाते समय मार्ग में किसी घर के आगे ब्राह्मण, श्रमण भिखारी, कुत्ते, कौए आदि किसी भी प्राणी को खड़ा देखकर यह समझते हुए कि

"मेरे पहुँचने से इन लोगों के आहार में बाधा होगी" धीरे-धीरे चुपके से वे दूसरे स्थान पर निकल जाते और अहिंसा पूर्वक भिक्षा की खोज करते। यदि आहार न मिलता तब भी भगवान् शान्तभाव से ही रहते। नीरोग रहने पर भी वे भर पेट भोजन नहीं करते।

### शारीरिक संस्कार से विरक्ति

शरीर की शुद्धि के लिए की जानेवाली स्नान, दन्त-प्रक्षालन आदि क्रियाओं से भी वे अलग रहते। इसी प्रकार काम-सुखों से सर्वथाविरत होकर ये अबहुवादी (मौनी) ब्राह्मण विचरा करते थे[1]।

## उत्तराध्ययन

### अनगार की अवधानता

यहाँ सूत्रकार ने प्रथम ही अनगारो को सावधान करते हुए स्पष्ट कह दिया है, कि जो साधु एक बार इस जन्म-मरण को दु:खरूप मानकर गृहस्थवास को छोड संयम-मार्ग स्वीकार कर चुका है, उसे उन आसक्तियों के स्वरूप को सदा के लिए समझ लेना चाहिए, जिनमे सासारिक जन निबद्ध हैं[1]।

### अनगार धर्म

यति का यह प्रथम धर्म है कि वह हिंसा, असत्य, चौर्य्य, अब्रह्मचर्य, अप्राप्य वस्तुओ की इच्छा एव प्राप्त का परिग्रह अन्तिम रूप से त्याग दे[2]। पुन: सूत्रकार ने अनगार धर्म की सार्थकता की चर्चा करते हुए आगार अर्थात् सुसज्जित, सुन्दर कपाटयुक्त एवं मनोहर भवन में रहने की बात तो अलग रहे, उसका चिन्तन भी साधु के लिए वर्ज्य माना है। उसके लिए केवल श्मशान, शून्यगृह, स्त्रियो के आवागमन से रहित एकान्त स्थान तथा वृक्ष के मूल ये ही आवास उपयुक्त[3] हो सकते है। यही उनका विधान है। सूत्रकार का आदेश है कि भिक्षु न स्वय घर बनावे और न दूसरो के द्वारा ही बनवाये, क्योंकि घर बनवाने की क्रिया मे अनेक जीवों की हिंसा[4] होती है।

### अनगार का आहार एव अग्नि-परित्याग

इसी प्रकार वे साधु के आहार के सम्बन्ध में भी सावधान हैं और उन्हे कदापि साधु के द्वारा अन्न पकाने अथवा पकवाने की बात स्वीकार्य नही है, क्योंकि इसमें भी अनिवार्य जीव-हिंसा[5] है। जैनेतर परम्परा के साधुओं की तरह जैन साधु भी धुनि रमावें, यह बात भी सूत्रकार की दृष्टि में शास्त्रसंगत नहीं, क्योंकि सब दिशाओं में शस्त्र की धारा की तरह फैली हुई एवं असंख्य जीवों का

१ (आचारांग) अध्ययन ९
१. उत्तराध्ययन ३५।२
२. ,, ३५।३
३ उत्तराध्ययन ३५।६
४. ,, ३५।८
५. ,, ३५।१०

घात करनेवाली अग्नि के समान विघातक दूसरा कोई शस्त्र[6] ही नहीं। भगवान् अनगार के लिए भिक्षा के सिवा और दूसरा साधन आहार के उपयुक्त नहीं मानते और वह भी शास्त्रविहित[7] अनिंदित गृहों से प्राप्त। और वह भिक्षा भी सुस्वादु है अथवा कुस्वादु इस पर साधु को ध्यान नहीं देना है। वस्तुतः वह मुनि स्वादेन्द्रिय की तुष्टि के लिए तो कभी भी भोजन करे ही नहीं, अपितु अपने संयमी जीवन का निर्वाह मात्र ही उसके आहार-ग्रहण का मूल उद्देश्य होना चाहिए[8]।

**अनगार का शरीर त्याग**

इसी प्रकार भिक्षुकों को चन्दनादि का अर्चन, सुन्दर आसन, ऋद्धि, सत्कार, सम्मान, पूजनादि की इच्छा तक नही रखनी चाहिए[9]। वह मरणपर्यन्त अपरिग्रही रहकर एवं इस शरीर का भी ममत्व त्याग कर, निदानरहित हो शुक्लध्यान[10] में रत रहता हुआ विहार करे तथा कालधर्म (मृत्यु) का अवसर जब प्राप्त हुआ देखे तब चारो प्रकार के आहारो का सर्वथा त्याग कर वह समर्थ भिक्षु इस अन्तिम शरीर को छोड़ने के साथ ही सब दुखों से भी मुक्त हो जावे[11]। साधु-जीवन के लिए सूत्रकार का यह अंतिम आदेश है।

## कल्पसूत्र

इसमे **मूलाचार** की तरह साधु-आचार पर कोई स्वतन्त्र परिच्छेद नही मिलता। किन्तु, इसमें वर्णित भगवान् महावीर की अनगारता एव उनकी तपश्चर्या से उस पर प्रकाश पड़ता है।

**साधु का विहार**

अनगार व्रत स्वीकार कर लेते के वाद यति को गमनागमन, भाषण, आहार-ग्रहण आदि मे पूर्ण सावधान रहकर प्रवृत्त होना चाहिए। उपकरण, भांडादि के निरीक्षण तथा शरीरमल के शुद्धीकरण से अलग रहकर, तीनो गुप्तियो का आधार लेकर मन-वचन-काय की क्रियाओं को नियंत्रित रखना उसके लिये आवश्यक कर्त्तव्य है। ब्रह्मचर्यपूर्वक क्रोध, मान, माया और लोभ आदि कषायो का पूर्णत्याग, अन्तर्वाह्य दोनों प्रकार की वृत्तियो ये निर्मुक्त, सर्व सन्तापरहित, हिंसादि आश्रवों से दूर, ममता, मिथ्यात्व, द्रव्यादि से रहित होकर साधु को विहार करना चाहिए।

**साधु की वीतरागिता**

जल से अभिद्य कांस्यपात्र की तरह साधु का भी सांसारिक ममत्व से सदा अभिद्य रहना ही उसकी परम साधना है। यति को जीवात्मा की तरह

| | | | |
|---|---|---|---|
| ६. उत्तराध्ययन ३५।१२ | | ९. उत्तराध्ययन ३५।१८ | |
| ७. ,, | ३५।१६ | १०. ,, | ३५।१९ |
| ८. ,, | ३५।१७ | ११. ,, | ३५।२० |

अप्रतिहत गति, आकाश की तरह निरवलम्ब (आश्रयरहित), वायु की तरह क्षेत्रादि से अप्रतिबद्ध, शरत् कालीन मेघ की तरह निर्मलहृदय, कमल की तरह निरुपलेप, कछुए की तरह गुप्तेन्द्रिय, पक्षी की तरह मुक्तपरिकर, भारुण्ड की तरह अप्रमत्त, हस्ति की तरह कर्मशत्रु के लिये विजयशील, वृषभ की तरह महाव्रतों के भारवहन करने में सक्षम, मेरुपर्वत की तरह निष्कम्प (अचलचित्त), समुद्र की तरह गम्भीर, चन्द्र की तरह सौम्य, सूर्य की तरह दीप्ततेज, अग्नि-परीक्षित सुवर्ण की तरह निर्मलरूप, पृथ्वी की तरह शीत, उष्ण आदि सभी प्रकार के स्पर्शों के सहन करने में समर्थ एवं घी से सिक्त अग्नि की तरह ज्ञान एवं तपस्या से जाज्वल्यमान होना चाहिये।

**साधु का समताभाव**

वर्षा के चतुर्मास को छोड़कर शेष मासों में मुनि के लिये ग्रामान्तर्गत एक रात्रिक तथा नगरो में पंचरात्रिक वास करना उचित है। साधु को चन्दन की तरह छेदक और पूजक दोनों के प्रति समभाव रखना चाहिये। उसकी दृष्टि में तृण और रत्न, पाषाण और सुवर्ण एवं सुख और दुःख सबों का महत्त्व समान है। साधु इस लोक और परलोक में प्रतिबन्धरहित, जीवन-मरण में वाञ्छारहित, ससार-सागर का पारगामी तथा कर्मशत्रु को नष्ट करने के लिये कृतोद्यम होकर इस पृथ्वी पर विचरण करे[1]।

## साधु-आचारों में साम्य

उपर्युक्त दोनों ही सम्प्रदायो के साधु-आचारो के सूक्ष्म विश्लेषण से यह स्पष्ट हो जाता है कि वे अन्त· तथा बाह्य दोनों ही दृष्टियो से एक दूसरे के अत्यन्त निकट एवं परस्पर प्रभावित भी है। वस्तुतः सदाचरण और स्वानुभूति ही साधु-जीवन के आधार-स्तम्भ एवं मानदण्ड है। तार्किक बुद्धि के द्वारा शास्त्रज्ञ किसी तथ्य का केवल ऊहापोह करता है, किन्तु, उस ज्ञान को अपने जीवन मे उतारना वह नही जानता। साधु उस ज्ञान को अपने जीवन का आदर्श बनाता है और अपना समग्र आचरण उसी भित्ति पर खड़ा करता है। यही कारण है कि इन साधुओ मे वर्गभिन्नता रहने पर भी आचरणभिन्नता केवल नाममात्र और ऊपरी ही होती है, वास्तविक नही। वस्तुतः एक भूमि पर एक ही मूल स्रोत से प्रवाहित होनेवाली भिन्न-भिन्न धाराओ में मौलिक भेद होना संभव नहीं, भले ही बाह्य व्यवहार में थोड़ा अन्तर दिखलाई पड़े।

**साधु-आचार की आन्तरिक एकरूपता**

जैसा हम देख चुके है कि दोनों ही सम्प्रदायो में साधुव्रत स्वीकार करने वाले व्यक्ति के लिए सासारिक बन्धनो का त्याग, सत्य, अहिंसा, अस्तेय, ब्रह्मचर्य आदि का पूर्ण पालन तथा मिथ्यात्व, राग, द्वेष आदि से पूर्ण मुक्ति की आवश्यकता

---

१. श्री वीरचरित, महावीरस्याभ्यपारता, गाथा ११८, ११९.

पर **विशेष बल दिया गया है**[१]। यद्यपि जैनधर्म में हिन्दू-धर्म की तरह मुनिव्रत स्वीकार करने की कोई निश्चित आयु-सीमा निर्धारित नहीं की गयी है फिर भी आन्तरिक योग्यता दोनो में समान अपेक्षित रही है। दोनों सम्प्रदायों के साधुओ के लिए प्रव्रज्या स्वीकार करने के पूर्व विरक्त होना **अनिवार्य कहा गया है**[२]। और आयु-सीमा-निर्धारण की बात तो वैदिक परम्परा में भी शिथिल ही प्रतीत होती है, क्योकि ब्राह्मणो में भी "यदहरेव विरजेत् तदहरेव प्रव्रजेत्" वाले वाक्य द्वारा इस नियम के सम्बन्ध मे ढिलाई ही बरती गयी है और इस पर विशेष बल नहीं दिया गया है।

### दोनों म निरम्बर तथा साम्बर साधु

दोनो ही वर्गो के साधुओ मे परिग्रह-त्याग की ओर विशेष सावधानी रखी गयी है। इनमे दिगम्बर और साम्वर **दोनो ही प्रकार के साधु**[३] रहे है। जिस प्रकार जैन सम्प्रदाय मे दिगम्बर श्वेताम्वर के नाम से दो स्पष्ट विभाग किये गये हैं, उसी प्रकार भागवत पुराण के कर्त्ता व्यास की "विभृयाद् यद्यसौ वासः" एव आचार्य शकर की "दिगम्वरो वापि च साम्वरो वा" वाली उक्ति स्पष्टतः साधुओं के साम्वर तथा निरम्वर सम्प्रदायों की ओर संकेत करती है। इस प्रकार **वेश-भूषा में भी दोनो प्रायः समान ही है**[४]।

### तपश्चर्या में समता

हम पाते है कि दोनों ही वर्गों के साधुओ में कठोर तपस्या एवं चान्द्रायणादि व्रतो के द्वारा शरीर को कृश करने का विधान है। बिना शरीर को कृश किये आत्मचिन्तन की ओर प्रवृत्त होने की बात दोनो ही वर्गों मे उपहास्य है। आचार्य शकर ने तो शरीर-पोषण के साथ तत्त्व-चिंतन की बात वैसी ही निष्फल मानी है, जैसी ग्राह की पीठ पर चढकर नदी पार कर जाने की चेष्टा।[५]

### कृषिकार्य का त्याग

दोनो ही वर्गो के साधुओ मे कृषि-कर्म करने, कराने अथवा उसके अनुमोदन का भी निषेध किया गया है, क्योकि ये साधु अफालकृष्ट भूमि का ही अन्न-ग्रहण कर सकते हैं, **फालकृष्ट[६] का नहीं**। इन्हे कृषि-कार्य में जीवहिंसा स्पष्ट

---

१. देखिये मनुस्मृति, अ० ६, श्लो० ६० तथा मूलाचार अनगारभावना० गाथा १३
२. ,, विवेकचूडामणि, श्लोक १६, १७ तथा मूला० अन० भाव० गाथा ७, ८
३. ,, भागवतपुराण सप्तम स्कन्ध, अध्याय १३, श्लो० २ तथा मनु० अ० ६, श्लो० १५
४. देखिये वि० चू० श्लो० ५४१.
५. ,, ,, ,, ८६.
६. ,, मनु० अ० ६, श्लो० १६ तथा मूलाचार, अन० भा० गाथा ३६.

दिखलाई पड़ती है। यहाँ भिक्षा से मिले हुए अन्न के सम्बन्ध में यह नियम लागू नहीं होता।

**आहार-भेद**

पर, इनके बीच आहार-ग्रहण मे कुछ अन्तर दीखता है, जैसे—हिन्दू-साधु वन के कालपक्व कन्द, मूल, फल आदि से जीवन-निर्वाह करने का प्रयत्न करते हैं तथा उसमें जब किसी तरह की बाधा आती है, तभी वे ग्राम की शरण लेते हैं, **अन्यथा[७] नहीं**। पर, जैन साधुओं के साथ ऐसी बात नहीं। वे अपने हाथों कुछ भी ग्रहण करना **अनुचित[८] समझते हैं**। इस कारण उन्हें स्वभावतः भिक्षा के लिये ग्राम की शरण लेनी ही पड़ती है। किन्तु, यहाँ ध्यान रहे कि जैन साधु ग्राम में जाकर भी दीनतापूर्व किसी से भिक्षा की याचना नही करते। यदि सम्मानपूर्वक भिक्षा न मिल सकी तो फिर ज्यों-के-त्यों बिना आहारग्रहण किये ही निर्विकार भाव से लौट जाते है।

**भिक्षा-ग्रहण में सावधानी**

उपर्युक्त दोनो ही वर्गो के साधु भिक्षा-ग्रहण के क्रम मे यह सावधानी रखते है कि जिस द्वार पर कोई याचक, भिखारी, अन्य साधु, यहाँ तक कि कुत्ते अथवा बिल्ली आदि पशु स्थित हो, उस दरवाजे को छोड़कर **वे आगे[९] बढ़ जाते हैं**।

**भिक्षापात्र में भेद**

इन साधुओं मे एक भेद पात्र ग्रहण करने का भी है, जैसे—हिन्दू-साधु तूँबी, कपाल अथवा पाणिपात्र, इनमें से कोई पात्र भिक्षा-ग्रहण करने के लिये **स्वीकार[१०] कर सकते** है। पर जैन साधु के लिए मात्र पणिपात्र ही विहित है। वे उसके सिवा और किसी तरह का पात्र भिक्षा ग्रहण करने के लिए साथ मे **नहीं रखते[११]**।

**साधु की शास्त्रीय योग्यताएँ**

दोनों ही वर्गों के साधुओ के लिए श्रुति, आगमादि धर्मग्रन्थों का पारगामी होना आवश्यक **माना गया है[१२]**, क्योंकि बिना शास्त्रीय ज्ञान के कोई साधु सावद्य तथा अनवद्य वस्तुओं का विवेचन सही ढंग से करेगें कैसे ?

---

७. ,, भागवत० एकादश स्कन्ध, अ० १८, श्लो० ६। मनु० अ० ६, श्लो० २७,२८ याज्ञ० वानप्र० श्लो० ५४, ५५.

८. उत्तराध्ययन ३५, १०-१६.

९. मनु० अ० ६, श्लो०—५२। आचारांग—नवम अध्ययन।

१०. मनु० अ० ६, श्लोक ५४

११. मूलाचार, अन० भा० गाथा ४५

१२. मनु० अ० ६, श्लो० २९, ३० तथा मूलाचार अन० भा० ६५

**सामान्य धर्म-पालन**

इन साधुओं के लिए विहित विशेष धर्म के अतिरिक्त सत्य, अहिंसा आदि सामान्य धर्म का पालन भी अनिवार्य रखा गया है। ये साधु दंतधावन करना, स्नानादि के द्वारा शरीर शुद्धि करना तथा केश, नख आदि का काटना साधु-धर्म के विरुद्ध मानते हैं, क्योंकि इन बाह्य शुद्धियों के द्वारा वासना की ओर आकृष्ट होने तथा परिग्रह-वृद्धि की निश्चित सम्भावना उत्पन्न हो जाती है। किन्तु, हिन्दू-साधुओं के लिए उपर्युक्त कार्यों से विरत रहते हुए भी **खुले जल में स्नान करने का विधान**[१३] मिलता है।

**शरीर की ममता का त्याग**

ये सभी साधु शरीर-रक्षा की चिन्ता नहीं करते। यहाँ तक कि यदि कोई असाध्य रोग भी हो जाये, तब भी वे उसकी चिकित्सा कराने की बात **नहीं सोचते**[१४]। इन साधुओं के द्वारा मोक्ष-प्राप्ति का एक मात्र साधन शुद्ध आत्मस्वरूप ज्ञान को ही माना गया है। **सम्यग्दर्शन**[१५] की ओर भी दृष्टि दोनो की समान ही है। ये साधु ऊँच-नीच का विचार किये बिना सभी वर्गों के व्यक्तियों से भिक्षा-ग्रहण करते हैं। ये साधु अपने यम-नियमादि का पालन स्वतत्रतापूर्वक स्वेच्छा से करते हैं, विधि (नियमादि विधान)-**किंकर के रूप में नहीं**[१६]।

उपर्युक्त प्रकार से दोनों सम्प्रदायों की साधु-परम्परा पर दृष्टि डालने से, इस निष्कर्ष पर सहज ही पहुँचा जा सकता है कि इन दोनो के बीच सम्प्रदाय अथवा सघभेद के कारण वाह्य क्रिया-कलापों मे कुछ अन्तर दिख जाये, पर, वास्तविक रूप से उनमें कोई मौलिक भेद नही। ये सब के सब साधु आत्मतत्त्व-ज्ञानी, सत्य और अहिंसा के पुजारी एवं ब्रह्मचर्यपूर्वक वैराग्य में रत रहनेवाले ही पाये जाते हैं। इन गुणों को छोड़कर आखिर, उनका साधुत्व सुरक्षित ही कैसे रह सकता है ?

**श्रमण-परम्परा में साधु-आचार का विशेष संरक्षण**

पर, इन सभी समानताओ के बाद भी अन्ततः यह मानना पड़ेगा कि इस प्रकार परिग्रहबुद्धिरहित पूर्ण विरक्त साधु-परम्परा का पोषण विशेष रूप से श्रमण-परम्परा ही करती आयी है। धर्मशास्त्रों के देखने से यह स्पष्ट मालूम पड़ता है कि ब्राह्मण-परम्परा में एक तो सन्यासव्रत स्वीकार करने से पहले अन्य आश्रमो का भी यथाक्रम पालन करने का विधान किया गया है, साथ ही इन धर्माचार्यों की प्रवृत्ति भी गृहस्थाभिमुख ही अधिक मालूम पडती है, क्योंकि वे पुनः पुनः गृहस्थाश्रम की प्रशंसा करते हुए नही थकते। यहाँ तक कि

---

१३. भागवत, स्कन्ध-११, अध्या० १८, श्लोक ३

१४. मनु०, अ० ६, ३१-३२ तथा मूला० अन० भाव० ७३

१५. मनु० अ० ६, श्लो० ७४ तथा तत्त्वार्थ सूत्र १, १

१६. भागवत, स्कन्ध ११, अ० १८, श्लोक ३६

कुटीचक-साधु के आचार-वर्णन से यह स्पष्टतः सिद्ध हो जाता है कि साधु घर में, अपने पुत्र के आश्रय में भी रहकर मुक्तिमार्ग को साधना कर सकता है[१७]। साथ ही इस परम्परा के साधुओं के लिए कुछ अन्न संग्रह की बात भी बतलायी[१८] गयी है, भले ही वह एक महीना, छः महीना अथवा एक वर्ष के लिए ही क्यों न हो। किन्तु, ठीक इन प्रवृत्तियों के विपरीत श्रमण-साधु-परम्परा मालूम पड़ती है। उनके लिए न आश्रम-धर्मों का पालन आवश्यक है और न गृहस्थाश्रम की ओर उनका थोड़ा भी झुकाव ही रहता है। वे साधु अनगारव्रत स्वीकार कर लेने के साथ ही अनिवार्य रूप से गृहत्यागी, एकान्तवासी परिग्रह रहित एवं कठोर तपश्चर्या मे रत हो जाते है। यही मुख्यहेतु है कि श्रमण-साधुओ का प्रभाव भारत की साधु-परम्परा पर बहुत अधिक पड़ा। अतः यह निस्संकोच कहा जा सकता है कि भारत में विरक्त एवं अहिंसाव्रती के रूप में जो भी साधु-सम्प्रदाय आज दिखायी देते है, उनमें प्रायः सब के सब इस श्रमण-परम्परा से प्रभावित हैं। वस्तुतः दूसरा कौन ऐसा एकान्त विरक्त एवं अहिंसक साधु-सम्प्रदाय रहा है, जिसका निर्मल आदर्श उन्हे प्रेरणा-स्रोत के रूप में मिल सकता था।

●

---

१७. मनु० अध्याय ६, श्लो० ९५

१८. याज्ञवल्क्य, वानप्रस्थ प्रकरण, ४७

# जैनदर्शन और तर्क की आधार-भूमि : प्रमाण

**श्री श्रीरञ्जन सूरिदेव**

**भूमिका**

दार्शनिक चिन्ताधारा में 'प्रमाण' को एक बहुत ही विचारगर्भ विषय माना गया है। यही कारण है कि प्रमाण की निरुक्ति एवं उपपत्ति के सन्दर्भ में विभिन्न दार्शनिकों ने विभिन्न प्रकार से अपने तर्क के तुरग दौड़ाये हैं। न केवल जैनदर्शन, अपितु समस्त भारतीय दर्शनो में प्रमाण की भूयिष्ठ मीमांसा हुई है। इसी प्रमाण-मीमांसा के परिप्रेक्ष्य में, दर्शन के ग्रन्थिल तत्त्वों की विवेचना करने या दार्शनिक चिन्तन की गुत्थियों को सुलझाने मे तर्क का माध्यम अपनाया गया है क्योंकि, बिना तर्क के दार्शनिक तत्त्वो की समीक्षा सम्भव ही नही है। कहना तो यह चाहिए कि दर्शन और तर्क मे धुँआ और आग की तरह या काया और छाया की तरह अविनाभाविसम्बन्ध या व्याप्य-व्यापक सम्बन्ध है। जब तक युक्तिपूर्वक अर्थ-निर्णय नही होता, तब तक दर्शन की रहस्यमयी कुहेलिका का भेदन असम्भव है। तत्त्व-चिन्तन मे ऊहापोह करने की शक्ति तर्क से ही प्राप्त होती है। इसीलिए, लक्षणकारो ने तर्क का लक्षण प्रस्तुत करते हुए 'तर्क' को 'युक्तिपूर्वक अर्थ-निर्णय' तथा 'ऊहापोहात्मक विचारशक्ति' कहा है।[1]

तर्क को हम और थोड़ी शास्त्रीय गम्भीरता से लें। लक्षणकारों ने तर्क की परिभाषा करते हुए कहा है। 'व्याप्यारोपेण व्यापकारोपस्तर्कः।' अर्थात्, व्याप्य के आरोप से जो व्यापक का आरोप होता है, उसे 'तर्क' कहते हैं। जैसे, काया न हो, तो छाया नही हो सकती या अग्नि न हो, तो धूम भी नहीं हो सकता। यहाँ व्याप्य अग्नि पर व्यापक धूम का आरोप है। ज्ञातव्य है कि व्याप्य और व्यापक पदार्थ का अभाव परस्पर विपरीत स्थिति का द्योतक होता है। जैसे, धूम यदि अग्नि का व्याप्य है, तो अग्नि धूम का व्यापक है। और फिर, यदि धूमाभाव अग्नि के अभाव का व्यापक हो जाता है, तो अग्नि का अभाव धूमाभाव का व्याप्य बन जाता है। इसीलिए, प्रकृति मे व्याप्य अग्नि के अभाव के आरोप से व्यापक धूम के अभाव का आरोप किया जाता है। धुआँ देखने के बाद उक्त तर्क की सहायता से अनुमान-प्रमाण के द्वारा अग्नि का निश्चय किया जाता है। इसीलिए, तर्क को प्रमाण का अनुग्राहक या सहायक माना जाता है। इसी विषय को सूत्रकार ने प्रकारान्तर से कहा है। 'अविज्ञाततत्त्वेऽर्थे कारणोपपत्तिस्तत्त्वज्ञानार्थमूहस्तर्कः।' अर्थात्, जिस पदार्थ का तत्त्व अविज्ञात है, उसके तत्त्वज्ञान के लिए कारण के उपपादन-द्वारा जो ऊहा की जाती है, वही तर्क है।

---

१. द्र० 'लक्षणसंग्रह, तथा 'सर्वतन्त्रसिद्धान्तपदार्थलक्षणसंग्रह' : भिक्षु गौरीशंकर, पृ० क्रमशः ६२ तथा ९२।

उक्त विवेचन से स्पष्ट है कि दर्शन के प्राणभूत प्रमाण की उत्पत्ति के लिए तर्क का साहाय्य आवश्यक ही नहीं, अनिवार्य है। इसलिए, यदि हम कहें कि दर्शन की अगाध उदधि मे सन्तरण के लिए तर्क ही जलयान का काम करता है, तो कोई अत्युक्ति नहीं। निश्चय ही, बिना तर्क के दर्शन में प्रवेश दुर्लभ है, साथ ही बिना प्रमाण-सिद्धि के दर्शन की कोई सार्थकता भी नहीं है। इसीलिए, तर्क दर्शन का अभिन्न अंग होते हुए भी उसका अलग वैशिष्ट्य है और यही कारण है कि दर्शनशास्त्र की तरह तर्कशास्त्र की भी स्वतन्त्र प्रतिष्ठा है।

प्रस्तुत भूमिका के सन्दर्भ में यह स्पष्ट करने की आवश्यकता नहीं कि प्रमाण ही दर्शन का मुख्य प्रतिपाद्य है, जिसके लिए तर्क की अनिवार्य अपेक्षा है। जैनदर्शन तर्कमूलक होने के कारण वैज्ञानिक है; क्योकि तर्क को सभी विज्ञानों का भी विज्ञान कहा गया है। हालाँकि, वैदिक दार्शनिक परम्पराओं में कतिपय आचार्य ऐसे भी हुए हैं, जिन्होने तर्कनैराश्य का भी प्रचार किया है।[1] प्रसिद्ध जैनाचार्य हरिभद्र ने भी तर्क की असमर्थता बड़ी स्पष्टता से व्यक्त की है—"यदि हेतुवाद (तर्क) के द्वारा अतीन्द्रिय पदार्थों का निश्चय करना सम्भव होता, तो आज तक जो बड़े-बडे तर्कमनीषी हुए, वे इन पदार्थों का निर्णय अभी तक कर चुके होते।[2] आचार्य हरिभद्र के इस आक्षेप का समाधान करते हुए 'जैनदर्शन' के प्रतिष्ठित लेखक महेन्द्रकुमार न्यायाचार्य ने कहा है कि "अतीन्द्रिय पदार्थों के स्वरूप की पहेली पूर्वापेक्षा आज और अधिक उलझी हुई है। परन्तु, उस विज्ञान की जय मनानी चाहिए, जिसने भौतिक पदार्थों की अतीन्द्रियता बहुत हद तक समाप्त कर दी है और उसका फैसला अपनी प्रयोगशाला मे कर डाला है।[3] निष्कर्षतः, यह कहा जाना चाहिए कि जैनदर्शन तर्कातीत विषय नहीं हो सकता। यदि वैसा मान लिया जायगा, तो जैनदर्शन की वैज्ञानिकता ही खण्डित हो जायगी। विशेषकर प्रमाण-विनिश्चय के लिए तो तर्क ही आधारभूमि बनता है। अपनी इस प्रतिज्ञा के लिए हम यहाँ प्रमाण की नाति दीर्घ चर्चा करेंगे।

### 'प्रमाण' की परिभाषा का विकास-क्रम

जैनदर्शन में प्रमाण-तत्त्व की जो परिभाषाएँ प्राप्त होती है, उनका विकास-क्रम तार्किक दृष्टि से अध्येतव्य है। अर्थ, वस्तु और सत् ये तीनो तत्त्व के पर्याय हैं। तत्त्व के मूलतः दो भेद हैं—उपाय और उपेय। इनमें उपायतत्त्व, ज्ञापक और कारक रूप से दो प्रकार का माना गया है। प्रमाण और प्रमाणाभास

---

१. 'तर्कोऽप्रतिष्ठ.।'—महाभारत, वनपर्व, ३१३।११०, 'तर्काप्रतिष्ठानात्।'—ब्रह्मसूत्र, २।१।११; 'नैषा तर्केण मतिरपनेया।'—कठोपनिषद्, २।९।

२. 'ज्ञायेरन् हेतुवादेन पदार्था यद्यतीन्द्रियाः।
कालेनैतावता तेषा कृत. स्यादर्थनिर्णय.॥ —योगदृष्टिसमुच्चय, का० १४५।

३. द्र० जैनदर्शन, प्र० श्री गणेश प्रसाद वर्णी जैन ग्रन्थमाला, काशी, प्रथमा वृत्ति, २०१२ विक्रमाब्द, पृ० ३४।

ज्ञापक तत्त्व के ही दो रूप हैं। विक्रम की ११वीं शती के जैनदार्शनिक आचार्य माणिक्यनन्दि के परीक्षामुख[1] के अनुसार प्रमाण, वस्तु की यथार्थता को सूचित करता है, किन्तु जो अयथार्थ का संकेतक है, उसे प्रमाणाभास कहते हैं। उक्त कारक तत्त्व भी उपादान और निमित्त रूप से दो प्रकार का है। जो स्वयं कार्य-रूप में परिणत होता है, वह उपादान है और जो कार्य की उत्पत्ति में सहायक है, वह निमित्त है। जैसे, मिट्टी घड़े का उपादान है, और दण्ड, चक्र, कुम्भकार आदि निमित्त हैं। न्यायदर्शन में जो समवायिकारण है, वही जैनदर्शन का उपादान है। सच पूछिए, तो नैयायिक असमवायिकारण भी जैनदार्शनिक उपादान से भिन्न नहीं है। इसी प्रकार, उपर्युक्त उपेय तत्त्व भी दो हैं—ज्ञेय और कार्य। ज्ञापक का जो विषय है, वह ज्ञेय है और कारण के द्वारा जो निष्पाद्य है, वह कार्य है। उपरिविवृत तत्त्वो की सिद्धि के निमित्त प्रमाण की आवश्यकता होती है और प्रमाण के प्रस्तुतीकरण मे तर्क अनिवार्य है। संक्षेप में, तात्त्विक ज्ञान तर्कगम्य होता, इसमे सन्देह नहीं।

विक्रम की प्रथम-तृतीय शती के सिद्ध जैनमनीषी आचार्य उमास्वाति[2] ने "तत्त्वार्थसूत्र" मे मति, श्रुत, अवधि, मनः पर्यय और केवल-रूप सम्यग्ज्ञान को प्रमाण कहा है।[3] ज्ञान को प्रमाण मानने का आग्रह तभी हुआ, जब तत्त्वज्ञान, मुक्ति के साधन के रूप में तर्कसम्मत सिद्ध हुआ, साथ ही 'सा विद्या या विमुक्तये' या 'ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः,' जैसे जीवनसूत्रो का प्रचार हुआ। इसीके फलस्वरूप तत्त्वज्ञान की प्राप्ति का उपाय तथा तत्त्व के स्वरूप के सम्बन्ध मे भी अनेक प्रकार के तर्क-वितर्क और जिज्ञासाएँ मीमासाएँ प्रारम्भ हुईं। वैशेषिकों ने ज्ञेय का षट्पदार्थ (द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष और समवाय) के रूप में विभाजन कर उनके तत्त्वज्ञान को उपास्य बताया, तो नैयायिको ने प्रमाण, प्रमेय आदि सोलह पदार्थों[4] के तत्त्वज्ञान पर बल दिया। साङ्ख्यों ने प्रकृति और पुरुष के तत्त्वज्ञान से मुक्ति बताई, तो वेदान्तियो ने ब्रह्मज्ञान में मुक्ति की परिणति देखी। इसी प्रकार, बौद्धो ने मुक्ति के लिये नैरात्म्यज्ञान[5] को आवश्यक समझा, तो जैनो ने सात तत्त्वो (जीव, अजीव, आस्रव, बन्ध, संवर, निर्जरा और मोक्ष) के सम्यग्ज्ञान को ही मोक्ष की कारणसामग्री स्वीकार की। इस प्रकार, तत्त्वार्थसूत्र की रचना मुक्ति के साधनभूत ज्ञान को ही अपनी-अपनी पद्धति से प्रमाण मानने की एक लम्बी प्राक्कालीन दार्शनिक परम्परा के समाहार की ओर सकेत करती है।

---

१. 'प्रमाणादर्थसंसिद्धिस्तदाभासाद्विपर्ययः।' –परीक्षामुख, श्लोक १।

२. जैन-जगत् मे उमास्वामी और गृद्धपिच्छाचार्य उमास्वाति के ही नामान्तर माने जाते हैं।—ले०

३. 'मतिश्रुतावधिमनःपर्ययकेवलानि ज्ञानम्।',—त० सू० १।९. १०।

४ 'प्रमाण - प्रमेय - संशय-प्रयोजन - दृष्टान्त - सिद्धान्त - अवयव-तर्क-निर्णय-वाद-जल्प-वितण्डा-हेत्वाभास-छल-जाति-निग्रहस्थानानां तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसाधिगतिः।'
—न्यायसूत्र, १।१।१

५ धर्मकीर्त्ति : प्रमाणवार्त्तिक, १।१३८।

उमास्वाति के परवर्त्ती तथा प्रसिद्ध 'बृहत्स्वयम्भूस्तोत्र' के रचयिता समन्तभद्र (विक्रम की द्वितीय-तृतीय शती) ने अपने प्रमाण की परिभाषा में उमास्वाति का ही आधार ग्रहण किया है, किन्तु उन्होंने ज्ञान-मात्र न कहकर उसे स्वपरावभासक ज्ञान के रूप में उपन्यस्त किया है : '... स्वपरावभासकं यथा प्रमाणं भुविबुद्धिलक्षणम्' (बृहत्स्वयम्भू०, का० ६३)। स्पष्टतः, समन्तभद्राचार्य द्वारा प्रयुक्त 'स्वपरावभासक ज्ञान' का अभिप्राय सम्यग्ज्ञान ही है। अर्थात्, उनकी उद्घोषणा है कि सम्यग्ज्ञान ही प्रमाण है। क्योंकि, ज्ञान का सामान्य धर्म ही है अपने स्वरूप को जानते हुए पर पदार्थ को जानना।

विक्रम की चतुर्थ-पंचमशती के प्रसिद्ध तार्किक आचार्य सिद्धसेन ने अपनी प्रमाण-परिभाषा में उक्त दोनो आचार्यों के लक्षणों का समन्वय करते हुए उसमें एक और अतिरिक्त 'बाधाविवर्जित' विशेषण जोड दिया। अपनी प्रसिद्ध नैयायिक कृति 'न्यायावतार' की प्रथम कारिका मे उन्होंने कहा : 'प्रमाणं स्वपराभासि ज्ञानं बाधविवर्जितम्।' किन्तु, ध्यातव्य है कि 'बाधविवर्जित' विशेषण से जिस अर्थ की उपपत्ति होती है, उसका संकेत उमास्वाति ने सम्यग्ज्ञान में प्रयुक्त 'सम्यक्' शब्द के द्वारा ही कर दिया था।

सिद्धसेन के उत्तरवर्त्ती देवनन्दि (विक्रम का षष्ठ शतक), अकलंकदेव (वि० सप्तमशतक), विद्यानन्दि (वि० नवम शतक), माणिक्यनन्दि (वि० एकादश शतक) आदि जैनदर्शन और तर्क के सर्वाधिक ख्यात आचार्यों ने 'स्वपरावभासक' तथा 'बाधविवर्जित' विशेषणों को अनावश्यक करार दिया। क्योंकि, उन विशेषणो से युक्त प्रमाण के लक्षण मे केवल स्वरूप का निर्देश होता है। इसलिए, उक्त उत्तरवर्त्ती आचार्यों ने प्रमाण के लक्षण में अन्तरंग तत्त्व को निर्देश करनेवाले विशेषणो की कमी महसूस की। फलतः, अकलंक ने प्रमाण को 'अनधिगतार्थग्राही,'[1] कहा, तो माणिक्यनन्दि ने 'अपूर्वार्थव्यवसायी'[2] कहा। परन्तु विद्यानन्दि ने अनधिगतार्थग्रहणात्मकता तथा अपूर्वार्थव्यवसायात्मकता की बात को झकझोरते हुए अपना स्पष्ट तर्क उपस्थित किया कि ज्ञान चाहे गृहीत, अगृहीत या अपूर्व पदार्थ को जाने, वह स्वार्थव्यवसायात्मक होने से प्रमाण ही है।[3]

अलंकदेव ने अविसंवाद ज्ञान की प्रमाणता पर अधिक आग्रह प्रदर्शित किया है। क्योंकि, प्रत्येक प्रकार के ज्ञान में प्रमाण और अप्रमाण की संकीर्ण स्थिति रहती है। इसीलिए, किसी भी ज्ञान को एकान्त भाव से प्रमाण या अप्रमाण नहीं कहा जा सकता। इसमे अकलंकदेव ने तर्क उपस्थित किया कि आँख

---

१. 'प्रमाणमविसंवादिज्ञानमनधिगतार्थाधिगमलक्षणत्वात्।'—अष्टशती, पृ० १७५।

२. 'स्वापूर्वार्थव्यवसायात्मकं ज्ञानं प्रमाणम्।'—परीक्षामुख, १।१।

३. 'गृहीतमगृहीतं वा यदि स्वार्थं व्यवस्यति।
तन्न लोके न शास्त्रेषु विजहाति प्रमाणताम्॥'—तत्त्वार्थश्लोकवार्त्तिक।

यानी नेत्रेन्द्रिय की विकृति से एक चन्द्रमा की जगह दो चन्द्रमा दिखाई पड़ सकते हैं। यहाँ चन्द्रमा की स्थिति के अविसंवादी या निर्विवाद होने से चन्द्र का ज्ञान प्रमाण है, परन्तु चन्द्रमा की द्वितीयता की बात विसंवादी या विवादास्पद होने से उसका द्वित्व ज्ञान प्रमाण नहीं हो सकता। प्रत्येक ज्ञान की प्रायः यही साधारण स्थिति है। इसलिए, अविसंवादबहुल ज्ञान प्रमाण है और विसंवादबहुल ज्ञान अप्रमाण। निश्चय ही, अकलंकदेव इन्द्रियजन्य क्षायोपशमिक ज्ञानों की स्थिति को पूर्ण विश्वसनीय मानने के पक्षपाती नहीं प्रतीत होते। इसलिए कि सीमित शक्तिवाली इन्द्रियों के रचना-वैचित्र्य के कारण उनके द्वारा प्रतिभासित पदार्थ अन्यथा भी हो सकते हैं। यही कारण है कि आगमिक परम्परा में इन्द्रिय और मनोजन्य मतिज्ञान और श्रुतज्ञान को प्रत्यक्ष न कह कर परोक्ष ही कहा गया है। अकलंकदेव का यह विचार उनके उत्तरवर्ती दार्शनिकों में पर्याप्त समादृत नहीं हुआ, फिर भी उन्होने ज्ञानविषयक अपनी सहजानुभूति को 'आप्तमीमांसा' की टीका 'अष्टशती', 'लघीयस्त्रय स्ववृत्ति' और 'सिद्धिविनिश्चय' मे बड़ी प्रखरता से व्यक्त किया।[1]

उत्तरकालीन जैन आचार्यों[2] के द्वारा प्रमाण की परिभाषा करते समय प्रायः 'सम्यग्ज्ञान' और 'सम्यगर्थनिर्णय' केवल ये ही दो लक्षण अधिक स्वीकृत किये गये हैं। इसीलिए कि प्रमाण के अन्य लक्षणों में पाये जाने वाले स्वपरावभासि, बाधाविवर्जित आदि समग्र विशेषणो का अन्तर्भाव एकमात्र 'सम्यक्' जैसे सर्वविगाही पद में ही हो जाता है। 'सम्यक्' ज्ञान तो स्वरूप और उत्पत्ति अथवा बहिरंग और अन्तरंग आदि सभी दृष्टियो से सम्यक् ही होगा। अब सम्यक् को ही चाहे जिस रूप में कह ले, फिर भी 'सम्यक्' पद के लिए 'सर्वे पदा हस्तिपदे निमग्ना' वाली कहावत चरितार्थ होगी। इस प्रकार, प्राचीन जैनाचार्य उमास्वाति का ही प्रमाण-लक्षण अन्य समस्त आचार्यों के प्रमाणलक्षणो का मूलाधार सिद्ध होता है।

**प्रमाण की तार्किक निरुक्ति**

प्रमाण की सामान्यतया व्युत्पत्ति है—'प्रमीयते येन तत्प्रमाणम्।' अर्थात्, जिस माध्यम से पदार्थों का ज्ञान हो, उस माध्यम को प्रमाण कहते हैं। दूसरे शब्दों मे प्रमा के साधकतम करण को प्रमाण कहा जाता है : 'प्रमाया साधकतमं करणं प्रमाणम्।' प्रमाण के इस सामान्य निर्वचन में कोई विसंवाद नहीं है, लेकिन इसके माध्यम में पर्याप्त तर्क की गुंजाइश है। जैनदृष्टि में अर्थोपलब्धि के साधकतम करण ही प्रमा हैं।[3] नैयायिक और वैशेषिक दर्शन के उद्भावक

---

१. द्र० अष्टशती, पृ० २७७, लघीयस्त्रय०, श्लो० २२,
'यथा यत्राविसंवादस्तथा तत्र प्रमाणता।'—सिद्धिविनिश्चय, १।२०।

२ (क) 'सम्यगर्थनिर्णयः प्रमाणम्।' —हेमचन्द्र (वि० की १२वी शती)
---प्रमाण मीमांसा, १।१।२

(ख) 'सम्यग्ज्ञानं प्रमाणम्।'—न्यायदीपिका, पृ० ३।

३. तद्वति तत्प्रकारकं ज्ञानं प्रमा। तदभाववति तत्प्रकारकं ज्ञानं अप्रमा। न्यायदी०।

परतः प्रमाण्यवादी महर्षि गौतम और महर्षि कणाद ने प्रमा में इन्द्रिय और सन्निकर्ष को साधकतम या माध्यम माना है, क्योंकि वे परतःप्रमाण्य में विश्वास करते हैं। उदयनाचार्य ने न्यायकुसुमांजलि में लिखा है : 'सोऽपीन्द्रियार्थ सन्निकर्षम्।' जैन और बौद्ध दार्शनिकों ने ज्ञान को ही प्रमा में साधकतम स्वीकार किया है। इसीलिए कि इन्द्रिय-सन्निकर्षादि स्वयं अचेतन हैं, अतएव वे अज्ञानरूप होने के कारण प्रमिति में साक्षात् करण या प्रामाण्य नहीं हो सकते।[1]

जैनदर्शन के मतानुसार जानना या प्रमारूप क्रिया चूँकि चेतन है, इसलिए प्रमा में साधकतम प्रमा का गुण ज्ञान ही हो सकता है, अचेतन सन्निकर्ष आदि नहीं। प्रमिति या प्रमा अज्ञानवृत्तिरूपात्मक होती है, इसलिए अज्ञान-निवृत्ति में अज्ञान का विरोधी ज्ञान ही करण हो सकता है; जैसे अन्धकार के निवृत्ति-कार्य में अन्धकार का विरोधी प्रकाश ही समर्थ है। इन्द्रिय-सन्निकर्षादि ज्ञान की उत्पत्ति में साक्षात् कारण हो सकते हैं, पर प्रमा में साधकतम तो ज्ञान ही हो सकता है। जैनमत से सांख्यसम्मत इन्द्रिय-व्यापार भी प्रमाण की कोटि में नहीं आ सकता। इसलिए, अन्ततोगत्वा सम्यग्ज्ञान ही प्रमाण हो सकता है।

**प्रामाण्य की तार्किकता**

प्रमाण के परिवेश में प्रमा, प्रमाता और प्रमेय—इन तीनों की तार्किक वचोयुक्ति भी परम गहन है। प्रमेय यानी समस्त पौद्गलिक जगत् की प्रमाणिकता या प्रमाण्य अस्वीकार्य है। शेष प्रमिति, प्रमाण और प्रमाता द्रव्य की दृष्टि से यद्यपि अभिन्न प्रतीत होते हैं, तथापि पर्याय की दृष्टि से इन तीनो में पारस्परिक भेद स्पष्ट है। आत्मा जब प्रमिति-क्रिया में व्यापृत होती है, तब प्रमाता कहलाती है। इसलिए, कहना न होगा कि आत्मा ही प्रमाता है, आत्मा की प्रमिति-क्रिया ही प्रमा है और प्रमाण आत्मा का वह स्वरूप है, जो प्रमिति-क्रिया में साधकतम करण बनता है।

तो, प्रमाण के द्वारा जिस प्रमेय या पदार्थ को जिस रूप में अवगत किया जाता है, उसका उसी रूप में अव्यभिचारी भाव से प्रतिभासित होना प्रामाण्य है।[2] अर्थात् प्रमाण का धर्म ही प्रामाण्य है। प्रमाण के व्यपदेश का मूल कारण प्रामाण्य है तथा अप्रमाण के व्यपदेश का मूल कारण अप्रामाण्य। स्याद्वादी-मत में प्रामाण्य हो या अप्रामाण्य, दोनों की ज्ञप्ति कथंचित् स्वतः और कथंचित् परतः यानी, अभ्यास-दशा में स्वतः और अनभ्यास-दशा में परतः होती है।[3] परिचित विषय में स्वतः और अपरिचित विषय में परतः प्रामाण्य का ज्ञान होता है। जैसे, परिचित स्थानों के जलाशय आदि में जल की स्थिति के ज्ञान की प्रमाणता की ज्ञप्ति स्वतः होती है, किन्तु अपरिचित स्थानों के जलाशय आदि

---

१. 'सन्निकर्षादिरज्ञानस्य प्रामाण्यमनुपपन्नमर्थान्तरवत्।'—लघीयस्त्रय०, १।३।

२. 'प्रतिभातविषयाव्यभिचारित्वं प्रामाण्यम्।'—न्यायदीपिका।

३. 'तत्प्रामाण्यं स्वतः परतश्च।'—परीक्षामुख, १।१३।

में जलस्थिति के ज्ञान की प्रमाणता की ज्ञप्ति पनिहारिनों का पानी भर कर लाना, मेढकों का टर्राना आदि जल के अविनाभावि स्वतः प्रमाणभूत ज्ञानान्तर से, अर्थात् परतः हुआ करती है। किन्तु, मूलतः प्रामाण्य और अप्रामाण्य—दोनों की उत्पत्ति अभ्यास तथा अनभ्यास-दशाओं में गुण-दोष आदि की दृष्टि से परतः ही होती है।

प्रामाण्य और अप्रामाण्य के सम्बन्ध में विभिन्न दार्शनिकों ने विभिन्न तर्क प्रस्तुत किये हैं। न्याय-वैशेषिक प्रामाण्य और अप्रामाण्य, दोनों को परतः उत्पन्न मानते हैं। सांख्य कहता है कि प्रामाण्य और अप्रामाण्य दोनों स्वतः उत्पन्न होते हैं। मीमांसकों की मान्यता है कि प्रामाण्य स्वतः और अप्रामाण्य परतः उत्पन्न होते है। बौद्ध, ठीक इसके विपरीत, प्रामाण्य को परतः और अप्रामाण्य को स्वतः उद्भूत होने वाला प्रमाण-धर्म स्वीकार करते है। इस प्रकार, प्रामाण्य और अप्रामाण्य का दार्शनिक तर्क-वाङ्मय मे पर्याप्त व्यालोचन किया गया है।

**प्रमाण के तार्किक भेद**

एकमात्र प्रत्यक्ष ही प्रमाण है, ऐसा चार्वाक का तर्क है। बौद्ध और वैशेषिक प्रत्यक्ष और अनुमान ये ही दो प्रमाण-भेद मानते है। सांख्यमत से प्रमाण तीन हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान और आगम या शब्द। परन्तु, नैयायिक आचार्य सांख्य के तीन भेदों मे उपमान जोडकर प्रमाण के चार भेद स्वीकार करते हैं। मीमांसकों मे प्रभाकर-मत के अनुयायियो ने चार भेदो मे अर्थापत्ति जोड़कर प्रमाण के पाँच भेद किये हैं, किन्तु कुमारिलभट्ट के अनुयायी प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, शब्द, अर्थापत्ति और अनुपलब्धि या अभाव ये छह मत अंगीकार करते हैं। वेदान्ती मनीषियो ने भी छह ही प्रमाण माने हैं। पौराणिक लोग 'सम्भव' और 'ऐतिह्य' को मिलाकर आठ प्रमाण मानते है। तान्त्रिक 'चेष्टा' को भी प्रमाण मानते है, इसलिए इनके मत मे नौ प्रमाण है।

जैनदर्शन में प्रत्यक्ष[1] और परोक्ष[2] इन्हीं दो भेदो में उपर्युक्त समग्र दार्शनिकों के समस्त प्रमाणभेदो को आत्मसात् कर लिया गया है। पूर्वोक्त पाँच ज्ञानों में मतिज्ञान और श्रुतज्ञान को परोक्ष प्रमाण माना गया है एवं अवधिज्ञान, मनःपर्ययज्ञान और केवलज्ञान को प्रत्यक्ष प्रमाण कहा गया है। आगमिक परिभाषा के अनुसार, केवल आत्मापेक्षी ज्ञान ही प्रत्यक्ष ज्ञान है, किन्तु जो इन्द्रिय, मन, प्रकाश आदि इतर साधनों की अपेक्षा रखता है, वह परोक्ष ज्ञान है।[२] प्रत्यक्ष और परोक्ष की यह परिभाषा जैन परम्परा की अपनी है।

---

१. 'आद्ये परोक्षम्।' 'प्रत्यक्षमन्यत्।'—तत्त्वार्थसूत्र, १।११-१२।

२. 'जं परदो विण्णाणं तं तु परोक्खत्ति भणिदमत्थेसु।
जं केवलेण णादं हवदि हु जीवेण पच्चक्खं॥'
—प्रवचनसार : कुन्दकुन्दाचार्य गाथा ५८।

**प्रत्यक्ष प्रमाण**: सिद्धसेन ने प्रत्यक्ष के लक्षण में कहा है कि 'अपरोक्ष रूप से अर्थ का ग्रहण करना प्रत्यक्ष है।'[1] अकलंकदेव ने न्यायविनिश्चय में 'स्पष्ट ज्ञान को प्रत्यक्ष कहा है।'[2] लोक व्यवहार में प्रत्यक्ष रूप से प्रसिद्ध इन्द्रियप्रत्यक्ष और मानसप्रत्यक्ष की समस्या का समन्वय जैनदार्शनिको ने सव्यवहार-प्रत्यक्ष मानकर किया है। इसके भी इन्द्रिय संव्यवहार और अनिन्द्रिय संव्यवहार नाम के दो भेद हैं। प्रत्यक्ष प्रमाण की मीमांसा के सम्बन्ध में अनेक तर्क-वितर्क किये गये है, जिसका तार्किक निष्कर्ष यही है कि जिस तरह पर्वत के एक अंश को देखने पर पूरे पर्वत को व्यवहारतः प्रत्यक्ष माना जाता है, उसी तरह मतिज्ञान आदि अवयवो को देखकर अवयवीरूप केवलज्ञान, यानी ज्ञान-सामान्य का प्रत्यक्ष भी स्वसवेदन से हो जाता है।

**परोक्ष प्रमाण** : परोक्ष ज्ञान पाँच प्रकार का होता है—स्मरण, प्रत्यभिज्ञान, तर्क, अनुमान और आगम। इस तरह परोक्ष प्रमाण की सुनिश्चित सीमा अकलंकदेव ने ही सर्वप्रथम बाँधी है और वह परवर्त्ती सभी जैनाचार्यों द्वारा यथावत् स्वीकृत रही। सस्कार का उद्‌बोध ही **स्मरण** का मूल कारण है। इसका विषय अतीतकालीन पदार्थ है। माणिक्यनन्दि के अनुसार स्मरण तदित्याकारक (वही है) स्मृति[3] को कहते है। इतिहास की परम्परा स्मरण के सूत्र से ही प्रवर्त्तित हुई है, इसलिए स्मरण की प्रमाणता स्वीकृत की जाती है। यहाँ तक कि समस्त जीवन-व्यवहार ही स्मरण पर आधृत है।

वर्त्तमान प्रत्यक्ष और अतीत स्मरण से उत्पन्न होने वाला संकलनात्मक ज्ञान **प्रत्यभिज्ञान** है।[4] इसमें 'यह वही है' इस प्रकार का मानसिक सकलन होता है। जैसे, कोई व्यक्ति गाय की अतीत स्मृति के सहारे गवय की पहचान कर लेता है। व्याप्तिज्ञान को **तर्क** कहते है। तर्क तो ऐसा साधन है, जो अपने साध्यभूत प्रमाण के साथ अविनाभाविसम्बन्ध बनाये रहता है। इसमें प्रत्यक्ष, स्मरण और सादृश्य-प्रत्यभिज्ञान कारण होते है। इस सबकी पृष्ठभूमि में 'जहाँ-जहाँ, जब-जब धूम होता है, वहाँ-वहाँ तब तब अग्नि अवश्य होती है, इस प्रकार का एक मानसिक विकल्प उत्पन्न होता है, जिसे ऊह या तर्क कहते है।'[5] इस तर्क का क्षेत्र केवल प्रत्यक्ष के विषयभूत साध्य और साधन ही नहीं है। अनुमान और आगम के विषयभूत प्रमेयों मे भी अन्वयव्यतिरेक के द्वारा अविनाभाव का निश्चय करना भी तर्क का कार्य है।

न्यायविनिश्चय के अनुसार, साधन से साध्य का ज्ञान प्राप्त करना ही अनुमान है। लिंग-ग्रहण और व्याप्ति-स्मरण के पश्चात् होनेवाला ज्ञान

---

१. 'प्रत्यक्षमितरज्ज्ञेयं परोक्षं ग्रहणेच्छया।'—न्यायावतार, श्लो० ४

२. 'प्रत्यक्षलक्षणं प्राहु : स्पष्टं साकारमञ्जसा।' —न्यायवि०, श्लोक ३।

३. द्र० परीक्षामुख (वही), ३।३।

४. द्र० तत्रैव, ३।५।

५. 'उपलम्भानुपलम्भनिमित्तं व्याप्तिज्ञानमूहः।'—वही, ३।११।

(अनु = पश्चात् + मान = ज्ञान) अनुमान है। यह ज्ञान अविशद होने से परोक्ष है, पर अपने विषय में अविसंवादी है। साथ ही, संशय, विपर्यय, अनध्यवसाय आदि समारोपों का निराकरण करने के कारण प्रमाण भी है।

मतिज्ञान के बाद जिस दूसरे ज्ञान का परोक्ष रूप में वर्णन मिलता है, वह है श्रुतज्ञान। परोक्ष प्रमाण में स्मृति, प्रत्यभिज्ञान, तर्क और अनुमान मतिज्ञान के ही पर्याय हैं, जो मतिज्ञानावरण कर्म के क्षायोपशम से आविर्भूत होते हैं। श्रुतज्ञानावरण कर्म के क्षायोपशम से जो श्रुत प्रकट होता है, उसका वर्णन सिद्धान्तागम-ग्रन्थों में भगवान् महावीर की पवित्र वाणी के रूप में पाया जाता है। इस प्रकार प्रमाण जैनदर्शन और तर्क की आश्रयभूमि तो है ही, प्रत्येक दर्शन और तर्क की भी आधारभूमि यही प्रमाण है।

जैन तार्किक पहले से ही सत्य और अहिंसा-रूप धर्म की रक्षा के हेतु कृतोद्यम रहे हैं। उनके त्याग और संयम की परम्परा साध्य को तरह साधन की पवित्रता के प्रति भी आग्रहशील रही है। यही कारण है कि जैनदर्शन के प्राचीन ग्रन्थों में तर्कशास्त्रीय आलोचना के प्रसंग में न्यायसूत्रोक्त छल, वाद, वितण्डा, जल्प आदि के प्रयोग का आपवादिक समर्थन भी नहीं पाया जाता है। अकलंकदेव ने भी सत्य और अहिंसा की सुरक्षा की दृष्टि से छल आदि को असत् उत्तर-प्रयोग कहते हुए उन्हें सर्वथा अन्याय्य और परिवर्ज्य माना है। तर्क की शास्त्रीय विवेचना की दृष्टि से जैनदर्शन की तर्कप्रमाणमीमांसा, अनुमानप्रमाण-मीमांसा, शब्दार्थमीमांसा, अपोहवादमीमांसा आदि जटिल, किन्तु रोचक प्रकरणों के अनुशीलन-मनन के निमित्त एक नहीं, अपितु अनेक जन्म-जन्मान्तरों का सारस्वत श्रम अपेक्षित है। यह इस कारण और भी आवश्यक है कि अज्ञान की निवृत्ति और मोक्ष-प्राप्ति को ही प्रमाण का फल बताया गया है, जो कदापि अनायास-लभ्य नहीं है। अकलंकदेव ने कहा भी है :

'प्रमाणस्य फलं तत्त्वनिर्णयादानहानधीः।
निःश्रेयसं परं वेति केवलस्याभ्युपेक्षणम्॥'

—(न्या० वि०, का० ४७६)

●

# प्राचीन भारत में गणतंत्र का आदर्श

डा० देवनारायण शर्मा

प्राचीन भारत में हमें दो प्रकार के राज्यों की स्थिति के स्पष्ट प्रमाण मिलते है, जिनमें एक को राजाधीन और दूसरे को गणाधीन कहा गया है। राजाधीन को एकाधीन भी कहते थे। जहाँ गण अथवा अनेक व्यक्तियों का शासन होता था, वे ही गणाधीन राज्य कहलाते थे। प्राचीन वाङ्मय से ज्ञात होता है कि पाणिनि और बुद्ध के समय में अनेक गणराज्य थे। तिरहुत से लेकर कपिलवस्तु तक गणराज्यों का विस्तार था। बुद्ध शाक्यगण में उत्पन्न हुए थे। लिच्छवियों का गणराज्य इनमे सबसे अधिक शक्तिशाली था, जिसकी राजधानी वैशाली थी। किन्तु, भारत मे गणराज्यो का सर्वाधिक विस्तार उत्तर-पश्चिम के प्रदेशों में हुआ था। इन गणराज्यो को पाणिनि ने आयुध-जीवी संघ कहा है। ये ही अर्थशास्त्र के वार्त्ता—शस्त्रोपजीवी संघ ज्ञात होते हैं। ये लोग शान्ति-काल में वार्त्ता या कृषि आदि पर निर्भर रहते थे, किन्तु, युद्धकाल में अपने संविधान के अनुसार योद्धा बनकर संग्राम करते थे। इनमे क्षुद्रक और मालव दो गणराज्यों का विशेष उल्लेख आता है। उन्होंने यवन आक्रमणकारी सिकन्दर से घोर युद्ध किया था। वह मालवों के बाण से तो घायल भी हो गया था। पञ्जाब के उत्तर-पश्चिम और उत्तरपूर्व में भी अनेक छोटे-छोटे गणराज्य थे, उनका एक सिलसिला त्रिगर्त (वर्तमान काँगड़) के पहाड़ी प्रदेश में फैला हुआ था, जिन्हें पर्वतीय सघ कहते थे। दूसरा सिलसिला सिन्धुनदी के दोनों तटो पर गिरिगह्वरों में बसने वाले उन महाबलशाली जातियो का था, जिन्हें प्राचीन काल में ग्रामणीय संघ कहते थे। इनके संविधान का उतना अधिक विकास नहीं हुआ, जितना अन्य गणराज्यों का। ये प्राय· उत्सेध-जीवी थे। इनमें भी जो कुछ विकसित थे उन्हे पूग और जो पिछडे हुये थे व्रात कहा जाता था। गणो का एक तीसरा जत्था सौराष्ट्र मे फैला हुआ था। इनमें अंधक-वृष्णियों का संघ बहुत प्रसिद्ध था। कृष्ण इसी सघ के सदस्य थे, इस कारण उन्हे महाभारत-कार ने अर्धभोक्ता राजन्य कहा है (शा० पर्व, १२.८१ ५)। मालूम पड़ता है कि सिंधु नदी के दोनों तटों पर गणराज्यों की यह शृंखला ऊपर से नीचे को उतरती सौराष्ट्र तक फैल गयी थी, क्योकि सिंध नामक प्रदेश में भी इस प्रकार के कई गणों का वर्णन मिलता है। इनमें मुचकर्ण, ब्राह्मणक और शूद्रक मुख्य थे। ५०० ई० से ४०० ई० तक पञ्जाब और सिन्धु को घाटी में गणतंत्र राज्यों का ही बोलबाला था। उनमें से कुछ ऐसे भी है, जिनके केवल नाम व्याकरण ग्रन्थों में हमे मिलते है, किन्तु उनकी विशेष जानकारी प्राप्त नहीं होती। इस श्रेणी में वृक, दामणि, पार्श्व और कम्बोज है। पाणिनि के समय में त्रिगर्त-षष्ठ

छः गणतंत्रों का राज्यसंघ था। काशिका के अनुसार ये छः राज्य कौडोपरथ, दंडकि, कौष्ठकि, जालमानि, ब्रह्मगुप्त और जानकि थे। संभवतः उन्होने अपनी मुद्रा भी चलायी थी, जिस पर 'त्रकत (त्रिगर्त) जनपदस्य' त्रिगर्त देश की मुद्रा ऐसा लेख पाया जाता है[1]। डा० अल्टेकर का अनुमान है कि यह गणतंत्र संघ जलन्धर दोआब में स्थित था और बाद में उसका (कुणिंद) नामान्तर हुआ। कुणिंदों की मुद्रायें बड़ी संख्या में मिली है। कुणिंद राज्य दूसरी सदी ईसवी तक वर्तमान था और कुशाण साम्राज्य को नष्ट करने में इससे यौधेयों को बहुत सहायता मिली[2]। आधुनिक आगरा-जयपुर प्रदेशों में लगभग २०० ई० से ४०० ई० तक अर्जुनायन गणतंत्र कायम था। इसकी मुद्रायें भी मिली है। इन पर किसी राजा का नाम नहीं है, केवल इतना ही लिखा है 'अर्जुनायनानाम् जयः'। मुद्राओ का समय अनुमानतः १०० ई० पूर्व है, पर गणतंत्र इससे कही पुराना रहा होगा, क्योंकि उसका शासकवर्ग अपनी उत्पत्ति महाभारत के प्रख्यात योद्धा 'अर्जुन' से मानता था। इनका यौधेयों से जो अपने को धर्मराज युधिष्ठिर के वंशज मानते थे, बहुत सहयोग रहा करता था।

यौधेय गणतंत्र बहुत बड़ा राज्य था। इसकी मुद्राओं के प्राप्तिस्थानो से ज्ञात होता है कि इसका विस्तार पूर्व में सहारणपुर से पश्चिम में भावलपुर तक और उत्तर-पश्चिम में लुधियाना से दक्षिण पूर्व में दिल्ली तक रहा होगा। यह तीन गणतंत्रो का राज्यसघ था। इनमें से एक की राजधानी पञ्जाब में रोहतक थी। दूसरे के शासन मे उत्तर-पाचाल का उपजाऊ 'वहुधान्यक' प्रदेश था और तीसरे की सीमा मे संभवतः राजपूताना का उत्तरी भूभाग था।

सिकन्दर के वृत्त-लेखको ने लिखा है कि व्यास के उस पार एक उपजाऊ देश था, जिसमें वीर लोग रहते थे और जिसके शासन की बागडोर उच्चवर्ग के हाथ थी। यह गणतंत्र निस्सन्देह यौधेय गणतत्र ही था और उस समय उसका प्रभाव सर्वविदित था। इनके पराक्रम और शक्ति का वर्णन सुनकर ही सिकन्दर के सैनिक दहल गये और उन्होने आगे बढने से अस्वीकार कर दिया था। प्रथम शताब्दी ईसवी मे कुशाण सम्राट कनिष्क ने इनका पराभव किया, किन्तु, अधिक समय तक कुशाण इन्हें अपनी मुट्ठी मे नही रख सके। रुद्रदामा के शिलालेख के अनुसार 'अपने पराक्रम के लिए समस्त क्षत्रियों में अग्रगण्य' इन अभिमानी वीरों ने शीघ्र शिर उठाया और २२५ ई० तक न केवल उन्होंने खोयी हुई स्वतंत्रता ही प्राप्त कर ली, वरन् कुशाण साम्राज्य को ऐसा धक्का दिया, जिससे वह पुनः संभल नही सका[3]। ३५० ई० तक यह गणतन्त्र विद्यमान था, किन्तु, इस के बाद का इतिहास ज्ञात नही।

---

१. एलन, कॉइन्स ऑफ ऐंसिएण्ट इंडिया, चित्रफलक ३९, १०, इन मुद्राओं के लेखो से गणतंत्र का अस्तित्व सिद्ध होता है।

२. मजुमदार और अल्टेकर—दि एज ऑफ वकाटकाज एण्ड गुप्ताज, अध्याय २.

३. मजुमदार और अल्टेकर—दि एज ऑफ वाकाटकाज एण्ड गुप्ताज पृ० २८-३२।

मध्य पञ्जाब के मद्रों का भी एक गणराज्य था। मद्र लोग संभवतया कठों से भिन्न न थे, जिनके प्रजासत्तात्मक राज्य का उल्लेख सिकन्दर के वृत्त-लेखकों ने किया है। इनकी राजधानी स्यालकोट थी। इनका गणराज्य ४थी शताब्दी ई० तक वर्त्तमान था।

मालव और क्षुद्रक उन गणतत्रों में अग्रगण्य हैं, जिन्होने सिकन्दर के अभियान का प्रबलतम प्रतिरोध किया था। इस समय मालव चेनाब और राबी के बीचवाले तथा उससे कुछ दक्षिण के प्रदेश में बसे थे और क्षुद्रक उनके दक्षिणी पड़ोसी थे।[1] इन दोनों राज्यों ने जो राज्य संघ स्थापित किया, वह कई शताब्दियो तक कायम रहा। महाभारत मे अनेक बार मालव और क्षुद्रकों का उल्लेख साथ-साथ पाया जाता है। आगे चल कर क्षुद्रक पूर्ण रूप से मालवों में मिल गये। १५० ई० के करीब शको ने इन्हे पराजित किया, पर २२५ ई० तक वे फिर स्वतत्र हो गये। इनकी ताबे की मुद्राएँ भी बहुतायत से मिलती हैं क्षुद्रको के पड़ोस में अम्वष्ट गणतंत्र भी था। यूनानी इतिहासकार कर्टियस ने स्पष्टतः उनके राज्य को प्रजातंत्र कहा है। वौद्धो के त्रिपिटक और भाष्यों से पता चलता है कि वर्तमान उत्तर-प्रदेश के गोरखपुर और उत्तरी बिहार के प्रदेशो मे भी अनेक गणतंत्र विद्यमान थे। इनमें भग्ग, बुली, कोलिय और मोरिय राज्य तो आधुनिक तहसीलो से वड़े न थे। शाक्य, मल्ल, लिच्छवी और विदेह राज्य कुछ वडे थे, पर सब मिलाकर भी इनका विस्तार लम्बाई में २०० और चौड़ाई में १०० मील से अधिक न था। पच्छिम मे गोरखपुर से पूर्व मे दरभंगा तक और उत्तर मे हिमालय से दक्षिण में गगा तक इन गणराज्यो का विस्तार था। इन चारों में शाक्यो का राज्य सबसे छोटा था। यह गोरखपुर जिले मे स्थित था। इनके पूर्व मे मल्ल राज्य था। इसका विस्तार पटना जिले तक था। इसके बाद लिच्छवी और विदेह राज्य थे।

शाक्य राज्य की शासन-व्यवस्था के सम्बन्ध मे कुछ सन्देह है। बौद्धग्रन्थो के कुछ उल्लेखो से जान पड़ता है कि यहाँ नृपतत्र था। बुद्ध के समय में भद्दीय वहाँ का राजा था। उसने जब संघ में प्रवेश करने का निश्चय किया तो अपने राज्य के उत्तराधिकारी की व्यवस्था करने के लिए एक सप्ताह का समय माँगा। जैसा हम जानते है[2] कि उत्तरी-पूर्वी भारत के प्रायः सभी गणराज्यों में शासन-मण्डल के सदस्यों को राजा की पदवी देने की प्रथा थी[3]। भद्दिय भी संभवतया इसी अर्थ मे राजा हुआ होगा। जातकों में शाक्योके संथागार का वर्णन है, जहाँ एकत्र होकर वे सधि-विग्रह आदि महत्त्वपूर्ण विषयों पर विचार किया करते

१. मैकक्रिन्डल-इन्व्हेजन ऑफ अलेकजैण्डर पृ० १३८।

२. अर्थशास्त्र, एकादशभाग।

३. लिच्छविक वृज्जिक मल्लक मद्रक कुक्कुर कुरुपांचालादयो राजशब्दोपजीविनः, अ० एकादश।

थे। यहाँ सम्पूर्ण शाक्य-प्रदेश पर राज्य करने वाले किसी आनुवंशिक राजा का उल्लेख नही है।

इसमें सन्देह नहीं कि बुद्ध के जीवनकाल में मल्ल, लिच्छवि और विदेह राज्य गणतंत्र थे। उनके पडोसी मगध और कौशल के राजा उन्हें जीतने का बार-बार प्रयत्न करते थे, इस कारण अपनी रक्षा के लिए ये गणतंत्र अपना एक संयुक्त राज्य संघ बीच-बीच में बनाते थे। कभी लिच्छवि मल्लों से मिल जाते तो कभी विदेहो से। पर, ५०० ई० पू० में मगध ने मल्ल और विदेह राज्यो को जीत लिया। लिच्छवियों को भी मगध-साम्राज्य के आगे नतमस्तक होना पड़ा। किन्तु, २०० ई० पूर्व तक वे पुनः स्वतन्त्र हो गये। ४ थी शताब्दी ई० में लिच्छवि राज्य अत्यन्त शक्तिशाली था और गुप्त साम्राज्य के संस्थापक चन्द्रगुप्त को उनसे वैवाहिक सम्बन्ध करने से अपने उत्थान में पर्याप्त सहयोग मिला।

गण-शासन के सम्बन्ध में भी पर्याप्त सामग्री मिलती है। गण के निर्माण की इकाई कुल थी। प्रत्येक कुल का एक-एक व्यक्ति गणसभा का सदस्य होता था। उसे कुलवृद्ध या पाणिनि के अनुसार गोत्र भी कहते थे। उसी की सज्ञा वंश्य भी थी। प्रायः ये राजन्य या क्षत्रिय जाति के ही व्यक्ति होते थे। ऐसे कुलो की संख्या प्रत्येक गण में परम्परा-नियत थी, जैसे लिच्छविगण के सगठन मे ७७०७ कुटुम्ब या कुल सम्मिलित थे। उनके प्रत्येक कुलवृद्ध की संघीय उपाधि राजा होती थी। सभापर्व मे गणाधीन और राजाधीन शासन का विवेचन करते हुए स्पष्ट कहा गया है कि साम्राज्य शासन में सत्ता एक व्यक्ति के हाथ मे रहती है[1]। किन्तु, गणशासन में प्रत्येक परिवार में एक-एक राजा होता है[2]। इसके साथ ही वहाँ दो बातें और कही गयी है। एक तो यह कि गण-शासन में प्रजा का कल्याण दूर-दूर तक व्याप्त होता है और दूसरे यह भी कि युद्धकाल में गण की स्थिति क्षेमयुक्त नहीं होती। इस कारण गणों के लिए शान्ति की नीति ही उपादेय बतायी गयी है और सब को लेकर चलनेवाले को ही प्रशंसनीय कहा गया है। संभवतया यह आवश्यक माना जाता था कि गण के भीतर दल का संगठन हो। दल के सदस्यों को वर्ग्य, पक्ष्य, गृह्य आदि संज्ञाओ से अभिहित किया जाता था। दल का नेता परमवर्ग्य कहा जाता था।

गणसभा मे गण के समस्त प्रतिनिधियों को सम्मिलित होने का अधिकार था, किन्तु, सदस्यों की संख्या कई सहस्र तक होती थी। अतएव विशेष अवसरो को छोड़कर प्रायः उपस्थिति परिमत ही रहती थी। शासन के लिए अन्तरग अधिकारी नियुक्त किए जाते थे, किन्तु, नियम-निर्माण का पूरा दायित्व गणसभा पर ही था। गणसभा में नियमानुसार प्रस्ताव रखे जाते थे, उनकी तीन वाचनाएँ होती थीं और शलाकाओ द्वारा मतदान होते थे। इस समय में राजनीतिक प्रश्नो

१. साम्राज्य शब्दो हि कृत्स्नभाक्।

२. गृहे-गृहे-हि राजानः स्वस्य स्वस्य प्रियंकराः, सभापर्व, १४, २।

के साथ ही अन्य भी अनेक प्रकार के सामाजिक, व्यावहारिक और धार्मिक प्रश्न भी विचारार्थ आते रहते थे। कुशीनारा के मल्लों ने अपने संथागार में ही एकत्र होकर भगवान बुद्ध के अन्त्येष्टिसंस्कार के विषय पर विचार किया था। इन्हीं मल्लों और लिच्छवियों ने भगवान् बुद्ध से अपने नवनिर्मित संथागारों में उपदेश देकर उसके उद्घाटन करने की प्रार्थना अनेक समय पर की थी।

भारत में ६ठी शताब्दी ई० पूर्व से ४ थी शताब्दी तक, लगभग एक हजार वर्षों तक, गणराज्यों के उत्थान-पतन का इतिहास मिलता है। उनकी अन्तिम झलक गुप्त-साम्राज्य के उदयकाल तक दिखायी पड़ती है। गुप्तों के साम्राज्यवाद ने उन सबों को समाप्त कर डाला। भारत के प्रधान गणराज्यो में स्थान रखनेवाले लिच्छवियो के ही दौहित्र समुद्रगुप्त ने उनका नामोनिशान मिटा दिया और मालव, अर्जुनायन, यौधेय, आभीर आदि गणो को प्रणाम, आगमन तथा आज्ञाकरण के लिए बाध्य किया। उन्होने स्वय अपने को 'महाराज' कहना शुरू कर दिया और विक्रमादित्य उपाधिधारी चन्द्रगुप्त ने उन सबों को अपने विशाल साम्राज्य का शासित प्रदेश बना लिया। भारतीय गणराज्यो के भाग्यचक्र की यह विडम्बना ही थी कि उन्हीं के सम्बन्धियों ने उनपर सबसे अधिक कठोर प्रहार किये। वे प्रहार करने वाले थे—वैदेहीपुत्र अजातशत्रु, मौरियराजकुमार चन्द्रगुप्त मौर्य और लिच्छवि-दौहित्र समुद्रगुप्त।

अन्ततः यहाँ यह तथ्य स्वीकार्य अवश्य है कि आजकल प्रजातंत्र और लोकतंत्र का जो अर्थ है, उस अर्थ में वे प्राचीन भारत के गणराज्य प्रजातंत्र नहीं कहे जा सकते, किन्तु, उनकी वह व्यवस्था राजतन्त्र से नितान्तभिन्न अवश्य थी।

●

# जैन तर्कशास्त्र में निर्विकल्पक ज्ञान प्रमाण की मीमांसा

प्रो० लालचन्द जैन

प्रमाण की व्युत्पत्ति से ज्ञात होता है कि जिसके द्वारा जीवादि पदार्थ अच्छी तरह से जाने जाते हैं, वह प्रमाण कहलाता है।[1] जैन दार्शनिक मान्यताओं का सर्वप्रथम विवेचन करनेवाले आचार्य उमास्वाति ने भी कहा है : जिससे पदार्थों का अच्छी तरह से ज्ञान होता है वह प्रमाण है।[2] इसी व्युत्पत्ति को स्पष्ट करते हुए हेमचन्द्र तथा अनन्तवीर्य आदि आचार्यों ने कहा है कि सम्यक् प्रकार से संशय, विपर्यय, अनध्यवसाय से रहित वस्तुतत्त्व का ज्ञान जिससे होता है वह प्रमाण कहलाता है।[3] उपर्युक्त प्रमाण की व्युत्पत्ति के अनुसार जैन एवं बौद्ध दार्शनिको ने सम्यग्ज्ञान को प्रमाण का स्वरूप बतलाकर अन्य भारतीय दार्शनिको—न्याय-वैशेषिक, सांख्य-योग और मीमांसादि, के प्रमाण स्वरूप सन्निकर्ष प्रमाणवाद, कारकसाकल्य प्रमाणवाद, इन्द्रियवृत्ति, ज्ञातृव्यापार आदि प्रमाणवाद को अप्रमाण बतलाकर उन्हें प्रमाणकोटि से बाहर रखा है, तथा उनका तार्किक रूप से खंडन किया है। अन्ततः जैन एवं बौद्ध दार्शनिको के मध्य भी प्रमाण का स्वरूप विवाद का प्रश्न बन गया। बौद्ध दार्शनिको ने निर्विकल्पक ज्ञान को प्रमाण का स्वरूप माना और जैन तार्किकों ने सविकल्पक ज्ञान को प्रमाण कहा है। यही कारण है कि भट्ट-अकलकदेव, विद्यानन्दि तथा माणिक्यनन्दि जैसे प्रखर जैन तर्कशास्त्रियों ने निर्विकल्पक ज्ञान को अप्रमाण स्वरूप दिखाने के लिए संवर्धित प्रमाण की परिभाषा में 'व्यवसायात्मक' विशेषण दिया है।[4] अपने सिद्धान्त के प्रतिष्ठापन में बौद्ध तार्किकों ने निम्नांकित तर्क दिये हैं—

बौद्धों का कथन है कि हमारे मत में दो प्रकार के प्रमाण माने गये हैं प्रत्यक्ष और अनुमान। निर्विकल्पक ज्ञान को प्रत्यक्ष और सविकल्पक ज्ञान को अनुमान कहते है।[5] कहा भी है. 'कल्पनापोढमभ्रान्तं प्रत्यक्षम्' इति ताथा-

---

१. प्रमिणोति प्रमियतेऽनेन प्रमिति मात्र वा प्रमाणम्।
स० सि० (पूज्यपादाचार्य), १, १०, पृ. ९८।

२. प्रमीयन्तेऽर्थास्तैरिति प्रमाणानि। स० त० अ० सू०, (उमास्वाति), १, १२।

३. प्रकर्षेण संशयादिव्यवच्छेदेन मीयते परिच्छिद्यते वस्तुतत्त्वं येन तत् प्रमाणं।
प्र० र० मा, (अनन्तवीर्य), १, १। प्र० मी०, (हेमचन्द्र), १, १, पृ० २।

४.(क) व्यवसायात्मकं ज्ञानमात्मार्थग्राहक मतम्। लघी० त्र०, (अकलंकदेव), ६०।
(ख) प्रमाणपरीक्षा, (विद्यानन्दि), ५३।
(ग) स्वपूर्वार्थव्यवसायात्मकं ज्ञानं प्रमाणम्। परीक्षामुख, (माणिक्यनन्दि),१,१।

५. न्यायकुमुदचन्द्र, (प्रभाचन्द्र), भाग १, १। ३, पृ० ४६।

गता: ।[1] अर्थात् कल्पना एवं भ्रान्तिविहीन ज्ञान प्रत्यक्ष कहलाता है। कल्पना की व्याख्या करते हुए धर्मकीर्ति ने न्यायबिन्दु में बतलाया है कि शब्दसंसर्ग के योग्य प्रतिभास वाली प्रतीति कल्पना कहलाती है।[2]

तात्पर्य यह है कि वस्तु में नाम, जाति, गुण, क्रिया आदि की योजना करना कल्पना कहलाती है। उदाहरणार्थ अपनी इच्छानुसार किसी के नाम की कल्पना करना जैसे किसी व्यक्ति का नाम व्यवहार के लिये डित्थ रख लेना। जाति की अपेक्षा से कल्पना करना जाति-कल्पना कहलाती है। जैसे गोत्व जाति के निमित्त से होनेवाली गौरूप कल्पना। शुक्लगुण के कारण यह शुक्ल है इस प्रकार की कल्पना हुआ करती है। इस प्रकार की कल्पनाओं से जो ज्ञान रहित होता है वह कल्पनापोढ़ या निर्विकल्पक ज्ञान कहलाता है। यही निर्विकल्पक ज्ञान प्रत्यक्ष प्रमाण का स्वरूप है।[3] बौद्धों का कथन है कि पदार्थ क्षणिक है। हम प्रत्यक्ष के द्वारा वस्तु को सविकल्पक रूप से नही जान सकते हैं। क्योंकि जब तक हम वस्तु में विकल्पों का प्रयोग करने के लिये उद्यत होते हैं तब तक वह नष्ट हो जाती है। अतः सिद्ध है कि प्रत्यक्ष प्रमाण के द्वारा नामादि युक्त विशिष्ट पदार्थ का ज्ञान नहीं होता है, बल्कि क्षणिक और सुलक्षण रूप वस्तु की ही प्रमाण से ज्ञप्ति होती है।[4] सविकल्पक और सामान्य रूप विषय अनुमान प्रमाण के क्षेत्र में आता है।

**इन्द्रियज्ञान शब्दग्राही न होने से निर्विकल्पक है।**

अपने सिद्धान्त को स्पष्ट करते हुये बौद्ध तर्कशास्त्री कहते हैं कि सविकल्पक ज्ञान को प्रमाण तभी माना जा सकता था जब वह ज्ञान शब्द के आकार को धारण करता हो। किन्तु शब्द न तो अर्थ मे रहते हैं और न अर्थ और शब्द में तादात्म्य संबध ही है, अतः अर्थजन्य ज्ञान में शब्द के आकार का संबंध कैसे हो सकता है?[5] अर्थात् अर्थजन्य शब्द से उत्पन्न न होने के कारण उसके आकार को कैसे धारण कर सकता है? क्योंकि यह नियम है कि जो जिससे उत्पन्न होता है वह उसके आकार को धारण करता है, और जिससे जो उत्पन्न नहीं होता वह उसके आकार को धारण नही करता है। उदाहरणार्थ नीलज्ञान नील से उत्पन्न होता है इसलिये नीलाकार रूप होता है। रस से उत्पन्न

---

१. न्यायबिन्दु, (धर्मकीर्ति), १।४।

२. अभिलापसंसर्गयोग्य प्रतिभासप्रतीतिः कल्पना—। वही, १।५।
प्रमाणमीमांसा, (हेमचन्द्र), १ । १ । २९, पृ० २३।

३. षड्दर्शनसमुच्चय, गुणरत्नटीका, (गुणरत्नसूरि) का०, १० । पृ० ६१।

४. न्या० कु० च० (प्रभाचन्द्र), प्रथम भाग, १।३, पृ० ४६।

५.(क) अर्थो च शब्दानामसंभवात् तादात्म्याभावाच्च कथमर्थप्रभवे ज्ञाने जनकस्य शब्दस्य आकारसंसर्गः ? वही।

(ख) न ह्यर्थे शब्दाः सन्ति तदात्मनो वा—।
अष्टसहस्री, (विद्यानन्दि), सं०, बंशीधर; १।१३ पृ० ११८।

होनेवाला रसज्ञान रूपादि से उत्पन्न न होने के कारण रूपादि आकार को धारण नहीं करता है। अत: सिद्ध है कि जब ज्ञान वस्तु के वाचक शब्द के आकार को धारण नहीं करता है तब वह उसका ग्राही नहीं हो सकता है और उसका ग्राही न होने से वह ज्ञान सविकल्पक भी नहीं हो सकता है क्योंकि अर्थ से संबंधित (संसृष्ट) शब्द को वाचक रूप से ग्रहण करनेवाला ज्ञान सविकल्पक होता है।[1]

यद्यपि योगियों के ज्ञान में अनेक शब्दसंसृष्ट अर्थ का प्रतिभास होता है तो भी उनका ज्ञान सविकल्पक नहीं है क्योंकि उसमें योजना का अभाव रहता है। दूसरी बात यह है कि उनका प्रत्यक्ष विशेषण विशिष्ट अर्थ को ग्रहण नहीं करता है क्योंकि प्रत्यक्ष प्रमाण में समान काल के दो अर्थों का प्रतिभास होता है। स्वरूप मात्र से विशेषण विशेष्य भाव की प्रतीति मानने में अतिप्रसंग आता है। अनुमान प्रमाण से भी यही सिद्ध होता है कि "जिस पदार्थ के साक्षात्कार करने के लिए जो ज्ञान प्रवृत्त होता है वह ज्ञान उन पदार्थों के स्वरूप से व्यतिरिक्त विशेषण-विशेष्याकार--कल्पनाकार नहीं, होता है। जैसे रूपविकार के ग्रहण करने के लिए प्रवृत्त चक्षुरादिज्ञान अपने विषय से भिन्न अर्थात् अविषयभूत गंधादि विशेषण योजनाकार नहीं होता है। इसी प्रकार सभी ज्ञानो के विषय में भी जानना चाहिए।[2]

**प्रश्न** :—यदि प्रत्यक्ष प्रमाण सुलक्षण रूप वस्तु को जानता है तो क्षणिक परमाणु के स्वरूप सुलक्षण का संवेदन किस प्रकार करेगा ?

**उत्तर** :—बौद्ध उपर्युक्त शंका का समाधान करते हुए कहते हैं कि क्षणिक पदार्थों की क्षणिकता के प्रतिभास का तात्पर्य है उसके वर्तमान रूप को जानना न कि अतीत अनागत रूप को। क्योंकि पदार्थो के अतीत अनागत रूप वस्तु में विद्यमान नहीं रहते हैं।[3] इस प्रकार वस्तु की क्षणिकता की प्रत्यक्ष प्रमाण से प्रतीति हो जाती है। अत: निर्विकल्पक ज्ञान ही प्रमाण है।

**समीक्षा** :—जैन तर्कशास्त्री बौद्धो के उपर्युक्त निर्विकल्पक ज्ञान को प्रमाण नहीं मानते हैं, क्योंकि उनके मत से सविकल्पक ज्ञान ही प्रमाण हो सकता है। यही कारण है कि भट्ट अकलकदेव[4], आचार्य विद्यानन्दि[5], प्रभाचन्द्र[6],

---

१. तत्वार्थश्लोकवार्तिक: (विद्यानन्दि) १।१२, श्लोक १६,१७ पृ० १८६।
२. न्यायकुमुदचन्द्र, प्र० भा०, १।३, पृ० ४७।
३. स० द० स०, गुणरत्नटीका, का०, १०, पृ० ६४।
४. त० वा०, १।१२।११, पृ० ५५।
५. अ०स०, १।१३, पृ० ११७। तत्वार्थश्लोकवार्तिक, अ०, १, आ०, ३, सूत्र १२।
६. प्रमेयकमलमार्तण्ड, १-३, पृ०, २६, २७-३८।
न्यायकुमुदचन्द्र, प्रथम भाग, १।३, पृ० ४७-५१।

हेमचन्द्र[1], एवं अभिनवभूषण[2] जैसे तर्कशास्त्रियों ने उनके "कल्पनापोढमभ्रान्तं प्रत्यक्षम्" सिद्धान्त का तार्किक रूप से खंडन किया है।

**निर्विकल्पक ज्ञान प्रमाण नहीं है क्योंकि वह समारोप का विरोधी नहीं है।**

जैन तर्कशास्त्र मे निर्विकल्पक ज्ञान को प्रमाण न मानने का प्रमुख कारण यह है कि उसमें प्रमाण का लक्षण घटित नही होता है। प्रमाण संशय, विपर्यय और अनध्यवसाय से रहित पदार्थ को जानता है। दूसरे शब्दो में प्रमाण संशयादि का विरोधी होता है। संशयादि समारोप का विरोधी निश्चयात्मक ज्ञान ही हो सकता है इसलिए वही ज्ञान प्रमाण है। माणिक्यनन्दि ने कहा भी है "तन्निश्चयात्मकं समारोपविरूद्धत्वादनुमानवत्"।[3] निर्विकल्पक ज्ञान से संशयादि समारोप का निराकरण संभव नही है, इसलिए वह अनिश्चयात्मक है। अनिश्चयात्मक होने से वह निर्विकल्पक ज्ञान प्रमाण नही है। जब निर्विकल्पक ज्ञान प्रमाण नही होता तब उसको प्रत्यक्ष प्रमाण कहने का प्रश्न ही नही है।[4]

**व्यवहार में अनुपयोगी होने से निर्विकल्पक ज्ञान अप्रमाण है।**

आचार्य हेमचन्द्र ने निर्विकल्पक ज्ञान की समीक्षा करते हुए कहा है कि निर्विकल्पक ज्ञान को प्रमाण नही माना जा सकता है, क्योंकि प्रमाण व्यवहार में उपयोगी होता है। अतः जो ज्ञान व्यवहार में उपयोगी होगा वही प्रमाण हो सकता है अन्य नहीं। निर्विकल्पक ज्ञान को तर्क की कसौटी पर चढ़ाने से ज्ञात होता है कि व्यवहार में उसका कोई उपयोग नहीं है[5] क्योंकि व्यवहार में किसी पदार्थ की परिच्छित्ति के बाद प्रमाता उस पदार्थ को हित का कारण समझकर ग्रहण करता है या अहित का कारण निश्चय कर उसका त्याग कर देता है।[6] किन्तु निर्विकल्पक ज्ञान में 'स्व' और 'परं' पदार्थ का निश्चय करने की शक्ति नही है, तब वह व्यवहार मे उपयोगी किस प्रकार माना जा सकता है। व्यवहार मे उपयोगी नही होने के कारण मिथ्याज्ञान की तरह अनिश्चयात्मक होने से किसी विषय मे प्रवृत्ति नही हो सकेगी।[7] अत. कौवे के कितने दाँत हैं इसका परीक्षण करने को तरह निर्विकल्पक ज्ञान मे प्रमाणत्व की परीक्षा करना निष्फल परिश्रम करना है।[8] प्रभाचन्द्राचार्य ने इस विषय में यह अनुमान दिया है—

---

१ प्रमाणमीमासा, १, १, सू० २९, पृ० २३।

२. न्यायदीपिका, प्रत्यक्षप्रकाश, पृ० २५।

३. परीक्षामुख सूत्र, १।३।

४. — —निर्विकल्पकस्य— —समारोपाविरोधित्वात्, कुत· प्रत्यक्षत्वम् ?
—न्याय दीपिका, (अभिनव भूषण), पृ० २५।

५. प्रमाणमीमासा, पृ० २३।

६. हिताहितप्राप्तिपरिहार समर्थं हि प्रमाणं—। प०मु० सूत्र, (माणिक्य नन्दि), १।२।

७. न्यायकुमुदचन्द्र, १। ३, पृ० ४८।

८. व्यवहारानुपयोगिनश्च—निष्फलः परिश्रमः। प्र० मी० पृ० २३।

निर्विकल्पक ज्ञान प्रमाण नहीं है क्योंकि वह व्यवहार में अनुपयोगी है जो व्यवहार में अनुपयोगी है वह प्रमाण नहीं होता है, जैसे चलते हुए मनुष्य का तृणस्पर्श से उत्पन्न होनेवाला अनध्यवसायादि ज्ञान व्यवहार में अनुपयोगी होने से अप्रमाण है। इसी प्रकार बौद्ध परिकल्पित अनिश्चयात्मक निर्विकल्पक ज्ञान भी व्यवहार में उपयोगी नहीं है इसीलिए, वह भी मिथ्या ज्ञानों की तरह प्रमाण नहीं है।[1] उपर्युक्त अनुमान में व्यवहार में अनुपयोगी होने से इस हेतु के द्वारा निर्विकल्पक ज्ञान अप्रमाण है। इस साध्य की सिद्धि की गई है। अतः सिद्ध है कि निर्विकल्पक ज्ञान प्रमाण नहीं है।

बौद्ध यह कहते है कि निर्विकल्पक ज्ञान में सविकल्पक ज्ञान को उत्पन्न करने की शक्ति होती है। अतः निर्विकल्पकजन्य सविकल्पक ज्ञान के द्वारा इष्ट अनिष्ट का निश्चय करके प्रमाता अपनी अभीष्ट पदार्थ में प्रवृत होता है, इस प्रकार निर्विकल्पक ज्ञान व्यवहार में उपयोगी होने से प्रमाण है। हेमचन्द्र जी इसके प्रत्युत्तर में कहते हैं कि यदि निर्विकल्पक ज्ञान के उत्तरकाल में उत्पन्न होने वाला विकल्प व्यवहार में उपयोगी है तो, फिर स्पष्ट है कि सविकल्पक ज्ञान को ही प्रमाण मानना चाहिए, शिखडी की तरह निर्विकल्पक को प्रमाण मानने से क्या लाभ है ?[2] प्रभाचन्द्राचार्य भी इसका विस्तृत खण्डन न्यायकुमुदचन्द्र एवं प्रमेयकमलमार्तण्ड में करते हुए कहते है कि यदि उपर्युक्त ढंग से निर्विकल्पक ज्ञान को प्रमाण माना जायेगा तो सन्निकर्षादि को भी प्रमाण मानना पड़ेगा जो बौद्धों को अभीष्ट नही है। निर्विकल्पक ज्ञान सन्निकर्षादि की तरह ही अचेतन है क्योंकि दूसरो की सहायता की अपेक्षा के बिना अपने स्वरूप का उपदर्शक नही है। अतः वह चेतन कैसे हो सकता है ?[3] सन्निकर्षादि से भिन्नता प्रकट करने के लिये ज्ञान को निश्चयात्मक अपने स्वरूप का निश्चय करनेवाला और व्यापारवान् मानना पड़गा।[4] अतः निर्विकल्पक प्रत्यक्ष अनिश्चयात्मक, अचेतन और निर्व्यापार होने से प्रमाण नही है।

"मैं देखता हूँ" इस प्रकार के विकल्प का उत्पादक मानकर निर्विकल्पक ज्ञान को व्यापारवान् माना जायेगा तो निर्विकल्पक ज्ञान निश्चयात्मक सिद्ध हो जायेगा क्योंकि बौद्ध सिद्धान्तानुसार व्यापार व्यापारवान् का स्वरूप होने के कारण दोनो भिन्न नही हैं। व्यापार और व्यापारवान् इन दोनों में कार्य-कारण सम्बन्ध नहीं है ताकि उन दोनों को भिन्न-भिन्न माना जाये। दूसरी बात यह है कि यदि व्यापार को व्यापारवान् का कार्य माना जाता है तो जिस प्रकार पुत्र

१. न्यायकुमुदचन्द्र, (प्रभाचन्द्र) प्रथम भाग, १ । ३, पृ० ४८।
न चानिश्चयात्मनः प्रामाण्यम्—तत्प्रसंगात्। प्र० क० मा०, १।३ पृ० ३२।
२. निर्विकल्पोत्तरकालभाविनः—किम्विकल्पेनशिखण्डिनेति ? प्र० मी०, पृ० २३।
३. परनिरपेक्षतया स्वरूपोपदर्शकं चेतनमुच्यते—।
न्या० कु० च०, (प्रभाचन्द्र), १।१।३, पृ० ४८।
४. वही, पृ० ४९।

पिता का व्यापार नहीं कहलाता है उसी प्रकार कार्य को व्यापारवान् का व्यापार नहीं माना जा सकता है।[1]

इसके अतिरिक्त एक यह भी बात विचारणीय है कि क्या जो निर्विकल्पक ज्ञान स्वयं अनिश्चयात्मक है तो इससे उत्पन्न होनेवाला विकल्पक क्या निश्चयात्मक हो सकता है? विस्तृत विमर्श के पश्चात् यह निष्कर्ष निकलता है कि या तो विकल्प भी निर्विकल्पक ज्ञान की तरह अनिश्चयात्मक है या ज्ञान भी विकल्प की तरह निश्चयात्मक है, अन्यथा उन दोनों में कार्य-कारण भाव भी नहीं बन सकता है।[2]

यदि उपर्युक्त समस्या का समाधान यह कहकर किया जाता है कि विकल्पक ज्ञान और निर्विकल्पक ज्ञान दोनों की उत्पादक सामग्री अलग-अलग है, इसलिए विकल्पक ज्ञान निश्चयात्मक होता है और निर्विकल्पक ज्ञान निश्चयात्मक नही होता है, तो इस तर्क का खण्डन करते हुए प्रभाचन्द्राचार्य कहते है कि आपका उक्त तर्क तभी संगत हो सकता था जब, निर्विकल्पक और सविकल्पज्ञान अलग-अलग भेद सिद्ध हो जायें, किन्तु दोनों की अलग-अलग प्रतीति नही होती है।[3] इसके विपरीत एक मात्र 'स्व' और 'पर' का निश्चयात्मक इन्द्रियादि से उत्पन्न सविकल्पक ज्ञान की अनुभूति होती है। अत. दोनो की अलग-अलग प्रतीति न होने से उत्पादक सामग्री के भेद से उनके स्वरूप में भेद नही किया जा सकता है।

प्रमेयकमलमार्तण्ड मे बौद्धों की आलोचना करते हुए कहा गया है कि यदि बौद्ध अपने पक्ष के समर्थन में तर्क दे कि निर्विकल्पक और सविकल्पक ज्ञानों में युगपद् वृत्ति अथवा लघुवृत्ति के कारण उनमे एकत्व का अध्यवसाय करके विकल्पक ज्ञान में वैशद्य की प्रतीति हो जाती है, तो बौद्धों का उपर्युक्त कथन ठीक नहीं है क्योंकि, यह पहले ही कहा जा चुका है कि सविकल्पक को छोड़ कर निर्विकल्प की प्रतीति नही होती है।[4] जब दो पदार्थ चैत्र और मैत्र की तरह पृथक्-पृथक् सिद्ध हों तो उनमे एक का आरोप दूसरे में किया जा सकता है। व्यवहार में बच्चे में सिंह का एकत्वाध्यवसाय करने का कारण भी यही है कि दोनों की प्रतीति अलग-अलग होती है, किन्तु निर्विकल्पक और सविकल्पक की प्रतीति इस प्रकार की नहीं होती है इसलिए इन दोनों मे एकत्व का अध्यवसाय नहीं किया जा सकता है। अतः अनुभव में आनेवाले निर्विकल्पक ज्ञान में वैशद्यपना की कल्पना करना अनुचित एवं असंगत है।

---

१. अथ तत्कार्यत्वात् भिन्नोऽसौ, कथं तर्हि तद्व्यापारः ? वही, पृ० ४९।

२. वही, पृ० ४९।

३. विलक्षण सामग्री प्रभवता च अनयोः भेदे सिद्धे सिद्धयेत्, न च विकल्पव्यतिरेकेण अविकल्पक स्वरूपं स्वप्नेऽपि सिद्धम्। वही, पृ० ४९।

४. प्र०, क० मा०, १।३, पृ० २८। न्या० कु० च०, १।३, पृ० ४९।

इन दोनों ज्ञानों की अभेद रूप से उपलब्धि मान लेने पर भी प्रश्न होता है कि निर्विकल्पक और सविकल्पक ज्ञान की अभेद रूप से उपलब्धि क्यों होती है ?[1] क्या दोनों में अभेद रूप से उपलब्धि होने का कारण सादृश्य है अथवा अभिभव ?

**(अ) सादृश्य के कारण अभेद रूप से प्रतीति नहीं होती है ।**

यदि दोनों ज्ञानों में भेद रूप से उपलब्धि न होने का कारण सादृश्य है तो पुनः प्रश्न होता है कि दोनों ज्ञानों में सादृश्य क्यों है ? क्या दोनो के विषय एक हैं अथवा ज्ञानरूपता एक है ? निर्विकल्पक और सविकल्पक ज्ञान में सादृश्य के कारण दोनो के विषय में अभिन्नता को नहीं माना जा सकता है क्योंकि, दोनों ज्ञानों का विषय एक न होकर भिन्न-भिन्न है। निर्विकल्पक ज्ञान का विषय 'स्वलक्षण' और सविकल्पक ज्ञान का विषय सामान्य है। इसी प्रकार ज्ञानरूपता सादृश्य के कारण इन दोनो ज्ञानो मे अभेद मानना ठीक नही है, अन्यथा नील पीत आदि ज्ञानो में भी अभेद मानना पड़ेगा जो असंगत एव अव्यावहारिक है।[2] अतः सदृश्यता के कारण निर्विकल्पक और सविकल्पक ज्ञान मे अभेद की प्रतीति संभव नहीं है।

**(ब) अभिभव के कारण अभेद की प्रतीति संभव नहीं है ।**

सादृश्य के कारण अभेद रूप से निर्विकल्पक और सविकल्पक ज्ञान मे भेद रूप से प्रतीति न होने के कारण अभिभव को भी नहीं माना जा सकता है, क्योंकि यहाँ भी प्रश्न होता है कि किसके द्वारा किसका अभिभव किया जाता है ?[3] बौद्ध उत्तर देते है कि विकल्पज्ञान के द्वारा निर्विकल्पक का अभिभव किया जाता है, जैसे सूर्य के द्वारा ताराओ का अभिभव होना है। इस कथन पर प्रभाचन्द्र पुनः प्रश्न करते हैं कि निर्विकल्पक ज्ञान के द्वारा सविकल्पक ज्ञान का अभिभव क्यों नही होता है ? यदि बौद्ध दार्शनिक इसका उत्तर यह दे कि सविकल्पक ज्ञान बलवान् है इसलिये उसका अभिभव नही होता है तो प्रत्युतर में कहा जा सकता है कि सविकल्पक बलवान् क्यो है ? क्या उसका विषय अधिक है या वह निश्चयात्मक है ?[4]

सविकल्पक ज्ञान का विषय अधिक मान कर उसे बलवान् मानना तो ठीक नहीं है क्योंकि, आप बौद्ध तर्कों ने यह स्वीकार किया है कि निर्विकल्पक ज्ञान के विषय में ही उसकी प्रवृत्ति होती है। यदि सविकल्पक को अगृहीत अर्थ का ग्राही माना जायेगा तो वह दूसरा प्रमाण हो जायेगा जो बौद्धों को मान्य

---

१ प्र० क० म०, पृ० २८ ।

२. वही, पृ० २९ ।

३. वही, पृ० २९ ।

४. वही, पृ० २९ ।

नहीं है। अब यदि निश्चयात्मक होने से सविकल्पक ज्ञान को बलवान् माना जाता है तो प्रश्न होता है कि वह अपने स्वरूप में निश्चयात्मक है अथवा अर्थ के स्वरूप के विषय में निश्चयात्मक है? अपने विषय में सविकल्पक ज्ञान को निश्चयात्मक नहीं माना जा सकता है, क्योंकि बौद्धो के यहाँ स्वसंवेदन प्रत्यक्ष का जो लक्षण बतलाया गया है उससे विरोध आता है। ज्ञान को अर्थ के विषय में निश्चयात्मक मानने पर एक ही विकल्प में निश्चय रूप और अनिश्चय रूप दो स्वभावों का प्रसंग प्राप्त होता है, क्योकि उसे अपने विषय मे अनिश्चयात्मक और अर्थ के विषय में निश्चयात्मक मानना पडेगा। दूसरी बात यह है कि जो विकल्प ज्ञान अपना निश्चय नहीं कर सकता है वह अर्थ का निश्चय किस प्रकार करेगा?

**एकत्वाध्यवसाय।**

बौद्धों ने निर्विकल्पक और सविकल्पक ज्ञानो में भी युगपद् वृत्ति (लघुवृत्ति) के कारण एकत्व का अध्यवसाय माना था। अतः यहाँ पर प्रश्न होता है कि एकत्व-अध्यवसाय क्या है? क्या एक ही वस्तु का विषय करना अथवा एक के द्वारा दूसरे की वस्तु को विषय करना? एक ही वस्तु को विषय करने रूप एकत्वाध्यवसाय तो उन दोनो ज्ञानो मे हो नही सकता है, क्योंकि निर्विकल्पक ज्ञान का विषय सुलक्षण और सविकल्पज्ञान का विषय सामान्य लक्षण है। अत. दोनो ज्ञानो का विषय भिन्न-भिन्न होने के कारण एकत्वाध्यसाय संभव नही है।[1] इसी प्रकार एक के द्वारा दूसरे की वस्तु को विषय करने रूप एकत्वाध्यवसाय भी सभव नही है, क्योकि कभी भी किसी ज्ञान की अपने विषय को छोड़कर दूसरे ज्ञान के विषय मे प्रवृत्ति नही देखी जाती है।[2] इसके अतिरिक्त एक बात यह भी है कि एक दूसरे का परस्पर मे अध्यारोप असभव होने से उसे एकत्वाध्यवसाय नही कहा जा सकता है। यहाँ भी प्रश्न होता है कि विकल्प में निर्विकल्प का अध्यारोप किया जाता है अथवा निर्विकल्प मे सविकल्प का? यदि विकल्प में निर्विकल्प का व्यवहार किया जाता है तो समस्त व्यवहारो का उच्छेद हो जायेगा एव सभी ज्ञानो मे निर्विकल्पकत्व स्वरूप होने का प्रसग प्राप्त होता है। अब यदि निर्विकल्प में विकल्प का अध्यारोप किया जाता है तो निर्विकल्प का उच्छेद होने से समस्त ज्ञान सविकल्प रूप हो जायेगे। इस प्रकार विस्तृत विमर्श के पश्चात् भी हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते है कि निर्विकल्प ज्ञानो मे एकत्वाध्यवसाय संभव नही है।

यदि किसी प्रकार से उन दोनो ज्ञानो में एकत्वाध्यवसाय है तो प्रश्न होता है कि इस एकत्वाध्यवसाय को कौन जानता है? क्या निर्विकल्प ज्ञान या सविकल्प ज्ञान या कोई तीसरा ज्ञान? निर्विकल्प ज्ञान उपर्युक्त दोनो ज्ञानो के एकत्वाध्यवसाय को नही जानता है क्योंकि वह स्वयं अध्यवसाय से रहित है अर्थात् विचारक नहीं है। जो स्वय अविचारी है उसे ज्ञाता मानने पर भ्राति

---

१. प्र० क० मा०, १।३, पृ० ३०। २. वही, पृ० ३०।

उत्पन्न हो जाने की संभावना रहेगी। सविकल्पक ज्ञान भी उनके एकत्वाध्यवसाय को नहीं जानता है क्योंकि निर्विकल्प ज्ञान को सविकल्प ज्ञान का विषय नहीं बनाया जा सकता है। यह नियम है कि जो जिसको विषय नही करता है उसका उसके साथ एकत्वाध्यवसाय नही होता है। उदाहरणार्थ घट ज्ञान परमाणु को नहीं जानता है इसलिए घट ज्ञान परमाणु के साथ घट का एकत्वाध्यवसाय नहीं करता है।[1] इसी प्रकार विकल्प ज्ञान का निर्विकल्प विषय नहीं है। दूसरी बात यह है कि निर्विकल्प ज्ञान को सविकल्पक का विषय मानने से स्वलक्षण भी उसका विषय हो जायेगा।[2] तीसरा दोष यह आयेगा कि यह कथन आपके इस मत से विरोध रखता है कि विकल्प में अवस्तु का प्रतिभास होता है।[3] अतः विकल्प ज्ञान भी उनके एकत्वाध्यवसाय को नहीं जान सकता है। इन दोनों ज्ञानों के अलावा कोई तीसरा ज्ञान भी इन दोनो के एकत्वाध्यवसाय को नहीं जान सकता है, क्योकि अन्य ज्ञान भी सविकल्पक और निर्विकल्पक में से कोई एक होगा। अतः पूर्वोक्त दोष यहाँ भी प्राप्त होते है।[4] इस प्रकार सिद्ध है कि निर्विकल्प और सविकल्पक के एकत्वाध्यवसाय का ज्ञान किसी भी प्रकार नहीं हो सकता है। इसलिए इन दोनो का एकत्वाध्यवसाय संभव नही है। यदि बौद्ध दार्शनिक यह मानते है कि प्रतीति के अनुसार वस्तु की व्यवस्था होती है तो प्रभाचन्द्राचार्य कहते है कि अनुभव सिद्ध एव 'स्व' और 'पर' का निश्चय करने-वाला एक ही प्रत्यक्ष ज्ञान मानना चाहिए। यही प्रत्यक्ष ज्ञानों का मूल है।[5] इसी ज्ञान को यदि निर्विकल्पक कहना चाहते हैं तो जैन दार्शनिको को कोई आपत्ति नहीं है क्योंकि नाम बदलने से अर्थभेद नही होता है।[6]

**निर्विकल्पक ज्ञान सविकल्पक का उत्पादक नहीं है।**

बौद्धो का एक यह भी मत है कि किसी भी वस्तु के विषय मे पहले निर्विकल्पक ज्ञान होता है इसके वाद उसके द्वारा सविकल्पक ज्ञान की उत्पत्ति होती है। प्रमेयकमलमार्तण्ड मे प्रभाचन्द्राचार्य आपत्ति उठाते हुए कहते है कि निर्विकल्पक ज्ञान स्वयं विकल्परहित है तो वह विकल्प को किस प्रकार उत्पन्न कर सकता है? क्योकि अविकल्पक और विकल्पक उत्पादकत्व मे परस्पर विरोध प्रतीत होता है।[7] यदि बौद्ध दार्शनिक इस दोष का परिहार यह कह कर करना चाहें कि विकल्पवासना की अपेक्षा लेकर निर्विकल्पक प्रत्यक्ष भी विकल्प

---

१. वही, पृ० ३१।  २. वही, पृ० ४९-५०।

३. प्र० क० म० १।१।३, पृ० ३१।

४ ज्ञानान्तरं तु—उभयत्राप्युभयदोषाणुषंगतस्तदुभय—प्र० क० मा०, १।३, पृ० ३१। न्या० कु० च०, पृ० ५०।

५. सकल व्यवहाराणां विकल्पमूलत्वात्। वही १।३, पृ० ५०। प्र०क०मा०, पृ० ३७।

७. न्या० कु० च०, पृ० ५०।

६. न चास्यविकल्पोत्पादकत्वं घटते—परस्पर विरोधात्। प्र०क०मा०, (प्रभाचन्द्र), १।३, पृ० ३३।

को उत्पन्न करने में समर्थ है तो यहाँ पर प्रत्युत्तर में जैन तार्किकों का कथन है कि विकल्पवासनासापेक्ष अर्थ ही विकल्प को उत्पन्न कर देगा, दोनों के बीच में निर्विकल्पक ज्ञान मानने की क्या आवश्यकता है ?[1] यदि बौद्ध जानना चाहें कि अज्ञात अर्थ विकल्प को कैसे उत्पन्न कर देगा ? तो उन्हे इस प्रश्न के उत्तर के पूर्व बतलाना होगा कि अनिश्चयात्मक ज्ञान निश्चयात्मक ज्ञान को कैसे उत्पन्न कर सकता है ?[2] इस प्रश्न के उत्तर मे बौद्ध तार्किक यह कहने का साहस करें कि अनुभूति भाव से ही निर्विकल्पक सविकल्पक को उत्पन्न कर सकता है तो यह दोष दिया जा सकता है कि जिस प्रकार नील आदि पदार्थों में विकल्प उत्पन्न करता है उसी प्रकार उनमे रहनेवाले क्षणिकत्व में भी विकल्प को उत्पन्न क्यों नहीं करता है। दूसरे शब्दो मे जैसे यह नील है इस विकल्प की तरह यह क्षणिक है इस प्रकार का भी विकल्प होना चाहिए।

यदि बौद्ध इस दोष से बचने के लिये यह तर्क पेश करें कि निर्विकल्पक प्रत्यक्ष जिस विषय मे विकल्पवासना को प्रबुद्ध करता है उसी विषय में सविकल्पक को उत्पन्न करता है, यह कथन भी ठीक नही है क्योंकि जब निर्विकल्पक अनुभव मात्र से विकल्प-वासना का प्रबोधक होता है तो नीलादि मे विकल्पवासना को उत्पन्न करने की तरह क्षणिकत्व आदि में भी विकल्पवासना को उत्पन्न करना चाहिए।[3] यदि इस दोष से बचने के लिये बौद्ध तर्कशास्त्री कहे कि निर्विकल्पक उसी विषय मे विकल्पवासना का प्रबोधक है जिसमें अभ्यास, प्रकरण, बुद्धिपाटव और आर्थित्व होता है, किन्तु क्षणिकत्व में उक्त बातों का सर्वथा अभाव होता है इसलिये निर्विकल्पक ज्ञान क्षणिकत्व में विकल्पवासना का प्रबोधक नहीं होता है।[4] यहाँ पर जैन तार्किक प्रश्न करते हैं कि अभ्यास से आपका क्या तात्पर्य है ? क्या बार-बार दर्शन होना है या अनेक बार विकल्प को उत्पन्न करना है ?[5] प्रथम विकल्प मानना ठीक नही है क्योंकि नीलादि की तरह क्षणिकत्व आदि मे बार-बार दर्शन अभ्यास होता है इसलिये यहाँ भी विकल्पवाससा को उत्पन्न करना चाहिये। यदि बहुत बार विकल्प को उत्पन्न करना अभ्यास कहलाता है तो क्षणिकत्व आदि के दर्शन में उसका अभाव क्यों मानते हो ? यदि बौद्ध कहे कि उस विषय में निर्विकल्पक ज्ञान विकल्पवासना

---

१. वही, पृ० ३३।

२. (क) तस्यानुभूतिमात्रेण जनकत्वे क्षणक्षयादौ विकल्पोत्पत्ति प्रसंग.। वही, पृ० ३३।
(ख) अकलङ्कग्रन्थत्रयम्, प्रस्तावना, पृ० ५०।

३. वही, पृ० ३३।

४. वही०, पृ० ३३।

५. अथ कोयमभ्यासोनाम् भूयोदर्शनम्, बहुशो विकल्पोत्पत्तिर्वा ? वही।

का प्रबोधक नहीं है तो अन्योन्याश्रय[1] नामक दोष उत्पन्न होता है।[2] इस दोष से बचने के लिये बौद्धों के पास कोई उपाय नहीं होने से यह सिद्ध नहीं होता है कि अभ्यास न होने से निर्विकल्पक क्षणिकत्व के विषय में विकल्पवासना का प्रबोधक नहीं है।

क्षणिकत्वादि में प्रकरण के अभाव होने से निर्विकल्पक क्षणिकत्वादि में विकल्पवासना का उद्‌बोधक नहीं है, यह भी कथन ठीक नहीं है क्योंकि क्षणिक और अक्षणिक का विचार करते समय क्षणिक का प्रकरण भी है।[3] बुद्धिपाटव से बौद्धो का तात्पर्य क्या नीलादि में दर्शन का विकल्प उत्पन्न करना है अथवा स्पष्टतर अनुभव का होना अथवा अविद्याजनित वासना के विनाश से आत्म-लाभ होना ?[4] प्रथम विकल्प मानने पर अन्योन्याश्रय दोष है क्योंकि क्षणिकादि के विषय में निर्विकल्पक दर्शन विकल्पवासना का प्रबोधक नहीं है, इस बात के सिद्ध हो जाने पर विकल्पवासना को उत्पन्न करने रूप पाटव के अभाव की सिद्धि होने पर क्षणिकादि के विषय में विकल्पवासना का प्रबोधक नहीं है, यह बात सिद्ध होगी। नीलादि के स्पष्टतर अनुभव की तरह क्षणिकत्व का भी स्पष्टतर अनुभव बौद्ध मत में मान्य होने से द्वितीय विकल्प मे क्षणिकत्वादि में भी निर्विकल्प विकल्पवासना का प्रबोधक होना ही चाहिये। इसी प्रकार आर्थित्व से आपका तात्पर्य या तो अभिलाषा का होना या जिज्ञासा का होना होगा ? आर्थित्व का तात्पर्य तो ठीक नही है, क्योकि प्रायः यह देखा जाता है कि सर्प और कॉटे से बचने की सभी अभिलाषा करते हैं, फिर भी पैर में काँटा लगने से अनभिलषित वस्तु के प्रति विकल्प उत्पन्न होता है। आर्थित्व का तात्पर्य जिज्ञासा मानना भी ठीक नहीं है क्योकि नीलादि पदार्थों की जिज्ञासा की तरह क्षणक्षय को जानने की जिज्ञासा होती है, इसलिए क्षणिकत्व मे भी विकल्पवासना का प्रबोध होना चाहिये। अतः बौद्धो का यह कथन खंडित हो जाता है कि क्षणिकत्व में अभ्यास आदि के न होने से निर्विकल्पक ज्ञान विकल्प-वासना को प्रबुद्ध नहीं कर सकता है।[5]

**शब्दार्थ विकल्पवासना भी सविकल्पक का उत्पादक नहीं है।**

अब अपने पक्ष के समर्थन मे बौद्ध यह कहना चाहे कि अभ्यास आदि सापेक्ष अथवा निरपेक्ष दर्शन विकल्प को नही उत्पन्न करते हैं लेकिन शब्दार्थ रूप

---

१. क्षणिकत्व आदि के विषय मे दर्शन विकल्पवासना का प्रयोजन नही है यह सिद्ध होने पर बहुत बार विकल्प को उत्पन्न करने रूप अभ्यास के अभाव की सिद्धि होगी और इस प्रकार से अभ्यास का अभाव सिद्ध होने पर क्षणिकत्व के विषय मे निर्विकल्पक दर्शन विकल्पवासना का प्रबोधक नही है, सिद्ध होगा, यही अनवस्था है।

२. प्र० क० मा०, पृ० ३४। ३. वही० पृ० ३४।

४. वही० पृ० ३४। ५. वही, पृ० ३४।

विकल्पवासना से विकल्प की उत्पत्ति होती है और वह शब्दार्थविकल्प पूर्व वासना से उत्पन्न होता है। इस प्रकार विकल्प और वासना की संतान अनादि है और निर्विकल्पक प्रत्यक्ष से भिन्न है। अतः विजातीय निर्विकल्पक दर्शन से विजातीय विकल्प की उत्पत्ति होना हम बौद्धो को भी मान्य नहीं है। उपर्युक्त कथन का खंडन करते हुए आचार्य प्रभाचन्द्र कहते हैं कि यदि निर्विकल्पक प्रत्यक्ष विकल्प को उत्पन्न नहीं करता है तो बौद्ध मत में क्यों कहा गया है कि जिस विषय में निर्विकल्पक प्रत्यक्ष सविकल्पक प्रत्यक्ष सविकल्पक बुद्धि को उत्पन्न करता है उसी विषय में वह निर्विकल्पक प्रत्यक्ष प्रमाण है। अतः आपके उपर्युक्त कथन मे वदतोव्याघात है।[1] इस प्रकार सिद्ध है कि सविकल्पक बुद्धि को उत्पन्न करने पर ही निर्विकल्पक को प्रामाण्य रूप माना जाता है तो सविकल्पक को भी प्रमाण मान लेना चाहिए, अदृष्ट परिकल्पना से क्या लाभ ?

### सविकल्पक ज्ञान अप्रामाण्य नहीं है।

बौद्ध तर्कशास्त्रियो का मतव्य है कि सविकल्पक ज्ञान प्रमाण नही है। जैन तर्कशास्त्री उनसे प्रश्न करते है कि आप सविकल्पक को प्रमाण नही मानते हैं तो बतलाइये कि इसमें कौन सा दोष है जो इस सविकल्पक ज्ञान को अप्रमाण बना देता है ? निम्नांकित दोषो मे से यदि कोई दोष उसमें होता तो उसे अप्रमाण सिद्ध करते तो हम स्याद्वादियो को आपका सिद्धान्त स्वीकार करने में कोई कठिनाई नही होती। अतः आपको बतलाना होगा कि क्यो सविकल्पक ज्ञान अप्रमाण है[2] :—

(१) स्पष्टाकार विकल्प होने से ?
(२) गृहीतग्राही होने से ?
(३) असत् मे प्रवृत्ति करने से ?
(४) हिताहित-प्राप्ति-परिहार मे असमर्थ होने से ?
(५) कदाचित् विसवादी होने से ?
(६) समारोप का निषेधक न होने से ?
(७) व्यवहार मे अनुपयोगी होने से ?
(८) स्वलक्षण को विषय न करने से ?
(९) शब्दसंसर्ग योग्य प्रतिभास होने से ?
(१०) शब्द से उत्पन्न होने से ?
(११) ग्राह्य अर्थ के बिना केवल शब्द मात्र से उत्पन्न होने से ?

---

१. वही, पृ० ३५।
२ प्र० क० मा०, (प्रभाचन्द्र), १।३, पृ० ३६।

उपर्युक्त विकल्पों में से किस विकल्प के कारण सविकल्पक प्रमाण को बौद्ध अप्रमाण रूप मानते हैं ? यहाँ पर उक्त विकल्पों को एक-एक करके तर्क की कसौटी पर कसा जाएगा एवं उसका परीक्षण किया जाएगा। स्पष्ट आकार विकल होने के कारण सविकल्पक को अप्रमाण रूप कहना ठीक नहीं है, अन्यथा कांच, अभ्रक आदि से व्यवहित पदार्थ के प्रत्यक्ष में अप्रमाण का प्रसंग प्राप्त होगा। यद्यपि वह स्पष्टाकार से विकल है फिर भी उसमें अज्ञात वस्तु के प्रकाशन रूप संवाद पाया जाता है। इसलिए अविसंवाद रूप लक्षण के पाये जाने के कारण उसे प्रमाण मानना ही चाहिए।[1]

गृहीतग्राही होने से फिर भी सविकल्पक को अप्रमाण रूप मानने से अनुमान को भी अप्रमाण रूप मानना होगा, क्योंकि अनुमान भी व्याप्तिज्ञान के द्वारा योगि प्रत्यक्ष से गृहीत अर्थ को जानता है। अतः क्षणिकत्व को सिद्ध करनेवाला अनुमान भी किस प्रकार प्रमाण रूप हो सकता है ? क्योकि जिस समय यह कहा जाता है कि "सर्वंक्षणिक सत्त्वात्" अर्थात् सभी पदार्थ क्षणिक हैं, सत्व होने से, उसी समय ये शब्द श्रोत्रेन्द्रियजन्य प्रत्यक्ष के विषय हो जाते है और उसी प्रत्यक्ष के द्वारा जाने गये क्षणिकत्व को अनुमान प्रमाण विषय करता है। अतः अनुमान गृहीतग्राही है इसलिए वह अप्रमाण रूप होना ही चाहिए। यदि बौद्ध तर्क करे कि वह प्रत्यक्ष तो मात्र शब्द को ही जानता है उसके क्षणिकत्व धर्म को नही जानता है। इसके प्रत्युत्तर मे जैन तर्क शास्त्री कहते है कि आपके कथन से स्पष्ट है कि एक ही वस्तु का ग्रहण और अग्रहण होने से शब्द रूप धर्मी से उसका क्षणिकत्व धर्म भिन्न हो जायेगा और शब्द अक्षणिक ठहरेगा। अतः सविकल्पक ज्ञान भी प्रमाण है।[2]

असत् मे प्रवृत्ति करने के कारण सविकल्पक ज्ञान को अप्रमाण मानना ठीक नही है क्योकि यद्यपि अतीत अनागत कालवर्त्ती वस्तु विकल्प के काल में नही है फिर भी स्वकाल मे तो उसकी सत्ता रहती ही है। इसके बावजूद सविकल्पफ को अप्रमाण मानने से निर्विकल्पक प्रत्यक्ष को भी अप्रमाण मानना होगा क्योंकि प्रत्यक्ष का विषय भी प्रत्यक्ष के समय नही रहता है।[3]

बौद्धों का यह कथन कि सविकल्पक ज्ञान हित-प्राप्ति और अहित-परिहार करने में समर्थ नही है, ठीक नहीं है क्योंकि सविकल्पक ज्ञान से ही इष्ट पदार्थ की प्रतिपत्ति, प्रवृत्ति और प्राप्ति देखी जाती है। इसी प्रकार अनिष्टार्थ में निवृत्ति भी उसी के द्वारा देखी जाती है।[4]

कदाचित् विसवादी होने के कारण सविकल्पक ज्ञान को अप्रमाण माना जाय तो प्रत्यक्ष में भी इस प्रकार का अप्रामाण्य का प्रसंग दिया जा सकता है,

---

१. वही, पृ० ३७।  २. वही, पृ० ३७।
३. वही, पृ० ३७।  ४. प्र० क० मा०, पृ० ३७।

